रोकने वाले दो स्थानों में ( एकाम् इव ) एक के समान ही प्रवेश करता है और जैसे सबको ( स्तम्भूयमानं ) स्तम्भन और धारण करने वाले ( यजुर्यम् ) न जीर्ण होने वाले स्थायी ( त्वाष्ट्रं ) सूर्य के तेज को ( ऊर्जयन्तीः) बल रूप में बदलने वाली दीप्तियों को (वहतः) दूर तक ले जाने वाले तरङ्ग रूप किरण (वि अङ्गेभिः) विविध अंगों या प्रकाश के कणों के रूप में ( वहन्ति ) दूर तक पहुंचाने में समर्थ होते हैं और ( दिद्युतानः ) प्रकाशमान् सूर्य या विद्युत् ( सधस्थे एकाम् इव ) शयन स्थान में एक स्त्री को एक पुरुष के समान (रोदसी) आकाश और पृथिवी के बीच के भाग को ( आविवेश ) व्याप लेता है। वैसे ही ( स्तम्भूयमानं ) स्तम्भन करने वाले ( त्वाष्ट्रम् ) सूर्य के समान तीक्ष्ण प्रकाशवान् (अजुर्यं) अक्षय (महि) महान् (ऊर्जयन्तीः) ऐश्वर्य करने वाली प्रजाओं को (वहतः) अपने अधीन ले चलने वाले नायकगण (वि अंगेभि ) अश्व, रथ, पदाति आदि विविध सेनाओं तथा राज्यांगों द्वारा (वहन्ति) धारण करते हैं।

जानन्ति वृष्णो अरुषस्य शेवमुत ब्रध्नस्य शासने रणन्ति ।
दिवो रुचः सुरुचो रोचमाना इळा येषां गण्या माहिना गीः॥५॥१॥

भा०—(येषां) जिनकी (इला) इच्छा और स्तुति योग्य वाणी और भूमि (गण्या) गणना करने योग्य, पूज्य एवं गण अर्थात् सैन्य दलों और जनों की हितकारिणी और (गीः) उत्तम वाणी, उपदेश (माहिना) बड़ी महत्त्वपूर्ण सत्कार करने योग्य होती हैं वे ( दिवः रुचः ) प्रकाश से कान्तिमान्, विद्या-प्रकाश में रुचि रखने वाले (सुरुचः) उत्तम कान्तियुक्त (रोचमानः) स्वयं चमकते हुए, सर्वप्रिय होते हैं। वे (अरुषस्य) अहिंसक, रोषरहित, तेजस्वी (वृष्णः) बलवान् आचार्य, राजा या सेनापति के (शासने) शासन या उपदेश में (शेवं जानन्ति) सुख अनुभव करते हैं। ( उत ) और वे ही (ब्रध्नस्य) सबको व्यवस्था में बांधने वाले, सूर्यवत् तेजस्वी आचार्य, राजा के (शासने) शासन में (रणन्ति) ज्ञान का अभ्यास करते और प्रसन्न होते हैं॥ इति प्रथमो वर्गः॥

उतो पितृभ्यां प्रविदानु घोषं महो महद्भ्यामनयन्त शूषम् ।
उक्षा ह यत्र परि धानमक्तोरनु स्वं धाम जरितुर्ववक्ष ॥ ६ ॥

भा०—जैसे (उक्षा) सेचन में समर्थ बलवान् सूर्य (जरितुः अक्तोः) शब्द करने और जल सेचन करने वाले मेघ को (परिधानं) सब प्रकार से धारण करने में समर्थ (स्वं धाम) अपने तेज को अनुकूलता से धारण करता है और उस समय (महद्भ्याम् पितृभ्याम्) बड़े पालक सूर्य और पृथिवी या आकाश और भूमि दोनों से लोग (घोषम् अनु प्रविदा) गर्जन के अनन्तर उत्तम लाभ से (महः शूषम् अनयन्त) बड़े भारी सुख और अन्न को प्राप्त करते हैं और जैसे सूर्य जब (अक्तोः परिधानं) रात्रि के अनन्तर उसको दूर करने वाले (जरितुः स्वं धाम) और रात्रि को जीर्ण करने वाले स्व तेज को (ववक्ष) पहुँचाता है तब ब्रह्मचारी लोग (महद्भ्यां पितृभ्यां अनु) बड़े पूजनीय पालक या माता पिता और आचार्य इनसे (घोषम् अनु) वेद के अनुकूल (प्रविदा) उत्तम ज्ञान प्राप्त करके (महः शूषम्) बड़ा बल, ज्ञान और सुख प्राप्त करते हैं।

अध्वर्युभिः पञ्चभिः सप्त विप्राः प्रियं रक्षन्ते निहितं पदं वेः ।
प्राञ्चो मदन्त्युक्षणो अजुर्या देवा देवानामनु हि व्रता गुः ॥ ७ ॥

भा०—जैसे यज्ञ में (सप्त विप्राः) उद्‌गाताओं को छोड़कर शेष १२ ऋत्विजों में सात होता का का॰ करने वाले (पञ्चभिः अध्वर्युभिः) पांच यज्ञकर्त्ताओं के साथ मिलकर अथवा पांच अध्वर्युओं सहित पत्नी और यजमान सब सात विद्वान् होकर (वेः प्रियं पदं) कान्तिमान् अग्नि के स्थान, यज्ञ की (रक्षन्ते) रक्षा करते हैं और (अजुर्या उक्षणः देवाः) अविनाशी, जलादि सेचन समर्थ कान्तिमान् सूर्य की किरणें (प्राञ्चः) पूर्व दिशाओं में प्रकट होकर (देवानाम् व्रता अनु गुः) जल देने वाले मेघों के कार्यों का अनुगमन करते हैं। वैसे ही अध्यात्म में—(सप्त विप्राः) सात या सर्पणशील निरन्तर गति करने हारे और शरीर को विविध प्रकार से

पूर्ण करने वाले सात प्राण या देहस्थ सात धातु (पञ्चभिः) पांच (अध्वर्युभिः) देह को न मरने देने वाले, उसको जीवित रखने वाले पांच इन्द्रियों सहित अथवा पांच इन्द्रियां, मन और बुद्धि मिलकर सातों (निहितं) भीतर स्थित (वेः) व्यापक ज्योतिर्मय आत्मा के (प्रियं) अति प्रिय (पदं) स्वरूप की (रणन्ते) रक्षा करते हैं, उसको अपने भीतर धारण करते हैं। वे प्राण गण (प्राञ्च) आगे की ओर प्रकट होने वाले (उक्षणः) सुख के सेचन और देह को धारण करने हारे (अजुर्याः) कभी जीर्ण न होने वाले (देवाः) कान्तिमय और कामनाशील होकर (देवानाम् व्रता) सूर्य की किरणों के कर्त्तव्यों का (अनु गुः हि) अनुसरण करते हैं। अर्थात् जैसे (पञ्चभिः) परिपाक करने में समर्थ अहिंसक किरणों से मिलकर (सप्त) वेगवान् किरण सूर्य के प्रिय स्वरूप को रखते हैं और वे सेचन समर्थ होते और प्रकाश करते हैं वैसे ये इन्द्रियगण भी भीतर रस सुख सेचन करते और सब पदार्थों का ज्ञान प्रकाशित करते हैं और वे ही (मदन्ति) सबको सुखी करते हैं।

दैव्या होतारा प्रथमा न्यृञ्जे सप्त पृक्षासः स्वधया मदन्ति।
ऋतं शंसन्त ऋतमित्त आहुरनु व्रतं व्रतपा दीध्यानाः ॥ ८ ॥

भा०—जैसे दो (दैव्या) देने और लेने वाले (होतारा) जल देने और जलाकर्षण करने वाले (प्रथमा) सबसे श्रेष्ठ सूर्य और पृथ्वी दोनों मुख्य करके जाने जाते हैं, जिनके आश्रय पर (सप्त पृक्षासः) गतिशील जलसेचक मेघ (स्वधया) अन्न और जल से सबको ( मदन्ति ) हर्षित करते हैं (ऋतं शंसन्तः) जल की ही सूचना गर्जना द्वारा देते हुए (दीध्यानाः) प्रजाओं का धारण पोषण करते हुए (व्रतपाः) अपने नियमों का पालन करते हुए (व्रतम् अनु) नियम के अनुसार (ऋतम् इत् आहुः) अन्न की सूचना देते हैं। वैसे (दैव्या) विद्वानों और ज्ञान ऐश्वर्य के देने वालों में उत्तम ज्ञानैश्वर्य की कामना करने वालों के हितकारी (होतारा) ज्ञान अन्नादि देने वाले

(प्रथमा) उत्तम पिता और आचार्य दोनों को मैं (नि ऋञ्जे) अच्छी प्रकार पूजित करूं। वे (सप्त) सातों प्रकार के (पृक्षासः) सम्बन्धों से सम्बद्ध वा सप्त उपसर्पण या सत्संग करने योग्य (पृक्षासः) ज्ञान जलों की मेघों के समान वर्षा करने वाले (स्वधया) अन्न और आत्मज्ञान से (मदन्ति) स्वयं प्रसन्न रहते हैं। (ऋतं शंसन्तः) सत्योपदेश करते हुए (ते) वे (व्रतपाः) व्रतों के पालक (दीध्यानाः) निरन्तर ध्यान धारणा का अभ्यास करते हुए (ऋतम्) सत्य ज्ञान, वेदाभ्यास को (व्रतं) आचरणशील कर्त्तव्य का (अनु आहुः) निरन्तर उपदेश करते हैं।

वृ॒षा॒यन्ते॑ म॒हे अत्या॑य पू॒र्वीर्वृष्णे॑ चि॒त्राय॑ र॒श्मयः॑ सुया॒माः।
देव॑ होतर्म॒न्द्रत॑रश्चिकि॒त्वान्म॒हो दे॒वान् रोद॑सी॒ एह व॑क्षि ॥ ९ ॥

भा०—(रश्मयः महे अत्याय यथा सुयामाः वृषायन्ते) जैसे रासें वेगवान् अश्व को उत्तम रीति से वश करने वाली उसके लिये बन्धन के समान हो जाती हैं और जैसे (रश्मयः महे अत्याय चित्राय वृष्णे) बड़े भारी अद्भुत वर्षणकारी दीप्तिमान् सूर्य की किरणें (सुयामाः) चमकने वाली होकर (वृषायन्ते) वर्षणशील मेघ के समान आचरण करती हैं अर्थात् वृष्टि लाती हैं, वैसे ही (रश्मयः) सूर्य की किरणों के समान ज्ञान का प्रकाश करने वाली व्यापक (सुयामाः) उत्तम व्यवस्था करने वाली (पूर्वीः) पहले के विद्वानों की बनाई व्यवस्थाएं वा पूर्णसमृद्ध प्रजाएं (महे) महान् (अत्याय) सबको अतिक्रमण करके रहने वाले, (वृष्णे) प्रजा को नियमों में बांधने वाले (चित्राय) सबके पूजनीय एवं अद्भुत पराक्रमी पुरुष के लिये भी (वृषायन्ते) उसको नियम में बांधने के लिये बलवती एवं सुखों की वृद्धि करने के लिये मेघतुल्य हो जाती हैं। (देवः देवान् रोदसी वहति) जैसे प्रकाशमान सूर्य किरणों को, आकाश और पृथिवी को धारण करता है वैसे ही हे (देव) विजय की कामना करने हारे विद्वन्! राजन्! हे (होतः) प्रजाओं को सुख एवं अधीनों को वेतनादि देने हारे! तू (मन्द्रतरः) अत्यधिक हर्षित करने वाला एवं (चिकित्वान्)

ज्ञानवान् होकर (महः) बड़े २ (देवान्) दानशील एवं विजयेच्छुक, नाना कामनाओं से युक्त वीर पुरुषों को और (रोदसी) स्वकीय प्रजावर्ग और शासकवर्ग या स्व और पर चक्र दोनों को (वक्षि) धारण कर।

पृक्षप्रयजो द्रविणः सुवाचः सुकेतव उषसो रेवदूषुः।
उतो चिदग्ने महिना पृथिव्याः कृतं चिदेनः सं महे दशस्य ॥१०॥

भा०—जैसे (उषसः ऊषुः) प्रभात वेलाएं प्रकट होती हैं वैसे ही हे (द्रविणः) ज्ञानवान् पुरुष! राजन्! (पृक्षप्रयजः) अन्नों को अच्छी प्रकार देने वाले (सुवाचः) उत्तम वाणी बोलने वाले और (सुकेतवः) उत्तम ज्ञान से युक्त और विद्याओं द्वारा ज्ञान कराने वाले, (उषसः) तेजस्वी ब्राह्मण (रेवत् ऊषः) ऐश्वर्य से पूर्ण राष्ट्र में बसें। (उतो चित्) और हे (अग्ने) तेजस्विन्! (चित्) सूर्य या अग्नि जैसे (पृथिव्याः एनः दशस्यति) पृथिवी के दोष को नाश करती है वैसे ही तू भी (महिना) अपने महान् सामर्थ्य से (पृथिव्याः) पृथिवी पर विस्तृत प्रजा के (कृतं एनः) किये हुए अपराध को (महे) बड़े सौभाग्य के लिये (सं दशस्य) अच्छी प्रकार नष्ट कर।

इळामग्ने पुरुदंसं सनिं गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध।
स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे ॥ ११ ॥२॥

भा०—व्याख्या देखो (मं०३।सू०१।ऋं०२३) इति द्वितीयो वर्गः ॥

[ ८ ] विश्वामित्र ऋषिः ॥ विश्वेदेवा देवता ॥ छन्दः—१, ८, ६, १० निचृत् त्रिष्टुप्। २, ५, ६, ११ त्रिष्टुप्। ४ स्वराट् त्रिष्टुप्। ३, ७ स्वराडनुष्टुप्॥ एकादशर्चं सूक्तम् ॥

अञ्जन्ति त्वामध्वरे देवयन्तो वनस्पते मधुना दैव्येन।
यदूर्ध्वस्तिष्ठा द्रविणेह धत्ताद्यद्वा क्षयो मातुरस्या उपस्थे ॥ १ ॥

भा०—हे (वनस्पते) किरणों के पालक सूर्य के समान राष्ट्रैश्वर्य के विभागों के भोक्ता, प्रजा के पालक, शिष्यजनों के पालक विद्वन्! तू

( यत् ) जब (ऊर्ध्वः) गुणों और अधिकारों में सबसे उत्कृष्ट होकर (तिष्ठ) रह और (इह) इस राष्ट्र में और शिष्य में (द्रविणा) नाना ऐश्वर्य ( धत्तात् ) धारण करा (यत् वा) और जब (अस्याः मातुः) इस सर्वोत्पादक माता पृथिवी के (उपस्थे) गोद में बालक के समान (क्षयः) तेरा निवास हो तब जैसे (देवयन्तः दैव्येन मधुना अञ्जन्ति) सूर्य की किरणें जल देने वाले मेघ के समान होकर मेघस्थ जल से भूमि को सींचते हैं और वे स्वयं प्रकाशमान होकर सूर्य के प्रकाश से समस्त भूमि को प्रकाशित करते हैं वैसे ही (अध्वरे) हिंसा रहित, प्रजाओं को नाश न करने वाले राष्ट्रपालन रूप व्यवहार में ( त्वाम् ) तुझको (देवयन्तः) चाहते हुए (दैव्येन) देव, विद्वानों के योग्य (मधुना) अन्न और ज्ञान से ( त्वाम् अञ्जन्ति) तुझे प्रकाशित करते हैं।

समिद्धस्य श्रयमाणः पुरस्ताद् ब्रह्म वन्वानो अजरं सुवीरम्।
आरे अस्मदमतिं बाधमान उच्छ्रयस्व महते सौभगाय ॥ २ ॥

भा०—हे वनस्पते ! राजन् ! विद्वन् ! तू (समिद्धस्य) अच्छी प्रकार प्रज्वलित, ज्ञानवान् पुरुष के ( पुरस्तात् ) आगे (श्रयमाणः) स्थिर होकर (अजरं) अविनाशी ( सुवीरम् ) उत्तम वीर्य-बल के दाता (ब्रह्म) वेदज्ञान और ऐश्वर्य को (वन्वानः) सेवन और अभ्यास करता हुआ (अस्मद् आरे) हमारे समीप और दूर के (अमतिं) अधर्म युक्त, जड़ बुद्धि को और शत्रु सेना को भी (बाधमानः) दूर करता हुआ (महते सौभगाय) बड़े भारी उत्तम ऐश्वर्य को प्राप्त करने के लिये (उत् श्रयस्व) उन्नत पद पर स्थिर हो॥

उच्छ्रयस्व वनस्पते वर्ष्मन्पृथिव्या अधि।
सुमिती मीयमानो वर्चो धा यज्ञवाहसे ॥ ३ ॥

भा०—हे (वनस्पते) सूर्य के समान तेजस्वी शिष्यों और वीरों के पालक ! ( पृथिव्याः वर्ष्मन् ) वृष्टि जलादि युक्त स्थान पर बड़े वृक्ष के समान तू भी ( पृथिव्या वर्ष्मन् ) पृथिवी के सुप्रबन्ध से युक्त राष्ट्र शासन

के कार्य में (तत् श्रयस्व) उन्नत पद पर विराज और (सुमिती) जैसे बड़ा भारी वृक्ष बड़े परिमाण से (मीयमानः) मापे जाने योग्य होता है वैसे ही तू भी (सुमिती) शुभ, उत्तम माप या पैमाने से मापा जाकर (वर्चोधाः) तेज और बल को धारण करता हुआ (यज्ञवाहसे) राज्यरूप यज्ञ को वहन करने के लिये (पृथिव्याः अधि) पृथिवी पर उन्नत हो। (सुमिती मीयमानः) उत्तम ज्ञान से तेजस्वी, ब्रह्मवर्चस्वी होकर दान दिये जाने योग्य अध्यापनीय ज्ञान को धारण करने, कराने के लिये उन्नत पद पर विराज।

युवा सुवासाः परिवीत आगात्स उ श्रेयान्भवति जायमानः।
तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो३ मनसा देवयन्तः ॥ ४ ॥

भा०—(युवा) बलवान् (सुवासाः) उत्तम वस्त्रों को धारण करता हुआ (परिवीतः) सब प्रकार से विद्याओं को प्राप्त कर तेजस्वी, उपवीत-धारी ब्रह्मचारी के समान ( आ अगात् ) प्राप्त हो। (सः उ) वह ही (जायमानः) माता के गर्भ के समान विद्या के गर्भ में से उत्पन्न होता हुआ (श्रेयान् भवति) सबसे श्रेष्ठ हो। (धीरासः) बुद्धिमान् (कवयः) विद्वान् (स्वाध्यः) उत्तम विद्या को प्रदान करने वाले जन उसको (मनसा) चित्त से (देवयन्तः) चाहते हुए और (मनसा देवयन्तः) ज्ञानप्रकाश से दानशील सूर्य समान तेजस्वी बनाते हुए (तम् उन्नयन्ति) उसको ऊंचे पद पर ले जावें।

जातो जायते सुदिनत्वे अह्नां समर्य आ विदथे वर्धमानः।
पुनन्ति धीरा अपसो मनीषा देवया विप्र उदियर्ति वाचम् ॥५॥३॥

भा०—जैसे सूर्य (अह्नां सुदिनत्वे जायते) प्रकट होकर उत्तम दिन बनाने में समर्थ होता है वैसे ही (समर्ये) मनुष्यों के एकत्र होने के स्थान संग्राम या सभास्थलों और (विदथे) यज्ञों में भी (वर्धमान) बढ़ता हुआ (जातः) विद्वान् और वीर पुरुष (अह्नां) आगे आने वाले विपक्षियों

और मित्रों के दिनों को उत्तम बनाने में समर्थ होता है। (धीराः) बुद्धिमान् पुरुष (मनीषा) विचारपूर्वक ही (अपसः) कर्मों को पवित्र करते हैं और (देवानां) विद्वानों का सत्कार करने हारा (विप्रः) विद्वान् ब्राह्मण भी (मनीषा) उत्तम मननशील मति से ही (वाचम्) वेद वाणी को (उद् इयर्त्ति) उच्चारण करता है। इति तृतीयो वर्गः॥

यान्वो नरो देवयन्तो निमिम्युर्वनस्पते स्वधितिर्वा ततक्ष।
ते देवासः स्वरवस्तस्थिवांसः प्रजावदस्मे दिधिषन्तु रत्नम्॥६॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो! (यान् वः) जिन आप लोगों को (देवयन्तः) कामनाशील पुरुषों के समान आचरण करने वाले (नरः) नायकजन और शिष्यों के इच्छुक गुरुजन (नि मिम्युः) अच्छी प्रकार से उपदेश करते और (स्वधितिः वा) मेघों को वज्र के समान, काष्ठों को कुठार के समान, हे (वनस्पते) सर्वाश्रय! सैन्यदलपते! तू जिनको (ततक्ष) गढ़ता और तैयार करता है (ते) वे (देवासः) विद्वान् और वीर पुरुष (स्वरसः) सूर्य के समान तेजस्वी और स्वयं विद्योपदेशों से युक्त, (तस्थिवांसः) स्थिर बुद्धि होकर (अस्मे) हमारे कल्याण के लिये (प्रजावत्) प्रजा से युक्त (रत्नम्) रमणीय धन (दिधिषन्तु) धारण करें और दें।

ये वृक्णासो अधि क्षमि निमितासो यतस्रुचः।
ते नो व्यन्तु वार्यं देवत्रा क्षेत्रसाधसः॥७॥

भा०—(ये) जो (वृक्णासः) अविद्या के बन्धनों को काट देनेहारे, (यत-स्रुचः) प्राणों और इन्द्रियों का संयम करने वाले, (अधि क्षमि) क्षमा में रहकर (निमितासः) स्थिर रूप से ज्ञानवान् या परिमित भाषण करने वाले (क्षेत्र-साधसः) देह पर वश करने में कुशल हैं (देवत्रा) ज्ञानी और दानशील पुरुषों के बीच वे (नः) हमारे (वार्यं) वरण करने योग्य ज्ञान और ऐश्वर्यों को (व्यन्तु) प्रदान करें।

आदित्या रुद्रा वसवः सुनीथा द्यावाक्षामा पृथिवी अन्तरिक्षम् ।
सजोषसो यज्ञमवन्तु देवा ऊर्ध्वं कृण्वन्त्वध्वरस्य केतुम् ॥ ८ ॥

भा०—(आदित्याः) सूर्यगण, सूर्य की किरणों और बारहों मास (रुद्राः) और प्राणगण और आकाश के वायु (वसवः) पृथिव्यादि लोक और जीवगण जैसे (सुनीथाः) उत्तम रीति से संगत होकर (द्यावा क्षामा) सूर्य पृथिवी और अन्तरिक्ष तीनों स्थानों को व्यापक (सजोषसः) एक समान रूप से सेवने योग्य ( यज्ञम् अवन्ति) सुव्यवस्थित संसार-प्रबन्ध और परस्पर के जल प्रकाश आदि के लेने देने के व्यवहार को चला रहे हैं और (अध्वरस्य) महान् यज्ञ के ( केतुम् ) प्रवर्त्तक और व्यापक सूर्य और परमेश्वर को (ऊर्ध्वं कृणवन्ति) सबसे ऊपर रखते हैं वैसे ही (आदित्याः) सूर्यसमान तेजस्वी आदित्य ब्रह्मचारी, परस्पर आदान-प्रतिदान करने वाले वैश्य जन, (रुद्राः) नैष्ठिक ब्रह्मचारीगण ए दुष्टों को रुलाने वाले क्षत्रियगण (वसवः) २४ वर्ष के ब्रह्मचारी एवं राष्ट्र में बसने वाले प्रजाजन (द्यावा क्षामा) आकाश और भूमि ( पृथिवी अन्तरिक्षम् ) पृथिवी और अन्तरिक्ष इन सबको वशकर (सजोषसः) समान प्रेरित भाव से युक्त होकर (देवाः) दानशील और तेजस्वी होकर (यज्ञम् अवन्तु) परस्पर के सत्सङ्ग की रक्षा करें और (अध्वरस्य) इस हिंसारहित राष्ट्र-यज्ञ के ( केतुम् ) ज्ञापक और ध्वजा के समान उन्नत और मान आदर के योग्य पुरुष को (ऊर्ध्वं) सबसे ऊपर (कृण्वन्तु) रक्खें ।

हंसा इव श्रेणिशो यतानाः शुक्रा वसानाः स्वरवो न आगुः ।
उन्नीयमानाः कविभिः पुरस्ताद्देवा देवानामपि यन्ति पाथः ॥९॥

भा०—(हंसा इव श्रेणिशः) पंक्ति बांधकर जैसे हंस शब्द करते हुए आते हैं वैसे ही (शुक्रा वसानाः) स्वच्छ वस्त्रों के धारक (श्रेणिशः यतानाः) अपने २ वर्ग या पंक्ति में बद्ध होकर यत्न करते हुए (स्वरसः) शत्रुओं को पीड़ा देने वाले, या उत्तम शब्द करते हुए, उत्तम उपदेश वचन कहते

हुए (नः) हमें (आगुः) प्राप्त हों। वे (पुरस्तात्) सबके समक्ष (कविभिः) विद्वान् दीर्घदर्शी पुरुषों द्वारा (उत् नीयमाना) उत्तम पद पर पहुँचाये हुए (देवाः) विद्वान् और विजयी पुरुष ( देवानाम् ) सूर्य के प्रकाशक किरणों के (पाथः) जल को जलप्रद मेघों के समान उनके (पाथः) अनुकरणीय मार्ग को (यन्ति) प्राप्त होते हैं।

शृङ्गाणीवेच्छृङ्गिणां सं देदृश्रे चषालवन्तः स्वरवः पृथिव्याम्।
वाघद्भिर्वा विहवे श्रोषमाणा अस्माँ अवन्तु पृतनाज्येषु ॥ १० ॥

भा०—विद्वान् और वीरजन ( पृथिव्याम् ) इस पृथ्वी पर (चषालवन्तः) भोग करने योग्य नाना प्रकार के ऐश्वर्यों से सम्पन्न और (स्वरवः) शत्रुओं को तपाने वाले और उत्तम वचन कहने वाले हों और वे चषालवन्तः स्वरवः) सुन्दर छल्लों से युक्त यज्ञ के यूपों के समान (शृङ्गिणां) सींग वाले बैल आदि पशुओं या उच्च पर्वतों के (शृङ्गाणि इव) सींगों या शिखरों के समान ऊंचे स्थान पर स्थित हों, आगे बढ़कर विपक्षियों के नाशक होकर (संददृश्रे) अच्छी प्रकार दीखें। वे (वाघद्भिः) विद्वानों द्वारा (विहवे) विविध उपदेश दान से युक्त स्वाध्यायकाल या विशेष आह्वान करने के संग्रामकाल में (श्रीयमाणाः) उपदेश और ज्ञान श्रवण करते हुए ( अस्मान् ) हमारी (पृतनाज्येषु) संग्रामों में (अवन्तु) रक्षा करें।

वनस्पते शतवल्शो वि रोह सहस्रवल्शा वि वयं रुहेम।
यं त्वामयं स्वधितिस्तेजमानः प्रणिनाय महते सौभगाय ॥११॥४॥

भा०—हे (वनस्पते) महावृक्ष के समान याचनाशील जनों और ऐश्वर्यों के पालक राजन्! शिष्यों के पालक विद्वन्! सैन्य दलों के पालक सेनापते! तुझको (अधितिः) बल से धारण करने योग्य उत्तम शस्त्रबल और शास्त्रबल (तेजमानः) तीक्ष्ण करता हुआ (महते सौभगाय) बड़े भारी ऐश्वर्य के प्राप्त करने के लिये (प्र;निनाय) उन्नत पद पर पहुँचाता है। शस्त्र से काटा जाकर भी पुनः सहस्रों शाखाओं से फूटने वाला वट आदि

वनस्पति जैसे (शतवल्शः सहस्रवल्शः) सैकड़ों सहस्रों शाखाओं और अंकुरों से युक्त होकर वृद्धि को प्राप्त होता है वैसे ही तू (शतवल्शः सहस्रवल्शः) सैकड़ों और हजारों अंग प्रत्यंग एवं पुत्र पौत्रादि रूप शाखाओं, अंकुरों से युक्त होकर (विरोह) विविध प्रकार से उन्नत हो और (वयम्) हम भी (वि रुहेम) विविध वृद्धि को प्राप्त हों। इति चतुर्थो वर्गः ॥

[९] विश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः १, ४ बृहती । २, ५, ६, ७ निचृद्बृहती । ३, ८ विराड् बृहती । ९ स्वराट् पंक्तिः ॥ नवर्चं सूक्तम् ॥

सखायस्त्वा ववृमहे देवं मर्तास ऊतये ।
अपां नपातं सुभगं सुदीदितिं सुप्रतूर्तिमनेहसम् ॥ १ ॥

भा०—हम सब (सखायः) एक समान नाम, ख्याति वाले (मर्तासः) मरणधर्मा मनुष्य (ऊतये) रक्षा, ज्ञान और मनोकामना की पूर्त्ति के लिये (अपां नपातम्) प्राणों के बीच आत्मा के समान, स्वयं नाश न होने वाले, प्राणों को बांधने वाले आप्त प्रजाजनों के प्रबन्धक, (सुभगं) उत्तम ऐश्वर्यवान् (सुदीदितिम्) उत्तम ज्ञान प्रकाश से युक्त, तेजस्वी (सुप्रतूर्त्तिम्) सुखपूर्वक पार पहुँचा देने और खूब वेग वाले, क्रियावान्, (अनेहसम्) अहिंसक (त्वा) तुझको हे विद्वन्! हे नायक! हम लोग गुरु, नेता, रक्षक रूप से (ववृमहे) वरण करते हैं।

कायमानो वना त्वं यन्मातॄरजगन्नपः ।
न तत्ते अग्ने प्रमृषे निवर्त्तनं यद्दूरे सन्निहाभवः ॥ २ ॥

भा०—जैसे अग्नि (कायमानः) कान्तिमान् होकर (वना अजगन्) वनों में लगता और विद्युत् रूप से (अपः अजगन्) जलों को भी प्राप्त है और उसका (निवर्त्तनं) बुझाना भी असह्य होता है, अग्नि (दूरे सन् इह अभवः) दूर रहकर भी प्रकाशरूप से समीप हो जाता है वैसे ही

हे (अग्ने) ज्ञानवन्! विद्वन्! (जना) सेवन योग्य ज्ञानों को (कायमानः) चाहता हुआ, देता हुआ (यः त्वं) जो तू (मातृः अपः) माता के समान स्नेहवान् आप्त पुरुषों को (अजगन्) प्राप्त हो, हे अग्ने! विद्वन्! एवं विनयशील! (ते) तेरे (तत्) उस (निवर्त्तनम्) विद्याभ्यास के पथ से 'निवर्त्तन' लौट आने को मैं (न प्र मृषे) कभी सहन न करूं। (यत्) जो तू (दूरे सन्) दूर रहकर (इह अभवः) फिर यहां रहता है।

अति तृष्टं ववक्षिथाथैव सुमना असि।
प्रप्रान्ये यन्ति पर्यन्य आसते येषां सख्ये असि श्रितः ॥ ३ ॥

भा०—हे विद्वन्! आचार्य! हे प्रभो! तू (तृष्टं) प्यारे, विद्या के तीव्र अभिलाषी शिष्य को (अति ववक्षिथ) अज्ञान से पार वा उत्तम २ उपदेश कर। अथवा—(तृष्टं अति ववक्षिथ) चाहे तू अति 'तृष्ट' तीखा, कटु, कठोर वचन ही कहे (अथैव) तो भी तू (सुमनाः असि) शुभ चित्त, शुभ कामना युक्त (असि) हो। हे विद्वन् आचार्य! तू जिनके (सख्ये) मित्रभाव में (श्रितः) स्थित हो, उन शिष्यजनों में से भी (अन्ये) कुछ विद्यार्थी (प्र प्रयान्ति) विद्या समाप्त करके चले जाते हैं और (अन्ये) दूसरे जिनकी विद्या समाप्त नहीं हुई वे (परि आसते) तेरे समीप ही बैठते हैं।

ईयिवांसमति स्रिधः शश्वतीरति सश्चतः।
अन्वीमविन्दन्निचिरासो अद्रुहोऽप्सु सिंहमिव श्रितम् ॥ ४ ॥

भा०—विद्वान् लोग जैसे (अप्सु श्रितम्) जलों में स्थित विद्युत् अग्नि को भी (अद्रुहः) उससे द्रोह न करते हुए अनुकूल रूप से वशमें कर लेते हैं वैसे ही (निचिरासः) अति काल से विद्यमान (अद्रुहः) द्रोह-रहित प्रजाएं भी (स्रिधः) हिंसाकारिणी शत्रु सेनाओं और सहनशील सेनाओं को (अति ईयिवांसम्) अतिक्रमण करने वाले, उनसे अधिक शक्तिशाली और (शश्वतीः) अपने राष्ट्र की पूर्व से ही विद्यमान और (सश्चतः) साथ में सहयोग करने वाली प्रजाओं को भी (अति) अतिक्रमण

करने वाले ( ईम् ) इस नायक पुरुष को (अप्सु श्रितं) आप्त प्रजाओं के बीच स्थित (सिंहम् इव) सिंह के समान पराक्रमी पुरुष को (अनु अविन्दन् ) प्राप्त करें ।

ससृवांसमिव त्मनाऽग्निमित्था तिरोहितम् ।
एनं नयन्मातरिश्वा परावतो देवेभ्यो मथितं परि ॥ ५ ॥ ५ ॥

भा०—जैसे (त्मना) अपने स्वरूप से ( ससृवांसम् ) व्यापक और ( तिरः हितम् ) छुपे हुए ( अग्निम् ) अग्नि को ( मथितं परि ) मथे जाने के उपरान्त ( मातरिश्वा परावतः परि आ अनयत् ) वायु दूर २ तक ले जाता है वैसे ही (इत्था) सत्य के बल से और (त्मना) अपने बल से (ससृवांसम् ) आगे बढ़ने वाले ( तिरः-हितम् ) सबसे ऊपर विराजमान (एवं) इस ( मथितम् ) मन्थन करके निकाले सारवान् भाग से युक्त, एवं मथ कर निकाले गये (अग्निम् इव) अग्नि के समान प्रकाशमान, तेजस्वी ( एनम् ) इस विद्वान् पुरुष को (मातरिश्वा) ज्ञानी पुरुष के आश्रय से आगे बढ़ने वाला शिष्यगण (देवेभ्यः) उत्तम कमनीय गुणों को प्राप्त करने के लिये (परावतः) दूसरे दूर देशों से भी ( परि आ अनयन् ) आ आ कर प्राप्त करते हैं । इति पञ्चमो वर्गः ॥

तं त्वा मर्ता अगृभ्णत देवेभ्यो हव्यवाहन ।
विश्वान्यद्यज्ञाँ अभिपासि मानुष तव क्रत्वा यविष्ठ्य ॥ ६ ॥

भा०—हे (हव्यवाहन) ग्रहण योग्य ज्ञानों और ऐश्वर्यों को धारण करने और प्राप्त कराने हारे विद्वन् ! (मर्त्ताः) मनुष्य लोग (देवेभ्यः) विद्वान् पुरुषों और विद्यादि चाहने वालों के हितार्थ शुभ गुणों को प्राप्त करने के लिये (तं त्वा) उस तुझ श्रेष्ठ पुरुष को (अगृभ्णत) स्वीकार करते हैं । हे (मानुष) मननशील ! मनुष्यों के हितकारक ! हे (यविष्ठय) युवा पुरुषों में सबसे उत्तम, बलवन् ! तू (तव) अपने (क्रत्वा) ज्ञान और कर्म सामर्थ्य से ( विश्वान् ) सब ( यज्ञान् ) श्रेष्ठ कर्मों, उत्तम दानयोग्य

ज्ञानों, दानयोग्य धनों तथा सत्संग करने योग्य विद्वानों को भी (अभि पासि) सब प्रकार से पालन करता है।

तद्भद्रं तव॑ दंसना पाका॑य चिच्छदयति।
त्वां यद॑ग्ने पशवः॑ समासते॒ समि॑द्धमपिशर्व॒रे ॥ ७ ॥

भा०—(यत्) जैसे (पशवः अपिशर्वरे समिद्धम्) रात्रि के अन्धकार में प्रदीप्त अग्नि के समीप ही समस्त गवादि पशु और मनुष्यादि आश्रय पाते हैं वैसे ही हे (अग्ने) तेजस्विन्! ज्ञानवान्! (यत्) जब (अपिशर्वरे) रात्रि के समान घोर अज्ञानान्धकार के काल और चारों ओर से हिंसाकारी शस्त्रादि के द्वारा प्रवृत्त संग्राम-काल में (पशवः) सब मनुष्य पशुओं के समान अज्ञानी और अधीनता स्वीकार करने वाले (समिद्धम्) ज्ञान-प्रकाश से प्रकाशित और तेजस्वी (त्वाम्) तुझको ही (सम्-आसते) आश्रय लेते हैं। (तव) तेरा (तद्) वह (भद्रम्) सुख-जनक (दंसना) उत्तम कर्म और ज्ञान दर्शन ही (पाकाय) परिपाक के लिये अग्नि के तेज के समान अपने ज्ञान-अनुभव और बल वीर्य को परिपक्व करने या उत्तम उपदेश देने के लिये (चित्) ही (छदयति) उनको वस्त्रों और कवचों से आच्छादित या सुशोभित करता है।

आ जुहोता स्वध्वरं शीरं पा॑वकशो॑चिषम्।
आ॒शुं दू॒तम॑जि॒रं प्र॒त्नमीड्यं॑ श्रु॒ष्टी दे॒वं स॑पर्यत ॥ ८ ॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो! आप लोग (सु-अध्वरम्) उत्तम यज्ञ करने वाले, अहिंसक, स्वयं हिंसादि से पीड़ा न देने योग्य (शीरम्) सुप्त के समान अति शान्त, (पावक-शोचिषम्) पवित्र करने वाली दीप्ति से युक्त, (आशुम्) विद्याओं में व्यापक, (दूतम्) सेवा करने योग्य (प्रत्नम्) वृद्ध (ईड्यं) स्तुति योग्य (देवं) दानशील, ज्ञानों के प्रकाशक विद्वान् को (आजुहोत) अच्छी प्रकार स्वीकार करो, आदर से बुलाओ और उसकी (सपर्यत) सेवा सत्कार करो।

त्रीणि शृता त्री सहस्राण्यग्निं त्रिंशच्च देवा नव चासपर्यन् ।
औक्षन्घृतैरस्तृणन्बर्हिरस्मा आदिद्धोतारं न्यसादयन्त ॥ ९ ॥ ६ ॥

भा०—(अग्निं देवाः असपर्यन्) जैसे अग्नि में दिव्य किरण आश्रित हैं, वे उसे (घृतैः औक्षन्) तेजों से बढ़ाते और (अस्मा बर्हिः अस्तृणन्) उसके वृद्धिशील रूप या प्रकाश को फैलाते हैं वैसे ही (त्रीणि शता त्री सहस्रा, त्रिंशत् च नव च) तीन हजार, तीन सौ, तीस और ९ अर्थात् ३३३९ (देवाः) वीर पुरुष ( अग्निम् असपर्यन् ) अग्रणी तेजस्वी नायक की सेवा करें, उसके अधीन आज्ञा पालन करें। वे उसको (घृतैः) तेजों से ( औक्षन् ) घी से अग्नि के समान ही बढ़ावें और (अस्मा) उसके (बर्हिः) वृद्धिशील राष्ट्र को ( अस्तृणन् ) विस्तृत करें और ( आत् ) अनन्तर उसी (होतारं) सर्वैश्वर्य के दाता राजा को (नि असादयन्त) स्थापित करें। इति षष्ठो वर्गः ॥

[ १० ] विश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ५, ८ विराडुष्णिक् ३ उष्णिक् । ४, ६, ७, ९ निचृदुष्णिक् । २ भुरिग् गायत्री ॥ नवर्चं सूक्तम् ॥

त्वामग्ने मनीषिणः सम्राजं चर्षणीनाम् ।
देवं मर्तास इन्धते समध्वरे ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नि के समान तेजस्विन्! विद्वन्! प्रभो! (मनीषिणः) मन को वश करके सन्मार्गगामी बुद्धिमान् (मर्त्तासः) पुरुष (चर्षणीनां) दर्शन करने वाले ज्ञानी पुरुषों और प्रजाओं (सम्राजं) तेजस्वी सम्राट् के समान सबके शासक (देवं) दानशील, विजीगीषु ( त्वाम् ) तुझको (अध्वरे) शत्रुओं द्वारा न नाश होने वाले, दृढ़ राज्य-पालन एवं यज्ञकर्म में (सम् इन्धते) प्रकाशित करते हैं।

त्वां यज्ञेष्वृत्विजमग्ने होतारमीळते ।
गोपा ऋतस्य दीदिहि स्वे दमे ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) प्रकाशस्वरूप परमेश्वर ! (यज्ञेषु) उपासना आदि व्यवहारों में ( ऋत्विजम् ) ज्ञानवान् पुरुषों में ज्ञान देने वाले, ( होतारम् ) समस्त संसार ( त्वाम् ) तेरी (ऋतस्य गोपाः) सत्य धर्माचरण के पालकजन (ईळते) स्तुति करते हैं और तू भी (ऋतस्य गोपाः) सत्य ज्ञान का रक्षक होकर (स्वे दमे) अपने जगत् के दमन कार्य और अन्तःकरणों में प्रकट हर्ष रूप में (दीदिहि) प्रकाशित हो ।

स घा यस्ते ददाशति समिधा जातवेदसे ।
सो अग्ने धत्ते सुवीर्यं स पुष्यति ॥ ३ ॥

भा०—हे ( अग्ने ) प्रकाशक, प्रभो ! ( यः ) जो पुरुष (जातवेदसे) उत्पन्न हुए प्रत्येक पदार्थ के भीतर विद्यमान ( ते ) तुझको ( समिधा ) हृदय प्रकाशित करने वाले विज्ञान द्वारा (ददाशति) अपना आत्मा सौंप देता है (सः) वह ( सुवीर्यम् ) उत्तम बल, पराक्रम को ( धत्ते ) धारण करता है और (सः) वही (पुष्यति) धनधान्य, गौ, पशु, सुवर्णादि से पुष्ट और समृद्ध होता है ।

स केतुरध्वराणामग्निर्देवेभिरा गमत् ।
अञ्जानः सप्त होतृभिर्हविष्मते ॥ ४ ॥

भा०—(अग्निः अध्वराणां केतुः) अग्नि यज्ञों का ज्ञापक और (सप्तहोतृभिः अञ्जानः) सात होताओं द्वारा प्रकाशित होता है । वैसे ही (सः) वह ( अध्वराणां ) कभी नाश को प्राप्त न होने वाले जीवात्माओं और सत्कर्मों का (केतुः) ज्ञान देने और प्रकाशित करने वाला (अग्निः) तेजोमय परमेश्वर ( देवेभिः ) दिव्य गुणों, दिव्य पदार्थों और ज्ञानप्रकाशक विद्वानों द्वारा ( आगमत् ) हमें प्राप्त हो । वही ( सप्तहोतृभिः ) प्रकाश देने वाली सात रश्मियों से सूर्य के समान और सात प्राणों से आत्मा के समान ( सप्त ) सात वा सर्पणशील (होतृभिः) संसार के धारक प्रवहण आदि सात तत्वों से, ज्ञान प्रदान करने वाले सात छन्दों से ( हविष्मते )

'हवि' अर्थात् ज्ञान-ग्रहण में समर्थ बुद्धि-बल से युक्त पुरुष के लिये (अज्ञानः) अपने गुणों और ज्ञानों का प्रकाश करने हारा है ।

प्र होत्रे पूर्व्यं वचोऽग्नये भरता बृहत् ।
विपां ज्योतींषि बिभ्रते न वेधसे ॥ ५ ॥ ७ ॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! आप (विपां) विद्वानों के मध्य (ज्योतींषि) ज्ञानमय ज्योतियों के (बिभ्रते) धारक (वेधसे न) श्रेष्ठ विद्वान् के समान (अग्नये) ज्ञान-प्रकाशक और (बृहत् पूर्व्यम्) बहुत बड़े, पूर्वों द्वारा उपासित (वचः) वेदवाणी के (होत्रे) दाता और धारक परमेश्वर के लिये (बृहत्) बहुत अन्नादि (प्र भरत) लाओ । एवं परमेश्वर को प्राप्त करने के लिये (बृहत् प्र भरत) बड़ा ज्ञान प्राप्त करो । इति सप्तमो वर्गः ॥

अग्निं वर्धन्तु नो गिरो यतो जायत उक्थ्यः ।
महे वाजाय द्रविणाय दर्शतः ॥ ६ ॥

भा०—(अग्निम्) अङ्ग में विनयशील तेजस्वी पुरुष को (नः गिरः) हमारी वाणियां (वर्धन्तु) बढ़ावें (यतः) जिनसे वह (उक्थ्यः) उक्थ अर्थात् वेद और वेदोपदिष्ट ब्रह्म ज्ञान में निपुण, प्रशंसनीय (जायते) हो और (महे) बड़े भारी (वाजाय) ज्ञान और बल प्राप्ति और (द्रविणाय) ऐश्वर्य लाभ के लिये भी (दर्शतः) दर्शनीय हो ।

अग्ने यजिष्ठो अध्वरे देवान्देवयते यज ।
होता मन्द्रो वि राजस्यति स्रिधः ॥ ७ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नि के समान परमेश्वर ! तू (यजिष्ठः) सब दान देने, सत्संग करने और मैत्रीभाव रखने वालों में सर्वश्रेष्ठ है । तू (देवयते) उत्तम गुणों और विद्वानों की (यज) संगति कर । तू (होता) सबका दाता, धर्त्ता (मन्द्रः) सबको हर्षित करने वाला, (स्त्रिधः) विद्या आदि गुणों को नाशक दुर्वासनाओं को (अति विराजसि) लांघकर, उनसे कहीं ऊपर प्रकाशित है ।

स नः पावक दीदिहि द्युमदस्मे सुवीर्यम् ।
भवा स्तोतृभ्यो अन्तमः स्वस्तये ॥ ८ ॥

भा०—हे (पावक) पवित्र करने हारे, प्रभो ! (सः) वह तू (नः) हमें (दीदिहि) प्रकाशित कर और (अस्मे) हमें (द्युमत्) कान्ति से युक्त (सु-वीर्यम्) उत्तम वीर्य, बल (दीदिहि) प्रदान कर । तू (स्वस्तये) सुख कल्याण की वृद्धि के लिये (स्तोतृभ्यः) स्तुतिकर्त्ता पुरुषों के (अन्तमः) समीपतम, अन्तःकरण में स्थित (भव) हो ।

तं त्वा विप्रा विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते ।
हव्यवाहममर्त्यं सहोवृधम् ॥ ९ ॥ ८ ॥

भा०—हे परमात्मन् ! (विपन्यवः) विविध प्रकार से स्तुतिकर्त्ता (विप्राः) ज्ञानी पुरुष (जागृवांसः) जागरणशील ब्राह्ममुहूर्त्त में जागने वाले, सावधान (हव्यवाहम्) देने योग्य ज्ञान के दाता, (सहोवृधम्) सहन करने, शत्रुओं को परास्त करने वाले, बल को बढ़ाने वाले, (अमर्त्यं) अमरणशील, (तं) उस प्रसिद्ध (त्वा) तुझको (सम् इन्धते) अच्छी प्रकार यज्ञाग्नि के समान ही प्रकाशित करते हैं । इत्यष्टमो वर्गः ॥

[ ११ ] विश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २, ५, ७, ८ निचृद्गायत्री । ३, ९ विराड् गायत्री । ४, ६ गायत्री ॥

अग्निर्होता पुरोहितोऽध्वरस्य विचर्षणिः ।
स वेद यज्ञमानुषक् ॥ १ ॥

भा०—जो (अग्निः) विद्वान् पुरुष (होता) दानशील, (पुरोहितः) दीपक के समान समक्ष अध्यक्षरूप में स्थापित किया जाता है वह (अध्वरस्य) जिस कार्य में प्रजाओं का नाश न हो, उसका (विचर्षणिः) विविध रूप से देखने हारा हो (सः) वही (यज्ञम्) परस्पर के सत्संग, दान सत्कार आदि के (आनुषक्) आनुपूर्वी क्रम से विधिविधान को (वेद) भली प्रकार जाने ।

स ह॒व्य॒वाळम॑र्त्य उ॒शिग्दू॒तश्चनो॑हितः।
अ॒ग्निर्धि॒या समृ॑ण्वति ॥ २ ॥

भा०—( सः ) वह विद्वान् पुरुष ( हव्यवाड् ) दान देने और लेने योग्य पदार्थों को स्वयं और अन्यों को प्राप्त कराने हारा (अमर्त्यः) साधारण पुरुषों से विशेष ( उशिक् ) अग्नि के समान तेजस्वी, उत्तम पदार्थों की कामना करने वाला (दूतः) दुष्टों को संतापदायक और सेवा के योग्य, (चनोहितः) पचन योग्य अन्न और उत्तम वचन योग्य ज्ञानादि का हितकारी ( अग्निः ) अग्रणी हो वह (धिया) बुद्धि और उत्तम कर्म से (सम् ऋण्वति) अच्छी प्रकार कार्यों को जाने और उत्तम मार्ग पर चले।

अ॒ग्निर्धि॒या स चे॑तति के॒तुर्य॒ज्ञस्य॑ पू॒र्व्यः।
अर्थं॒ ह्य॑स्य त॒रणि॑ ॥ ३ ॥

भा०—(अग्निः) अग्नि के समान तेजस्वी, ज्ञानवान्, विद्वान् (धिया) उत्तम बुद्धि से (चेतति) विचार करे वह (यज्ञस्य) सत्कार आदि कार्यों में (पूर्व्यः) पूर्व विद्यमान, वृद्धजनों में कुशल और (केतुः) सब कर्त्तव्यों का बतलाने वाला एवं ध्वजा के समान सर्वोपरि अग्रगण्य हो ( अस्य ) इसका (अर्थं हि) गमन, चेष्टा और प्रयोजन भी (तरणि) प्रजा को दुःखों से तारने वाला लोकोपकारक हो।

अ॒ग्निं सू॒नुं सन॑श्रुतं॒ सह॑सो जा॒तवे॑दसम्।
वह्निं॑ दे॒वा अ॑कृण्वत ॥ ४ ॥

भा०—जैसे (देवाः) व्यवहार और शिल्पकुशल विद्वान् लोग (सहसः सूनुं ) बल के सञ्चालक और उत्पादक ( अग्निं ) अग्नि तत्व, विद्युत् को (वह्निं) रथादि को देश से देशान्तर में उठाकर ले जाने में समर्थ ( अकृण्वत ) बना लेते हैं। वैसे ही ( अग्निम् ) अग्रणी और ज्ञानवान् ( सनश्रुतम् ) सनातन शास्त्रों को श्रवण करने हारे ( जातवेदसम् ) पदार्थ

मात्र के ज्ञाता एवं ऐश्वर्यवान् (सहसः सूनुं) बल के उत्पादक, सैन्यबल के सञ्चालक पुरुष को (देवाः) व्यवहारकुशल पुरुष (वह्निं) राष्ट्र कार्य को वहन करने में समर्थ (अकृण्वत) बनावें ।

अदाभ्यः पुरएता विशामग्निर्मानुषीणाम् ।
तूर्णी रथः सदा नवः ॥ ५ ॥ ६ ॥

भा०—( तूर्णीरथः ) अति वेगवान् रथ जैसे ( मानुषीणाम् विशाम् पुरः एता) प्रजाओं के बीच सबसे आगे चलता है वैसे ही (मानुषीणाम् ) मननशील, मनुष्य ( विशाम् ) प्रजाओं के बीच (अग्निः) अग्नि के समान तेजस्वी, ज्ञानवान् पुरुष (अदाभ्यः) किसी से भी मारा न जा सकने योग्य, बलवान् और रक्षा करने योग्य, (तूर्णी) कार्य करने में क्षिप्रकारी (रथः) वेगवान् और ( सदानवः ) सदा नवीन, सर्वस्तुत्य होकर ( पुरः एता ) आगे २ चलने हारा हो । इति नवमो वर्गः ॥

साह्वान्विश्वा अभियुजः क्रतुर्देवानाममृक्तः ।
अग्निस्तुविश्रवस्तमः ॥ ६ ॥

भा०—(अग्निः) अग्रगी नायक तेजस्वी पुरुष (तुविश्रवस्तमः) बहुत से ऐश्वर्यों से सम्पन्न, ( देवानाम् ) प्राणों के बीच ( अमृक्तः ) [अमृतः, ककारोपजनः] अमर आत्मा के समान वा ( देवानाम् ) विजयेच्छुक वीर पुरुषों के बीच (अमृक्तः) शत्रुजनों से न मारा जा सकने योग्य, (क्रतुः) कर्मकुशल और (विश्वान् अभियुजः) समस्त अभियोक्ता, आक्रमणकारी शत्रुओं को ( साह्वान् ) पराजित करने वाला और सहयोगिनी प्रजाओं को भी वश करने वाला हो ।

अभि प्रयांसि वाहसा दाश्वाँ अश्नोति मर्त्यः ।
क्षयं पावकशोचिषः ॥ ७ ॥

भा०—(दाश्वान् मर्त्यः) दानशील, प्रजाजन (वाहसा) उत्तम उद्देश्य

तक पहुँचा देने वाले नायक एवं विद्वान् पुरुष के द्वारा ही (प्रयांसि) अन्न ज्ञान, बल आदि प्रिय पदार्थों को ( अभि-अश्नोति ) प्राप्त करता है और वही ( पावकशोचिषः ) अग्नि के तेज के समान तेज वाले उस नायक के (क्षयं) निवास योग्य गृह को भी (अभि अश्नोति) प्राप्त करता है।

परि विश्वानि सुधिताग्नेरश्याम मन्मभिः।
विप्रासो जातवेदसः ॥ ८ ॥

भा०—हम ( विप्रासः ) बुद्धिमान् ( जातवेदसः ) उत्तम ज्ञान से सम्पन्न हो ( अग्नेः ) अग्रणी पुरुष वा प्रभु के ( मन्मभिः ) मनन-योग्य वचनों और सामर्थ्यों से (विश्वानि) सब प्रकार के (सुधितानि) सुख से धारण-योग्य पदार्थों का (परि अश्याम) सब प्रकार से भोग करें।

अग्ने विश्वानि वार्या वाजेषु सनिषामहे।
त्वे देवास एरिरे ॥ ९ ॥ १० ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! हे नायक! हम लोग (देवासः) धनादि ऐश्वर्यों की कामना करते हुए (त्वे) तेरे प्रति (ऐरिरे) शरण आते, प्रार्थना करते हैं और हम सब ( वाजेषु ) संग्रामों में वा ऐश्वर्यों के प्राप्त होने पर (विश्वानि) सब प्रकार के (वार्या) वरणयोग्य ऐश्वर्यों को ( सनिषामहे ) एक दूसरे को दान करें। इति दशमो वर्गः ॥

[१२] विश्वामित्र ऋषिः ॥ इन्द्राग्नी देवते ॥ छन्दः—१, ३, ५, ८, ९ निचृद्‌गायत्री । २, ४, ६ गायत्री । ७ यवमध्या विराड्गायत्री ॥ नवर्चं सूक्तम् ॥

इन्द्राग्नी आ गतं सुतं गीर्भिर्नभो वरेण्यम्।
अस्य पातं धियेषिता ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्राग्नी) इन्द्र और हे अग्ने! हे ऐश्वर्यवन् हे ज्ञानवन्! मेघ और सूर्य के समान जीवन, प्राण अन्न और ज्ञान देने वाले गुरुजनो! आप दोनों ( आ गतम् ) आइये। जैसे मेघ और सूर्य मिलकर ( नभः )

आकाश को (गीर्भिः) गर्जना आदि मध्यम वाणियों से व्यापते हैं वैसे ही आप दोनों भी ( गीर्भिः ) उत्तम उपदेशों से ( वरेण्यम् ) स्वीकार योग्य ( नभः ) विद्या और योनि सम्बन्धों से बन्धे ( सुतम् ) उत्पन्न हुए पुत्र वा शिष्य को ( आ गतम् ) प्राप्त होओ और आप दोनों (धिया इषिता) ज्ञान और कर्म द्वारा उसको सन्मार्ग में प्रेरित करते हुए (अस्य) इसको ( पातम् ) पालन करो ।

इन्द्राग्नी जरितुः सचा यज्ञो जिगाति चेतनः ।
अया पातमिमं सुतम् ॥ २ ॥

भा०—हे ( इन्द्राग्नी ) पूर्वोक्त वायु और सूर्य के समान बल और ज्ञान से युक्त आप दोनों के समीप ही (यज्ञः) सत्सङ्ग करने एवं विद्योपदेशादि देने योग्य ( चेतनः ) ज्ञान से प्रबुद्ध पुत्र वा शिष्य (जिगाति) प्राप्त होता है। आप (जरितुः सचा) उपदेष्टा सहायक होकर (इमं सुतम्) इस पुत्रादि को ( अया पातम् ) वाणी से पालन करो ।

इन्द्रमग्निं कविच्छदा यज्ञस्य जूत्या वृणे ।
ता सोमस्येह तृम्पताम् ॥ ३ ॥

भा०—( इन्द्रम् ) वायु के समान बलवान् और ( अग्निम् ) अग्नि के समान तेजस्वी दोनों ( कविच्छदा ) विद्वान् पुरुषों को अन्न वस्त्रादि से आच्छादित करने वाले हैं उन दोनों को मैं (यज्ञस्य) मैत्री भाव की (जूत्या) प्रेरणा या बल से ( वृणे ) वरण करता हूँ । ( ता ) वे दोनों (इह) इस समय (सोमस्य) सौम्य स्वभाव वाले शिष्य के उत्तम गुणों द्वारा ( तृम्पताम् ) सुखी हों और शिष्य को भी ज्ञान से तृप्त, पूर्ण करें ।

तोशा वृत्रहणा हुवे सजित्वानापराजिता ।
इन्द्राग्नी वाजसातमा ॥ ४ ॥

भा०—मैं शिष्य वा पुत्र (तोशा) ज्ञानोपदेशक (वृत्रहणा) आवरण-

कारी विघ्न और अज्ञान नाशक, ( सजित्वाना ) समानरूप से जितेन्द्रिय (अपराजितौ) कभी न पराजित ( वाजसातमा ) ज्ञानैश्वर्य के उत्तम दाता, (इन्द्राग्नी) वायु-सूर्य के समान विद्वानों को (हुवे) प्राप्त करूं ।

प्र वा॑मर्चन्त्युक्थिनो॑ नीथा॒विदो॑ जरि॒तारः॑ ।
इन्द्रा॑ग्नी इष॒ आ वृ॑णे ॥ ५ ॥ ११ ॥

भा०—हे ( इन्द्राग्नी ) विद्युत्-सूर्य के समान तेजस्वी पुरुषो ! (उक्थिनः) ज्ञान और गुणों वाले, ( नीथाविदः ) विनयाचारों और उत्तम मार्गों के ज्ञाता, (जरितारः) विद्वान् पुरुष (वाम् अर्चन्ति) आप दोनों को पूजते हैं। मैं भी ( इषे ) अन्नादि ऐश्वर्य और अभिलाषा की पूर्त्ति के लिये (आवृणे) आप दोनों को वरण करता हूँ। इति एकादशो वर्गः ॥

इन्द्रा॑ग्नी नव॒तिं पुरो॑ दा॒सप॑त्नीरधूनुतम् ।
सा॒कमेके॑न॒ कर्म॑णा ॥ ६ ॥

भा०—( इन्द्राग्नी ) वायु और सूर्य के समान तेजस्वी पुरुष (पुरः) अपने सामने स्थित ( नवतिम् ) ९० ( नव्वे ) ( दासपत्नीः ) शत्रुनाशक सैनिकों की पालक सेनाओं को ( एकेन कर्मणा ) एक ही समान कर्म के ( साकम् ) साथ ( अधूनुतम् ) सञ्चालन करें ।

इन्द्रा॑ग्नी॒ अप॑स॒स्पर्युप॒ प्र य॑न्ति धी॒तयः॑ ।
ऋ॒तस्य॑ प॒थ्या॒३॒॑ अनु॑ ॥ ७ ॥

भा०—हे ( इन्द्राग्नी ) सूर्य और अग्नि के समान बलवान् पुरुषो ! जैसे (धीतयः अपसः परि उप प्र यन्ति) हाथ की अंगुलियां कार्य करने के लिये आगे बढ़ती हैं, वा लोग ( ऋतस्य पथ्याः अनु ) ऐश्वर्य प्राप्ति के मार्ग का अनुसरण करते हैं वैसे ही आप दोनों की (धीतयः) सब गतियें, धारक शक्तियें, ( अपसः परि उप प्र यन्तु ) कर्त्तव्य-कर्म पर आश्रित, उसके ही ऊपर निर्भय हों। और वे सब ( ऋतस्य पथ्याः अनु ) सत्याचरण और ऐश्वर्य के प्राप्त करने के मार्गों के अनुकूल हों।

इन्द्राग्नी तविषाणि वां सधस्थानि प्रयांसि च ।
युवोरप्तूर्यं हितम् ॥ ८ ॥

भा०—हे वायु और सूर्य के समान बलवान् पुरुषो ! जैसे वायु और सूर्य दोनों के ( तविषाणि ) बल और ( प्रयांसि ) प्रजाओं को तृप्त करने वाले अन्न जलादि ( सधस्थानि ) एक ही स्थान पर सम्बद्ध रहते हैं और उन दोनों पर ही ( अप्तूर्यम् ) वृष्टि जलों का लाना निर्भर होता है । वैसे ही ( वां ) तुम दोनों के (तविषाणि) सब बल, कर्म और ( प्रयांसि च ) प्रजाओं को प्रिय और पुष्ट करने वाले कार्य (सधस्थानि) एक स्थान पर ही हों अर्थात् वे परस्पर अनुकूल रहें । ( युवोः ) तुम दोनों पर ही ( अप्तूर्यम् ) कार्यों को करने और प्रजाओं के सञ्चालन का भार भी स्थित है ।

इन्द्राग्नी रोचना दिवः परि वाजेषु भूषथः ।
तद्वां चेति प्र वीर्यम् ॥ ९ ॥ १२ ॥ १ ॥

भा०—( इन्द्राग्नी ) सूर्य और वायु के समान बलवान् सेनाध्यक्ष और सभाध्यक्षो ! आप दोनों ( दिवः ) तेजस्विता और उत्तम कामनायुक्त व्यवहारों में ( रोचना ) कान्ति और तेज से युक्त सब प्रजाजन को अच्छे लगने हारे होकर ( वाजेषु ) संग्रामों और ऐश्वर्यों के बीच ( परि भूषथः ) विद्यमान रहो । (वां) आप दोनों का ( तत् ) वह अद्भुत (वीर्य) पराक्रम ( प्र चेति ) सबसे उत्तम जाना जाए । इति द्वादशो वर्गः ॥ इति तृतीये मण्डले प्रथमोऽनुवाकः ॥

[ १३ ] ऋषभो वैश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ भुरिगुष्णिक् । २, ३, ५, ६, ७ निचृदनुष्टुप् । ४ विराडनुष्टुप् ॥ सप्तदशर्चं सूक्तम् ॥

प्र वो देवायाग्नये बर्हिष्ठमर्चास्मै ।
गमद्देवेभिरा स नो यजिष्ठो बर्हिरा सदत् ॥ १ ॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो ! (वः) आपके (देवाय) विद्या आदि शुभ गुणों की कामना करने वाले (अग्नये) अग्नि के समान तेजस्वी एवं अङ्गों में विनयशील शिष्य को विद्याभ्यास करने के लिये (देवेभिः) अन्य विद्याभिलाषी शिष्यों वा उत्तम दिव्य गुणों सहित (आगमत्) हमें प्राप्त हो (सः) वह (नः) हमारा (यजिष्ठः) सबसे अधिक पूज्य और उत्तम विद्यादाता होकर (बर्हिः) उत्तम आसन पर (आ सदत्) विराजे। उस (बर्हिष्ठम्) उत्तम आसन पर स्थित पुरुष का (अस्मै) इसके हित के लिये (अर्चं) आदर सत्कार करो।

ऋतावा यस्य रोदसी दक्षं सचन्त ऊतयः।
हविष्मन्तस्तमीळते तं सनिष्यन्तोऽवसे ॥ २ ॥

भा०—(यस्य) जिसके (दक्षं) बल और ज्ञान का (रोदसी) आकाश और भूमि के समान स्वपक्ष और परपक्ष दोनों (सचेते) आश्रय लेते हैं और (ऊतयः) सब रक्षाकार्य और रक्षकजन भी (यस्य दक्षं सचन्ते) जिसके बल का आश्रय लेते हैं। (तं) उसको (हविष्मन्तः) ऐश्वर्यों के स्वामी भी (अवसे) रक्षा के लिये (ईडते) चाहते हैं, और (सनिष्यन्तः) भविष्यत् में दान देने और ऐश्वर्य-सेवन के अभिलाषी भी (अवसे) रक्षा के लिये (तं सचन्ते, तम् ईळते) उसकी शरण जाते हैं।

स यन्ता विप्र एषां स यज्ञानामथा हि षः।
अग्निं तं वो दुवस्यत दाता यो वनिता मघम् ॥ ३ ॥

भा०—(यः) जो (वः) तुम लोगों को (मघम् वनिता) ऐश्वर्य का विभाग करता और (दाता) देता है, तुम लोग (तम् अग्निम्) उस विद्वान् तेजस्वी पुरुष की (दुवस्य) सेवा करो। (सः) वह (विप्रः) विविध बलों से पूर्ण करने हारा है। (सः) वही (एषां) इन प्रजाओं को (यन्ता) नियम में बांधने वाला, (अथ) और (सः) वही (यज्ञानां) सत्संग और मैत्री भावों का (यन्ता) बांधने वाला है।

स नः शर्माणि वीतयेऽग्निर्यच्छतु शन्तमा ।
यतो नः प्रुष्णवद्वसु दिवि क्षितिभ्यो अप्स्वा ॥ ४ ॥

भा०—(सः) वह (अग्निः) अग्रणी पुरुष ( नः ) हमें (शंतमा) अति शान्ति देने वाले ( शर्माणि ) सुख आदि उपभोग ( वीतये ) रक्षा के लिये (यच्छतु) प्रदान करे । यतः जिनसे (नः) हमें ( दिवि ) आकाश में और (अप्सु) अन्तरिक्ष में विद्यमान (वसुः) जीवन वसाने योग्य प्रकाश, वृष्टि, वायु आदि और (क्षितिभ्यः) भूमियों और उसमें रहने वाली प्रजाओं से प्राप्त होने वाला (वसु) रत्न, सुवर्ण, अन्न आदि खूब ( प्रुष्णवत् ) स्नेहन, सेचन और पुष्टि करने वाले प्रकाश, जल और अन्न से समृद्ध ऐश्वर्य (आ) सब प्रकार से प्राप्त हों ।

दीदिवांसमपूर्व्यं वस्वीभिरस्य धीतिभिः ।
ऋक्वाणो अग्निमिन्धते होतारं विश्पतिं विशाम् ॥ ५ ॥

भा०—(वस्वीभिः) ऐश्वर्य से युक्त (धीतिभिः) दीप्तियों, किरणों से (दीदिवांसं यथा ऋक्वाणः अग्निम् इन्धते) प्रकाशमान् अग्नि को जैसे वेदज्ञ विद्वान् प्रकाशित करते हैं वैसे ही ( ऋक्वाणः ) स्तुतिकर्त्ता विद्वान् (अस्य) इस नायक की अपनी ( वस्वीभिः ) वसने वाली, ऐश्वर्य युक्त प्रजाओं, सेनाओं तथा ( धीतिभिः ) धारक पोषक समृद्धियों और नीतियों में से (दीदिवांसं) राष्ट्ररक्षा करने वाले, (अपूर्व्यं) अपूर्व कार्यों के करने में कुशल, ( अग्निम् ) तेजस्वी, ( विशाम् विश्पतिम् ) प्रजाओं के बीच रहकर प्रजाओं के पालक ( होतारं ) सबको सब प्रकार के सुखों को देने और शत्रु के ललकारने वाले वीर पुरुष को ( इन्धते ) प्रकाशित करें और अधिक उज्ज्वल और प्रतापी बनावें ।

उत नो ब्रह्मन्नविष उक्थेषु देवहूतमः ।
शं नः शोचा मरुद्वृधोऽग्ने सहस्रसातमः ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक ! एवं विद्वन् ! तू ( मरुद्वृधः ) स्वयं भी विद्वान् मनुष्यों, व्यापारी जनों, प्रजाओं और शत्रु को मारने वाले वीरों के बल पर बढ़ने वाला और (सहस्रसातमः) सहस्रों ऐश्वर्यों को देने और स्वयं उपभोग करने में श्रेष्ठ और (उक्थेषु) प्रशस्त कार्यों और पदों पर भी (देवहूतमः) विद्वानों द्वारा प्रशंसित, एवं कामनावान् पुरुषों द्वारा प्रेम से बुलाये जाने योग्य, विद्वानों को अपनी शरण में लेने हारा है, ऐसा तू ( नः ) हमें ( ब्रह्मन् ) बड़े भारी धनैश्वर्य को प्राप्त करने के लिये (अविषः) व्याप, एवं रक्षा कर और (नः) हम ( मरुद्-वृधः ) सामान्य व्यापारी प्रजाओं के बल पर बढ़ने वाले प्रजाजनों को भी ( शं ) शान्ति सुख (शोच) प्रदान करे ।

नू नो रास्व सहस्रवत्तोकवत्पुष्टिमद्वसु ।
द्युमदग्ने सुवीर्यं वर्षिष्ठमनुपक्षितम् ॥ ७ ॥ १३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! नायक ! परमेश्वर ! (नः) हमें तू (सहस्रवत्) हजारों की संख्या वाले, ( तोकवत् ) उत्तम पुत्र पौत्रादि से युक्त, ( पुष्टिमत् ) धन धान्य आदि समृद्धि से सम्पन्न, ( द्युमत् ) दीप्तियुक्त, ज्ञानयुक्त, ( सुवीर्यम् ) उत्तम वीर्य, बल से युक्त ( वर्षिष्ठम् ) बढ़े हुए ( अनुपक्षितम् ) बहुत व्यय करने पर भी न क्षीण होने वाले ऐश्वर्य को (नः ) हमें ( रास्व ) प्रदान कर । इति त्रयोदश वर्गः ॥

[ १४ ] ऋषभो वैश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ७ निचृत् त्रिष्टुप् । २, ५ त्रिष्टुप् । ३, ४ विराट् त्रिष्टुप् । ६ पंक्तिः ॥

आ होता मन्द्रो विदथान्यस्थात्सत्यो यज्वा कवितमः स वेधाः ।
विद्युद्रथः सहसस्पुत्रो अग्निः शोचिष्केशः पृथिव्यां पाजो अश्रेत् ॥१॥

भा०—(होता) विद्वानों को आदरपूर्वक बुलाने, विद्यार्थियों को सब विद्याओं का देने हारा ( मन्द्रः ) स्वयं कमनीय गों से युक्त, अन्यों को

प्रसन्नकर्ता (सत्यः) धर्माचरण से युक्त, (यज्वा) मित्रभाव से रहने हारा, (कवितमः) दूरदर्शी, (सः) वह पुरुष (वेधाः) सर्व कार्य करने में कुशल होकर (विदथानि) लाभ करने योग्य विद्वानों को (आ अस्थात्) प्राप्त करे। वह (अग्निः) अग्नि के समान तेजस्वी नायक (विद्युत् रथः) विद्युत् से चलने वाले रथ का स्वामी, वा विद्युत् के समान रमणीय स्वरूप, कान्तिमान् (सहसस्पुत्रः) बलवान् पुरुष का पुत्र (शोचिष्केशः) तेजों को सिंह के बालों के समान धारक होकर (पृथिव्यां) अन्तरिक्ष में सूर्य के समान पृथिवी पर (पाजः) ऐश्वर्य (अश्रेत्) धारण करे।

अया॑मि ते॒ नम॑उक्तिं जुषस्व॒ ऋता॑व॒स्तुभ्यं॒ चेत॑ते सहस्वः।
वि॒द्वाँ आ व॑क्षि वि॒दुषो॒ नि ष॑त्सि॒ मध्य॒ आ ब॒र्हिरू॒तये॑ यजत्र ॥२॥

भा०—हे (ऋतवः) धर्म-व्यवस्था के जानने हारे! मैं (ते अयामि) तेरी शरण आता हूँ। (ते) तेरे सत्कार के लिये हे (सहस्वः) भीतरी और बाह्य पशुओं को पराजित करने वाले, 'सहः' शक्ति के स्वामिन्! (चेतते ते) स्वयं ज्ञानवान् और अन्यों को सद्विद्या और सन्मार्ग का ज्ञान कराने हारे तेरे आदर के लिये मैं (नमः उक्तिम् अयामि) आदरसूचक 'नमः' ऐसा वचन प्रस्तुत करता हूँ। (जुषस्व) तू उसे स्वीकार कर। तू स्वयं (विद्वान्) विद्यावान् होकर (विदुषः) अन्य विद्वानों को भी (आ वक्षि) धारण करता है। हे (यजत्र) पूजनीय! हे विद्या के दाता! तू (ऊतये) ज्ञान देने के लिये (मध्ये) हमारे बीच में (बर्हिः) वृद्धियुक्त उत्तम आसन पर (आ निषत्सि) सबके समक्ष आदरपूर्वक विराज।

द्रव॑तां त उ॒षसा॑ वा॒जय॑न्ती॒ अग्ने॒ वात॑स्य प॒थ्या॑भि॒रच्छ॑।
यत्सी॑म॒ञ्जन्ति॑ पू॒र्व्यं ह॒विर्भि॒रा व॒न्धुरे॑व तस्थतुर्दुरो॒णे ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (उषसा) दिन रात्रि की दोनों सन्ध्याएं (वातस्य पथ्याभिः) वायु के मार्गों, अर्थात् आकाश मार्गों से (वाजयन्ती) प्रकाश करती हुई (अच्छ द्रवताम्) सबके सन्मुख आती रहती हैं वे (दुरोणे)

उच्च आकाश के बीच में ( वन्धुरा इव ) एक जुए में लगे दो काष्ठों के समान परस्पर सम्बद्ध, या परस्पर बन्धुता से युक्त होकर (आ तस्थतुः) विराजती हैं। उस समय विद्वान् लोग ( हविर्भिः पूर्व्यं अञ्जन्ति ) चरुओं द्वारा पूर्व साधित अग्नि के समान ही ( हविभिः ) ज्ञानदायक वचनों से चिरन्तन प्रभु को ही ( अञ्जन्ति ) प्रकाशित करते हैं। वैसे ही हे अग्ने! ज्ञानवन्! विद्वन्! ( उपसा ) उत्तम कान्ति से युक्त वा तुझे या परस्पर कामना करते हुए प्रेमयुक्त स्त्री और पुरुष ( ते वाजयन्ती ) तेरे लिये अन्न प्रदान करते हुए वा तेरे ज्ञान की कामना करते हुए ( वातस्य ) वायु के समान जीवनदाता वा बलवान् तुझ पुरुष के पास ( पथ्याभिः ) उत्तम मार्गों से ( अच्छ द्रवताम् ) तेरे सन्मुख आवें और वे दोनों (दुरोणे) गृह में (बन्धुरा इव) रथ के युग में जुड़े ईषा नामक दो बांसों के समान बंधकर (आतस्थतुः) रहें और सभी वे लोग ( सीम् ) सब प्रकार से ( पूर्व्यम् ) विद्याओं से पूर्ण विद्वान् को (हविर्भिः) उत्तम अन्नों से (अञ्जन्ति) आदर-पूर्वक बढ़ावें।

मित्रश्च तुभ्यं वरुणः सहस्वोऽग्ने विश्वे मरुतः सुम्नमर्चन्।
यच्छोचिषा सहसस्पुत्र तिष्ठा अभि क्षितीः प्रथयन्त्सूर्यो नॄन् ॥४॥

भा०—( अग्ने ) अग्नि के समान तेजस्विन्! नायक! हे ( सहस्वः ) शक्तिशालिन्! ( तुभ्यम् ) तेरे ( सुम्नम् ) उत्तम ज्ञान और बल की ( मित्रः च वरुणः ) स्नेही मित्र और तुझे वरण करने वाले जन और (मारुतः) वायु के समान बलवान् सैनिकजन और प्रजाजन भी ( अर्चन् ) अर्चना करते हैं, ( यत् ) क्योंकि हे ( सहसः पुत्र ) बल के पुत्र! बल के अवतार वा ( सहसः ) शत्रु पराजयकारी बल, सैन्य के ( पुत्र ) बहुत से पुरुषों के रक्षक! तू ( शोचिषा ) अपने तेज से ( सूर्यः ) सूर्य के समान बलवान् और प्रेरक वा आज्ञापक होकर अपने ( नॄन् ) नायक पुरुषों को ( प्रथयन् ) दूर २ तक किरणों के समान फैलाता हुआ ( क्षिताः ) नाना राष्ट्रों को भी (अभि तिष्ठाः) विजय कर इनको अपने अधीन कर।

अयं ते अद्य रतिमा हि काममुत्तानहस्ता नमसोपसद्य ।
यजिष्ठेन मनसा यक्षि देवानस्रेधता मन्मना विप्रो अग्ने ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! विद्वन्! (अद्य) आज (वयम्) हम (उत्तान-हस्ताः) हाथों को ऊपर की ओर बढ़ाये हुए (नमसा) नमस्कार और अन्नादि सहित (उपसद्य) तेरे समीप आकर, शान्ति से आचार्य के समीप शिष्य के समान बैठकर (ते कामम्) तेरे अभिलषित पदार्थ को (ररिम) दें और तू (विप्रः) विविध विद्याओं, ऐश्वर्यों और बलों से पूर्ण है। तू (अस्रेधता) कभी न क्षीण होने वाले और दूसरे के प्रति हिंसा-भाव से रहित (मन्मना) ज्ञान और विचार से (यजिष्ठेन) दान भाव और मैत्रीभाव से युक्त (मनसा) चित्त से (देवान्) अत्यन्त अधिक विद्या और ऐश्वर्य की कामना करने वालों को (यक्षि) विद्यादि दान कर।

त्वद्धि पुत्र सहसो वि पूर्वीर्देवस्य यन्त्यूतयो वि वाजाः ।
त्वं देहि सहस्रिणं रयिं नोऽद्रोघेण वचसा सत्यमग्ने ॥ ६ ॥

भा०—हे (सहसः पुत्र) बल के पवित्रकर्त्ता, हे शक्ति को कीर्ति युक्त करने हारे! वीर, विद्वान् एवं शक्तिशालिन्! (देवस्य) सूर्य के समान सर्वप्रकाशक सर्व सुखों के दाता परमेश्वर और उत्तम विजिगीषु राजा के (वाजाः) समस्त ज्ञान, ऐश्वर्य और (पूर्वीः) पूर्ण एवं सनातन से चली आई (ऊतयः) समस्त रक्षाएं भी (त्वत्) तुम से ही (वि यन्ति) हमें प्राप्त होती हैं। (त्वं) तू ही हमें (सहस्रिणं) सहस्रों सुख, ऐश्वर्यों से युक्त (रयिं) धन और (अद्रोघेण) द्रोहरहित (वचसा) वाणी से वेद के द्वारा (सत्यम्) ज्ञान, सत्य न्याय (देहि) प्रदान कर।

तुभ्यं दक्ष कविक्रतो यानीमा देव मर्तासो अध्वरे अकर्म ।
त्वं विश्वस्य सुरथस्य बोधि सर्वं तदग्ने अमृत स्वदेह ॥७॥१४॥

भा०—हे (दक्ष) अतिचतुर! विद्वन्! प्रभो! तेजस्विन्! प्रताप-

शालिन्! हे (कविक्रतो) मतिमान् पुरुषों के ज्ञान के समान ज्ञानों और कर्मों वाले! हे (देव) दानशील! (अध्वरे) अहिंसारहित राष्ट्रपालन आदि यज्ञ रूप कार्य में (यानि) जो भी (इमा) ये नाना कार्य हम (अकर्म) करते हैं वे सब (तुभ्यम्) तेरे लिये ही करते हैं। तू (विश्वस्य सुरथस्य) समस्त उत्तम रथादि अश्व पदाति अङ्गों से युक्त सैन्य का अपने को स्वामी (बोधि) जान। हे (अमृत) न मरने हारे! तू (इह) इस राष्ट्र में (तत् सर्वम्) वह समस्त ऐश्वर्य (स्वद) भोग कर। इति चतुर्दशो वर्गः ॥

[ १५ ] उत्कील कात्य ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ४ त्रिष्टुप्। ५ विराट् त्रिष्टुप्। ६ निचृत् त्रिष्टुप्। २ पंक्तिः। ३, ७ भुरिक् पंक्तिः। सप्तर्चं सूक्तम् ॥

वि पाजसा पृथुना शोशुचानो बाधस्व द्विषो रक्षसो अमीवाः।
सुशर्मणो बृहतः शर्मणि स्यामग्नेरहं सुहवस्य प्रणीतौ ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! हे तेजस्विन्! प्रभो! राजन्! तू स्वयं (पृथुना) अति विस्तृत (पाजसा) बल और ज्ञान से (शोशुचानः) देदीप्यमान होता हुआ (अमीवाः) रोगों के समान (रक्षसः) विघ्नकारी (द्विषः) द्वेष युक्त, शत्रु पुरुषों को (बाधस्व) पीड़ित कर। (बृहतः) महान् (सुशर्मणः) उत्तम घरों के स्वामी, दुष्टों के नाशक एवं सुख साधनों से युक्त (सुहवस्य) उत्तम ख्याति वाले (अग्नेः) ज्ञानवान् अग्रणी के (शर्मणि) गृह में और (प्रणीतौ) उत्तम नीति या शासन में (स्याम) रहूँ।

त्वं नो अस्या उषसो व्युष्टौ त्वं सूर उदिते बोधि गोपाः।
जन्मेव नित्यं तनयं जुषस्व स्तोमं मे अग्ने तन्वा सुजात ॥ २ ॥

भा०—(अस्याः उषसः) उस उषा के (व्युष्टौ) विशेष चमकने पर और (सूरे उदिते) सूर्य के उदय हो जाने पर (त्वं) तू ही (नः गोपाः) हमारा रक्षक होकर (बोधि) स्वयं जाग और हमें भी जगा। (जन्म इव

तनयं ) नवीन जन्म अर्थात् देह धारण करना ही जैसे नव-जात बच्चे को (तन्वा जुषते) नये देह से युक्त करता है वैसे ही हे (सु-जात) उत्तम जात अर्थात् बालक के समान शुभ गुणों और कर्मों से प्रख्यात (अग्ने) ज्ञानवन्! विद्वन्! तू भी (तन्वा) अपने शरीर से या विस्तृत राष्ट्र से ( नित्यं ) सदा से विद्यमान ( मे स्तोमं ) मुझ प्रजाजन के उत्तम प्रशंसनीय समूह को ( जुषस्व ) प्रेम से सेवन कर ।

त्वं नृचक्षा वृषभानु पूर्वीः कृष्णास्वग्ने अरुषो वि भाहि ।
वसो नेषि च पर्षि चात्यंहः कृधी नो राय उशिजो यविष्ठ ॥३॥

भा०—हे (अग्ने) तेज से युक्त विद्वन्! राजन्! प्रभो! हे ( वृषभ ) मेघ के समान प्रजाओं पर ज्ञानों और सुखों के वर्षक! हे उत्तम प्रबन्ध-कारिन्! (त्वं) तू ( नृचक्षाः ) मनुष्यों को उत्तम ज्ञानोपदेश करने और उनके सत् और असत् कर्मों को देखने वाला होकर ( कृष्णासु अरुषः ) अन्धकार युक्त रात्रियों में या उनके उपरान्त अग्नि या सूर्य के समान ( अरुषः ) देदीप्यमान होकर स्वयं भी ( कृष्णासु ) युद्धादि के कारण कर्षणा द्वारा पीड़ित प्रजाओं पर ( अरुषः ) रोष-रहित, दयाशील होकर (पूर्वीः) पूर्व के राजाओं की बसाई प्रजाओं को (वि भाहि) प्रकाशित कर ।

अषाळ्हो अग्ने वृषभो दिदीहि पुरो विश्वाः सौभगा संजिगीवान् ।
यज्ञस्य नेता प्रथमस्य पायोर्जातवेदो बृहतः सुप्रणीते ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! विद्वन्! राजन्! प्रभो! हे (जातवेदः) समस्त ऐश्वर्यों और ज्ञानों के स्वामिन्! विवेकशील! हे (सुप्रणीते) शुभ और उत्कृष्ट नीति वाले! तू ( अषाळ्हः ) अन्यों से न पराजित होने वाला, (वृषभः) मेघ के समान शत्रुओं पर शस्त्रों और प्रजाओं पर सुख सम्पदायों का वर्षक या बैल के समान बलवान् ( विश्वा सौभगा ) समस्त ऐश्वर्यों और (विश्वाः पुरः) शत्रु के समस्त गढ़ों को ( संजिगीवान् ) विजय करने हारा ( प्रथमस्य) सबसे मुख्य, (पायोः) सबके रक्षक, ( बृहतः ) महान्

(यज्ञस्य) प्रजापालन या संग्राम आदि का (नेता) नायक होकर (दिदीहि) प्रकाशित हो।

अच्छिद्रा शर्म जरितः पुरूणि देवाँ अच्छा दीद्यानः सुमेधाः।
रथो न सस्निरभि वक्षि वाजमग्ने त्वं रोदसी नः सुमेके॥ ५॥

भा०—(जरितः) सत्य गुणों और विद्याओं के उपदेष्टा विद्वन्! हे शत्रुओं को जीर्ण शीर्ण कर देने हारे प्रतापशालिन्! तू (सुमेधाः) प्रज्ञावान् (दीद्यानः) अग्नियों के समान तेजस्वी होकर (देवान्) दिव्य गुणों और विद्या के अभिलाषी पुरुषों को (अच्छिद्रा) त्रुटिरहित (शर्म) गृह और (पुरूणि) बहुत से ऐश्वर्य (भावक्षि) प्राप्त करा। (रथः न) जैसे रथ (सस्नि अभि वाजं वक्षि) अच्छी प्रकार वश किया हुआ वीर को युद्ध में पहुंचा देता है जैसे रथ अच्छी प्रकार दृढ़ होकर (वाजं) अन्न को ढो लेता है वैसे ही हे (अग्ने) विद्वन्! नायक तू भी (सस्निः) अपनी इन्द्रियों और मन को अच्छी प्रकार दमन कर, जितेन्द्रिय होकर (वाजं वक्षि) ज्ञानैश्वर्य को धारण कर और (वक्षि) उपदेश कर। हे वीर तू (सस्निः) ऐश्वर्य को प्राप्त करने में समर्थ होकर (देवान् वाजं वक्षि) विजिगीषु सैन्य दलों को युद्ध में ले जा और (नः) हमें (त्वं) तू (सुमेके) उत्तम रूपवान् या उत्तम उपदेष्टा दानशील, मेघों के समान ज्ञान अन्न या सुखों को सेचन व वर्षण करने वाले (रोदसी) उत्तम उपदेश देने, मर्यादा में सन्तानों और परस्पर को रोक रखने, दुष्टों को रोकने वाले स्त्री पुरुष, पति पत्नी, माता आदि प्राप्त करा। हे वीर तू (सुमेके रोदसी) मेघों के समान उत्तम, शस्त्रवर्षी शत्रुओं को रुलाने और रोक रखने वाला दो सेनाओं को दायें बायें रख कर (वक्षि) धारण कर।

प्र पीपय वृषभ जिन्व वाजानग्ने त्वं रोदसी नः सुदोघे।
देवेभिर्देव सुरुचा रुचानो मा नो मर्तस्य दुर्मतिः परि ष्ठात्॥६॥

भा०—हे (वृषभ) बलशालिन्! हे (अग्ने) ज्ञानवन्! (त्वं) तू (नः)

हमें ( प्र पीपय ) अच्छी प्रकार बढ़ा। ( नः वाजान् प्र पीपय ) हमारे ऐश्वर्यों की वृद्धि कर ( नः सुदोघे रोदसी प्र पीपय ) जैसे सूर्य उत्तम जल वृष्टि और अन्न देने वाले भूमि और आकाश दोनों को समृद्ध करता है वैसे ही तू उत्तम उपदेश करने, हमें कुपथ से रोकने, दुष्टों को रुलाने, उत्तम ज्ञानों और अन्नों से पूर्ण करने वाले माता पिताओं को (प्र पीपय) बढ़ा, पुष्ट कर। हे ( देव ) विद्वन्! (देवेभिः सुरुचा रुचानः) प्रकाशयुक्त किरणों से उत्तम कान्ति से प्रकाशमान् सूर्य के समान तू भी ( देवेभिः ) विद्याभिलाषी शिष्यों और विजयाभिलाषी वीरों से और उत्तम रुचि और कान्ति से (रुचानः) प्रकाशित होता हुआ हमें (वाजान् जिन्व) ऐश्वर्यों को दे और (वाजान् जिन्व) संग्रामों का विजय कर (नः) हमारे बीच (मर्त्तस्य) किसी मनुष्य को (दुर्मतिः) दुष्टबुद्धि (मा परि स्थात्) न आ घेरे।

इळा॑मग्ने पुरुदंसं॑ स॒निं गोः श॑श्वत्त॒मं हव॑मानाय साध।
स्यान्नः॑ सू॒नुस्तन॑यो वि॒जावाग्ने॒ सा ते॑ सुम॒तिर्भू॑त्व॒स्मे ॥ ७ ॥१५॥

भा०—व्याख्या देखो (म०३।सू०७।म०११) इति पञ्चदशो वर्गः ॥

[ १६ ] उत्कीलः कात्य ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ५ भुरिगनुष्टुप् २, ६ निचृत् पंक्तिः। ३ निचृद् बृहती। ४ भुरिग् बृहती ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

अ॒यम॒ग्निः सु॒वीर्य॒स्येशे॑ म॒हः सौभ॑गस्य।
रा॒य ई॑शे स्वप॒त्यस्य॒ गोम॑त॒ ईशे॑ वृत्र॒हथा॑नाम् ॥ १ ॥

भा०— ( अयम् ) यह ( अग्निः ) ज्ञानी पुरुष और नायक, राजा अग्नि, विद्युत्वत् ( सुवीर्यस्य ) उत्तम बल का ( इशे ) स्वामी हो, (महः सौभगस्य) उत्तम ऐश्वर्य का (ईशे) स्वामी हो। वह (सु-अपत्यस्य) उत्तम सन्तानों और (गोमतः) गौ आदि पशुओं से सम्पन्न (रायः) धनैश्वर्य का (ईशे) स्वामी हो और वह ( वृत्र-हथानां ) विघ्नकारी दुष्ट पुरुषों के हनन, नाश करने वाले वीर पुरुषों का भी (ईशे) स्वामी हो।

इमं नरो मरुतः सश्चता वृधं यस्मिन्रायः शेवृधासः ।
अभि ये सन्ति पृतनासु दूढ्यो विश्वाहा शत्रुमादभुः ॥ २ ॥

भा०—( ये ) जो वीर पुरुष ( पृतनासु ) सेनाओं और संग्रामों में (दूढ्यः) दूसरे का बुरा सोचने वाले शत्रुओं को ( अभि सन्ति ) पराजित करते हैं और जो (विश्वाहा) सब दिनों अपने (शत्रुम्) शत्रु को (आदभुः) अच्छी प्रकार नाश करें ऐसे हे ( नरः ) वीर लोगो ! हे (मरुतः) वायु के समान बलवान्, वेग से आक्रमण करने और बल से शत्रु को मारने और उखाड़ देने हारो ! आप लोग ( इमम् ) इस ( वृधम् ) सबको बढ़ाने हारे प्रधान पुरुष को ( सश्चत ) प्राप्त होओ, ( यस्मिन् ) जिसके अधीन रहकर आप (रायः) धन के (शेवृधासः) सुखों के वर्धक हों ।

स त्वं नो रायः शिशीहि मीढ्वो अग्ने सुवीर्यस्य ।
तुविद्युम्न वर्षिष्ठस्य प्रजावतोऽनमीवस्य शुष्मिणः ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) हे राजन् ! हे ( मीढ्वः ) सुखों के सेचक ! बढ़ाने हारे ! (तुविद्युम्न) बहुत से ऐश्वर्यों के स्वामिन् ! (त्वं) तू (नः) हमें (रायः) धन देकर (शिशीहि) तेजस्वी कर और ( सुवीर्यस्य ) शोभाजनक वीर्य से युक्त, (वर्षिष्ठस्य) अति मधुर मात्रा में विद्यमान, ( प्रजावतः ) प्रजाओं से युक्त, (अनमीवस्य) रोगादि-रहित और ( शुष्मिणः ) बल से युक्त अर्थात् प्रजा और बल वीर्य के उत्पादक अन्न के द्वारा (नः शिशीहि) हमें तेजस्वी कर ।

चक्रिर्यो विश्वा भुवनाभि सासहिश्चक्रिर्देवेष्वा दुवः ।
आ देवेषु यतत आ सुवीर्य आ शंस उत नृणाम् ॥ ४ ॥

भा०—( यः ) जो ( चक्रिः ) स्वयं कार्यों को करने में कुशल होकर ( विश्वा भुवना अभि यतते ) समस्त लोकों के उपकार करने में यत्नवान् रहता है, जो ( सासहिः ) सहनशील होकर ( देवेषु ) ऐश्वर्य की कामना

करने वाले विद्वानों के बीच ( चक्रिः ) कार्यकुशल होकर उनकी ( दुवः ) सेवा (आ यतते) आदर से करता है। जो (देवेषु) दानशील, विजयेच्छुक पुरुषों के बीच (सुवीर्ये) उत्तम शोभाजनक वीर्य, बल प्राप्त करने ( उत् ) और ( नृणाम् ) मनुष्यों या नेता पुरुषों के बीच ( शंसे ) उत्तम ख्याति लाभ करने के निमित्त (आ यतते) यत्न करता है वह (अग्निः) तेजस्वी है।

मा नो॑ अग्ने॒ऽमत॑ये॒ मावी॒रता॑यै रीरधः।
माऽगो॒ता॑यै सहसस्पुत्र॒ मा नि॒दे॒ऽप॒ द्वेषां॒स्या कृ॑धि ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! तू हमें (अमतये) बुद्धिहीनता के कारण ( मा रीरधः ) नष्ट मत होने दे। (अवीरतायै मा रीरधः) वीरता न होने के कारण नष्ट मत होने दे। ( अगोतायै ) भूमि और इन्द्रियों में बल न होने के कारण ( मा रीरधः ) विनष्ट मत होने दे। हे (सहसस्पुत्र) पराक्रम के पालक ! तू ( निदे ) निंदा, कलह के कारण (मा रीरधः) विनष्ट मत होने दे। हे ( अग्ने ) अग्रणी पुरुष ! तू ( नः ) हमारे बीच में से ( द्वेषांसि ) द्वेषों को (अपाकृधि) दूर कर जिससे हम प्रजागण द्वेषरहित और प्रेमयुक्त होकर बढ़ें।

श॒ग्धि वाज॑स्य सुभग प्र॒जाव॒तोऽग्ने॑ बृह॒तो अ॑ध्व॒रे।
सं रा॒या भूय॑सा सृज मयो॒भुना॒ तुवि॑द्युम्न॒ यश॑स्वता ॥ ६ ॥१६॥

भा०—हे ( अग्ने ) राजन् ! विद्वन् ! तू (अध्वरं) हिंसा रहित उत्तम व्यवहार के पालन में ( प्रजावतः ) प्रजा से युक्त (बृहतः) बड़े (वाजस्य) ऐश्वर्य को प्राप्त करने में ( शग्धि ) समर्थ हो और उसके द्वारा स्वयं (शग्धि) शक्तिशाली बन। हे (सुभग) ऐश्वर्य के स्वामिन् ! हे (तुविद्युम्न) बहुत से ऐश्वर्यों के स्वामिन् ! तू (मयोभुना) सुख उत्पादक ( यशस्वता ) कीर्त्ति से सम्पन्न ( राया ) ऐश्वर्य से ( संसृज ) हमें समृद्ध कर। इति षोडशो वर्गः ॥

[ १७ ] ❀ कतो वैश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २ त्रिष्टुप् । ४ विराट् त्रिष्टुप् । ५ निचृत् त्रिष्टुप् । ३ निचृत्पंक्तिः । पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

**स॒मि॒ध्यमा॑नः प्रथ॒मानु॒ धर्मा॒ सम॒क्तुभि॑रज्यते वि॒श्ववा॑रः ।**
**शो॒चिष्के॑शो घृ॒तनि॑र्णिक्पाव॒कः सु॑य॒ज्ञो अ॒ग्निर्य॒जथा॑य दे॒वान् ॥१॥**

भा०—जैसे (यजथाय) यज्ञ के लिये (समिध्यमानः) प्रदीप्त किया हुआ अग्नि ( प्रथमा धर्मा अनु ) विस्तृत, श्रेष्ठ, प्रसिद्ध धर्मों के अनुसार (अक्तुभिः) यात्रियों द्वारा या अन्य को प्रकट करने वाले साधन घृत आदि या रश्मियों से अच्छी प्रकार चमकाया या सींचा जाता है और वह (विश्ववारः) सबसे वरणयोग्य सब कष्टों का वारक (शोचिष्केशः) दीप्तिमय केशों वा किरणों से युक्त, ( घृत-निर्णिक् ) दीप्तिस्वरूप या घृत से अति पवित्र स्वरूपवान्, ( पावकः ) पवित्रकारक ( सुयज्ञः ) उत्तम यज्ञ का साधन होकर (देवान् यजथाय भवति) जो विद्वानों के सत्सङ्ग तथा प्रकाश देने में समर्थ होता है वैसे ही (अग्निः) तेजस्वी पुरुष भी ( शोचिष्केशः ) दीप्तियों तेजों को केशों के समान शिर पर धारण करनेहारा (घृत-निर्णिक्) तेजस्वी स्वरूप से युक्त, ( पावकः ) अग्नि के समान तेजस्वी और सत्सङ्ग से अन्यों को पवित्र करने वाला (सुयज्ञः) सुखपूर्वक सत्सङ्ग, आदर करने योग्य, (विश्ववारः) सबसे वरण करने योग्य ( देवान् यजथाय ) विद्वान् पुरुषों की परस्पर संगति और मैत्रीभाव उत्पन्न करने के लिये ( समिध्यमानः ) सबसे मिलकर उत्तेजित, प्रेरित किया जाकर (प्रथमा धर्मा अनु) कीर्त्ति प्रसिद्धि करने वाले, उत्तम, या पूर्व से चले आये ( धर्मा अनु ) धर्मों, नियमों, धार्मिक व्यवस्थाओं के अनुकूल (अक्तुभिः) अभिषेकों द्वारा, घृतसेचनों द्वारा अग्नि के समान ( सम् अज्यते ) अच्छी प्रकार अभिषेक किया जावे ।

❀ उत्कीलः कात्य इति द० । समिध्यमानः पञ्च कतो वैश्वामित्र इति सर्वानु० ॥

यथायजो होत्रमग्ने पृथिव्या यथा दिवो जातवेदश्चिकित्वान्।
एवानेन हविषा यक्षि देवान्मनुष्वद्यज्ञं प्र तिरेममद्य ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन्! विद्वन्! राजन्! (यथा) जैसे तू (पृथिव्याः) पृथिवी से (होत्रम्) लेने योग्य ज्ञान और ऐश्वर्य के समान (पृथिव्याः) पृथिवी पर बसी विस्तृत प्रजा से ऐश्वर्य (अयजः) प्राप्त करता है और हे (जातवेदः) ऐश्वर्य को प्राप्त करने हारे तू (चिकित्वान्) ज्ञानवान् होकर (यथा) जैसे (दिवः) सूर्य से प्रकाश के तुल्य, आकाश से वृष्टि के तुल्य (दिवः) ज्ञानी पुरुषों से (होत्रम् अयजः) ग्रहण करने योग्य उत्तम ज्ञान प्राप्त करता है (एवं) वैसे ही (अनेन) इस (हविषा) ग्रहण-योग्य अन्न और ज्ञान से तू (देवान्) इन पदार्थों की कामना करने वाले विद्वान् जनों को (यक्षि) प्रदान कर और तू (मनुष्वत्) मननशील, ज्ञानी पुरुष के तुल्य ही (इमं यज्ञं) इस परस्पर के सत्सङ्ग व्यवहार को (अद्य) आज (प्र तिर) उत्तम रीति से विस्तृत कर।

त्रीण्यायूंषि तव जातवेदस्तिस्र आजानीरुषसस्ते अग्ने।
ताभिर्देवानामवो यक्षि विद्वानथा भव यजमानाय शं योः ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! हे (जातवेदः) उत्तम प्रज्ञा से युक्त (तव) तेरे (त्रीणि) तीन (आयूंषि) हों और तदनुसार (ते) तेरे (उषसः) प्रभात के समान देह के दोषों को दग्ध करने वाली (तिस्रः) तीन (आजानीः) नवीन शक्तियों को उत्पन्न करने वाली, माता के समान उत्पादक दशाएं हों। तू (विद्वान्) इन दशाओं को अच्छी प्रकार जानता हुआ (ताभिः) उन दशाओं से ही (देवानाम्) प्राणों को (अवः) रक्षा और उचित अन्नादि तृप्ति (यक्षि) प्रदान कर (अथ) और (यजमानाय) सत्सङ्ग करने वाले के लिये (शं) शान्तिकारक और (योः) संकटों और संशयों को दूर करने वाला (भव) हो। यहां तीन आयु शैशव, कौमार्य और वृद्धावस्था

हैं। तीन आजानी तीन शक्तियां हैं—ज्ञानशक्ति, कर्मशक्ति और उपासना शक्ति।

अग्निं सुदीतिं सुदृशं गृणन्तो नमस्यामस्त्वेड्यं जातवेदः।
त्वां दूतमरतिं हव्यवाहं देवा अकृण्वन्नमृतस्य नाभिम् ॥ ४ ॥

भा०—हे विद्वन्! हे राजन्! हे प्रभो! हे ( जातवेदः ) समस्त उत्पन्न पदार्थों के जानने हारे और समस्त ऐश्वर्यों और ज्ञानों के स्वामिन्! हम लोग ( ईड्यम् ) प्रशंसायोग्य, ( सुदीतिम् ) उत्तम दीप्ति वाले, उत्तम दाता ( सुदृशं ) उत्तम दर्शनीय ( त्वा अग्निम् ) अग्नि के समान तेजस्वी विद्वान् तुझको (नमस्यामः) नमस्कार करते हैं। (देवाः) दिव्य पदार्थ और वीर ( त्वाम् ) तुझको ( दूतम् ) सबके सेवा करने योग्य एवं दुष्ट पुरुषों को संतापजनक ( हव्य-वाहं ) ग्राह्य पदार्थों को धारण करने और कराने वाला और (अमृतस्य) दीर्घ जीवन का ( नाभिम् ) आश्रय ( अकृण्वन् ) करें।

यस्त्वद्धोता पूर्वो अग्ने यजीयान्द्विता च सत्ता स्वधया च शम्भुः।
तस्यानु धर्म प्र यजा चिकित्वोऽथा नो धा अध्वरं देववीतौ॥५॥१७॥

भा०—हे ( अग्ने ) विद्वन्! हे तेजस्विन्! राजन्! (यः) जो पुरुष ( त्वत् ) तुझसे ( होता ) ऐश्वर्य का ग्रहण करने वाला, (पूर्वः) पूर्व ज्ञान और बल से युक्त, ( यजीयान् ) अधिक दानशील, सबका सत्संगी होकर (द्विता) स्व और पर दोनों पक्षों में (सत्ता) उत्तम पद पर विराजने हारा और (स्वधया) अन्न और जल से (शम्भुः) सबको शान्ति देने हारा है। हे (चिकित्वः) ज्ञानवन्! तू (तस्य धर्म अनु) उसके धर्मानुसार ही ( प्र यज ) उत्तम ज्ञान और अधिकार प्रदान कर। (अथ) और (नः) हमारे ( अध्वरं ) हिंसन या पीड़न से रहित प्रजापालन आदि उत्तम कार्य को (देववीतौ) विद्वानों और वीर पुरुषों की रक्षा में ही (धाः) स्थापित कर। इति सप्तदशो वर्गः ॥

[ १८ ] कतो वैश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ३, ५ त्रिष्टुप् । २, ४ निचृत् त्रिष्टुप् । पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

**भवा नो अग्ने सुमना उपेतौ सखेव सख्ये पितरेव साधुः ।**
**पुरुद्रुहो हि क्षितयो जनानां प्रति प्रतीचीर्दहतादरातीः ॥ १ ॥**

भा०—हे प्रभो ! ( सखा इव सख्ये ) मित्र के लिये मित्र जैसे (सुमनाः साधुः ) उत्तम चित्त वाला और हितोपदेशादि से मित्र का कार्य-साधक होता है और जैसे ( पितरा इव ) पुत्र के लिये माता पिता उत्तम चित्त वाले और सन्मार्ग में चलने का उपदेश देकर कार्यसाधक होते हैं, वैसे ही हे (अग्ने) तेजस्विन् ! तू ( नः ) हमें ( उपेतौ ) प्राप्त होकर हमारे प्रति ( सुमनाः ) शुभ चित्त वाला और ( साधुः भव ) कार्यसाधक हो । (हि) और (जनानां) मनुष्यों के बीच जो ( क्षितयः ) राष्ट्र निवासी लोग ( पुरुद्रुहः ) बहुतों के साथ द्रोह करने वाले हैं उनको और ( प्रतीचीः ) प्रतिकूल मार्ग से जाने वाले और (अरातीः) शत्रुओं को ( प्रति दहतात् ) प्रति समय भस्म कर ।

**तपो ष्वग्ने अन्तराँ अमित्रान्तपा शंसमररुषः परस्य ।**
**तपो वसो चिकितानो अचित्तान्वि ते तिष्ठन्तामजरा अयासः ॥२॥**

भा०—हे ( अग्ने ) नायक ! तेजस्विन् ! हे (तपो) संतापजनक ! तू ( अन्तरान् ) भीतरी या परस्पर फूटे हुए ( अमित्रान् ) परस्पर स्नेहभाव रहित शत्रुओं को (तप) सन्तप्त कर और (परस्य) दूसरे (अररुषः) हिंसा-कारी शत्रु की ( शंसम् ) अभिलाषा को (तप) सन्तप्त कर । हे ( तपो ) संतापजनक! हे तपस्विन् ! हे (वसो) प्रजा के बसाने हारे! तू स्वयं (चिकि-तानः ) ज्ञानवान् रहता हुआ ( अचित्तान् ) चित्तरहित, तेरी आज्ञा पर चित्त न देने वालों को भी (तप) पीड़ित कर और (ते) तेरे ( अयासः ) विज्ञानयुक्त, या शीघ्रगामी अश्वारोही आदि भृत्य दूत आदि ( अजरा ) जरावस्था से रहित होकर ( वि तिष्ठन्ताम् ) विविध दिशाओं में स्थिर रहें ।

इध्मेनाग्न इच्छमानो घृतेन जुहोमि हव्यं तरसे बलाय।
यावदीशे ब्रह्मणा वन्दमान इमां धियं शतसेयाय देवीम् ॥ ३ ॥

भा०—( तरसे बलाय ) इस संसार से पार उतरने और बल प्राप्त करने के लिये ( इच्छमानः ) चाहता हुआ जैसे यज्ञकर्त्ता ( घृतेन इध्मेन ) घृत और काष्ठ के साथ ( हव्यं जुहोति ) आहुतियोग्य पदार्थ अग्नि में देता है वैसे ही हे (अग्ने) विद्वन् ! प्रतापिन् ! मैं प्रजाजन भी ( तरसे ) शत्रुओं से पार उतरने का सामर्थ्य प्राप्त करने और ( बलाय ) बल वृद्धि के लिये (इच्छमानः) कामना करता हुआ (घृतेन) उत्तम जल तथा (इध्मेन) ईंधन के सहित ( हव्यं जुहोमि ) तुझे भोजन करने योग्य अन्न सामग्री प्रदान करूं अथवा बल की अभिलाषा वाला पुरुष जैसे (इध्मेन घृतेन) ईंधन से पकाकर और घी से मिलाकर ( हव्यं ) अन्न जठराग्नि में देता या खाता है वैसे ही मैं प्रजाजन भी बल वृद्धि की कामना करता हुआ काष्ठों और जलों सहित अन्नादि तुझे देता हूँ। मैं प्रजाजन ( वन्दमानः ) पूज्यों की स्तुति और अभिवादन से आदर करता हुआ ( शतसेयाय ) सौ संख्या से परिमित आयु को पूर्ण करने के लिये (इमां) इस ( देवीम् ) सबसे चाहने योग्य (धियं) बुद्धि को (यावत् ईशे) जितना हो सके उतना ( ब्रह्मणा ) बड़े भारी वेद ज्ञान से प्राप्त करूं।

उच्छोचिषा सहसस्पुत्र स्तुतो बृहद्वयः शशमानेषु धेहि।
रेवदग्ने विश्वामित्रेषु शं योर्मर्मृज्मा ते तन्वं भूरि कृत्वः ॥ ४ ॥

भा०—हे (सहसः पुत्र) शत्रु को पराजित करने वाले बल के सञ्चालक ! तू ( स्तुतः ) स्तुतियुक्त उच्च पद पर प्रस्तुत होकर, ( शोचिषा ) अग्नि के समान तेजस्वी होकर ( शशमानेषु ) प्रशंसा योग्य और (विश्वामित्रेषु ) सबसे मित्रभाव से रहने वाले पुरुषों में ( रेवत् ) धनैश्वर्य से युक्त राष्ट्र और (बृहत् वयः) बड़ा भारी बल, सैन्य ( उत् धेहि ) उत्तम रूप में स्थापित जिससे राष्ट्र में (शं) शान्ति हो और ( योः ) उपद्रवों का

नाश हो। हे (कृत्वः) क्रियाशील पुरुष ! इसीलिये हम (ते) तेरे (तन्वं) शरीर एवं विस्तृत राष्ट्र को (भूरि) बहुत २ (मर्मृज्म) शुद्ध करें।

कृधि रत्नं सुसनितर्धनानां स घेदंग्ने भवसि यत्समिद्धः।
स्तोतुर्दुरोणे सुभगस्य रेवत्सृप्रा करस्ना दधिषे वपूंषि ॥५॥१८॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन्! हे (धनानां सनितः) धनों के दान और संविभाग करने हारे! तू (रत्नं कृधि) रमणयोग्य ऐश्वर्य उत्पन्न कर। (यत् समिद्धः) जब तू अच्छी प्रकार चमकता है तब तू (सः घ इत् भवसि) उसी प्रकार होता है। तू (सुभगस्य) ऐश्वर्यवान् (स्तोतुः) स्तुतिकर्त्ता, विद्वान् पुरुष के (दुरोणे) घर में (रेवत्) ऐश्वर्य से युक्त (सृप्रा करस्ना) सदा सहायता के लिये आगे बढ़ने वाले बाहुओं को और (वपूंषि) उत्तम रूपवान् शरीरों का (दधिषे) धारण करता, पालता है। इत्यष्टादशो वर्गः ॥

[ १९ ] कुशिकपुत्रो गाथी ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ त्रिष्टुप्। २, ४, ५ विराट् त्रिष्टुप्। ३ स्वराट् पंक्तिः। स्वरः—१, २, ४, ५ धैवतः। ३ पञ्चमः। पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

अग्निं होतारं प्र वृणे मियेधे गृत्सं कविं विश्वविदममूरम्।
स नो यक्षद्देवताता यजीयान्राये वाजाय वनते मघानि ॥ १ ॥

भा०—(मियेधे) पवित्र यज्ञ में (अग्निं होतारं) ज्ञानवान् आहुति-दाता को जैसे वरण किया जाता है वैसे ही मैं प्रजाजन (मियेधे) शत्रुओं को हनन करने के कार्य, संग्राम के निमित्त (होतारं) योग्य दान, ऐश्वर्य व अधिकार देने वाले (गृत्सं) ऐश्वर्य प्राप्त करने के इच्छुक, लोकैषणा और वित्तैषणा से युक्त और (गृत्सं) उत्तम उपदेश देने हारे, (कविं) बुद्धिमान् (विश्वविदम्) समस्त राज्यकार्यों के ज्ञाता (अमूरम्) विपत्ति-काल में मोह को प्राप्त न होने वाले, (अग्निं प्रवृणे) अग्नि समान तेजस्वी

पुरुष को उत्तम पद पर वरण करता हूँ। (सः) वह (यजीयान्) सबसे बड़ा दानी, आदर, संगति या सख्य करने हारा पुरुष (देवताता) विद्वानों और वीर पुरुषों को (यक्षत्) एकत्र कर संगति करे और वह (राये) ऐश्वर्य और (वाजाय) बल वृद्धि, संग्राम में विजय के लिये (मघानि) नाना धन (वनते) प्रदान करे।

प्र ते॑ अग्ने ह॒विष्म॑तीमिय॒र्म्यच्छा॑ सुद्यु॒म्नां रा॒तिनीं॑ घृ॒ताची॑म्।
प्र॒द॒क्षि॒णिद्दे॒वता॑तिमुरा॒णः सं रा॒तिभि॒र्वसु॑भिर्य॒ज्ञम॑श्रेत् ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! (ते) तुझे मैं (हविष्मतीम्) गुणों, अन्नादि समृद्धियों से युक्त, (सुद्युम्नाम्) ऐश्वर्य से युक्त (रातिनीम्) दिये नाना पदार्थों से युक्त (घृताचीम्) तेजस्विनी, विद्वान् युवा के हाथ उत्तम कन्या के समान उत्तम राष्ट्र-प्रजा को (अच्छ प्र इयर्मि) तेरे सम्मुख प्रस्तुत करता हूँ और (उराणः) जैसे अधिक प्राणवान् युवा पुरुष, अग्नि की प्रदक्षिणा करके (रातिभिः वसुभिः) उत्तम दान योग्य ऐश्वर्यों सहित (देवतातिम् ताम्) कामनाशील स्त्री को प्राप्त कर (यज्ञम् सम् अश्रेत्) संगतिकारक यज्ञ, परस्पर दान प्रतिदान के व्यवहार और मैत्रीभाव को सेवता है वैसे ही हे अग्ने! तू भी (प्रदक्षिणित्) उत्तम बलयुक्त मार्ग से जाता हुआ (उराणः) बलवान् और यज्ञवान् होकर (रातिभिः) दानशील, एवं बसने वाले प्रजाजनों वा देने योग्य ऐश्वर्यों से हित (यज्ञं) परस्पर के व्यवहार को (सम् अश्रेत्) चला, स्थापित कर।

स तेजी॑यसा॒ मन॑सा॒ त्वोत॑ उ॒त शि॑क्ष स्वप॒त्यस्य॑ शि॒क्षोः।
अग्ने॑ रा॒यो नृत॑मस्य॒ प्रभू॑तौ भू॒याम॑ ते सुष्टु॒तय॑श्च॒ वस्वः॑ ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! कोष्ठ को अग्नि के समान अपने सम्पर्क से छात्र को ज्ञान प्रकाश से प्रज्वलित करने हारे! (सः) वह विद्यार्थी (त्वा उतः) तेरे से सुरक्षित और तेरे से अध्यापित होकर (तेजीयसा मनसा) अधिक तेज से युक्त ज्ञान और तेजस्वी चित्त से यु हो

(उत) तू भी (सु-अपत्यस्य) उत्तम पुत्र के समान ( शिक्षोः ) शिक्षा प्राप्त करने वाले शिष्य के लिये ( शिक्ष ) ज्ञान को दे । हे ( अग्ने ) विद्वन् ! (रायः) दान योग्य ज्ञान के ( नृतमस्य ) सबसे उत्तम पुरुष ( ते ) तेरे (प्रभूतौ) उत्तम प्रभाव में हम ( सुस्तुतयः ) उत्तम विद्योपदेशों से युक्त, (वस्वः च) तेरे अधीन वास करने वाले शिष्य (भूयाम) होकर रहें ।

भूरी॑णि॒ हि त्वे द॑धि॒रे अनी॒काग्ने॑ दे॒वस्य॒ यज्य॑वो॒ जना॑सः ।
स आ व॑ह दे॒वता॑तिं यविष्ठ॒ शर्धो॒ यद॒द्य दि॒व्यं यजा॑सि ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक ! प्रतापवान् पुरुष ! ( देवस्य) परमेश्वर के ( यज्यवः ) उपासक वा ( देवस्य ते यज्यवः जनासः ) विजय करने के इच्छुक, तरी संगति करने वाले, ( ते ) तेरे अधीन ( भूरीणि ) बहुत से (अनीका) सैन्यों को (दधिरे) स्थापित करें । हे ( यविष्ठ ) सबसे बढ़कर शत्रुओं के नाशक । ( सः ) वह तू जो (अद्य) आज ( दिव्यं ) कान्तियुक्त (शर्धं) बल को (यजासि) संग्रह करता है तू उस ( देवतातिम् ) विद्वान् विजयी पुरुषों के योग्य, बल को (आ वह) धारण कर ।

यत्त्वा॒ होता॑रमन॒जन्मि॒येधे॑ नि॒षाद॑यन्तो य॒जथा॑य दे॒वाः ।
स त्वं नो॑ अग्नेऽवि॒तेह बो॑ध्य॒धि श्रवां॑सि धेहि न॒स्तनू॑षु ॥५॥१९॥

भा०—हे आचार्य ( अग्ने ) विद्वन् ! ( देवाः ) ज्ञानों के अभिलाषी शिष्यजन (यजथाय) विद्यादान, सत्संगति लाभ करने के लिये ही (मियेधे) ज्ञानरूप पवित्र यज्ञ में (निषादयन्तः) समीप बैठते हुए (होतारम्) विद्या के दाता (त्वा) तुझको ( अनजन् ) प्राप्त होते, प्रकाशित करते या उत्तम पद पर अभिषिक्त करते हैं। (अग्ने) ज्ञानवन्! (सः त्वं) वह तू (इह) इस आश्रय में (नः) हमारा (अविता) रक्षक, ज्ञानदाता होकर ( बोधि ) हमें ज्ञानोपदेश कर और (नः तनूषु) हमारे शरीरों में (श्रवांसि) अन्नों के समान ( तनूषु श्रवांसि ) विस्तृत आत्माओं में या पुत्र समान शिष्यों में श्रवण करने योग्य वेद ज्ञानों को ( धेहि ) धारण कर । इत्येकोनविंशो वर्गः ॥

[ २० ] कौशिको गाथी ऋषिः ॥ विश्वेदेवाः देवता ॥ छन्दः—१ विराट् त्रिष्टुप् । २ निचृत् त्रिष्टुप् । ३ भुरिक् त्रिष्टुप् । ४, ५ त्रिष्टुप् ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

**अग्निमुषसमश्विना दधिक्रां व्युष्टिषु हवते वह्निरुक्थैः ।**
**सुज्योतिषो नः शृण्वन्तु देवाः सजोषसो अध्वरं वावशानाः ॥१॥**

भा०—(वह्निः) विवाह करने वाला युवा जैसे (अग्निम्) आवसथ्य यज्ञाग्नि को और (दधिक्रां उषसम्) पोषण करने वाले पति को प्राप्त होने वाली, मनोरमा स्त्री को या (दधिक्रां) पोषक पिता से भी बढ़ जाने वाले पुत्र को और (अश्विना) सूर्य-पृथिवी के समान माता पिता दोनों को (व्युष्टिषु) विशेष उषा कालों में या विशेष प्रेम के अवसरों में (उक्थैः) उत्तम वचनों से (हवते) बुलाता है वैसे ही (वह्निः) राज कार्य भार को अपने ऊपर धारण करने वाला पुरुष (अग्निम्) नायक को (उषसम्) प्रभात वेला के समान अपने पीछे तेजस्वी सूर्यवत् सेनापति को धारण करने वाली (दधिक्राम्) अपने धारक पोषक को प्राप्त (उषसम्) शत्रु को सन्तप्त करने वाली सेना को, या (दधिक्राम्) पीठ पर सवार को धारण करके वेग से जाने वाले अश्व को और (अश्विना) दो अश्ववान्, सेनापति या राजा प्रजावर्ग या राजा रानी दोनों को (व्युष्टिषु) दुष्ट शत्रुओं को विविध प्रकार से ताप या पीड़ा देने के संग्राम आदि कार्यों में (उक्थैः) उत्तम प्रशंसनीय वचनों, पदों और कर्मों से (हवते) अपनाता और रखता है। (सुज्योतिषः) उत्तम चमकते आभूषणों, तेजों और ज्ञानों को धारण करने वाले (देवाः) विद्वान्, वीर लोग (सजोषसः) परस्पर समान प्रीतिभाव से युक्त होकर (नः अध्वरं) शत्रु द्वारा होने वाले विनाश को (वावशानाः) चाहते हुए (नः शृण्वन्तु) हमारे निवेदन तथा व्यवहारों को सुना करें।

**अग्ने त्री ते वाजिना त्री षधस्था तिस्रस्ते जिह्वा ऋतजात पूर्वीः । तिस्र उ ते तन्वो देववातास्ताभिर्नः पाहि गिरो अप्रयुच्छन् ॥ २ ॥**

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन् पुरुष ! (ते) तेरे (त्री) तीन प्रकार के (वाजिना) ज्ञान, बल और अन्न हैं। तीन प्रकार के शास्त्रकृत परानुभववेद्य और स्वानुभववेद्य और तीन प्रकार का बल आत्मिक, वाचिक, शारीरिक तीन प्रकार का अन्न, खाद्य, लेह्य, चोष्य, अथवा औषधियों से उत्पन्न धान्य बीजादि, लता वृक्षादि से प्रसूत कन्द मूल फल पुष्पादि और पशु जीवों से उत्पन्न दूध और दूध से बने पदार्थ और (त्री सधस्था) तेरे तीन एकत्र होकर रहने के स्थान हैं। एक ब्रह्मचर्य, दूसर गृहस्थ और तीसरा वानप्रस्थ ये तीन आश्रम हैं। चतुर्थ आश्रम में एकान्त विचरता है तब किसी के साथ नहीं होता। राजा की तीन 'सधस्थ' अर्थात् सभाभवन राजसभा, धर्मसभा, विद्वत् सभा हैं। (ते तिस्रः पूर्वीः जिह्वा) तेरी तीन पूर्व आचार्यों द्वारा उपदिष्ट सनातन जीभें अर्थात् वाणियां हैं। स्तुति रूप ऋग्, गान रूप साम और कर्म-निदर्शक गद्यरूप यजुः। राजा की तीन जिह्वाएं तीन वाणियें अपने शासकों के प्रति, प्रजा के प्रति और परपक्ष के प्रति। हे (ऋतजात) वेद, सत्य व्यवहार और न्याय में प्रसिद्ध पुरुष। (ते) तेरे (तिस्रः उ तन्वः) तीन ही तनु अर्थात् देह हैं अपना देह, यश और राष्ट्र। ये तीनों देह (देववाताः) देवों द्वारा सञ्चालित हैं। देह को देव अर्थात् प्राण चलाते हैं यशःकाय को विजिगीषु सैन्य स्थिर रखते हैं और राष्ट्र देह को ऐश्वर्य के इच्छुक एवं दानशील शासक और प्रजावर्ग चलाते हैं। (ताभिः) उन तीनों देहों द्वारा तू (अप्रयुच्छन्) विना प्रमाद के ही (नः) हमारी (गिरः) वाणियों को (पाहि) रक्षा कर।

अग्ने॒ भूरी॑णि॒ तव॑ जातवेदो॒ देव॑ स्वधावो॒ऽमृत॑स्य॒ नाम॑।
याश्च॑ मा॒या मा॒यिनां॑ विश्वमिन्व॒ त्वे पू॒र्वीः सं॑द॒धुः पृ॑ष्टबन्धो ॥३॥

भा०—हे (जातवेदः) ज्ञान प्राप्त करके प्रसिद्ध होने हारे ! विद्वन् ! हे (देव) ज्ञानों के दाता आचार्य ! गुरो ! हे (स्वधावः) आत्मा को धारण करने वाली स्नेहमयी शक्ति के स्वामिन् वा अन्नवन् ! (अग्ने) तेजस्विन् ! ज्ञानप्रकाशक ! (अमृतस्य) कभी न मरने वाले, शिष्य-पुत्रादि परम्परा

से सदा जागृत (तव) तेरे (भूरीणि नाम) बहुत से नाम (संदधुः) बतलाते हैं। हे (विश्वमिन्व) समस्त जगत् को जाननेवाले या विश्व अर्थात् आत्मा को जानने जनाने हारे! (याः च) जो भी (मायिनां) बुद्धिमान् पुरुषों की (मायाः) नाना विद्याएं और ज्ञान बुद्धियां हैं, हे (पृष्टबन्धो) प्रश्न करने वाले शिष्य के बन्धुरूप आचार्य! उन सब (पूर्वीः) पूर्व काल से चली आई, सनातन विद्याओं को (त्वे) तेरे में, तेरे ही आश्रय रहकर (संदधुः) अच्छी प्रकार धारण करें।

अग्निर्नेता भग इव क्षितीनां दैवीनां देव ऋतुपा ऋतावा।
स वृत्रहा सनयो विश्ववेदाः पर्षद्विश्वाति दुरिता गृणन्तम् ॥४॥

भा०—(भगः इव) तेजस्वी सूर्य जैसे (ऋतुपाः) वसन्त आदि ऋतुओं का पालक होकर (दैवीनां) देव अर्थात् जल प्रदान करने वाले मेघों से हरी भरी रहने वाली (क्षितीनां) भूमियों का (नेता) नायक है, उनमें उत्पन्न औषधि आदि को पालता है वैसे ही (अग्निः) ज्ञानप्रकाश से युक्त तेजस्वी पुरुष (भगः) सबका कल्याणकारी (दैवीनां) दानशील राजा के पीछे चलने वाली (क्षितीनां) प्रजाओं का (नेता) नायक स्वयं (देवः) दानशील (ऋतुपाः) राजसभा के सदस्यों का स्वामी और (ऋतावा) सत्य, न्याय-विधान का पालक हो। (सः) वह (वृत्रहा) मेघों को सूर्य के समान बढ़ते शत्रुओं को और अज्ञानों का नाशक (सनयः) नीतिमान् होकर (विश्ववेदाः) सब कुछ जानने हारा, सब प्रकार के ऐश्वर्यों का स्वामी होकर (गृणन्तम्) दुःख का निवेदन करने वाली प्रजा को (विश्वा दुरिता अति पर्षत्) सब प्रकार के दुःखदायी मार्गों और बुराइयों से पार करे।

दधिक्रामग्निमुषसं च देवीं बृहस्पतिं सवितारं च देवम्।
अश्विना मित्रावरुणा भगं च वसून्रुद्राँ आदित्याँ इह हुवे ॥५॥२०॥

भा०—मैं (दधिक्राम्) धारक पदार्थों में व्यापक विद्युत् (उषसं

च ) दाहकारी ( देवीं ) तेजस्विनी प्रकाशयुक्त प्रभा, (बृहस्पतिम् ) महान् आकाश के पालक, वायु और ( देवं च सवितारम् ) सबके प्रकाशक, सबके प्रेरक और उत्पादक सूर्य ( अश्विना ) सूर्य और चन्द्र से युक्त दिन और रात्रि तथा ( मित्रावरुणा ) मित्र, वायु और वरुण जल अथवा प्राण और अपान, ( भगं च ) सबके सेवन योग्य सुख-शान्तिकारक ऐश्वर्ययुक्त अन्न, ( वसून् ) पृथिवी आदि वसुओं ( रुद्रान् ) ग्यारह प्राणों और ( आदित्यान् ) बारहों मास को (इह हुवे) इस जगत् में प्राप्त करूं।

[ २१ ] कौशिको गाथी ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ४ त्रिष्टुप् । २, ३ अनुष्टुप् । ५ विराट् बृहती ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

इमं नो यज्ञममृतेषु धेहीमा हव्या जातवेदो जुषस्व ।
स्तोकानामग्ने मेदसो घृतस्य होतः प्राशान प्रथमो निषद्य ॥१॥

भा०—हे (जातवेदः) ऐश्वर्य वाले विद्वन् ! तू ( इमं यज्ञम् ) पूजा सत्कार, सत्संग व्यवहार आदि इन उत्तम कामों को ( नः ) हमारे बीच (अमृतेषु) न मरने हारे, दीर्घजीवी, वृद्ध जनों और युवा पुत्रों में (धेहि) स्थापित कर। ( इमा ) ये ( हव्या ) ग्रहण योग्य अन्न, ज्ञान, ऐश्वर्य और सद्गुणों धर्म, अर्थ, काम, मोक्षादि के साधक साधनों को ( जुषस्व ) सेवन कर। हे (अग्ने) तेजस्विन् ! हे (होतः) सबके दाता ! (अग्ने) प्रतापिन् ! ( प्रथमः ) सबसे प्रथम ( घृतस्य मेदसः ) घृत के समान स्नेहयुक्त चिकने पदार्थ द्वारा बने ( स्तोकानां ) थोड़ी २ मात्रा में स्थित पदार्थों का तू (निषद्य) आदरपूर्वक बैठकर (प्र अशान) उत्तम रीति से भोजन कर।

घृतवन्तः पावक ते स्तोकाः श्चोतन्ति मेदसः ।
स्वधर्मन्देववीतये श्रेष्ठं नो धेहि वार्यम् ॥ २ ॥

भा०—हे ( पावक ) पवित्र करने हारे, तेजस्विन् ! जैसे ( मेदसः स्तोकाः ) स्निग्ध पदार्थ के विन्दु अग्नि में पड़ते हैं वैसे ही ( ते ) तेरे

(मेदसः) स्नेह से युक्त (घृतवन्तः) ज्ञान और तेज से सम्पन्न ( स्तोकाः ) बिन्दुओं के समान अल्पबल और अल्पज्ञानी वा विद्याभ्यासी शिष्यगण (श्चोतन्ति) तुझ से ही निकलते हैं। हे विद्वन् ! तू ( देव-वीतये ) विद्वान् पुरुषों के बीच कान्ति धारण करने वा ज्ञानाभिलाषी शिष्यों के बीच ज्ञान प्रकाशित करने के लिये ( स्वधर्मन् ) अपने धर्म में स्थित होकर ( नः ) हमें ( श्रेष्ठं वार्यम् ) उत्तम, वरणयोग्य और ज्ञानैश्वर्य ( धेहि ) प्रदान कर।

तुभ्यं स्तोका घृतश्चुतोऽग्ने विप्राय सन्त्य।
ऋषिः श्रेष्ठः समिध्यसे यज्ञस्य प्राविता भव॥ ३॥

भा०—हे ( सन्त्य ) सत्यासत्य का विवेक करने में श्रेष्ठ पुरुष ! (अग्ने) विद्वन् ! (विप्राय) विविध प्रकार से पूर्ण एवं नाना धर्म कर्मों में रत ( तुभ्यं ) तेरे अधीन ये ( घृतश्चुतः) घृत से सिंचे अग्नियों के समान तेज से युक्त (स्तोकाः) विद्याभ्यासी शिष्यजन हैं। तू ( श्रेष्ठः ) उन सबमें श्रेष्ठ ( ऋषिः ) ज्ञानों का द्रष्टा होकर ( समिध्यसे ) प्रकाशित हो और (यज्ञस्य) ज्ञानमय श्रेष्ठ दान और सत्संग का ( प्र-अविता ) सबसे उत्तम रक्षक और ज्ञाता ( भव ) हो।

तुभ्यं श्चोतन्त्यध्रिगो शचीवः स्तोकासो अग्ने मेदसो घृतस्य।
कविशस्तो बृहता भानुनागा हव्या जुषस्व मेधिर॥ ४॥

भा०—हे (अध्रिगो) 'गो' वेदवाणी और इन्द्रियगण पर अधिकार रखने हारे विद्वन् ! हे 'गो' अर्थात् पृथिवी के शासन करने हारे राजन् ! हे ( शचीवः ) हे उत्तम प्रजा और शक्ति वाले ! ( अग्ने ) अग्नि के तुल्य प्रकाशक ! (स्तोकासः) वेदों का स्तवन, पठन और अभ्यास कराने वाले विद्वान् जन (तुभ्यं) तेरा ही ( मेदसः) स्नेहयुक्त तथा ( घृतस्य ) जल और घी के समान प्रवाह युक्त, तेजस्वी या पवित्रकारक ज्ञान जल के द्वारा ( श्चोतन्ति ) सेचन करते, जलों से मेघों के समान तुझे स्नान कराते हैं।

हे राजन् ( स्तोकासः ) शत्रु का हनन करने वाले वीर और उसके स्तुति-कर्त्ता अल्पशक्तिशाली पुरुष (तुभ्यं) तेरा ही ( मेदसः घृतस्य ) स्नेह युक्त जल के द्वारा अभिषेक करते हैं। तू ( कविशस्तः ) विद्वान् पुरुषों से प्रशंसित होकर (बृहता भानुना) बड़े भारी तेज से सूर्य के समान (आ अगाः) हमें प्राप्त हो। हे ( मेधिर ) विद्वन्! तू ( हव्या ) ग्रहण योग्य ऐश्वर्यादि को (जुषस्व) प्रेम से स्वीकार कर।

**ओजिष्ठं ते मध्यतो मेद उद्भृतं प्र ते वयं ददामहे।**
**श्चोतन्ति ते वसो स्तोका अधि त्वचि प्रति तान्देवशो विहि ॥५॥२१॥**

भा०—हे ( वसो ) गुरु के अधीन बसे विद्वन्! हे अपने अधीन शिष्यों को बसाने हारे आचार्य! ( ते ) तेरे ( मध्यतः ) हृदय के बीच (ओजिष्ठं) अति ओजस्वी (मेदः) स्नेह और वीर्य ( उद्भृतं ) उत्तम रीति से तूने धारण किया है। (वयं) हम गुरुजन (ते) तुझे (प्र ददामहे) अच्छी प्रकार उत्तम २ ज्ञान प्रदान करते हैं। ( ते अधि त्वचि ) तेरी त्वचा पर (स्तोकाः) जल धाराओं के समान ज्ञान-जल प्रवाहित करने वाले विद्वान् जन ( श्चोतन्ति ) तेरा ज्ञान जल से स्नान करावें। तू ( तान् देवशः ) उन विद्वानों या तुझे चाहने वाले बन्धुजनों को ( प्रति विहि ) प्राप्त हो। इत्येकविंशो वर्गः ॥

[ २२ ] कौशिको गाथी ऋषिः ॥ पुरीष्या अग्नयो देवता ॥ छन्दः—१ त्रिष्टुप्। २, ३ भुरिक् पंक्तिः। ५ निचृत् पंक्तिः। ४ विराडनुष्टुप् ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

**अयं सो अग्निर्यस्मिन्त्सोममिन्द्रः सुतं दधे जठरे वावशानः।**
**सहस्रिणं वाजमत्यं न सप्तिं ससवान्त्सन्त्स्तूयसे जातवेदः ॥१॥**

भा०—(अयं) यह (सः) वह (अग्निः) अग्नि या विद्युत् है (यस्मिन्) जिसमें ( इन्द्रः ) सबको प्रदीप्त करने वाला विद्वान् पुरुष ( वावशानः ) इच्छा करता हुआ, (जठरे) यन्त्र के मध्य में (सुतं) उत्पन्न (सोमं) प्रेरक

बल को उदर में जल वा अन्न के समान ( दधे ) स्थापित करता है । इस प्रकार वह ( अत्यं न सस्निम् ) वेगवान् अश्व के तुल्य ( अत्यं ) निरन्तर जाने वाले ( सस्निम् ) गतिशील ( सहस्रिणं वाजं ) सहस्रगुण बल को (दधे) धारण करता है । हे (जातवेदः) ज्ञानवन् ! तू उस बल को (ससवान्) अच्छी प्रकार यन्त्र के अन्य २ भागों में विभक्त करता हुआ (स्तूयसे) स्तुति करने योग्य है ।

**अग्ने॒ यत्ते॑ दि॒वि वर्चः॑ पृथि॒व्यां यदोष॑धीष्व॒प्स्वा य॑जत्र ।**
**येना॒न्तरि॑क्षमु॒र्वा॑त॒तन्थ॑ त्वे॒षः स भा॒नुर॑र्ण॒वो नृ॒चक्षाः॑ ॥ २ ॥**

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! ( ते यद् वर्चः ) तेरा जो तेज (दिवि) सबके कामना करने योग्य ज्ञान-प्रकाश में और ( पृथिव्याम् ) विस्तृत वेद वाणी में और ( यत् ) जो तेज ( ओषधीषु ) देह में ताप को धारण करने वाले ( अप्सु ) प्राणों में है । हे ( यजत्र ) शक्ति और ज्ञान के देने हारे ! (येन) जिस तेज से (उरु) तू बहुत बड़े (अन्तरिक्षं) अन्तःकरण में विद्यमान ज्ञान को ( आ ततन्थ ) विस्तारित करता है ( सः ) वह तू (भानुः) प्रकाशमान सूर्य के समान (त्वेषः) तीक्ष्ण, तेजस्वी ( अर्णवः ) समुद्र के समान गम्भीर ( नृचक्षाः ) मनुष्यों के बीच द्रष्टा और उपदेष्टा है ।

**अग्ने॑ दि॒वो अर्ण॒मच्छा॑ जिगा॒स्यच्छा॑ दे॒वाँ ऊ॑चिषे॒ धिष्ण्या॒ ये ।**
**या रो॑च॒ने प॒रस्ता॒त्सूर्य॑स्य॒ याश्चा॒वस्ता॑दुप॒तिष्ठ॑न्त॒ आपः॑ ॥ ३ ॥**

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! (दिवः) सबसे अधिक प्रकाशमान सूर्यवत् तेजस्वी गुरुजन से ( अर्णम् ) विनय द्वारा प्राप्त करने योग्य ज्ञान को ( अच्छ ) उसके सम्मुख होकर ( जिगासि ) अभ्यास कर और ( ये धिष्ण्याः ) जो विशेष धारणवती बुद्धियों, नाना ज्ञानों को चाहने वाले शिष्य जन हैं उन ( देवान् ) शिष्यों को ( अच्छा ऊचिषे ) अभिमुख कर भली प्रकार उपदेश कर और ( याः ) जो (आपः) आप्त प्रजाएं ( सूर्यस्य

रोचने ) सूर्य के तुल्य प्रकाशमान गुरु के सर्व प्रिय, तेजोयुक्त प्रकाश या उच्च पद पर और ( परस्तात् ) उससे भी उत्तम पद पर और जो ( अवस्तात् ) उससे नीचे शिष्य पद पर ( उपतिष्ठन्ते ) उपस्थित होते हैं उनके प्रति भी उत्तम उपदेश कर।

पुरीष्यांसो अग्नयः प्रावणेभिः सजोषसः।
जुषन्तां यज्ञमद्रुहोऽनमीवा इषो महीः ॥ ४ ॥

भा०—( पुरीष्यासः ) अन्न, ऐश्वर्य, पृथिवी, विद्वान्, प्रजाजन, पशु आदि से सम्पन्न ( अग्नयः ) तेजस्वी नेताजन, ( प्रवणेभिः ) उत्तम सैन्य दलों, प्रजाजनों और अधीनस्थ विनयशील सहायक मार्गों से (सजोषसः) समान प्रीतियुक्त होकर, (अद्रुहः) तथा द्रोहरहित होकर ( यज्ञम् ) मैत्रीभाव, सत्सङ्ग, दान-प्रतिदान को, ( अनमीवाः ) रोगरहित ( इषः ) अन्न जलों और ( महीः ) उत्तम वाणियों और भूमियों को (जुषन्ताम् ) सेवन करें। (२) पुरीष्यासः—पुरीष्य इति वै तमाहुर्यः श्रियं गच्छति। श० २।१।१।७ ॥ अन्नं पुरीषम्। श० ८।१।४।५ ॥ पुरीषं वा इयम्। श० १२।५।२।५ ॥ ऐन्द्रं हि पुरीषम्। श० ८।७।३।७ ॥ दक्षिणाः पुरीषम्। ८।७।४।१५ ॥ देवाः पुरीषम्। नक्षत्राणि पुरीषम्। वयांसि पुरीषम्। प्रजाः पुरीषम्। पशवः पुरीषम्। पुरीतत् पुरीषम्। शत० ८।७।४।१—१८ ॥ अध्यात्मम्—मांसं पुरीषम्। देवाः पुरीषम्। पुरीतत् पुरीषम्। शत० ८।७।४–१–१८ ॥

इळामग्ने पुरुदंसं सनिं गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध।
स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे ॥५॥२२॥

भा०—व्याख्या देखो मं० ३।सू०१।मं०२३ ॥ इति द्वाविंशो वर्गः ॥

[ २३ ] देवश्रवा देववातश्च भारतावृषी ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ विराट् त्रिष्टुप्। २–५ निचृत् त्रिष्टुप्। पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

निर्मथितः सुधित आ सधस्थे युवा कविरध्वरस्य प्रणेता ।
जूर्यत्स्वग्निरजरो वनेष्वत्रा दधे अमृतं जातवेदाः ॥ १ ॥

भा०—(निर्मथितः) दो अरणियों के बीच में मथन करने से प्रकट होने वाला अग्नि जैसे (सधस्थे) यजमान के गृह में (सुधितः सन् अमृतं आदधे ) उत्तम रीति से स्थापित होकर अमृत, सदा जागृत रूप को धारण करता है वैसे ही (सधस्थे) एकत्र सभासदों के विराजने के स्थान, सभाभवन में ( निर्मथितः ) विशेष, आलोड़न किए हुए ज्ञान को जानने वाला, शास्त्रज्ञ विद्वान् (सुधितः) उत्तम रीति से स्थापित होकर (अमृतं) अविनाशी स्थायी पद को ( आदधे ) धारण करे । वह ( युवा ) बलवान् युवावस्थासम्पन्न, दानैश्वर्यों का विभाजक, (कविः) क्रान्तदर्शी, बुद्धिमान्, (अध्वरस्य) नाशरहित एवं अहिंसामय प्रजापालनादि यज्ञ को ( प्रणेता ) उत्तम मार्ग से चलने हारा हो। वह (अग्निः) नायक, तेजस्वी होकर (जूर्यत्सु) स्वयं भस्म हो जाने वाले (वनेषु) वनों में, या काष्ठों में अग्नि के समान, (जूर्यत्सु वनेषु) वेगवान् किरणों में (अजरः) अविनश्वर सूर्य के समान, स्वयं (अजरः) जीवन की हानि न करता हुआ (अत्र) इस राष्ट्र में ( जातवेदः ) ऐश्वर्य से युक्त होकर (अमृतं) सन्तति को गृहस्थ के समान अमृत, यश, अन्नादि समृद्धि और राष्ट्र के स्थायी दीर्घ जीवन को (आदधे) स्थापित करे ।

अमन्थिष्टां भारता रेवदग्निं देवश्रवा देववातः सुदक्षम् ।
अग्ने वि पश्य बृहताभि रायेषां नो नेता भवतादनु द्यून् ॥ २ ॥

भा०—(देवश्रवाः) विद्वानों के ज्ञान का श्रवण करने वाला ( देववातः) विद्वानों द्वारा प्रेरित, उनकी आज्ञा का वशंवद, ऐसे दोनों (भारता) प्रजाओं के भरण पोषण करने वाले स्त्री पुरुषों के समान उक्त प्रकार के दोनों पुरुष मिलकर ( सुदक्षम् ) उत्तम बलयुक्त, प्रजायुक्त ( रेवत् ) ऐश्वर्य से समृद्ध (अग्निं) तेजस्वी नायक को ( अमन्थिष्टाम् ) दो अरणियों से मथे गये अग्नि के समान पक्ष प्रतिपक्ष के बीच वादविवाद द्वारा

मथकर निर्णय करें। हे (अग्ने) नायक! (बृहता राया) बड़े भारी ऐश्वर्य से युक्त होकर (एषां) इन सब प्रजावर्गों को (वि पश्य) विविध प्रकार से देख। उनके व्यवहारों का निर्णय कर और (नः) हमारा (अनु द्यून्) सदा दिनों (नेता भवतात्) सन्मार्ग में ले चलने हारा हो।

दश क्षिपः पूर्व्यं सीमजीजनन्त्सुजातं मातृषु प्रियम्।
अग्निं स्तुहि दैववातं देवश्रवो यो जनानामसद्वशी ॥ ३ ॥

भा०—( दश क्षिपः ) दशों प्रेरित प्राण जैसे ( मातृषु प्रियं सुजातं अजीजनन् ) माताओं के गर्भों में उत्तम रीति से उत्पन्न प्रिय, अभीष्ट बालक को उत्पन्न करते हैं और जैसे ( दश क्षिपः ) दशों दिशाएं उत्तम रूप से प्रकट प्रिय सूर्य को प्रकट करती हैं, वैसे ही (दश) दसों (क्षिपः) दिशाओं में शत्रु सेनाओं पर शस्त्रास्त्र वर्षण करने वाली या आज्ञाकारिणी सेनाएं और प्रजाएं ( मातृषु ) सर्वोत्पादक भूमियों में ( पूर्व्यम् ) पूर्व या श्रेष्ठ वंश से चले आये ( प्रियम् ) सर्व प्रिय ( सुजातम् ) पुरुष को उत्तम रूप से ( सीम् अजीजनत् ) सर्वत्र प्रकट करें। हे (देवश्रवः) ज्ञानों को श्रवण कराने वाले विद्वन्! तू ( देववातं ) देवों के विद्वानों द्वारा सञ्चालित प्रेरित ( अग्निम् ) अग्रणी नायक की ( स्तुहि ) स्तुति कर उसके उत्तम गुणादि सहित उसे प्रस्ताव द्वारा प्रस्तुत कर (यः) जो (जनानाम्) मनुष्यों के बीच सब को ( वशी असत् ) वश करने हारा हो।

नि त्वा दधे वर आ पृथिव्या इळायास्पदे सुदिनत्वे अह्नाम्।
दृषद्वत्यां मानुष आपयायां सरस्वत्यां रेवदग्ने दिदीहि ॥ ४ ॥

भा०—हे ( अग्ने ) तेजस्विन्! नायक! मैं प्रजाजन ( त्वा ) तुझको (पृथिव्याः) अतिविस्तृत, (इळायाः) पृथ्वी और वाणी के ( वरे ) सर्वश्रेष्ठ प्राप्त करने योग्य पद पर, सर्वोच्च आसन पर ( अह्नां सुदिनत्वे ) दिनों के बीच शुभ दिन में (निदधे) स्थापित करूं और तू (दृषद्वत्यां) शिला पर्वतादि वाली, ( आपयायां ) जलों से व्याप्त, नदी ताल आदि वाली और

(सरस्वत्यां) उत्तम तालों वा सागरों से युक्त नाना भूमियों में ( रेवत् ) ऐश्वर्यवान् होकर (मानुषे) मनुष्यों के बीच में (दिदीहि) प्रकाशित हो।

इळामग्ने पुरुदंसं सनिं गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध।
स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे ॥५॥२३॥

भा०—व्याख्या देखो म० ३ । १ । २३ ॥ इति त्रयोविंशो वर्गः ॥

[ २४ ] विश्वामित्र ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ निचृदनुष्टुप् । २ निचृद्गायत्री । ३, ४, ५ गायत्री ॥

अग्ने सहस्व पृतना अभिमातीरपास्य ।
दुष्टरस्तरन्नरातीर्वर्चो धा यज्ञवाहसे ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! नायक ! तू (अभिमातीः) आक्रमण करके हत्या करने वाले और अभिमान से पूर्ण (पृतनाः) शत्रु-सेनाओं को (अप-अस्य) दूर कर और (सहस्व) पराजित कर । तू स्वयं ( दुःस्तरः ) शत्रुओं द्वारा विशाल सागर के समान अलंघ्य होकर और (अरातीः) शत्रुओं को ( तरन् ) पराजित करता हुआ ( यज्ञ-वाहसे ) तुझसे मित्रभाव, सत्संग, कर आदि देकर राजा प्रजा का सा सम्बन्ध करने वाले प्रजागण के उपकार के लिये तू ( वर्चः ) तेज, बल ( धाः ) धारण कर, उसको अन्न समृद्धि प्रदान कर ।

अग्न इळा समिध्यसे वीतिहोत्रो अमर्त्यः ।
जुषस्व सू नो अध्वरम् ॥ २ ॥

भा०—हे ( अग्ने ) अग्नि के समान विद्या, विज्ञान के प्रकाश और ब्रह्मचर्य आदि के तेज से युक्त विद्वन् ! तू ( इळा ) सबके चाहने योग्य उत्तम वेदवाणी और भूमि से युक्त होकर ( समिध्यसे ) अच्छी प्रकार प्रदीप्त हो । तू (वीतिहोत्रः) उत्तम गुणों से व्याप्त विद्याओं, रक्षाओं और कान्तिमय तेजों को स्वयं धारण करने और अन्यों को देने हारा और

(अमर्त्यः) कभी न मरने हारा होकर (नः) हमारे (अध्वरं) हिंसन पीड़नादि से रहित पालन आदि यज्ञ कार्य को (सु जुषस्व) सुखपूर्वक प्रेम से स्वीकार कर ।

अग्ने द्युम्नेन जागृवे सहसः सूनवाहुत ।
एदं बर्हिः सदो मम ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! हे (जागृवे) जागरणशील ! सावधान रहने वाले ! हे (सहसः सूनो) अन्तः-शत्रु नाशक, सहनशीलता के जनक ! बलों, सैन्यों के प्रेरक और बल के द्वारा शासक ! तू (द्युम्नेन) ऐश्वर्य और तेज के सहित (मम) मेरे (इदं) इस (बर्हिः) वृद्धिशील, उत्तम आसन, प्रजाजनाधिकार में (आ सदः) आ विराज ।

अग्ने विश्वेभिरग्निभिर्देवेभिर्महया गिरः ।
यज्ञेषु ये उ चायवः ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! तु (यज्ञेषु) परस्पर मित्रता और सत्सङ्ग-युक्त कार्यों में (ये उ चायवः) जो उत्तम सत्कार करने वाले, एवं सत्कार योग्य मनुष्य हैं उनकी (गिरः) वाणियों का वा (गिरः) उपदेश करने वाले उनका (विश्वेभिः अग्निभिः) समस्त ज्ञानी पुरुषों और (देवेभिः) कमनीय गुणों वाले, व्यवहारज्ञ, विजयेच्छुक पुरुषों द्वारा (महय) आदर करा ।

अग्ने दा दाशुषे रयिं वीरवन्तं परीणसं ।
शिशीहि नः सूनुमतः ॥ ५ ॥ २४ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! तू (दाशुषे) दानशील, सबको सुख देने वाले वा आत्म-समर्पक वा करादि देने वाले प्रजाजन को (वीरवन्तं) उत्तम पुत्रों और वीर पुरुषों से युक्त (परीणसं) बहुत प्रकार का (रयिं) ऐश्वर्य (दाः) प्रदान कर और (सूनुमतः) पुत्र पौत्रों से युक्त वा उत्तम शासक से युक्त (नः) हमें (शिशीहि) शासन कर । इति चतुर्विंशो वर्गः ॥

[ २५ ] विश्वामित्र ऋषिः ॥ १, २, ३, ४ अग्निः। ५ इन्द्राग्नी देवते ॥ छन्दः— निचृदनुष्टुप्। २ अनुष्टुप्। ३, ४, ५ भुरिक् त्रिष्टुप्॥ पञ्चर्चं सूक्तम्॥

अग्ने॑ दि॒वः सू॒नुर॑सि॒ प्रचे॑ता॒स्तना॑ पृथि॒व्या उ॒त वि॒श्ववे॑दाः।
ऋध॑ग्दे॒वाँ इ॒ह य॑जा चिकित्वः ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! तेजस्विन् ! तू ( प्रचेताः ) उत्तम ज्ञान से युक्त ( विश्ववेदाः ) सब प्रकार के धनों और ज्ञानों का स्वामी होकर (दिवः सूनुः असि) सूर्य के समान ज्ञानप्रकाश का प्रवर्त्तक है। तू (पृथिव्याः तनः ) पृथिवी के समान विशाल गुणों वाला, माता का पुत्र है। हे (चिकित्वः) ज्ञानवन् ! तू (इह) इस लोक में, (देवाः) सब धनैश्वर्य व सुख चाहने वाले पुरुषों को (यज्ञः) सत्सङ्ग आदि गुण प्रदान कर।

अ॒ग्निः स॑नोति वी॒र्या॑णि वि॒द्वान्त्स॒नोति॒ वाज॑म॒मृता॑य॒ भूष॑न्।
स नो॑ दे॒वाँ एह व॑हा पुरुक्षो ॥ २ ॥

भा०—(अग्निः) ज्ञानवान्, तेजस्वी पुरुष ! ( वीर्याणि ) नाना बल वीर्यों को (सनोति) देता है। वही ( विद्वान् ) ज्ञानवान् होकर ( भूषन् ) ज्ञान से सुशोभित होकर ( अमृताय ) मोक्षसुख, दीर्घायु, उत्तम सन्तति आदि के लिये ( वाजं सनोति ) बल, वीर्य, वाणी आदि देता है। हे अन्नादि (पुरुक्षो) भोज्य सामग्रियों के स्वामिन् तू (नः) हमें ( इह ) यहां (देवान् आवह) विद्वानों को प्राप्त करा।

अ॒ग्निर्द्यावा॑पृथि॒वी वि॒श्वज॑न्ये॒ आ भा॑ति दे॒वी अ॒मृते॒ अमू॑रः।
क्षय॒न्वाजैः॑ पुरुश्च॒न्द्रो नमो॑भिः ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (अग्निः) सूर्य, विद्युत्, अग्नितत्त्व ( अमूरः ) कभी नष्ट न होकर ( विश्वजन्ये ) सबको उत्पन्न करने वाली और ( अमृते ) नष्ट न होने वाली, प्रवाह से वा कारण रूप से नित्य, ( देवी ) दिव्य गुणयुक्त, जल अन्नादि देने वाली ( द्यावापृथिवी ) आकाश और पृथिवी दोनों को

( आभाति ) प्रकाशित करता है और वह ( पुरु-चन्द्रः ) बहुत प्रकार से, बहुतों को आह्लादित करने वाला होकर (नमोभिः) अन्नों (वाजैः) प्रकाश, वेगादि से ( क्षयन् ) सर्वत्र व्यापता है। वैसे ही (अग्निः) ज्ञानवान् पुरुष ( अमूरः ) कभी मूढ़ न होकर ( देवी ) उत्तम गुणों से युक्त, कमनीय, (अमृते) दीर्घायु ( विश्वजन्ये ) सबको उत्पन्न करने वाले, सब सुखसम्पदा के उत्पादक ( द्यावापृथिवी ) पिता माता व ज्ञानी और अज्ञानी दोनों को (आ भाति) चमकावे।

अग्न॒ इन्द्र॑श्च दा॒शुषो॑ दुरो॒णे सु॒ताव॑तो य॒ज्ञमि॒होप॑ यातम्।
अम॑र्धन्ता सोम॒पेया॑य देवा ॥ ४ ॥

भा०—हे ( अग्ने ) ज्ञानवन् ! तू ( इन्द्रः च ) और सूर्य के समान अज्ञाननाशक और शत्रुपक्ष का दलन करने वाला वीर पुरुष दोनों ही (अमर्धन्ता) एक दूसरे का परस्पर नाश करते हुए (देवा) सत्य प्रकाशक, कान्ति से युक्त होकर ( दाशुषः ) दानशील, करप्रद, या आत्मसमर्पक (सुतवतः) ऐश्वर्य-युक्त प्रजाजन के (दुरोणे) गृह में ( सोमपेयाय ) ऐश्वर्य और ज्ञान के पान अर्थात् उत्तम रीति से प्राप्ति के लिये ( इह ) यहां ( यज्ञम् ) परस्पर प्रेमभाव के व्यवहार को ( उप यातम् ) प्राप्त हों।

अग्ने॑ अ॒पां समि॑ध्यसे दुरो॒णे नित्यः॑ सूनो सहसो जातवेदः।
स॒धस्था॑नि म॒हय॑मान ऊ॒ती ॥ ५ ॥ २५ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! हे (सहसः सूनो) बलवान् पुरुष के पुत्र के समान ! एवं बल के उत्पादक, सैन्य के प्रेरक ! नेतः ! हे (जातवेदः) ऐश्वर्य के स्वामिन् ( अपां दुरोणे ) तू जलों के बीच सूर्य के समान ( अपां दुरोणे) आप्त प्रजाजनों के गृह वा राष्ट्र के बीच में (नित्यः) सदा वर्तमान रहकर भी ( सधस्थानि ) गृहों और लोकों को अपनी ( ऊती ) रक्षा और ज्ञान से ( महयमानः ) अलंकृत करता हुआ ( समिध्यसे ) अच्छी प्रकार प्रकाशित होता है। सूर्य, विद्युत् दोनों पृथिवी के स्थानों को (ऊती) अन्न से समृद्ध करते हैं। विद्वान् ज्ञान से, वीर पुरुष रक्षा से। इति पञ्चविंशो वर्गः ॥

[ २६ ] विश्वामित्रः । ७ आत्मा ऋषिः ॥ १—३ वैश्वानरः । ४—६ मरुतः । ७, ८ अग्निरात्मा वा । ९ विश्वामित्रोपाध्यायो देवता ॥ छन्दः—१—६ जगती । ७—९ त्रिष्टुप् ॥ नवर्चं सूक्तम् ॥

**वैश्वानरं मनसाग्निं निचाय्या हविष्मन्तो अनुषत्यं स्वर्विदम् ।**
**सुदानुं देवं रथिरं वसूयवो गीर्भी रण्वं कुशिकासो हवामहे ॥१॥**

भा०—जैसे (देवं वैश्वानरं अग्निं हविष्मन्तः गीर्भिः हवन्ते) प्रकाशमान, सबके हितकारी अग्नि को यज्ञ चरु वाले ऋत्विग् लोग प्राप्त कर उसे आहुति देते हैं वैसे ही हम (कुशिकासः) सत्य का उपदेश करने हारे विद्वान् और शत्रु को ललकारने वाले वीर ( वसूयवः ) आचार्य के अधीन निवास करने वाले ब्रह्मचारी होने की इच्छा करते हुए वा ऐश्वर्यों की कामना करते हुए ( वैश्वानरं ) सबको उत्तम मार्ग में चलाने वाले, (अनुसत्यम् ) सदा सत्य व्यवहार करने वाले ( स्वर्विदम् ) स्वयं सुख, प्रकाश और प्रताप को प्राप्त करने और अन्यों को सुख प्राप्त कराने हारे, (सुदानुं) उत्तम दानशील, शत्रुभञ्जक, ( देवं ) तेजस्वी, ज्ञान प्रकाशक, विजिगीषु (रथिर) रमणीय ज्ञानवान् वा रथादि के स्वामी, (रण्वं) उपदेष्टा और रण में प्रयाण कुशल, ( अग्निम् ) ज्ञानवान् एवं नायक पुरुष को ( मनसा ) चित्त से और उत्तम यन्त्रबल से (निचाय्य) पूजित कर वा अलंकृत करके (हविष्मन्तः) बहुत से उपहार पदार्थों को लिये हुए, ( गीर्भिः ) वाणियों द्वारा (हवामहे) उसे प्राप्त हों और अपना गुरु व नायक स्वीकार करें ।

**तं शुभ्रमग्निमवसे हवामहे वैश्वानरं मातरिश्वानमुक्थ्यम् ।**
**बृहस्पतिं मनुषो देवतातये विप्रं श्रोतारमतिथिं रघुष्यदम् ॥२॥**

भा०—हम लोग जैसे ( अवसे ) गति उत्पन्न करने और पदार्थों के सत्यासत्य रूप का ज्ञान करने और प्रकाश के लिये ( शुभ्रम् ) खूब चमकने वाले (अग्निम् हवामहे) अग्नि को उपयोग में लेते हैं वैसे ही हम लोग (अवसे) कमनीय गुणों के लिये ( शुभ्रम् ) तेजस्वी, शुद्ध कर्मों वाले,

( वैश्वानरं ) सब नायकों के नायक ( मातरिश्वानम् ) वायु के आश्रय जीवित, अग्नि के समान मातृस्वरूप मातृभूमि के निमित्त प्राण धारण करने वाले और माता अर्थात् उत्तम ज्ञानवान् पुरुषों के आश्रय (उक्थ्यम्) प्रशंसनीय ( बृहस्पतिम् ) बड़े वेदज्ञान और राष्ट्र के पालक ( विप्रं ) विविध ऐश्वर्यों से राष्ट्र को पूरने वाले और शिष्यों को विविध ज्ञानों से पूर्ण करने वाले, ( श्रोतारम् ) श्रवणशील एवं सबसे सुख दुःख निवेदनों को यथावत् सुनने वाले, ( अतिथिम् ) अतिथि के समान पूज्य, सर्वोपरि उत्तम आसन पर अध्यक्ष रूप से विराजने वाले, ( रघुस्यदम् ) अतिशीघ्र-गामी, तीव्रबुद्धि, ( अग्निम् ) तेजस्वी, विद्वान् और नायक को ( मनुषः ) हम मननशील पुरुष मिलकर ( देवतातये ) उत्तम प्रकाशों और गुणों को पाने और विद्वानों और वीरों के हित के लिये (हवामहे) प्राप्त करें।

अश्वो न क्रन्दञ्जनिभिः समिध्यते वैश्वानरः कुशिकेभिर्युगेयुगे।
स नो अग्निः सुवीर्यं स्वश्व्यं दधातु रत्नममृतेषु जागृविः ॥३॥

भा०—(जनिभिः) स्वयं ज्ञान उत्पन्न करने में समर्थ ( कुशिकेभिः ) उत्तम उपदेष्टा लोगों द्वारा ( अश्वः न ) बलवान् अश्व के समान हृष्ट पुष्ट (वैश्वानरः) सब मनुष्यों का नायक, सबका सञ्चालक पुरुष भी ( युगेयुगे) प्रति दिन और प्रति वर्ष ( समिध्यते ) ज्ञान, बल और तेज द्वारा प्रदीप्त किया जाय। (सः) वह (जागृविः) सदा जागरणशील, सावधान (अग्निः) नायक वा विद्वान् ( अमृतेषु ) दीर्घजीवी गुरुओं के अधीन रहकर ( नः ) हमारे लिये ( सुवीर्यं ) उत्तम बल से युक्त ( सु-अश्व्यम् ) उत्तम अश्व आदि सेनाङ्गों सहित ( रत्नं ) रमणीय ( दधातु ) रक्खे।

प्र यन्तु वाजास्तविषीभिरग्नयः शुभे सम्मिश्लाः पृषतीरयुक्षत।
बृहदुक्षो मरुतो विश्ववेदसः प्र वेपयन्ति पर्वताँ अदाभ्याः ॥ ४ ॥

भा०—जैसे (वाजाः अग्नयः) वेग से गति करने वाली विद्युत् (तविषीभिः) बलवान् वायुओं से ( सम्मिश्लाः ) मिलकर (शुभे) जल वृष्टि के

निमित्त ( प्र यन्ति ) चलती हैं और (पृषतीः) सेचन करने वाली मेघमालाओं को ( अयुक्षत ) सञ्चालित करते हैं और जैसे ( अग्नयः ) आगे ले चलने वाले सारथि लोग (तविषीभिः प्र यन्तु) स्थूल बलवती घोड़ियों से आगे बढ़ें और उन ( पृषतीः ) दृढ़पार्श्व वाली अश्वाओं को (शुभे) उत्तम मार्ग में सञ्चालित करें वैसे ही (अग्नयः) नायक पुरुष (वाजाः) बलवान् होकर ( तविषीभिः ) बलवती सेनाओं के साथ ( प्र यन्तु ) युद्ध में आगे बढ़ें और (शुभे) शुभ कार्य के निमित्त ( सम्मिश्लाः ) मिलकर (पृषतीः) शत्रु पर शस्त्रास्त्र वर्षण करने वाली सेनाओं को, दिव्य शक्तियों को अच्छी रीति से ( प्र अयुक्षत ) प्रयोग करें। जैसे (मरुतः) वायुगण ( बृहदुक्षः पर्वतान् ) बहुत २ जल वर्षाने वाले पर्वताकार मेघों को ( प्र वेपयन्ति ) कंपा देते हैं वैसे ही (विश्ववेदसः) समस्त बातों का ज्ञान कर पता लगाने वाले (मरुतः) वायुसमान, बलवान् शत्रुओं को मारने वाले वीर सैनिक जन (बृहदुक्षः) बहुत से शस्त्रास्त्र बरसाने वाले होकर ( अदाभ्याः ) स्वयं परास्त न हों, और ( पर्वतान्) सैन्य दलों के पालक बड़े २ अचल योद्धा नायकों को ( प्र वेपयन्ति ) खूब कंपा देने में समर्थ हों।

अ॒ग्नि॒श्रियो॑ म॒रुतो॑ वि॒श्वकृ॑ष्टय॒ आ त्वे॒षमु॒ग्रमव॑ ईमहे व॒यम्।
ते स्वा॒निनो॑ रु॒द्रिया॑ व॒र्षनि॑र्णिजः सिं॒हा न हे॒षक्र॑तवः सु॒दान॑वः ५।२६

भा०—जैसे (मरुतः) वायुगण (अग्निश्रियः) विद्युत् की विशेष शोभा को धारण करने वाले ( विश्वकृष्टयः ) सब प्रकार की कृषियों को उत्पन्न करने के कारण होते हैं वैसे ही ( मरुतः ) विद्वान् और वायु के समान शत्रु-उच्छेदक वीर पुरुष भी ( अग्निश्रियः ) अग्नि के समान तेजस्वी रूप को धारण करने हारे और ( विश्व-कृष्टयः ) विश्व को सद्गुणों से आकृष्ट करने हारे हों। ( वयम् ) हम लोग उनके (उग्रं) शत्रु के लिये भयदायक (त्वेषम् ) तेज और ( अवः ) रक्षण की ( ईमहे ) याचना करते हैं। (ते) वे ( स्वानिनः ) मेघ के समान गर्जने वाले ( रुद्रियाः ) दुष्टों को रुलाने वाले, सेनापति के अधीन रहने वाले ( वर्षनिर्णिजः ) जलवर्षी वायु गण

के समान शस्त्रवर्षण द्वारा राष्ट्र के शोधक, ( सिंहाः न ) सिंहों के समान शूरवीर, (हेमक्रतवः) उत्तम प्रज्ञा वा कर्म वाले ( सुदानवः ) शुभ ऐश्वर्य देने और रक्षा करने वाले हों। इति षड्विंशो वर्गः ॥

व्रातंव्रातं गुणंगंणं सुशुस्तिभिरुग्नेर्भामं मुरुतामोज ईमहे ।
पृषदश्वासो अनवभ्रराधसो गन्तारो युज्ञं विदथेषु धीराः ॥ ६ ॥

भा०—हम लोग (व्रातं-व्रातं) प्रत्येक सैन्य दल में और (गणं-गणं) प्रत्येक गण अर्थात् कटक २ में ( सुशस्तिभिः ) उत्तम स्तुतियों सहित (अग्नेः) नायक पुरुष के (भामं) विशेष तेजों और ( मरुताम् ) वीर पुरुषों के (ओजः) पराक्रम की कामना करते हैं। वे ( धीराः ) बुद्धिमान् पुरुष (विदथेषु) यज्ञों और संग्रामों के अवसरों पर (पृषदश्वासः) विशेष मृग के समान वेगगामी वा चित्र वर्ण या भरे कुक्षि वाले हृष्ट पुष्ट अश्व और (अनवभ्रराधसः) अक्षय बल के स्वामी होकर भी ( यज्ञं ) मैत्रीभाव को (गन्तारः) प्राप्त हों।

अग्निरस्मि जन्मना जातवेदा घृतं मे चक्षुरमृतं म आसन् ।
अर्कस्त्रिधातू रजसो विमानोऽजस्रो घर्मो हविरस्मि नाम ॥ ७ ॥

भा०—जैसे (जातवेदाः जन्मना अग्निः) स्वरूप को प्रकट करने वाला व्यापक अग्नि उत्पन्न होकर (अग्निः) आगे २ रह कर सन्मार्ग से चलाने हारा होता है वैसे ही (जातवेदाः) ज्ञानी और ऐश्वर्यवान् मैं भी (जन्मना) स्वभाव से ही ( अग्निः ) अग्नि के समान सन्मार्ग का नायक ( अस्मि ) होऊं। (मे) मेरी आंख अग्नि के समान मार्ग देखने वाली और (घृतम्) तेज से युक्त हो। ( मे आसन् ) मेरे मुख में ( अमृतम् ) जल और अन्न हो। जैसे (अर्कः) सूर्य (त्रिधातुः) तीनों लोकों का धारक होता है और जैसे ( अर्कः त्रिधातुः ) अर्क अर्थात् अन्न, रुधिर, मांस, अस्थि तीनों को धारण करता है और जैसे ( अर्कः त्रिधातुः ) मन्त्र वाणी, मन और काय तीनों के कर्मों को धारण करता है, वैसे ही मैं भी ( अर्कः ) अर्चन या

५

सत्कार योग्य होकर ( त्रिधातुः ) उत्तम, मध्यम, अधम तीनों प्रकार के जनों का धारक होऊं । ( रजसः विमानः ) जैसे अन्तरिक्ष का धारक, विशेष रूप निर्माण करने वाला वायु वा लोक समूह का विशेष निर्माता है वैसे ही मैं भी ( रजसः ) प्रजा के बीच ( विमानः ) विशेष ज्ञान और मान-आदर से युक्त होऊं । (घर्मः) घर्म अर्थात् घाम या सूर्य ( अजस्रः ) निरन्तर एक सार एक तेज से चमकता रहता है वैसे ही मैं भी ( घर्मः ) दीप्तियुक्त, (अजस्रः) कभी विनाश न होने वाला होकर रहूँ और (हविः) अन्न के समान सब के ग्रहण योग्य पुष्टिकारक (नाम) भी (अस्मि) होऊं ।

त्रिभिः पवित्रैरपुपोद्ध्य१र्कं हृदा मतिं ज्योतिरनु प्रजानन् ।
वर्षिष्ठं रत्नमकृत स्वधाभिरादिद् द्यावापृथिवी पर्यपश्यत् ॥ ८ ॥

भा०—( त्रिभिः पवित्रैः अर्कं ) जैसे तीन प्रकार के पवित्र करने के साधन प्रकाश, वायु और छाज से अन्न को पवित्र किया जाता है वैसे ही विद्वान् मनुष्य (अर्कं) अर्चना या ज्ञान करने योग्य अपने आत्मा को भी ( त्रिभिः ) तीन ( पवित्रैः ) पवित्र करने वाले साधनों, पवित्र आचरण, वचन और विचार से (अपुपोत् हि) अवश्य पवित्र करे । वह ( प्रजानन् ) उत्कृष्ट ज्ञान से युक्त होकर (ज्योतिः अनु) परम ज्योतिःस्वरूप आत्मा के अधीन रहने वाली (मतिं) मननशील बुद्धि या वाणी को (हृदा) हृदय के सहित (अनुपोत् हि) पवित्र कर ले । (स्वधाभिः वर्षिष्ठं रत्नम् अकृत) जैसे जलों से ही प्रचुर वृष्टि से युक्त रमणीय दृश्य हो जाता है और जैसे (स्वधाभिः वर्षिष्ठं रत्नम् अकृत) अन्नों द्वारा वृद्धियुक्त चिरकालिक रमणीय जीवन का प्रचुर सुखदायक बलवीर्य उत्पन्न किया जाता है । वैसे ही (स्वधाभिः) आत्मा की धारणपोषणकारिणी शक्तियों द्वारा ( रत्नम् ) उस रमण योग्य ( वर्षिष्ठम् ) चिरकाल विद्यमान, ब्रह्म तत्व को (अकृत) साधे, ( आत् इत् ) अनन्तर ही वह ( द्यावा पृथिवी ) सूर्य पृथिवी के समान परस्पर सम्बद्ध, परमेश्वर और जीव, प्रकाशमान और प्रकाश रहित, ज्ञानी

अज्ञानी और उपकारक और उपकारार्थ ब्रह्म और प्रकृति इनको ( परि अपश्यत् ) सब प्रकार से पृथक् २ साक्षात् करता है ।

शतधारमुत्समक्षीयमाणं विपश्चितं पितरं वक्त्वानाम् ।
मेळिं मदन्तं पित्रोरुपस्थे तं रोदसी पिपृतं सत्यवाचम् ॥९॥२७॥

भा०—हे ( रोदसी ) सूर्य और पृथिवी के समान प्रकाशमान और अन्न के दाता माता पिता जनो ! हे स्त्री पुरुषो ! आप ( शतधारं ) सैकड़ों धाराओं के बरसने वाले मेघ के समान, ( शतधारं ) सैकड़ों वेदवाणियों से सम्पन्न, ( अक्षीयमाणं उत्सम् ) कभी क्षीण न होने वाले कूप या स्रोत के समान अक्षय ज्ञान से युक्त, ( विपश्चितम् ) विद्वान् ( वक्त्वानां पितरम् ) अध्यापन वा प्रवचन योग्य उपदेश वाक्यों के पालक एवं योग्य शिष्यों के पालक (मेळिं मदन्तं) ज्ञान वाणी को उपदेश करने वाले और (पित्रोः उपस्थे) माता पिता के समीप पद पर स्थित ( सत्यवाचं ) सत्य वेदवाणी के ज्ञाता पुरुष को (पिपृतं) सब प्रकार से पालन और पूर्ण करो। इति सप्तविंशो वर्गः ॥

[ २७ ] विश्वामित्र ऋषिः ॥ १ ऋतवोऽग्निर्वा । २—१५ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ७, १०, १४, १५ निचृद्गायत्री । २, ३, ६, ११, १२ गायत्री । ४, ५, १३ विराड् गायत्री । पञ्चदशर्चं सूक्तम् ॥

प्र वो वाजा अभिद्यवो हविष्मन्तो घृताच्या ।
देवाञ्जिगाति सुम्नयुः ॥ १ ॥

भा०—हे ज्ञानवान् पुरुषो ! हे सभासदो ! सदस्यो ! (वः) तुम लोगों के (वाजाः) वेगवान् रथ आदि पदार्थ (अभिद्यवः) सब प्रकार से चमकने वाले और ( घृताच्या ) दीप्ति से युक्त, ( हविष्मन्तः ) ग्राह्य प्रकाश वाले, दिनों के समान वा कान्ति और स्नेह से सम्पन्न होकर गतिशील शक्ति से ( हविष्मन्तः ) ग्राह्य गुणों, वेगादि से पूर्ण हों और ( सुम्नयुः ) सुखका

अभिलाषी पुरुष उन द्वारा ( देवान् ) दानशील, व्यवहारयज्ञ, विद्वान् और प्रेम से चाहने वालों को (जिगाति) प्राप्त हो ।

ईळे अग्निं विपश्चितं गिरा यज्ञस्य साधनम् ।

श्रुष्टीवानं धितावानम् ॥ २ ॥

भा०—(गिरा) वाणी द्वारा ही ( यज्ञस्य ) ज्ञान मैत्री और सत्संग के ( साधनम् ) करने वाले ( विपश्चितम् ) उत्तम कर्मों के ज्ञाता विद्वान् ( श्रुष्टीवानम् ) शीघ्र उद्देश्य तक पहुंचने और पहुँचाने में समर्थ गुरूपदेशों के श्रोता ( धितावानम् ) सेवन और धारने योग्य ज्ञानादि पदार्थों को धारण करने वाले ( अग्निम् ) विद्वान् पुरुष की मैं (इळे) स्तुति करूं।

अग्ने शकेम ते वयं यमं देवस्य वाजिनः ।

अति द्वेषांसि तरेम ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! हे प्रभो ! (देवस्य) ज्ञानद्रष्टा, दाता और विजयेच्छुक ( वाजिनः ) बलवान् और ज्ञानवान्, ऐश्वर्यवान् ( ते ) तेरे अधीन रहकर हम (यमं) नियम व्यवस्था, ब्रह्मचर्य पालन और राष्ट्र और देह का संयम करने में (शकेम) समर्थ हो सकें और (द्वेषांसि) द्वेष करने वाले शत्रुओं को (अति तरेम) विजय करें ।

समिध्यमानो अध्वरे३ग्निः पावक ईड्यः ।

शोचिष्केशस्तमीमहे ॥ ४ ॥

भा०—(अध्वरे समिध्यमानः ) यज्ञ में प्रज्वलित होते हुए (अग्निः) अग्नि के समान (अध्वरे) प्रजापालन अध्यापन आदि कार्य में ( समिध्यमानः ) अच्छी प्रकार प्रकाशित होता हुआ ( अग्निः ) ज्ञानवान् पुरुष ( पावकः ) अग्नि के समान ही सबके हृदयों को पवित्र करता हुआ ( ईड्यः ) स्तुति योग्य और सबके चाहने योग्य होता है। वही (शोचिष्केशः) दीप्तियुक्त किरणों को केशों के समान धारण करने वाले अग्नि के

व भेड़ आदि पशुओं का स्वामी (अश्वी) अश्वों और राष्ट्र में अपने भोक्ता प्राणों व इन्द्रियों का स्वामी हो। तू (यज्ञः) सत्सङ्ग करने योग्य, दान-शील, (नृवत्सखा) नायकों से युक्त सैन्यों का परम सुहृत् और (सदम् इत्) सदा ही (अप्रमृष्यः) शत्रु द्वारा कभी पराजित न होने वाला, (इळावान्) वाणी और भूमि का स्वामी, (प्रजावान्) प्रजा का स्वामी, (दीर्घः) विस्तृत साधनों वाला, दूर तक शत्रुओं का नाश करने वाला, (रयिः) ऐश्वर्यों का दान और प्रतिग्रह करने वाला, (पृथुबुध्नः) आकाश के समान महान् प्रबन्धक, (सभावान्) और सभा का स्वामी हो। इति षोडशो वर्गः ॥

यस्त इ॒ध्मं ज॒भर॑त्सिष्विदा॒नो मू॒र्धानं॑ वा त॒तप॑ते त्वा॒या।
भु॒वस्तस्य॒ स्वत॑वाँः पा॒युर॑ग्ने॒ विश्व॑स्मात्सीमघाय॒त उ॑रुष्य ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन्! विद्वन्! राजन्! परमेश्वर! (यः) जो पुरुषः (सिष्विदानः) सबको स्नेह करता हुआ और सबको बन्धन से छुड़ाता हुआ (ते) तेरे (इध्मं) दीप्तिमान् तेज को (जभरत्) धारण करता है, (वा) और जो (त्वाया) तेरी कामना से ही (मूर्धानं) शिर के समान उच्चकोटि के जनसमूह नायक पद को (ततपते) संतप्त करता है तू (स्वतवान्) स्वयं अपने बल से बलशाली होकर (तस्य पायुः भुवः) उसका पालक होता है और (विश्वस्मात्) सब ओर के (अघायतः) पापाचरण करने वालों से उसकी (सीम्) सब प्रकार से (उरुष्य) रक्षा कर।

यस्ते॒ भरा॒दन्नि॑यते चि॒दन्नं॑ नि॒शिष॑न्म॒न्द्रमति॑थिमु॒दीर॑त्।
आ दे॑व॒युरि॒नध॑ते दुरो॒णे तस्मि॑न्र॒यिर्ध्रु॒वो अ॑स्तु॒ दास्वा॑न् ॥ ७ ॥

भा०—हे विद्वन्! (यः) जो पुरुष (ते) तेरे लिये (अन्नियते) भोजन करने के निमित्त समय में वा अन्न की कामना करने वाले तेरे लिये (अन्नं) अन्न को (चित्) आदरपूर्वक (निशिषत्) नाना व्यञ्जनों से

विशेष गुणकारी बनाता हुआ उस ( मन्द्रम् ) सुखकारी अन्न को (ते) तेरे उपभोग के लिये ( भराव् ) लावे और ( अतिथिम् ) अतिथि को पूज्य जान कर ( उद् ईरत् ) उत्तम रीति से उठे वा आदरपूर्वक वचन कहे, वह पुरुष (देवयुः) विद्वानों का प्रिय सूर्यवत् उत्तम प्रिय जनों का स्वामी होकर (इनधते) उसको स्वामिवत् धारण करने वाले ( तस्मिन् ) उस (दुरोणे) घर में (रयिः) ऐश्वर्य युक्त (ध्रुवः) स्थिर और ( दास्वान् ) दानशील (अस्तु) हो ।

यस्त्वा दोषा य उषसि प्रशंसात्प्रियं वा त्वा कृणवते हविष्मान् ।
अश्वो न स्वे दम आ हेम्यावान्तमंहसः पीपरो दाश्वांसम् ॥८॥

भा०—हे परमेश्वर ! हे विद्वन् ! (यः) जो पुरुष ( हविष्मान् ) अन्न, चरु, दान, सामग्री और भक्ति आदि से युक्त होकर (दोषा) रात्रि में, सायंकाल और (यः) जो (उषसि) प्रभात वेला में (त्वा प्रशंसात् ) तेरी स्तुति करता है (वा) और (त्वा) तेरे को लक्ष्य कर (प्रियं) तेरे वा अन्यों को प्रिय, तृप्तिकारक कार्य (कृणवते) करता है। तू (स्वे दमे) अपने घर में ( हेम्यावान् ) जल से शीतल रश्मि से युक्त चन्द्रमा के तुल्य शीतल स्वभाव वाला और (हेम्यावान् अश्वः न) सुवर्ण से मढ़ी 'सुन्दर कक्षबंधनी' रज्जु वा लगाम आदि से युक्त अश्व के समान स्वयं सुवर्णादि सम्पदा से युक्त होकर (तं दाश्वांस्) उस दानशील पुरुष को (अंहसः) पाप से (आ पीपरः) सब प्रकार से बचाता है।

यस्तुभ्यमग्ने अमृताय दाशद्दुवस्त्वे कृणवते यतस्रुक् ।
न स राया शशमानो वि योषन्नैनमंहः परि वरदघायोः ॥ ९ ॥

भा०—हे (अग्ने) प्रकाशस्वरूप परमेश्वर ! (यः) जो पुरुष (अमृताय तुभ्यम् ) मोक्षस्वरूप तेरे लिये ( दाशत् ) अपने आप को सौंप देता है और जो ( यतस्रुक् ) स्रुच् के समान इन्द्रियों को वश करके (त्वे) तेरी (दुवः कृणवते) स्तुति करता है (सः) वह (शशमानः) शान्ति का निरन्तर

अभ्यास करता हुआ (राया) धनैश्वर्यं से (न वि यौषत्) कभी वियुक्त नहीं होता और (एनं) उसको (अघायोः) दूसरे पर अत्याचार वा पापाचरण करने की इच्छा वाले दुष्ट पुरुष का (अंहः) पाप कभी (न परिवरत्) स्पर्श नहीं करता।

यस्य॒ त्वम॑ग्ने अध्व॒रं जुजो॑षो दे॒वो मर्त॑स्य॒ सुधि॑तं॒ ररा॑णः।
प्री॒तेद॑स॒द्धोत्रा॒ सा य॑वि॒ष्ठासा॑म॒ यस्य॑ विध॒तो वृ॒धासः॑ ॥१०॥१७॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! हे परमेश्वर! (त्वं देवः) तू प्रकाशक होकर (यस्य मर्तस्य) जिस मनुष्य के (सुधितम्) उत्तम रूप से धारण योग्य ऐश्वर्यं को (रराणः) देता हुआ तू (अध्वरं) यज्ञ या आत्मा को (जुजोष) प्रेम करता है, हे (यविष्ठ) बलवन्! और हम लोग (विधतः) विधान या जगत् निर्माण करने वाले (यस्य) जिसके (वृधासः) बढ़ाने हारे हों उस पुरुष की (सा) वह (होत्रा) वाणी (प्रीता इत् असत्) अवश्य सबको प्रसन्न करती है। इति सप्तदशो वर्गः॥

चित्ति॒मचि॑त्तिं चिनव॒द्वि वि॒द्वान्पृ॒ष्ठेव॑ वी॒ता वृ॑जि॒ना च॒ मर्ता॑न्।
रा॒ये च॑ नः स्वप॒त्याय॑ देव॒ दितिं॑ च॒ रास्वादि॑तिमुरुष्य ॥ ११ ॥

भा०—विद्वान् पुरुष (वीता पृष्ठा इव) जैसे अपने पास आयी भार उठाने में समर्थ पृष्ठों को वा, सेचन पोषण करने वाले अन्न जलादि पदार्थों को (वि चिनवत्) विशेष रूप से संग्रह करता है उसी प्रकार (विद्वान्) विद्वान् राजा (चित्तिम् अचित्तिम्) संगृहीत और असंगृहीत सञ्चित और असञ्चित शक्तियों को (वि चिनवत्) विशेष रूप से सञ्चय करे। उनको पृथक् २ रक्खे। ऐसे ही (वृजिना च) अपने शत्रुवारक बलों या सैन्यों को और (मर्त्तान् च) साधारण मनुष्यों को भी विविध रूप से रक्खे। हे (देव) दानशील पुरुष! (नः) हमें (स्वपत्याय) उत्तम सन्तान से युक्त (राये) ऐश्वर्यं को प्रयोग में लाने के लिये (दितिं च रास्व) दानशीलता या दानयोग्य पदार्थ या खण्डित होने वाले नश्वर पदार्थ भौतिक ऐश्वर्यं

प्रदान कर और साथ ही ( अदितिम् ) न नाश होने योग्य पदार्थों की (उरुष्य) रक्षा कर ।

कविं शशासुः कवयोऽदब्धा निधारयन्तो दुर्यास्वायोः ।
अतस्त्वं दृश्याँ अग्न एतान्पड्भिः पश्येरद्भुताँ अर्य एवैः ॥ १२ ॥

भा०—(अदब्धाः) अविनाशी (कवयः) विद्वान् पुरुष (आयोः) मनुष्य के (दुर्यासु) घरों में (निधारयन्तः) नित्य नियम से व्रतादि धारण कराते हुए ( कविम् ) विद्वान् पुरुष को (शशासुः) उत्तम उपदेश करते हैं। (अतः) इसलिये हे (अग्ने) नायक! विद्वन्! (त्वं) तू (अर्यः) स्वामी, सबका पालक है। तू ( एतान् दृश्यान् ) दर्शन योग्य ( अद्भुतान् ) अद्भुत विद्वान् पुरुषों को (पड्भिः) पैरों से या (एवैः) रथादि यानों से प्राप्त होकर (पश्येः) देखा कर उनसे सत्संग किया कर।

त्वमग्ने वाघते सुप्रणीतिः सुतसोमाय विधते यविष्ठ ।
रत्नं भर शशमानाय घृष्वे पृथुश्चन्द्रमवसे चर्षणिप्राः ॥ १३ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन्! विद्वन्! हे (यविष्ठ) सबसे अधिक बलयुक्त! हे (घृष्वे) दीप्तियुक्त पदार्थों को घर्षण करके विद्युतादि उत्पन्न करने हारे! ( त्वम् ) तू (सुप्रणीतिः) उत्तम रीति से सबसे बढ़कर नीतिमान्, (पृथुः) विस्तृत बल और राज्य का स्वामी, (चर्षणिप्राः) मनुष्यों को ऐश्वर्यों से पूर्ण करने वाला होकर (सुतसोमाय) ज्ञान और ऐश्वर्य एवं औषधि रसादि को उत्पन्न करने वाले, विद्वान्, (विधते) सेवा करने वाले और (शशमानाय) सबके दुःखों को या सबकी सीमाओं को लांघने वाले, सबसे अग्रगण्य पुरुष को तू ( रत्नम् ) रमणीय द्रव्य (भर) प्रदान कर। (अवसे) उसकी रक्षा के लिये ( चन्द्रम् ) सुवर्णादि धन दे।

अधा ह यद्वयमग्ने त्वाया पड्भिर्हस्तेभिश्चकृमा तनूभिः ।
रथं न क्रन्तो अपसा भुरिजोर्ऋतं येमुः सुध्य आशुषाणाः ॥१४॥

भा०—(अध ह) बनाने वाले शिल्पी लोग (न) जैसे (भुरिजोः अपसा) बाहुओं के कर्म या बल से (रथं) रथ बनाते हैं और (सुध्यः) उत्तम बुद्धिमान्, (आशुषाणाः) तीव्र गति देने हारे लोग (ऋतम् येमुः) रथ के वेग को नियमित करते हैं वैसे ही हे (अग्ने) नायक ! विद्वन् ! (यत्) जब हम (त्वाया) तेरी हितकामना से (पड्भिः) पैरों, (हस्तेभिः) हाथों से और (तनूभिः) अपने शरीरों से (चकृमा) कार्य करें तब (सुध्यः) उत्तम बुद्धिमान्, कर्मकुशल जन (आशुषाणाः) शीघ्र ही अपनी शक्ति, धन का उचित विभाग करते हुए (भुरिजोः) धारण पोषण करने में समर्थ बाहुओं और उनके तुल्य राजा प्रजा वा क्षात्रबल के (अपसा) कर्म सामर्थ्य से (क्रन्तः) कर्म करते हुए (रथं) वेगवान् रथ के तुल्य (ऋतम्) न्यायाचरण और राष्ट्ररूप रथ का (येमुः) प्रबन्ध करें ।

अधा॑ मा॒तुरु॒षस॑: स॒प्त विप्रा॒ जाये॑महि प्रथ॒मा वे॒धसो॒ नॄन् ।
दि॒वस्पु॒त्रा अङ्गि॑रसो भवे॒माद्रिं॑ रुजेम ध॒निनं॑ शु॒चन्त॑: ॥१५॥१८॥

भा०—(अध) और (उषसः सप्त विप्राः) जैसे उषा से सात प्रकार के, वा फैलने वाले जगद्व्यापी किरण उत्पन्न होते हैं वैसे ही हम लोग भी (मातुः) प्रथम माता से (अध) और अनन्तर (उषसः) पाप नाशक विद्या की दीप्ति से युक्त अग्नि के तुल्य तेजस्वी (मातुः उषसः) ज्ञानवान् आचार्यरूप माता से हम (सप्त) सातों प्रकार के (विप्राः) विद्वान्, विविध प्रकार से राष्ट्र के पदों को पूर्ण करने वाले, (प्रथमा) प्रथम, मुख्य (वेदसः) ज्ञानवान् (जायेमहि) उत्पन्न हों । वे हम (नॄन्) नायक पुरुषों को प्राप्त करें और हम लोग (दिवः) सूर्यवत् तेजस्वी के (पुत्राः) किरणों के समान बहुतों के रक्षक, पुत्र (अङ्गिरसः) अङ्गारों या अग्नि के समान तेजस्वी (भवेम) होवें और (धनिनं) धनैश्वर्य के स्वामी के प्रति (शुचन्तः) कार्य व्यवहारों में शुद्ध, ईमानदार रहते हुए (अद्रिं) पर्वत के तुल्य अभेद्य शत्रु को (रुजेम) तोड़ डालें । इत्यष्टादशो वर्गः ॥

अधा यथा नः पितरः परासः प्रत्नासो अग्न ऋतमाशुषाणाः।
शुचीदयन्दीधितिमुक्थशासः क्षामा भिन्दन्तो अरुणीरप व्रन् ॥१६

भा०—(यथा) जैसे (पितरः) जलों का पान करने वाले सूर्य के किरण (ऋतम् आशुषाणाः) जल को वाष्परूप से विभक्त करते हुए (शुचि दीधितिम् अयन्) शुद्ध तेज और दीप्ति को प्राप्त करते हैं और (क्षाम भिन्दतः) अन्धकार को छिन्न भिन्न करते हुए (अरुणीः) रक्त वर्ण की उषाओं को (अपव्रन्) प्रकट करते हैं, वैसे ही (नः) हमारे (पितरः) पालक जन (परासः) पालन करने में कुशल, या बाद में आये और (प्रत्नासः) वृद्ध जन, (ऋतम् आशुषाणाः) सत्य ज्ञान, वेद, न्याय और अन्न, जल, धनैश्वर्य का विभाग और दान प्रतिदान करते हुए (उक्थशासः) उत्तम उपदेश करते हुए (शुचि इत् अयन्) ज्ञान और कर्म को प्राप्त करें और (दीधितिम्) सबके धारक नायक को प्राप्त करें। वे (क्षाम भिन्दतः) अन्न प्राप्त करने के लिये कृषि, कूप, कुल्या निर्माणादि द्वारा पृथिवियों को तोड़ते हुए (अरुणीः) उत्तम भूमियों को (अप व्रन्) प्रकट करें।

सुकर्माणः सुरुचो देवयन्तोऽयो न देवा जनिमा धमन्तः।
शुचन्तो अग्निं ववृधन्त इन्द्रमूर्वं गव्यं परिषदन्तो अग्मन् ॥ १७ ॥

भा०—(सुकर्माणः) उत्तम कर्म करने हारे (सुरुचः) उत्तम कान्ति वाले, (देवयन्तः) देव अर्थात् तेजस्वी प्रभु की कामना करते हुए (देवाः) विद्वान्, विद्याभिलाषी पुरुष (अयः न) सुवर्ण या लोह को (धमन्तः) अग्नि में जैसे सुनार धौंकते और स्वच्छ करते हैं वैसे ही अपने (जनिम) जन्म अर्थात् उत्पन्न होने वाले शरीर को वा शरीरस्थ आत्मा को (धमन्तः) अग्नि रूप आचार्य के अधीन धमन अर्थात् 'शब्द', उपदेश ग्रहण करते और ब्रह्मचर्यादि द्वारा तप से तप्त करते हुए (शुचन्तः) स्वयं को सुवर्ण के समान कुन्दन बनाते हुए, (अग्निं) ज्ञानवान् आचार्य को (ववृधन्तः)

बढ़ाते हुए और (ऊर्वं) अज्ञान के नाशक (इन्द्रं) परमैश्वर्यवान् गुरु वा प्रभु के (परिषदन्तः) चारों ओर भक्ति पूर्वक विराजते वा उपासना करते हुए (गव्यं) राजा से भूमिसमूह, वा सूर्य से रश्मि समूह के प्रकाश के तुल्य वेदवाणियों के ज्ञान को ( अग्मन् ) प्राप्त करें ।

आ यूथेव क्षुमति पश्वो अख्यद्देवानां यज्जनिमान्त्युग्र ।
मर्तानां चिदुर्वशीरकृप्रन्वृधे चिदर्य उपरस्यायोः ॥ १८ ॥

भा०—हे (उग्र) बलशालिन् ! राजन् ! विद्वन् ! ( यत् ) जब (अन्ति) समीप में (देवानां) ऐश्वर्य के अभिलाषी और विजिगीषु लोगों का (जनिम) जन्म होता है तब (क्षुमति) अन्न से समृद्ध पुरुष के अधीन जैसे ( पश्वः यूथा इव आ अख्यत् ) पशुओं के जत्थे के जत्थे दिखाई देते हैं वैसे ही तेरे अधीन पशुवत् भृत्यों के भी (यूथा) समूह दिखाई दें । (मर्त्तानां) शत्रु को मारने वाले मनुष्यों की ( चित् ) उत्तम २ (उर्वशीः) जंघाओं से लांघने वाली सेनाएं ( अकृप्रन् ) समर्थ हों और (अर्यः) स्वामी वा वैश्य जन ( चित् ) भी (उपरस्य आयोः) वपन किये बीजों के सस्य सम्पत्ति रूप में देने वाले मेघ के कारण जैसे वैश्य (वृधे) बढ़ता है वैसे ही (उपरस्य) शत्रु सेना के वपन अर्थात् छेदन करने वाले (आयोः) मनुष्यों का (अर्यः) स्वामी राजा भी (वृधे) बढ़ता है ।

अकर्म ते स्वपसो अभूम ऋतमवस्रन्नुषसो विभातीः ।
अनूनमग्निं पुरुधा सुश्चन्द्रं देवस्य मर्मृजतश्चारु चक्षुः ॥ १९ ॥

भा०—हे राजन् ! हे विद्वन् ! हम (ते) तेरे अधीन (सु-अपसः) उत्तम कर्म करने वाले ( अभूम ) होकर रहें । (विभातीः उषसः) दीप्ति-युक्त प्रभात वेलाओं को प्राप्त कर जैसे लोग (ऋतं) प्रकाश प्राप्त करते हैं वैसे ही (विभातीः) विशेष कान्ति युक्त, (उषसः) कामनानुकूल स्त्रियों को प्राप्त करके हम (ऋतम् अवस्रन् ) धर्ममय जीवन व्यतीत करें । ऐसे ही, हे राजन्! हम (विभातीः उषसः) तेजस्विनी सेनाएं प्राप्त करके भी (ऋतम्)

सत्य ज्ञान का (अवज्रन्) अनुसरण करें। और (अग्निं) अग्नि के समान तेजस्वी नायक को भी हम (अनूनं) किसी बात में न्यून न रहने देकर पूर्ण (अकर्म) करें और उसको (पुरुधा) बहुत प्रकारों से (सुश्चन्द्रं अकर्म) उत्तम आह्लाददायक और सुवर्णादि ऐश्वर्य से युक्त करें और (मर्मृजतः देवस्य) राष्ट्र के कण्टक शोधन और सत्यासत्य विवेक करने हारे राजा वा राजा द्वारा नियुक्त पुरुष के (चक्षुः) चक्षु को हम (चारु) उत्तम निष्पक्ष (अकर्म) बनाये रक्खें।

एता ते अग्न उचथानि वेधोऽवोचाम कवये ता जुषस्व।
उच्छोचस्व कृणुहि वस्यसो नो महो रायः पुरुवार प्र यन्धि २०।१९

भा०—हे (वेधः) कार्य विधान करने हारे विद्वन्! हे नायक! हे (अग्ने) ज्ञानवन्! (ते) तुझ (कवये) चतुर पुरुष के हितार्थ (एता) ये (उचथानि) उत्तम वचन हम (अवोचाम) सदा कहें और तू (नः) हमारे (ता) उनको (जुषस्व) स्वीकार कर। तू (उत् शोचस्व) उत्तम रीति से सब पर प्रकाशित हो। (नः) हमें (वस्यसः) बसने वालों में सबसे उत्कृष्ट (कृणुहि) बना। हे (पुरुवार) बहुतों से वरण योग्य और बहुतों का वारण करने हारे! तू (नः) हमें (महः) भारी (रायः) ऐश्वर्य (प्र यन्धि) दे। इत्येकोनविंशो वर्गः॥

[ ३ ] वामदेव ऋषिः॥ अग्निर्देवता॥ छन्दः—१, ५, ८, १०, १२, १५ निचृत्त्रिष्टुप्। २, १३, १४, विराट् त्रिष्टुप्। ३, ७, ९ त्रिष्टुप्। ४ स्वराड् बृहती। ६, ११, १६ पंक्तिः॥ षोडशर्चं सूक्तम्॥

आ वो राजानमध्वरस्य रुद्रं होतारं सत्ययजं रोदस्योः।
अग्निं पुरा तनयित्नोरचित्ताद्धिरण्यरूपमवसे कृणुध्वम्॥ १॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो! आप (वः) अपने (अध्वरस्य) न नष्ट होने-वाले राज्य के (राजानम्) तेजस्वी (रुद्रं) दुष्टों को रुलाने वाले (होतारं) युद्ध से शत्रुओं को ललकारने और भृत्यादि को वेतनादि देने वाले

(रोदस्योः) भूमि और आकाश के बीच सूर्य के समान स्व और पर-पक्षों वा वादी प्रतिवादी के बीच (सत्ययजं) न्याय देने वाले वा दोनों को मिलाने वाले, ( अग्निं ) अग्रणी नायक, ( हिरण्यरूपम् ) हित और रमणीय रूप वाले पुरुष को (अवसे) राष्ट्र रक्षा के लिये ( अचित्तात् ) बिना चित्त के, (तनयित्नोः) गर्जनावाले सैन्य-बल को उत्पन्न करने के (पुरा) पूर्व ही ( कृणुध्वम् ) स्थापित करो ।

अयं योनिश्चकृमा यं वयं ते जायेव पत्य उशती सुवासाः ।
अर्वाचीनः परिवीतो नि षीदेमा उ ते स्वपाक प्रतीचीः ॥ २ ॥

भा०—हे राजन् ! (ते) तेरे रहने के लिये (यं) जिस घर को ( वयम् ) हम (चकृम) बनावें (अयं) वह (योनिः) घर (पत्ये) पति के हित के लिये (उशती) कामना वाली (सुवासाः) उत्तम वस्त्रों से सुशोभित (जाया इव) स्त्री के समान कान्तिमान् और सुख से रहने योग्य हो और वह गृह (अर्वाचीनः) आगे से बढ़ा हुआ और (परिवीतः) सब ओर से सुरक्षित हो । (उ स्वपाक) स्वयं परिपक्व या संतापक और बल से युक्त होकर भी (इमाः) इन (ते) अपनी (प्रतीचीः) विपरीत जाने वाली वा विशेष रूप से तेरे अभिमुख स्थित प्रजाओं को भी प्राप्त कर, उन पर (निषीद) आधिपत्य कर ।

आशृण्वते अदृपिताय मन्मं नृचक्षसे सुमृळीकाय वेधः ।
देवाय शस्तिममृताय शंस ग्रावेव सोता मधुषुद्यमीळे ॥ ३ ॥

भा०—हे (वेधः) मेधाविन् ! (आशृण्वते) आदर से सुनने वाले (अदृपिताय) विनीत (नृचक्षसे) अपने नायक, ज्ञान-मार्ग प्रवर्त्तक गुरु को सौम्य वा उत्सुक दृष्टि से देखने वाले, (सुमृडीकाय) उत्तम सुखप्रद, (देवाय) ज्ञान की कामना करने वाले, (अमृताय) शिष्य वा पुत्र रूप से विद्यमान व्यक्ति को ( शस्तिम् ) उपदेश (शंस) दे । जो (ग्रावा इव)

वाणी के उपदेष्टा के समान (सोता) सन्मार्ग में ले जाने हारा (मधुपुत्) मधुर वचन बोलने हारा हो, (यम्) जिसकी (ईळे) सभी लोग प्रशंसा करते हैं।

त्वं चिन्नः शम्या अग्ने अस्या ऋतस्य बोध्यृतचित्स्वाधीः ।
कदा त उक्था सधमाद्यानि कदा भवन्ति सख्या गृहे ते ॥ ४ ॥

भा०—हे विद्वन्! तू (ऋतचित्) न्यायप्रकाश और ऐश्वर्य को सञ्चय करने और ज्ञान करने हारा (स्वाधीः) उत्तम रीति से धारण और पोषण करने हारा है। अतः (त्वं चित्) तू ही (नः) हमारे में से (अस्याः) इस प्रजा के (शम्याः) कर्म के (ऋतस्य) यथार्थ ज्ञान को (बोधि) जान और अन्यों को जना। हे विद्वन्! तू बतला कि (उक्था) उत्तम वचन योग्य वाणियां, (सधमाद्यानि) एक साथ मिलकर हर्ष प्राप्त करने योग्य अवसर (कदा ते) तेरे सम्बन्ध में कब २ होने सम्भव हैं और (ते) तेरे (गृहे) गृह पर (सख्या) मित्रों के सत्संग (कदा) कब २ होने वाले हैं।

कथा ह तद्वरुणाय त्वमग्ने कथा दिवे गर्हसे कन्न आगः ।
कथा मित्राय मीळ्हुषे पृथिव्यै ब्रवः कदर्यम्णे कद्भगाय ॥५॥२०॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! तू इस बात का भी ज्ञान रख कि (वरुणाय) प्रजा के वरण योग्य पुरुष के लिये (कथा ह) कैसे, किस हेतु से (तत् ब्रवः) उस परम तत्व का उपदेश करे, (दिवे कथा) ज्ञान के इच्छुक के लिये (कथा ब्रवः) कैसे उपदेश करे। (नः) हमारे (आगः) अपराध की कब और क्यों (गर्हसे) तू निन्दा करता है। (मित्राय) सबके मित्र, मृत्यु आदि से बचाने वाले और (मीढुषे) मेघवत् सब पर सुखों के वर्षक और (पृथिव्यै) पृथिवी और उस पर विशेष रूप से बसने वाली प्रजा को (कथा) कैसे उपदेश करे। (अर्यम्णे, भगाय) और ऐश्वर्य से युक्त पुरुष

के लिये ( कत् कत् ब्रवः ) कब २ किस २ प्रकार उपदेश करे। इति विंशो वर्गः ॥

कद्धिष्ण्या॑सु वृध॒सा॒नो अ॑ग्ने॒ कद्वाता॑य॒ प्रत॑वसे शु॒भं॒ये ।
परि॑ज्मने॒ नास॑त्याय॒ क्षे ब्रव॒: कद॑ग्ने रु॒द्राय॑ नृ॒घ्ने ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! विद्वन् ! तू (धिष्ण्यासु) धिष्णा, बुद्धि में श्रेष्ठ प्रजाओं वा सभाओं में (वृधसानः) वृद्धि को प्राप्त होता हुआ (वाताय) वायु के समान (प्रतवसे) प्रबल, (शुभंये) कल्याणमार्ग में चलने वाले और अश्वों को चलाने वाले पुरुष के लिये ( कत् ) कैसे और कब (ब्रवः) उपदेश करे, (परिज्मने) सब ओर विद्यमान भूमि के स्वामी, (नासत्याय) सदा असत्याचरण से पृथक् और ( क्षे ) भूमि के स्वामी ( रुद्राय ) दुष्टों को रुलाने और सज्जनों के उपदेष्टा और (नृघ्ने) शत्रु के नायकों को मारने वाले के लिये (कत् ब्रवः) कैसे और कब कहे ।

क॒था म॒हे पु॑ष्टिम्भ॒राय॑ पू॒ष्णे कद्रु॒द्राय॒ सुम॑खाय हवि॒र्दे ।
कद्विष्ण॑व उरुगा॒याय॒ रेतो॒ ब्रव॒: कद॑ग्ने॒ शर॑वे बृह॒त्यै ॥ ७ ॥

भा०—(महे) बड़े पूज्य (पुष्टिम्भराय) पोषणकारी सम्पदा अन्न आदि के धारक (पूष्णे) पोषक पुरुष के वा भूमि के उपकार के लिये (कथा) कैसे (रेतः) जल के समान धनधान्य वर्धक वचन वा बात कहे। (रुद्राय) दुष्टों को रुलाने वाले वा शिष्यों को उपदेश करने वाले (सुमखाय) उत्तम यज्ञशील और (हविर्दे) अन्नादि ग्राह्य पदार्थों के दाता पुरुष के हितार्थ ( कत् ) कब और कैसे शान्तिमय वचन (ब्रवः) कहो। (वृष्णवे) शक्तिशाली, (उरुगायाय) बहुतों से प्रशंसित पुरुष के लिये (कत् रेतः ब्रवः) कब वा कैसे जल के समान शीतल और शान्तिदायक वचन कहो और हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! हे नायक ! (बृहत्यै) बड़ी भारी (शरवे) शत्रुनाशक सेना को (कत् ब्रवः) कैसे वा कब कहो, ये सब जानना चाहिये ।

कृथा शर्धाय मरुतामृतायं कृथा सूरे बृहते पृच्छयमानः ।
प्रति ब्रवोऽदितये तुराय साधा दिवो जातवेदश्चिकित्वान् ॥ ८ ॥

भा०—हे (जातवेदः) धनों के स्वामिन् ! हे ज्ञानों के ज्ञातः ! तू इस बात का ज्ञान कर कि (मरुताम्) शत्रुओं को मारने वाले, वायु के समान बलवान् पुरुषों के (शर्धाय) बल वृद्धि और मनुष्यों के (ऋताय) ज्ञान प्रसार और सत्य, न्याय तथा ऐश्वर्य, अन्न, जलादि को प्राप्त करने के लिये (कथा) कैसे (प्रति ब्रवः) कहे और (बृहते सूरे) बड़े भारी सूर्य के समान तेजस्वी पुरुष के लिये (पृच्छयमानः) पूछा जाकर (कथा) किस रीति से (प्रति ब्रवः) प्रत्युत्तर देवे । (तुराय) अति शीघ्रकारी, (अदितये) माता, पिता, पुत्र, अखण्ड शासन वाले पुरुष को (कथा प्रति ब्रवः) कैसे प्रत्युत्तर देवे । तू (चिकित्वान्) इन सब बातों का ज्ञान करता हुआ (दिवः) सूर्य के समान गुरु से वा समस्त कामना योग्य व्यवहारों को (साध) भली प्रकार कर ।

ऋतेन ऋतं नियतमीळ आ गोरामा सचा मधुमत्पक्वमग्ने ।
कृष्णा सती रुशता धासिनैषा जामर्येण पयसा पीपाय ॥ ९ ॥

भा०—जैसे (गोः) पृथिवी से उत्पन्न (ऋतेन ऋतम्) अन्न या जल द्वारा (अन्नं) अन्न (नियतम्) नियम से प्राप्त किया जाता है, अर्थात् भूमि पर अन्न का बीज बोकर, जल सेचन करके उससे अन्न प्राप्त किया जाता है वैसे ही (गोः) वाणी के (ऋतेन) सत्य ज्ञान द्वारा (नियतम्) नियम से विद्यमान (ऋतम्) सत्याचरण को भी मैं (आ ईळे) आदर-पूर्वक प्राप्त करूं । हे (अग्ने) विद्वन् ! आचार्य ! नायक ! (आमा) जो ज्ञान आदि अपरिपक्व है वह (सचा) परस्पर सत्संग से कालान्तर में (मधुमत्) मधुर गुण सहित (पक्वम्) परिपक्व हो, उसे मैं प्राप्त करूं (कृष्णा सती रुशता धासिना पयसा पीपाय) जैसे काली गौ श्वेत पुष्टि-कारक दूध से बच्चे को पुष्ट करती है वैसे ही (एषा) यह (कृष्णा) कृषि

योग्य भूमि, (सती) हमें प्राप्त होकर (रुपता) कान्तिमान् (धासिना) धारक सूर्य के साथ मिलकर (जामर्येण पयसा) उत्पन्न होने वाले प्राणियों को प्राप्त होने और जीवन देने वाले, वा 'जाम' भोजन को प्राप्त होने वाले पुष्टिकारक जल, अन्न से (पीपाय) सबको पुष्ट करती है।

ऋतेन हि ष्मा वृषभश्चिदक्तः पुमाँ अग्निः पयसा पृष्ठ्येन ।
अस्पन्दमानो अचरद्वयोधा वृषा शुक्रं दुदुहे पृश्निरूधः ॥१०॥२१॥

भा०—जैसे (ऋतेनः अक्तः वृषभः) जल से पूर्ण बरसने वाला बादल (पृष्ठ्येन पयसा अस्पन्दमानः अचरत्) वर्षण योग्य जल से मन्द मन्द चलता हुआ जाता है वह (वयोधाः) अन्नपोषण करता हुआ (वृषा) वर्षणशील मेघ (शुक्रं दुदुहे) जल को देता है और (ऊधः) उसका दोहन योग्य स्तनमण्डल तुल्य (पृश्नि) अन्तरिक्ष होता है और जैसे (ऋतेन अक्तः वृषभः) तेज से युक्त वृष्टिकारक सूर्य (अग्निः) अग्नि के तुल्य तेजस्वी होकर (पयसा) आकाश या भूतल पर के जल से युक्त होकर (पयोधा) किरणों, बलों वा अन्नों का धारक होकर (अस्पन्दमानः अचरद्) स्वयं न चलता हुआ भी व्याप्त हो जाता है, वह बलवान् (वृषा) सूर्य (शुक्रं दुदुहे) देदीप्यमान तेज और शुद्ध जल देता है उस समय तेज के दोहन के लिये (ऊधः पृश्निः) रात्रि या उषा तेज वर्षाने वाली और 'पृश्नि' आदि सूर्य स्वयं उसमें तेजप्रद होता है (चित्) वैसे ही (वृषभः) श्रेष्ठ मेघ के समान ज्ञान वा सुखों की वर्षा करने वाला (पुमान्) पुरुष और (अग्निः) अग्नि के समान तेजस्वी नायक (ऋतेन) न्यायप्रकाश वा ऐश्वर्य से (अक्तः) प्रकाशित होकर (पृष्ठ्येन) आधार में विद्यमान (पयसा) पुष्टिकारक अन्न वा बलवीर्य से युक्त होकर (अस्पन्दमानः) धर्म मार्ग से विचलित न होकर (वयोधाः) दीर्घ जीवन को धारण करता हुआ, (वृषा) सुखों का वर्षक होकर स्वयं (पृश्निः) जल सेचक मेघ वा पृथ्वी के समान और (ऊधः) अन्तरिक्ष वा रात्रि के समान (शुक्रं दुदुहे) तेज का दोहन करे। इत्येकविंशो वर्गः ॥

ऋतेनाद्रिं व्यसन्भिदन्तः समङ्गिरसो नवन्त गोभिः।
शुनं नरः परि षदन्नुषासमाविः स्वरभवज्जाते अग्नौ ॥ ११ ॥

भा०—(अङ्गिरसः) सूर्य की किरणें या वायुगण जैसे (ऋतेन अद्रिं वि असन्) जल से युक्त मेघ को त्रिविध प्रकार से फेंकते हैं और (भिदन्तः) उसको छिन्न भिन्न करते हुए (गोभिः) सूर्य के व्यापक प्रकाशों से (नवन्त) उसे व्यापते हैं (उषासं परिषदन्) वे किरण उषाकाल में सर्वत्र फैलते और (अग्नौ जाते स्वः आविः अभवत्) सूर्य के उत्पन्न होने पर प्रकाश और ताप उत्पन्न होता है ऐसे ही (अङ्गिरसः) अंगारों के समान तेजस्वी और ज्ञानी पुरुष (ऋतेन) न्याय-प्रकाश से (अद्रिम्) मेघ के समान प्रकाश को ढक लेने वाले आवरण को (वि असन्) विशेष रूप से दूर करें और (भिदन्तः) उसे छिन्न भिन्न या विश्लेषण करते हुए (गोभिः) ज्ञानवाणियों से (नवन्त) सत्य का उपदेश करें।

ऋतेन देवीरमृता अमृक्ता अर्णोभिरापो मधुमद्भिरग्ने।
वाजी न सर्गेषु प्रस्तुभानः प्र सदमित्स्रवितवे दधन्युः ॥ १२ ॥

भा०—जैसे (मधुमद्भिः) मधुर गुण वा मधु अर्थात् अन्नों से युक्त (अर्णोभिः) जलों से (आपः) प्राणगण (स्रवितवे) चलने के लिये (सदम् प्र दधन्युः) अपने आश्रयभूत देह को अच्छी प्रकार धारण करते हैं वैसे ही (अमृक्ता) रज आदि से युक्त हुई (देवीः आपः) प्राप्त शुभ गुणों से कान्तिमती स्त्रियें (ऋतेन) सत्य के बल से (अमृताः) सुखजनक होकर (मधुमद्भिः) मधुर गुणों और अन्नादि समृद्धि से युक्त (अर्णोभिः) जलों के तुल्य शान्तिदायक पुरुषों के संग से (स्रवितवे) संसार चलाने के लिये (सदम्) गृहाश्रम को (प्र दधन्युः) धारण करें और (सर्गेषु) जलों के बीच (वाजी न) वेगवान्, विद्युत् जैसे (प्रस्तुभानः) विशेष गर्जना करता है वैसे ही (वाजी) ऐश्वर्यवान्, बलवान् पुरुष भी (प्रस्तुभानः) अच्छी

प्रकार अर्चित होकर (सर्गेषु) सर्गों और सन्तानों के हेतु (सदम् इव प्र दधन्यात्) गृहाश्रम को धारण करे।

मा कस्य यक्षं सदमिद्धुरो गा मा वेशस्य प्रमिनतो मापेः।
मा भ्रातुरग्ने अनृजोर्ऋणं वेर्मा सख्युर्दक्षं रिपोर्भुजेम ॥ १३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! नायक! तू (कस्य) किसी भी (दुरः) बलात्कार करने वाले के (यक्षम्) आदर के आडम्बर को और (सदम्) घर को भी (मा गाः) मत जा। तू (प्रमिनतः) हिंसाकारी (वेशस्य) पड़ोसी के (सदम् यक्षं च) घर और संगति (मा गाः) मत प्राप्त कर। ऐसे ही हिंसक (मा आपेः) बन्धुजन के भी गृह, संगति आदि मत कर। (अनृजोः) कुटिल (भ्रातुः) भाई के (ऋणं मा आ) धन का भोग मत कर और (अनृजोः सख्युः) कुटिलाचारी मित्र के भी धन को मत ले और हम (अनृजोः रिपोः) कुटिल शत्रु के (दक्षं) बल का (मा भुजेम) उपभोग न करें।

रक्षा णो अग्ने तव रक्षणेभी रारक्षाणः सुमख प्रीणानः।
प्रति ष्फुर वि रुज वीड्वंहो जहि रक्षो महि चिद्वावृधानम् ॥१४॥

भा०—हे (सुमख) उत्तम यज्ञ करने हारे विद्वन्! राजन्! (अग्ने) हे अग्रणी! तू (तव रक्षणेभिः) अपने रक्षा साधनों से (रारक्षाणः) रक्षा करता हुआ (प्रीणानः) सबको प्रसन्न करता हुआ (नः रक्ष) हमारी रक्षा कर और (वीडु अंहः) प्रबल पाप को (प्रति स्फुर, विरुज) विविध रीति से भंग कर और (वावृधानम्) निरन्तर बढ़ते हुए (महि रक्षः) बड़े विघ्नकारी को (जहि) नष्ट कर।

एभिर्भव सुमना अग्ने अर्कैरिमान्त्स्पृश मन्मभिः शूर वाजान्।
उत ब्रह्माण्यङ्गिरो जुषस्व सं ते शस्तिर्देववाता जरेत ॥१५॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! हे राजन्! तू (एभिः अर्कैः) इन मन्त्रों

और सत्कारयोग्य विद्वानों से (सुमनाः) ज्ञान और चित्त वाला (भव) हो। हे (शूर) वीर! (इमान् वाजान्) तू इन ऐश्वर्यों को (मन्मभिः) मनन योग्य गुणों के साथ (स्पृश) ग्रहण कर। हे (अंगिरः) तेजस्विन्! तू (ब्रह्माणि) वृद्धिशील धनों को (जुषस्व) स्वीकार कर। (ते) तेरी (देववाता) विद्वान् पुरुषों द्वारा की गई (शस्तिः) स्तुति (सं जरेत) अच्छी प्रकार की जाय।

एता विश्वा विदुषे तुभ्यं वेधो नीथान्यग्ने निण्या वचांसि।
निवचना कवये काव्यान्यशंसिषं मतिभिर्विप्र उक्थैः ॥१६॥२२॥

भा०—हे (वेधः) विशेष धारणावान् कवे! हे (अग्ने) ज्ञानवन्! (तुभ्यं विदुषे) तुझ विद्वान् के लिये (एता) ये (विश्वा) सब (नीथा) सन्मार्ग पर ले जाने वाले (निण्या) निश्चित तत्वार्थ बतलाने वाले, (वचांसि) वचन हैं। इन (काव्यानि) विद्वानों के बनाये संदर्भों को मैं (कवये) क्रान्तदर्शी तेरे लिये (मतिभिः) मननयोग्य (उक्थैः) वचनों द्वारा (अशंसिषम्) कहूँ। इति द्वाविंशो वर्गः ॥

[ ४ ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्नि रक्षोहा देवता ॥ छन्दः—१, २, ४, ५, ८ भुरिक् पंक्तिः। ९ स्वराट् पंक्तिः। १२ निचृत् पंक्तिः। ३, १०, ११, १५ निचृत् त्रिष्टुप्। ६ विराट् त्रिष्टुप्। ७, १३ त्रिष्टुप्। १४ स्वराड् बृहती ॥
पंचदशर्चं सूक्तम् ॥

कृणुष्व पाजः प्रसितिं न पृथ्वीं याहि राजेवामवाँ इभेन।
तृष्वीमनु प्रसितिं द्रूणानोऽस्तासि विध्य रक्षसस्तपिष्ठैः ॥ १ ॥

भा०—हे नायक! तू (प्रसितिम्) उत्तम प्रबन्ध से युक्त पृथ्वी के समान दृढ (पाजः) बल (कृणुष्व) सम्पादन कर। तू (राजा इव अमवान्) राजा के समान सहायक पुरुषों से युक्त होकर (इभेन) हस्ति बल के साथ वा निर्भय गण के साथ (याहि) प्रयाण कर। तू (तृष्वीम्)

प्यासी मृगी के पीछे भागते शिकारी के समान ( तृष्वीम् ) वेग से जाने वाली वा ( तृष्वीम् ) ऐश्वर्य की चाहने वाली, तृष्णालु (प्रसिति) सूत्र के समान परस्पर बन्धी हुई, सेना के पीछे (द्रूणानः) आता हुआ, (तपिष्ठैः) अत्यधिक सन्तापजनक शस्त्रास्त्रों से (रक्षसः) विघ्नकारी दुष्ट पुरुषों का (अस्ता असि) उखाड़ फेंकने वाला हो और (विध्य) उनकी ताड़ना कर।

तव॑ भ्र॒मास॑ आशु॒या प॑त॒न्त्यनु॑ स्पृश धृष॒ता शोशु॑चानः।
तपूं॑ष्यग्ने जु॒ह्वा॑ पत॒ङ्गानस॑न्दितो॒ वि सृ॑ज॒ विष्व॑गु॒ल्काः ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! (भ्रमासः आशुया) जैसे अग्नि के भ्रमणशील, वेग से जाने वाले किरण बड़ी तीव्र गति से दूर तक जाते हैं वैसे ही (तव) तेरे (भ्रमासः) भ्रमणशील शस्त्रास्त्र और सैनिक (आशुया) अति वेग से (पतन्ति) जावें। तू (धृषता) शत्रु का पराजय करने वाले बल से (शोशुचानः) खूब देदीप्यमान होता हुआ (अनु स्पृश) शत्रुओं के पीछे २ जा और (जुह्वा) अपनी वाणी से ही (असंदितः) स्वयं बन्धन रहित रहता हुआ तू (विश्वक्) सब ओर (तपूंषि) तापजनक अस्त्र शस्त्र (विसृज) चला और ( पतङ्गान् ) अग्निज्वाला से निकले तापों और स्फुलिङ्गों के समान (पतङ्गान् विसृज) वेग से जाने वाले बाणों को छोड़ और (उल्काः) आकाश से गिरने वाले चमकते तारों के समान तू सब ओर अपने चमकते अग्नि-अस्त्र (विसृज) छोड़।

प्रति॒ स्पशो॒ वि सृ॑ज॒ तूर्णि॑तमो॒ भवा॑ पा॒युर्वि॒शो अ॒स्या अद॑ब्धः।
यो नो॑ दू॒रे अ॒घशं॑सो॒ यो अन्त्य॑ग्ने॒ माकि॑ष्टे॒ व्यथि॒रा द॑धर्षीत् ॥३॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! राजन्! तू (तूर्णितमः) शीघ्रकारी, आलस्य रहित होकर अपने (स्पशः) चरों और सत्यासत्य को विवेकपूर्वक देखने वाले पुरुषों को (प्रति विसृज) अपने शत्रु-गृहों और प्रत्येक स्थान में भेज। तू स्वयं (अदब्धः) किसी प्रकार पीड़ित न होकर (अस्याः विशः) इस अधीन प्रजा का (पायुः) पालक (भव) हो। (यः) जो (अघशंसः) पाप-

चार का प्रशंसक वा पापाचार करने की धमकी देने वाला है (नः दूरे) वह हमसे दूर हो या (यः) जो (अन्ति) समीप में (व्यथिः) प्रजा पीड़क भेड़िये के तुल्य पुरुष है वह (ते) तुझे (माकिः आदधर्षीत्) कभी भी पराजित न कर सके।

उद॑ग्ने तिष्ठ॒ प्रत्या त॑नुष्व॒ न्य१॒॑मित्राँ॑ ओषतात्तिग्महेते।
यो नो॒ अरा॑तिं समिधान च॒क्रे नी॒चा तं ध॑क्ष्यत॒सं न शुष्क॑म् ॥४॥

भा०—हे (अग्ने) सैन्यनायक! तू (उत् तिष्ठ) खड़ा हो, शत्रुविजय के लिये उद्यत हो। (प्रति आ तनुष्व) शत्रु के प्रति सैन्य-बल को विस्तृत कर। हे (तिग्महेते) तीक्ष्ण शस्त्रों के धारक (अमित्रान्) शत्रुओं को (नि ओषतात्) तू खूब संतप्त कर। हे (समिधान) तेजस्विन्! (यः) जो (नः) हमारे बीच में हमसे (अरातिं) शत्रु भाव (चक्रे) करे (तं) उसको (नीचा) नीचे गिरा कर (शुष्कं अतसं न) सूखे काठ के समान अग्निवत् (धक्षि) जला डाल।

ऊ॒र्ध्वो भ॑व॒ प्रति॑ वि॒ध्याध्य॒स्मदा॒विष्कृ॑णुष्व॒ दैव्या॒न्यग्ने।
अव॑ स्थि॒रा त॑नुहि यातु॒जूनां॑ जा॒मिमजा॑मिं॒ प्र मृ॑णीहि॒ शत्रू॑न् ॥५॥२३॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! राजन्! तू (अधि अस्मत्) हम सबसे (ऊर्ध्वः) ऊपर (भव) हो और (दैव्यानि) विद्वानों, व्यवहार-कुशलों के योग्य उत्तम कार्यों और देव, जल, अग्नि आदि के बने अस्त्र शस्त्रों वा सैन्यों को (आविः कृणुष्व) प्रकट कर। (स्थिरा) स्थिर सैन्यों को (अव तनुहि) अपने अधीन रख और (यातुजूनां) प्रयाण करने में वेग से जाने वाले लोगों में (जामिम् अजामिम्) अपने बन्धु और अबन्धु को जान। अथवा—(यातुजूनां) चढ़ाई के निमित्त वेग से आने वाले शत्रुओं के बीच में (शत्रून्) शत्रुओं को चाहे वे (जामिम् अजामिम्) अपने बन्धु या अबन्धु हों उनका (प्रमृणीहि) खूब विनाश कर और (प्रति विध्य) मुकाबले पर स्थित होकर ताड़ित कर। इति त्रयोविंशो वर्गः॥

स ते॑ जानाति सु॒म॒तिं य॑विष्ठ॒ य ईव॑ते॒ ब्रह्म॑णे गा॒तुमैर॑त् ।
विश्वा॒न्य॑स्मै सु॒दिना॑नि रा॒यो द्यु॒म्नान्य॒र्यो वि दुरो॑ अ॒भि द्यौ॑त् ॥६॥

भा०—हे (यविष्ठ) उत्तम युवावस्थायुक्त विद्वन् ! प्रभो ! (यः) जो (ईवते) ज्ञानवान् (ब्रह्मणे) वेदज्ञ विद्वान् को ( गातुम् ऐरत् ) उत्तम वाणी कहता उसका आदर सत्कार करता है वा जो (ईवते) इस जगत् का सञ्चालन करने वाली शक्ति के स्वामी (ब्रह्मणे) महान् परमेश्वर के ( गातुम् ) प्राप्त करने के मार्ग को ( ऐरत् ) उपदेश करता है (सः) वह (ते) तेरे (सुमतिं) उत्तम ज्ञान को (जानाति) जानता है । (अस्मै) उसके (विश्वानि सुदिनानि) सब दिन सुखकारी होते हैं । उसको (रायः) सब ऐश्वर्य प्राप्त होते हैं । (द्युम्नानि) सब प्रकार यश और भोग्य अन्न प्राप्त होते हैं वह (अर्यः) स्वामी वा वैश्य के समान (दुरः) अपने सब गृहों को, शत्रु और बाधा को वारण करने वाली सेनाओं, प्रजाओं तथा ज्ञान के द्वाररूप वाणियों को भी ( वि अभिद्यौत् ) विविध प्रकार से प्रकाशित करे ।

सेद॑ग्ने अस्तु सु॒भगः॑ सु॒दानु॒र्यस्त्वा॒ नित्ये॑न ह॒विषा॒ य उ॒क्थैः ।
पिप्री॑षति॒ स्व आयु॑षि दुरो॒णे विश्वेद॑स्मै सु॒दिना॒ सास॑दि॒ष्टिः ॥७॥

भा०—हे (अग्ने) हे राजन् ! हे परमेश्वर ! (यः) जो पुरुष (नित्येन) न नष्ट होने वाले (हविषा) ग्रहणयोग्य वेद द्वारा वा अन्न से और (यः) जो (उक्थैः) उत्तम वचनों से (त्वा) तुझको (स्वे) अपने (आयुषि) जीवन में, (दुरोणे) घर या राष्ट्र में (पिप्रीषति) प्रसन्न करने का यत्न करता है (सः इत् सुभगः अस्तु) वह ही उत्तम ऐश्वर्ययुक्त और वह ही (सुदानुः) उत्तम दानशील हो । (अस्मै विश्वा इत्, सुदिना) उसके ही सब दिन सुखकारक होते और (सा) उसकी वही (इष्टिः) उत्तम संगति, दान, मैत्री आदि सफल होते हैं ।

अर्चा॑मि ते सुम॒तिं घोष्य॒र्वाक्सं ते॑ वा॒वाता॑ जरतामि॒यं गीः ।

स्वश्वास्त्वा सुरथा मर्जयेमास्मे क्षत्राणि धारयेरनु द्यून् ॥ ८ ॥

भा०—हे राजन् ! हे विद्वन् ! मैं प्रजाजन (ते) तेरी (सुमतिं) उत्तम मति वाले, ज्ञानी पुरुष का (अर्चामि) आदर करूं। (इयं) यह (गीः) वाणी (घोषी) उत्तम शब्दयुक्त होकर (वावाता) सब अज्ञानों का नाश करती हुई ( ते अर्वाक् ) तेरे प्रति ( सं जरताम् ) अच्छी प्रकार उपदेश वा स्तुति करे और (इयं गीः वावाता) यह शत्रुपक्ष को निगल जाने वाली शत्रु पक्ष का निरन्तर विनाश करती हुई सेना (घोषी) सिंहनाद करती हुई ( अर्वाक् संजरताम् ) तेरे समक्ष शत्रु के जीवन का नाश करे। हम लोग (स्वश्वाः) उत्तम अश्वों, (सुरथाः) उत्तम रथों वाले होकर (त्वा मर्जयेम) तुझे सुशोभित करें और (अस्मे) हमारे लिये तू ( अनुद्यून् ) सब दिनों (क्षत्राणि) क्षात्रबल और ऐश्वर्य धारण कर और करा।

इह त्वा भूर्या चरेदुप त्मन्दोषावस्तर्दीदिवांसमनु द्यून्।
क्रीळन्तस्त्वा सुमनसः सपेमाभि द्युम्ना तस्थिवांसो जनानाम् ॥ ९ ॥

भा०—हे विद्वन् ! राजन् ! (इह) इस राष्ट्र में (दोषावस्तः) दिन रात ( त्वां दीदिवांसम् ) देदीप्यमान (त्वा) तुझको प्राप्त करके (भूरि) बहुत अधिक ( त्मन् ) स्वयमेव ( उप आचरेत् ) तेरी सेना श्रेष्ठाचार करे और (अनुद्यून्) दिनों दिन हम भी (सुमनसः) शुभ चित्त वाले होकर (क्रीडन्तः) खेलते हुए बालकों के समान (त्वा अभिसपेम) तुझे प्राप्त हों और ( जनानाम् ) मनुष्यों के बीच (द्युम्ना अभितस्थिवांसः) यशों और ऐश्वर्यों को प्राप्त करके तेरे समीप स्थित रहते हुए तुझे प्राप्त हों।

यस्त्वा स्वश्वः सुहिरण्यो अग्न उपयाति वसुमता रथेन। तस्य त्राता भवसि तस्य सखा यस्त आतिथ्यमानुषग्जुजोषत् ॥ १० ॥ २४ ॥

भा०—हे (अग्ने) राजन् ! हे प्रभो ! (यः) जो पुरुष (सु-अश्वः) उत्तम अश्व और (सुहिरण्यः) उत्तम धनैश्वर्य से युक्त (वसुमता रथेन)

धन धान्यसम्पन्न रथ से (त्वा उपयाति) तुझे प्राप्त होता है और (यः) जो (ते) तेरे (आतिथ्यम्) आतिथ्य को (अनुषक्) अनुकूल रूप से स्वपद-मानानुसार (जुजोषत्) स्वयं स्वीकार करता है तू (तस्य) उसका (त्राता) रक्षक और (तस्य सखा) उसका मित्र (भवसि) होकर रह। इति चतुर्विंशो वर्गः॥

**म॒हो रु॑जामि ब॒न्धुता॒ वचो॑भि॒स्तन्मा॑ पि॒तुर्गोत॑मा॒दन्वि॑याय।**
**त्वं नो॑ अ॒स्य वच॑सश्चिकिद्धि॒ होत॑र्यविष्ठ सुक्रतो॒ दमू॑नाः॥ ११॥**

भा०—हे (होतः) ज्ञान और ऐश्वर्य के दातः! हे (यविष्ठ) बलशालिन् (वचोभिः) वचनों द्वारा प्राप्त होने वाला जो (बन्धुता) सम्बन्ध है उससे मैं (महः) बड़े शत्रुबल तथा अज्ञान को (रुजामि) नष्ट करने में समर्थ हूँ। (तत्) वह सम्बन्ध (पितुः) पिता माता के तुल्य ही (गोतमात्) ज्ञानियों में श्रेष्ठ आचार्य वा भूमियों में श्रेष्ठ राजा के पास से शिष्य वा प्रजाजन रूप (मा) मुझको (अनु इयाय) क्रम से प्राप्त हो। हे विद्वन्! राजन्! (त्वं) तू (दमूना) अपने चित्त, इन्द्रियों को दमन करने और प्रजा को दमन करने में मनोयोग देने हारा होकर तू (नः) हमें (अस्य वचसः) इस वचन का (चिकिद्धि) ज्ञान करवा।

**अस्व॑प्नजस्त॒रण॑यः सु॒शेवा॒ अत॑न्द्रासोऽवृ॒का अश्र॑मिष्ठाः।**
**ते पा॒यवः॑ स॒ध्र्य॑ञ्चो नि॒षद्या॑ग्ने॒ तव॑ नः पान्त्वमूर॥ १२॥**

भा०—हे (अमूर) मूढ़ता आदि दोषों से रहित राजन्! वे (अस्वप्नजः) कभी न सोने वाले, सावधान, (तरणयः) नित्य तरुण, जवान, (सुशेवाः) उत्तम सुख देने वाले (अतन्द्रासः) कभी विषयों के प्रमाद में न पड़ने वाले, (अवृकाः) भेड़िये के स्वभाव से रहित (अश्रमिष्ठाः) कभी न थकने वाले हों। (ते) वे (पायवः) पालक गण (सध्र्यञ्च) सदा एक साथ काम करने वाले सहयोगी होकर (निपद्य) अपने २ पदों पर विराज कर (तव) तेरे अधीन जन (नः) हम प्रजा जनों की (पान्तु) रक्षा करें।

ये पायवो मामतेयं ते अग्ने पश्यन्तो अन्धं दुरितादरक्षन्।
ररक्ष तान्त्सुकृतो विश्ववेदा दिप्सन्त इद्रिपवो नाह देभुः ॥१३॥

भा०—(ये) जो (ते) तेरे (पायवः) नियुक्त रक्षक गण स्वयं (मामतेयं) ममता के भाव से अपनाये हुए (अन्धं) लोचनहीन अज्ञानी प्रजाजन को स्वयं (पश्यन्तः) यथार्थ ज्ञान से देखते हुए ( दुरितात् ) दुष्टाचरण और दुःखमार्ग में जाने से ( अरक्षन् ) बचा लेते हैं (विश्ववेदाः) सर्वज्ञ सर्वैश्वर्य का स्वामी तू ( तान् ) उन (सुकृतः) शुभ कर्मकारी लोगों को (रक्ष) सुरक्षित रख। जिससे (दिप्सन्तः) हिंसा करने के इच्छुक (रिपवः) शत्रुगण ( इत् ) भी (न अह दिभुः) कभी प्रजा का नाश न करें।

त्वया वयं सधन्य१स्त्वोतास्तव प्रणीत्यश्याम वाजान्।
उभा शंसा सूदय सत्यतातेऽनुष्ठुया कृणुह्यह्रयाण ॥ १४ ॥

भा०—हे (सत्यताते) सत्य के विस्तारक! (वयं) हम लोग (त्वया) तेरे द्वारा (सधन्यः) समान धन के स्वामी होकर (त्वा ऊताः) तेरे द्वारा सुरक्षित (तव प्रणीती) तेरे बनाये विधान, उत्तम नीति से (वाजान् अश्याम) ऐश्वर्यों को भोगें। हे सत्य रक्षक! हे (अह्रयाण) लज्जारहित निर्भीक तू (उभा शंसाः) दोनों वादियों को (अनुष्ठुया) अपने मनोनुकूल करते हुए (सूदय) सञ्चालित कर।

अया ते अग्ने समिधा विधेम प्रति स्तोमं शस्यमानं गृभाय।
दहाशसो रक्षसः पाह्य१स्मान्द्रुहो निदो मित्रमहो अवद्यात् १५ २५।४

भा०—हे ( अग्ने ) नायक! हे राजन्! हम लोग ( अया ) इस (समिधा) अच्छी प्रकार प्रकाशित होने वाली वाणी द्वारा (शस्यमान) प्रशंसा योग्य (स्तोमं) स्तुति-वचन वा उपदेश (ते विधेम) तेरे हितार्थ विधान करें। तू उसको (प्रति गृभाय) ग्रहण कर। तू (अशसः) प्रजाओं

को खा जाने वाले, (रक्षसः) विघ्न करने वाले पुरुष से (अस्मान् पाहि) हमें बचा। हे (मित्रमहः) मित्रों द्वारा पूजनीय ! सूर्य वा वायुवत् तेजस्विन् ! तू (द्रुहः) देश और प्रजा के द्रोही, (निदः) निन्दनीय (अवद्यात्) घृणित पुरुष से भी (पाहि) हमारी रक्षा कर। इति पञ्चविंशो वर्गः॥

इति चतुर्थोऽध्यायः

---

## अथ पञ्चमोऽध्यायः

[ ५ ] वामदेव ऋषिः। वैश्वानरो देवता॥ छन्दः—१ विराट् त्रिष्टुप्। २, ५, ६, ७, ८, ११ निचृत् त्रिष्टुप्। ३, ४, ९, १२, १३, १५ त्रिष्टुप्। १०, १४ भुरिक् पंक्तिः॥ पञ्चदशर्चं सूक्तम्॥

वैश्वानराय मीळ्हुषे सजोषाः कथा दाशेमाग्नये बृहद्भाः।
अनूनेन बृहता वक्षथेनोप स्तभायदुपमिन्न रोधः॥ १॥

भा०—जो (बृहद्भाः) सूर्य समान तेज वा महान् ज्ञानप्रकाश से युक्त, (अनूनेन) किसी से भी न कम, (बृहता) बहुत बड़े (वक्षथेन) कार्य भार को धारण करने के सामर्थ्य से (रोधः न) जलों के तट के समान (उपमित्) इस जगत् को स्वयं जानने, बनाने और चलाने हारा होकर (उप स्तभायत्) संभालता है उस (वैश्वानराय) समस्त जगत् के सञ्चालक, सब मनुष्यों के नायक राजा और विद्वान् (मीळ्हुषे) सूर्य वा मेघ के तुल्य आनन्द ऐश्वर्य सुखों के वर्षक (अग्नये) अग्नि के तुल्य ज्ञानप्रकाशक, मार्गदर्शक के लिये हम (सजोषाः) समान रूप से प्रीतियुक्त होकर (कथा दाशेम) कैसे आत्मसमर्पण करें, करादि दें?

मा निन्दत य इमां मह्यं रातिं देवो ददौ मर्त्याय स्वधावान्।
पाकाय गृत्सो अमृतो विचेता वैश्वानरो नृतमो यह्वो अग्निः॥२॥

भा०—(यः) जो (देवः) सूर्यसमान प्रकाशक और मेघ के (स्वधा-

वान्) अन्न और जल से युक्त होकर (मर्त्याय मह्यं) मुझ (पाकाय) परिपक्व ज्ञानी मनुष्य को (इमां रातिं ददौ) इस प्रत्यक्ष दान, ज्ञान, धनादि प्रदान करता है उसकी (मा निन्दत) निन्दा मत करो । वह (गृत्सः) उपदेष्टा गुरु, (अमृतः) मृत्यु से रहित, (विचेताः) विविध ज्ञानों का ज्ञाता (वैश्वानरः) सब मनुष्यों में प्रकाशमान, (नृतमः) सब मनुष्यों, जीवों में श्रेष्ठ, (यह्वः) महान् (अग्निः) नायक, तेजस्वी, स्वप्रकाश है ।

साम॑ द्विबर्हा॑ महि॑ ति॒ग्मभृ॑ष्टिः स॒हस्र॑रेता वृष॒भस्तुवि॑ष्मान् ।
प॒दं न गोरप॑गूळ्हं विवि॒द्वान॒ग्निर्मह्यं॒ प्रेदु॑ वोचन्मनी॒षाम् ॥ ३ ॥

भा०—(सहस्ररेताः वृषभः) अनेक जलों से युक्त वर्षणशील मेघ वा सूर्य (द्विबर्हाः) आकाश भूमि दोनों को बढ़ाने वाला, (तिग्मभृष्टिः) तीक्ष्ण प्रकाश से युक्त होकर जैसे ( गोः अपगूळ्हं पदं विविद्वान् ) किरणों के स्वरूप प्राप्त करता हुआ चेतना वा ज्ञान देता है वैसे ही (द्विबर्हाः) विद्या और विनय दोनों से बढ़ने द्वारा वा ब्रह्मचर्य और गृहस्थ दोनों से बढ़ा हुआ वानप्रस्थ कुलपति वा दोनों लोकों से महान् (तिग्मभृष्टिः) तीक्ष्ण प्रकाश से युक्त, (सहस्ररेताः) अतुल वीर्य सम्पन्न, (वृषभः) सर्वश्रेष्ठ, ( तुविष्मान् ) बलवान्, (अग्निः) ज्ञानवान् पुरुष, अग्रणी नायक या परमेश्वर, (गोः) वाणी और पृथिवी के (अपगूळ्हं पदं) अप्रकट रूप, ज्ञान को ( विविद्वान् ) विशेष रूप से जानता हुआ, (मह्यं) मुझ प्रजा-जन को ( मनीषाम् ) मन की प्रेरक बुद्धि या ज्ञान का ( प्रवोचत् इत् ) उपदेश करे ।

प्र ताँ अ॒ग्निर्ब॑भसत्ति॒ग्मज॑म्भ॒स्तपि॑ष्ठेन शो॒चिषा॒ यः सु॒राधाः॑ ।
प्र ये मि॒नन्ति॒ वरु॑णस्य॒ धाम॑ प्रि॒या मि॒त्रस्य॒ चेत॑तो ध्रु॒वाणि॑ ॥४॥

भा०—(ये) जो (वरुणस्य) सबसे वरणयोग्य, श्रेष्ठ और (मित्रस्य) प्रजा को मरने से बचाने वाले (चेततः) ज्ञानी पुरुष के (ध्रुवाणि) स्थिर, (प्रिया) प्रिय (धाम) स्थान, नाम, देह आदि का (प्रमिनन्ति) नाश करें

( तान् ) उनको ( यः ) जो (सुराधाः) उत्तम ऐश्वर्यवान् (अग्निः) नायक (तिग्मजम्भ ) हिंसक आयुधों से सम्पन्न है वह अपने (तपिष्ठेन) संताप-दायक (शोचिषा) तेज से ( बभसत् ) पीड़ित करे ।

अभ्रातरो न योषणो व्यन्तः पतिरिपो न जनयो दुरेवाः ।
पापासः सन्तो अनृता असत्या इदं पदमजनता गभीरम् ॥५॥१॥

भा०—जैसे (अभ्रातरः योषणः न) पालक भाई वा पति से रहित स्त्रियें (दुरेवाः) दुःखदायी पति पाकर (गभीरं पदं) गहरे संकट स्थान पैदा कर लेती हैं और जैसे (जनयः पतिरिपः) पालक पति की भूमिस्वरूप होकर भी पतिद्वेषिणी स्त्रियें (दुरेवाः) दुष्टाचारिणी होकर (पापासः अनृताः) पापयुक्त असत्यभाषिणी और (असत्याः) सत्याचरण से रहित होकर (गभीरं पदं अजनत) गहरा संकट पैदा कर लेती हैं ऐसे ही (व्यन्तः) विपरीत मार्ग में जाते हुए, (पापासः) पापाचारी, (अनृताः) असत्यवादी, (असत्याः) असदाचारी लोग भी जीवन-मार्ग में (इदं) इस प्रत्यक्ष (गभीरं पदम् अजनत) गहरे स्थान, अधःपतन को प्राप्त करते हैं । इति प्रथमो वर्गः ॥

इदं मे अग्ने कियते पावकामिनते गुरुं भारं न मन्म ।
बृहद्दधाथ धृषता गभीरं यह्वं पृष्ठं प्रयसा सप्तधातु ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) हे तेजस्विन् ! हे (पावक) पवित्र करने हारे ! तू (मे) मुझ (कियते) अल्पशक्ति, (अमिनते) व्रत भंग न करने वाले शिष्य के उपकार के लिये ही (कियते गुरुं भारं न) स्वल्प बल वाले के उपकार के लिये बहुत अधिक भार के समान (गुरुं) उपदेश करने योग्य (भारं) पोषणकारक (मन्म) मनन करने योग्य ( बृहत् ) बहुत बड़ा (गभीरं) अति गंभीर (यह्वं) महान् (पृष्ठं) प्रश्नों द्वारा जानने योग्य, (सप्तधातु) सुवर्णादि सात धातुओं से युक्त धन के तुल्य सात प्रकार के छन्दों द्वारा

धारण करने योग्य वेद-विज्ञान को (धृषता) प्रगल्भ (प्रयसा) उत्तम प्रयत्न और प्रसन्न-चित्त से (दधाथ) आप धारण करावें ।

तमिन्न्वे॑३॒व स॑म॒ना स॑मा॒नम॒भि क्रत्वा॑ पुन॒ती धी॒तिर॑श्याः ।
स॒सस्य॒ चर्म॒न्नधि॒ चारु॒ पृश्ने॒रग्रे॑ रु॒प आरु॑पितं॒ जबा॑रु ॥ ७ ॥

भा०—हे शिष्यगण ! तू (समना) समान चित्त होकर (पुनती क्रत्वा) पवित्र ज्ञान और कर्म के अभ्यास द्वारा (समानम्) अपने तुल्य मित्रवत् (तम् इत् नु एव) उस गुरु को ही (धीतिः सन्) धारणाशील वा अध्ययनशील होकर (अश्याः) प्राप्त कर । (पृश्नेः ससस्य) पृश्नि नाम मृग के (चर्मन् अधि) चर्म पर स्थित होकर उसके तुल्य ही (ससस्य) ऊपर उठते हुए (पृश्नेः) सूर्य के (चर्मन् अधि) आचरण या व्रत में रह कर (रुपः) ज्ञानांकुर बीजों के रोपने वाले गुरु से तू (आरुपितं) प्रेम-पूर्वक वपन किये (जबारु) वेग से या उपदेश पूर्वक बढ़ने वाले ज्ञान को (रुपः आरुपितं जबारु) अंकुरवती भूमि से शीघ्र वृद्धिशील अन्न के तुल्य ही (अश्या) प्राप्त कर ।

प्र॒वा॒च्यं॑ वच॑सः॒ किं मे॑ अ॒स्य गुहा॑ हि॒तमुप॑ नि॒णिग्व॑दन्ति ।
यदु॒स्रिया॑णा॒मप॒ वारि॑व॒ व्रन्पाति॑ प्रि॒यं रु॒पो अग्रं॑ प॒दं वेः ॥ ८ ॥

भा०—(अस्य) इस आचार्य के (वचसः) वचन के सम्बन्ध में (मे) मेरे लिये (किम् प्रवाच्यं) क्या अद्भुत वा कितना प्रवचन करने योग्य है जिसे (गुहा हितम्) बुद्धि में स्थित और (निणिक्) शुद्ध और शिष्यादि की बुद्धि को विमल करने वाला (उपवदन्ति) बतलाते वा विद्वान् जन उपदेश करते हैं । (उस्रियाणां वाः इव) किरणों या मेघ की जलधाराओं या नदियों के जल के समान (उस्रियाणाम्) स्वयं उठने वाली वाणियों के (यत्) जिस साररूप ज्ञान को विद्वान् लोग (अप व्रन्) प्रकट करते हैं वही (रुपः वेः) बीजोत्पादक पृथिवी और कान्तिमान् सूर्य इन दोनों के तुल्य (रुपः) सन्तति उत्पादक स्त्री और (वेः) कमनीय कामना-

 

वान् पुरुष माता वा पिता दोनों के (प्रियं) प्रिय (अग्रं) मुख्य (पदं) आदरणीय स्थान को (पाति) पालन करता है।

इदमु त्यन्महि महामनीकं यदुस्रिया सचत पूर्व्यं गौः।
ऋतस्य पदे अधि दीद्यानं गुहा रघुष्यद्रघुयद्विवेद ॥ ९ ॥

भा०—(इदम् उ) यह ही (त्यत्) वह परम (महि) भारी (महाम्) बड़ों के भी बीच में (अनीकं) बलवान् सूर्य रूप तेजःपुञ्ज है (यत् पूर्व्यं) सबसे पूर्व विद्यमान कारणों से उत्पन्न जिसको (उस्रिया गौः) दुधार गौ के तुल्य जलप्रद रश्मि (सचते) प्राप्त है और जिसको (ऋतस्य पदे) सूक्ष्म जल के आश्रयस्थान आकाश के भी (अधि) ऊपर (दीद्यानं) देदीप्यमान (गुहा) अन्तरिक्ष में (रघुष्यत्) वेग से जाता हुआ (रघुयत्) अति वेग से गमन करने वाले पिण्ड के तुल्य (विवेद) विद्वान् जानता है।

अध द्युतानः पित्रोः सचासामनुत गुह्यं चारु पृश्नेः।
मातुष्पदे परमे अन्ति षद्गोर्वृष्णः शोचिषः प्रयतस्य जिह्वा ॥१०॥२॥

भा०—(अध) और जैसे (द्युतानः) प्रकाशमान सूर्य (पित्रोः सचा) जगत् के पालक आकाश और भूमि दोनों के बीच स्थिर होकर (पृश्नेः) अन्तरिक्ष की (गुह्यं) गुहा में स्थित (चारु) व्यापक जल को (आसा) विक्षेपक बल से (अमनुत) ग्रहण करता है और (मातुः परमे पदे) अन्तरिक्ष के दूरवर्ती स्थान में विद्यमान (वृष्णः) जलवर्षी (शोचिषः) प्रकाशमान (प्रयतस्य) शक्तिशाली सूर्य की (गोः) किरणों की (जिह्वा) जल ग्रहण करने की शक्ति (अन्ति सत्) समीप विद्यमान जल को ग्रहण कर लेती है वैसे ही (द्युतानः) प्रकाशमान शिष्य (पित्रोः सचा) माता पिता के साथ रहकर भी (पृश्ने) प्रश्न करने योग्य गुरु के (गुह्यं चारु) बुद्धि स्थित ज्ञान को (अमनुत) जान ले, (मातुः परमे पदे) माता के समान उत्तम ज्ञाता के भी परम पद पर स्थित (वृष्णः) ज्ञानवर्षक (शोचिषः) तेजस्वी (प्रयतस्य) उत्तम जितेन्द्रिय गुरु के (अन्ति सत्) समीप रहकर उसकी (गोः)

वाणी के (चारु गुह्यं) उत्तम गुप्त विज्ञान का भी (जिह्वा) वाणी द्वारा (अमनुत) ज्ञान कर ले। इति द्वितीयो वर्गः ॥

ऋतं वो॑चे॒ नम॑सा पृ॒च्छ्यमा॑न॒स्तवा॒शस॑ा जातवे॒दो यदी॒दम्।
त्वम॒स्य क्ष॑यसि॒ यद्ध॒ विश्वं॑ दि॒वि यदु॒ द्रवि॑णं॒ यत्पृ॑थि॒व्याम् ॥११॥

भा०—मैं (मनसा) आदरपूर्वक (आशसा) प्रशंसित रूप से (पृच्छ्यमानः) पूछा जाऊं तो अवश्य हे (जातवेदः) विद्वन्! (यदि इदम्) यह जो भी कुछ है सब (तव) तुझे (ऋतम् वोचे) सत्य ही बतलाऊं। हे प्रभो! (यत् विश्वम्) जो भी समस्त विश्व है, (यद् उ) जो कुछ (दिवि) आकाश में और (यत्) जो भी (पृथिव्याम्) पृथिवी में (द्रविणं) ऐश्वर्यादि और तेज गतिशील, सूर्यादि लोक और जल वायु आदि तत्व और ज्ञान है (अस्य) इसमें (त्वम् क्षयसि) तू ही सर्वत्र बस रहा है।

किं नो॑ अ॒स्य द्रवि॑णं॒ कद्ध॒ रत्नं॒ वि नो॑ वोचो जातवेदश्चिकि॒त्वान्।
गुहाध्व॑नः पर॒मं यन्नो॑ अ॒स्य रेकु॑ प॒दं न नि॑दा॒ना अग॑न्म ॥ १२ ॥

भा०—हे (जातवेदः) विद्वन्! हे परमेश्वर! (अस्य) इस संसार का (नः) हमारे उपयोगी (किं द्रविणं) क्या धन वा यश है? (कत् रत्नं) किस २ प्रकार का रमण करने योग्य पदार्थ है? तू (चिकित्वान्) सब कुछ जानता हुआ ही (नः विवोचः) हमें विविध प्रकार से उपदेश कर। (अस्य अध्वनः) इस महान् मार्ग के गन्तव्य प्रभु का (गुहा) बुद्धि में स्थित (परमं) सर्वोत्कृष्ट (यत्) जो (पदम्) ज्ञातव्य स्वरूप (रेकु) संशयास्पद सा है उसको हम (निदानाः) परस्पर की निन्दा करते हुए (न अगन्म) नहीं प्राप्त होते हैं।

का म॒र्यादा॑ व॒युना॒ कद्ध॑ वा॒मम॒च्छा॑ गमेम र॒घवो॒ न वाज॑म्।
क॒दा नो॑ दे॒वीर॒मृत॑स्य॒ पत्नीः॒ सूरो॒ वर्णे॑न ततनन्नु॒षासः॑ ॥ १३ ॥

भा०—(का मर्यादा) क्या मर्यादा है (का वयुना) कौन २ से करने योग्य कर्त्तव्य और जानने योग्य ज्ञान हैं (रघवः वाजं न) वेगवान् अश्व

जैसे संग्राम को जाते हैं और शीघ्रकर्त्ता अनालसी लोग जैसे ज्ञान विज्ञान को प्राप्त करते हैं वैसे ही (रघवः) ज्ञानी होकर (कद् ह) कब (वामं वाजं) प्राप्त और सेवन करने योग्य ज्ञानैश्वर्य को (गमेम) प्राप्त करेंगे। (सूरः) सूर्य जैसे (वर्णेन) उत्तम प्रकाश से (देवीः अमृतस्य पत्नीः उषासः ततनन्) प्रकाश वाली, सन्तान की पालक पत्नियों के समान प्रभात वेलाओं को विस्तारित करता है वैसे ही हे विद्वन्! आप (सूरः) प्रेरक होकर (नः) हमारे लिये (कदा) कब (अमृतस्य पत्नीः) अमृत आत्मा की पालक (देवीः) दिव्य प्रकाश से युक्त (उषासः) पापदाहक प्रज्ञाओं को और सत्यपालक वाणियों को (ततनन्) हमारे प्रति प्रकट करेंगे।

अनिरेण वचसा फल्ग्वेन प्रतीत्येन कृधुनातृपासः।
अधा ते अग्ने किमिहा वदन्त्यनायुधास आसता सचन्ताम्॥१४॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन्! परमेश्वर! (अनिरेण) मन को सुन्दर न लगने वाले, (फल्ग्वेन) व्यर्थ, (प्रतीत्येन) विरुद्ध ज्ञान वाले, (कृधुना) स्वल्प (वचसा) वचन से (अतृपासः) न तृप्त होने वाले लोग (इह) इस लोक में (ते) तेरे (किम्) किस ज्ञान की (आ वदन्ति) चर्चा करें। वे (अनायुधासः) हथियार के साधनों से रहित, (असता) असत् ज्ञान से (सचन्ताम्) युक्त हो जावेंगे। इसलिये हे विद्वन्! तू उनको विस्तृत रमणीय, सारवान्, अबाधित, अनन्त वेद का उपदेश कर।

अस्य श्रिये समिधानस्य वृष्णो वसोरनीकं दम आ रुरोच।
रुशद्वसानः सुदृशीकरूपः क्षितिर्न राया पुरुवारो अद्यौत्॥१५॥३॥

भा०—(अस्य) इस (समिधानस्य) अग्नि वा सूर्यवत् देदीप्यमान (वृष्णः) प्रबन्ध करने हारे वा मेघ के तुल्य सुखों के वर्षक (वसोः) प्रजा को बसाने वाले राजा की (श्रिये) श्री-वृद्धि के लिये ही उसके (दमे) गृह-वत् राष्ट्र या दमन में (अनीकं) बड़ा सैन्यमय तेज (आ रुरोच) प्रकाशित हो। वह (रुशत्) तेजस्वी होकर (वसानः) राष्ट्र में रहता हुआ (सुदृ-

शीकरूपः) उत्तम दर्शनीय शरीर होकर (राया पुरुवारः) धनैश्वर्य से बहुतों द्वारा वरणयोग्य, बहुत से शत्रुओं का वारक होकर (क्षितिः न) भूमि या राष्ट्र के समान ही गंभीर शत्रुओं का क्षयकारी होकर ( अद्यौत् ) प्रकाशित हो। इति तृतीयो वर्गः ॥

[ ६ ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्निर्देवता: ॥ ॥ छन्दः—१, ३, ५, ८, ११ विराट् त्रिष्टुप् । ७ निचृत्त्रिष्टुप् । १० त्रिष्टुप् । २, ४, ६ भुरिक् पंक्तिः । ६ स्वराट् पंक्तिः ॥

ऊर्ध्व ऊ षु णो अध्वरस्य होतरग्ने तिष्ठ देवताता यजीयान् ।
त्वं हि विश्वमभ्यसि मन्म प्र वेधसश्चित्तिरसि मनीषाम् ॥ १ ॥

भा०—हे (होतः) ज्ञान और धन के दाता विद्वन्! तू (नः) हमारे (अध्वरस्य) अन्यों से नाश न किये जाने योग्य, अध्ययनाध्यापन और प्रजा पालन कार्य में (देवतातौ) विद्वानों और विजयेच्छु, व्यवहार-निपुण लोगों के बीच ( यजीयान् ) सबका स्नेही, मित्र और सत्संग योग्य होकर (ऊर्ध्वः) सबसे ऊपर अध्यक्ष रूप से (तिष्ठ) विराज । हे (अग्ने) विद्वन्! (त्वं हि) तू ही निश्चय से (विश्वं मन्म) समस्त मनन योग्य ज्ञान और स्तम्भन योग्य शत्रु-बल को ( अभि असि ) अपने वश करने में समर्थ हो और (वेधसः) ज्ञानी और कर्म कुशल कर्त्ता की ( चित् ) भी (मनीषाम्) उत्तम बुद्धि को (प्र तिरसि) बढ़ा ।

अमूरो होता न्यसादि विक्ष्वग्निर्मन्द्रो विदथेषु प्रचेताः ।
ऊर्ध्वं भानुं सवितेवाश्रेन्मेतेव धूमं स्तभायदुप द्याम् ॥ २ ॥

भा०—( विक्षु ) प्रजाओं के बीच ( अग्निः ) ज्ञानी और नायक तेजस्वी ( अमूरः ) मूढ़ता रहित, विद्वान्, ( होता ) ज्ञानादि का दाता (मन्द्रः) सबको आनन्द देने वाला (विदथेषु) ज्ञानों, धनों को प्राप्त करने के लिये (प्र-चेताः) ज्ञानवान् होकर (नि असादि) विराजे । वह ( सविता

इव ) उत्पादक पिता के समान (ऊर्ध्वं भानुं) सबसे ऊपर कान्ति को ( अश्रेत् ) धारण करे और ( मेता इव ) ज्ञानवान् के तुल्य ही ( द्याम् ) ज्ञान प्रकाश और तेज को तथा ( धूमम् ) अग्नि के तुल्य अर्थात् शत्रुओं को कंपा देने वाले सैन्य-बल को (स्तभायत् ) अपने वश करे ।

यता सुजूर्णी रातिनी घृताची प्रदक्षिणिद्देवतातिमुराणः ।
उदु स्वरुर्नवजा नाक्रः पश्वो अनक्ति सुधितः सुमेकः ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (घृताची) तेजोयुक्त उषा वा जल से युक्त रात्रि, (रातिनी) सुख देने वाली होकर ( देवतातिम् उद् अनक्ति) प्रकाशमान किरणों वा सूर्य को प्रकट करती है, वैसे ही (यता) संयम से रहने वाली ब्रह्मचारिणी (घृताची) तेज और घृतादि स्नेहयुक्त पदार्थों को सेवने वाली, ( सुजूर्णिः ) उत्तम रीति से सब कार्य वेग से करने वाली, (रातिनी) बहुतों के दिये दानों वा आशिषों को प्राप्त करने वाली होकर ( प्रदक्षिणित् ) वेदि में प्रदक्षिणा करती हुई ( देवतातिम् ) अपने कामना योग्य पति को (उद् अनक्ति) उद्वाह करे, प्राप्त करे और जैसे (उराणः) बहुतों को जीवन देने वाला (स्वरुः) प्रतापी सूर्य, ( नवजाः न ) नव उत्पन्न, बालक के समान (अक्रः) ऊपर उठता हुआ (सुधितः) सुखकारी और (सुमेकः) उत्तम रीति से प्रकाशमान होकर (पश्वः उत् अनक्ति) अपनी किरणों को प्रकट करता है वैसे ही (उराणः) बहुत कर्म करने में समर्थ वा बहुतों को जीविका देकर पालने से समर्थ (स्वरुः) आज्ञा देने वाला वा प्रतापी पुरुष (नवजाः अक्रः न) नव उदय होते हुए सूर्य के तुल्य (सुधितः) सुखपूर्वक पालित पोषित, हितकर्त्ता, (सुमेकः) उत्तम तेज से युक्त होकर (पश्वः) बहुत से गौ आदि पशुओं को (उद् अनक्ति) प्राप्त करे ।

स्तीर्णे बर्हिषि समिधाने अग्ना ऊर्ध्वो अध्वर्युर्जुजुषाणो अस्थात् ।
पर्यग्निः पशुपा न होता त्रिविष्ट्येति प्रदिव उराणः ॥ ४ ॥

भा०—(स्तीर्णे) आकाश से आच्छादित (बर्हिषि) महान् आकाश में

(अग्नौ समिधाने) सूर्य या अग्नि के समान सुरक्षित (बर्हिषि) वृद्धिशील राष्ट्र वा प्रजाजन में (अग्नौ समिधाने) नेता के तेजस्वी होने पर (अध्वर्युः) अविनाश की इच्छा करने हारा लोक (जुजुषाणः) स्वामी की प्रेमपूर्वक सेवा करता हुआ ( ऊर्ध्वः ) उन्नत रूप में ( अस्थात् ) स्थित रहे और (अग्निः) अग्रणी नायक भी (पशुपाः न) पशुओं के पालक गोपाल के समान रक्षक और (होता) ऐश्वर्य दाता होकर (उराणः) बहुत बड़े कार्य वा ऐश्वर्य की वृद्धि करता हुआ (प्रदिवः) प्रकाशों वा काम्य पदार्थों को (त्रिविष्टि) आकाश में सूर्य के समान उत्तम, मध्यम, अधम तीनों प्रजाओं पर (परि एति) वश करे।

परि त्मना मितद्रुरेति होताग्निर्मन्द्रो मधुवचा ऋतावा।
द्रवन्त्यस्य वाजिनो न शोका भयन्ते विश्वा भुवना यदभ्राट् ॥५।४॥

भा०—जैसे (अग्निः) अग्नि, सूर्य (ऋतावा) तेजस्वी (त्मना मितद्रुः) स्वयं, परिज्ञात मति वाला होता है और उसके (शोकाः द्रवन्ति) किरणें वेग से दूर तक जाती हैं (यत् अभ्राट् विश्वा भुवना भयन्ते) जब चमकता है, तब सब लोग गति करते और अग्नि से सब प्राणी भय करते हैं, वैसे ही (होता) सबका दाता और सबको अपने वश करने वाला (अग्निः) नायक (मन्द्रः) सबको हर्षित करने वाला (मधुवचाः) मधुर वाणी बोलने वाला, (ऋतावा) न्याय, धनैश्वर्य से युक्त (मितद्रुः) परिमित गति से जाने वाला होकर (त्मना) अपने सामर्थ्य से (परि एति) सब तरफ गमन करे। (अस्य) उसके (वाजिनः न) वेगवान् अश्वों, बलवान् पुरुषों के समान ही (शोकाः) तेज भी (द्रवन्ति) दूर तक जावें। ( यत्-अभ्राट् ) जब वह तेज से चमकता है तब (विश्वा भुवना) समस्त भुवन सब लोग (भयन्ते) भयभीत हों। इति चतुर्थो वर्गः॥

भद्रा ते अग्ने स्वनीक संदृग्घोरस्य सतो विषुणस्य चारुः।
न यत्ते शोचिस्तमसा वरन्त न ध्वस्मानस्तन्वी३रेप आ धुः ॥६॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! राजन्! हे (स्वनीक) उत्तम सेना के स्वामिन्! (घोरस्य) भयानक (सतः) साथ ही अति सज्जन (विषुणस्य) राष्ट्र में व्यापक सामर्थ्यवान् ( ते ) आपकी ( चारुः ) उत्तम ( सं-दृक् ) निष्पक्षपात दृष्टि (भद्रा) सबका कल्याण करने वाली हो। (यत्) जिसके कारण (ध्वस्मानः) विध्वंस करने वाले प्रजा-नाशक लोग (ते शोचिः) तेरे तेज को (तमसा) अन्धकार के तुल्य प्रजोत्पीड़न, अन्याय, अत्याचारादि से (न वरन्त) नहीं ढक सकें और वे (तन्वि) किसी के, वा तेरे शरीर पर भी (रेपः) अपना हत्यादि पापमय प्रयोग (न आदधुः) न कर सकें।

नयस्य सातुर्जनितोरवारि न मातरापितरा नू चिदिष्टौ।
अधा मित्रो न सुधितः पावकोऽग्निर्दीदाय मानुषीषु विक्षु ॥ ७ ॥

भा०—(यस्य) जिस (सातुः) दानशील (जनितोः) सुखोत्पादक राजा वा गुरु को (न अवारि) भी वारण न किया जा सके, (यस्य) जिसके आगे (इष्टौ) अति प्रिय (मातापितरौ) माता पिता को भी (चित्नु) आदर योग्य (न अवारि) व स्वीकार किया जा सके, (अध) और वह (मित्रः) प्राणों के समान अति प्रिय, (पावकः) अग्नि के तुल्य पवित्र करने वाला, (सुधितः) उत्तम रीति से स्थापित (अग्निः) नायक, विद्वान् और भीतरी आत्मा (मानषीषु) मननशील मनुष्य (विक्षु) प्रजाओं में (दीदाय) प्रकाशित होता है।

द्विर्यं पञ्च जीजनन्त्संवसानाः स्वसारो अग्निं मानुषीषु विक्षु।
उषर्बुधमथर्योऽन दन्तं शुक्रं स्वासं परशुं न तिग्मम् ॥ ८ ॥

भा०—(अथर्यः दन्तं शुक्रं स्वासं न) जैसे स्त्रियें अपने दांतों को स्वच्छ और अपने मुख को भी स्वच्छ रखती हैं और जैसे ( स्वसारः अग्निं जीजनन् ) बहनें अग्नि को जलाती हैं वैसे ही (यं) जिस पुरुष को (पञ्च द्विः) दशों दिशाओं की ( संवसानाः ) एक साथ निवास करती हुई एक स्थान पर एकत्र स्थित होकर (स्वसारः) स्वयं अपने शासन में बढ़ने वाली

प्रजाएं (मानुषीषु विक्षु) मनुष्य प्रजाओं में (अग्निं) अग्नि के समान तेजस्वी पुरुष को अग्रणी रूप से ( जीजनन् ) उत्पन्न करती हैं अथवा (पञ्च स्व-सारः यं अग्निं द्विः जीजनन् ) पांचों जन, ब्राह्मणादि प्रजाएं जिस नायक को दो वार अपना नायक बना लें तो वे (अथर्यः) स्वयं कभी पीड़ित न होकर (उषर्बुधम्) प्रातःकाल जागने हारे (दन्तं) प्रजा के ·ं·ना, (शुक्रं) तेजस्वी (स्वासं) उत्तम सौम्य मुख वाले ( परशुं न तिग ·ं ) फरसे के समान तीक्ष्ण शत्रुनाशक पुरुष को ही ( अग्नि जीजनन् ) अपना अग्रणी बनावें।

तव॒ त्ये अ॑ग्ने ह॒रितो॑ घृत॒स्ना रोहि॑तास ऋ॒ज्वञ्चः॒ स्वञ्चः॑ ।
अ॒रु॒षासो॒ वृष॑ण ऋजुमु॒ष्का आ दे॒वता॑तिमह्वन्त द॒स्माः ॥ ९ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! राजन्! (तव) तेरे (त्ये) वे नाना (हरितः) अश्वों के समान शीघ्रगामी मनुष्य (घृतस्नाः) जल से सदा स्नान करने वाले, (रोहितासः) रक्त वर्ण, (ऋज्वञ्चः) सरल, धार्मिक मार्ग से चलने वाले ( स्वञ्चः ) उत्तम पूजा के योग्य, ( अरुषासः ) सौम्य स्वभाव वाले (वृषणः) उत्तम प्रबन्धकर्त्ता, (ऋजुमुष्काः न) ऋजु सरल धार्मिक नीति से स्वयं पुष्ट होने वाले, (दस्माः) प्रजा के दुःखों के नाशक पुरुष (देवतातिम्) उत्तम तेजस्वी पुरुष को (अह्वन्त) बुलावें।

ये ह॒ त्ये ते॒ सह॑माना अ॒यास॑स्त्वे॒षासो॑ अग्ने अ॒र्चय॒श्चर॑न्ति ।
श्ये॒नासो॒ न दु॑वस॒नासो॒ अर्थं॑ तुविष्व॒णसो॒ मारु॑तं॒ न शर्धः॑ ॥१०॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! हे विद्वन्! (ये ह) जो (वे) तेरे (सह-मानाः) शत्रुओं को पराजित करने वाले, (अयासः) वेग से जाने वाले, (त्वेषासः) तेजस्वी, (अर्चयः) अग्नि के प्रकाशों के तुल्य एवं सत्कार करने योग्य (श्येनासः) बाजों के समान वेग से आक्रमण करने वाले वीरों एवं ज्ञान प्राप्त करने हारे शिष्यों के समान (दुवसनासः) परिचर्या करने वाले उत्तम सेवक, (तुविष्वणासः) नाना प्रकार के घोष करने वाले, नाना स्वरों

से वेदपाठी वीर विद्वान् पुरुष (मारुतं शर्धः न) वायु के तुल्य प्रबल वीरों के सैन्य बल, प्राणों के ब्रह्मचर्य बल और (अर्थं) द्रव्य, एवं वेदार्थ और प्राप्त ब्रह्म तत्त्व को (चरन्ति) प्राप्त हों।

अकारि ब्रह्म समिधान तुभ्यं शंसात्युक्थं यजते व्यू धाः।
होतारमग्निं मनुषो नि षेदुर्नमस्यन्त उशिजः शंसमायोः ॥११॥५॥

भा०—हे (समिधान) देदीप्यमान ! नायक ! विद्वन् ! (तुभ्यम्) तेरे लिये (ब्रह्म) यह महान् ऐश्वर्य और बड़ा वेद ज्ञान (अकारि) किया गया है। तेरे ही लिये विद्वान् जन (उक्थं शंसाति) उत्तम वचन कहे। तू (यजते) सत्संग करने वाले के लिये (उक्थं) उत्तम (वि धाः उ) विधान कर। (मनुषः) मननशील पुरुष (होतारम्) ज्ञान और ऐश्वर्य के दाता (अग्निं) विद्वान् को और (आयोः) मनुष्यों को (शंसम्) उपदेश करने वाले को (नमस्यन्तः) नमस्कार करते हुए (उशिजः) उसको चाहते हुए (निषेदुः) उसके समीप विराजें। इति पञ्चमो वर्गः॥

[ ७ ] वामदेव ऋषिः॥ अग्निर्देवता॥ छन्दः—१ भुरिक् त्रिष्टुप्। ७, १०, ११ त्रिष्टुप्। ८, ९ निचृत्त्रिष्टुप्। २ स्वराडुष्णिक। निचृदनुष्टुप् ४, ६ अनुष्टुप्। ५ विराडनुष्टुप्॥ एकादशर्चं सूक्तम्॥

अयमिह प्रथमो धायि धातृभिर्होता यजिष्ठो अध्वरेष्वीड्यः।
यमप्नवानो भृगवो विरुरुचुर्वनेषु चित्रं विभ्वं विशेविशे ॥ १ ॥

भा०—जो यह (प्रथमाः) सबसे आदि वर्तमान, (होता) ऐश्वर्यों का दाता (यजिष्ठः) सबसे अधिक पूज्य, (अध्वरेषु) यज्ञों में (ईड्यः) स्तुति करने योग्य है। (अयम्) उसे (धातृभिः) ध्यान धारण के करने हारे पुरुष (इह) यहां, इस जगत् में (धायि) हृदय में धारण करते हैं और (यम्) जिसको (अप्नवानः) उत्तम कर्मकर्त्ता वा उत्तम रूप, गुण, पुत्र पौत्रादि युक्त (भृगवः) पापनाशक पुरुष (चित्रं) अद्भुत (विभ्वं) व्यापक

परमेश्वर को (विशेविशे) प्रत्येक प्रजा के हित के लिये (वनेषु) सभी भोग्य ऐश्वर्यों में (विरुरुचुः) अग्नि के समान प्रकट पाते और उसी के तेज का ध्यान करते और स्वयं भी ( यम् अप्नवानः विरुरुचुः) जिसको प्राप्त होते हुए विविध प्रकार से शोभित होते हैं।

अग्ने॒ क॒दा त॑ आनु॒षग्भुव॑द्दे॒वस्य॒ चेत॑नम् ।
अधा॒ हि त्वा॑ जगृभ्रि॒रे मर्ता॑सो वि॒क्ष्वीड्य॑म् ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजःस्वरूप यह मनुष्य (कदा) कब (देवस्य ते) प्रकाशस्वरूप तेरे ( आनुषक् ) अनुकूल ( भुवत् ) होता है । (अध) और (त्वा हि) तुझे निश्चय रूप से (मर्त्तासः) मनुष्य लोग कब (विक्षु) प्रजाओं के बीच में ( ईड्यम् ) स्तुति करने योग्य ( चेतनम् ) सबको ज्ञानवान् करने वाले जीवनदाता रूप से (कदा जागृभ्रिरे) कब ग्रहण करेंगे ।

अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् ।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत् ॥
एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय ॥ गीता अ० ७ ॥ ६ ॥

ऋ॒तावा॑नं॒ विचे॑तसं॒ पश्य॑न्तो॒ द्यामि॑व॒ स्तृभिः॑ ।
विश्वे॑षामध्व॒राणां॑ हस्क॒र्तारं॒ दमे॑दमे ॥ ३ ॥

भा०—उस परमेश्वर को विद्वान् लोग (ऋतावानं) सत्य ज्ञान और मूल कारण प्रकृति रूप 'ऋत' या अव्यक्त तत्व के स्वामी (विचेतसं) विविध ज्ञानों से युक्त (स्तृभिः द्यामिव) नक्षत्रों से युक्त आकाश के समान, नाना लोकों का आश्रय वा व्यापक (पश्यन्तः) देखते हुए ( विश्वेषाम् ) समस्त ( अध्वराणाम् ) जीवों और यज्ञों के (दमे दमे) गृह २ में दीपक रूप से (जगृभ्रिरे) ज्ञान करते हैं ।

आ॒शुं दू॒तं वि॒वस्व॑तो॒ विश्वा॒ यश्च॑र्ष॒णीर॒भि ।
आ ज॑भ्रुः के॒तुमा॒यवो॒ भृग॑वाणं वि॒शेवि॑शे ॥ ४ ॥

भा०—जैसे (विवस्वतः) सूर्य से लोग (आशुं) शीघ्रगामी, (दूतं) संतापजनक, (भृगवाणम्) भून देने वाले, (केतुम्) प्रकाश को (आजभ्रुः) प्राप्त करते हैं (यः) जो (विश्वा चर्षणीः अभि) सब देखने वालों को प्राप्त होता है और (विशेविशे) प्रत्येक प्रजा के सुख के लिये होता है वैसे ही (आयवः) ज्ञानी पुरुष (यः विश्वाः चर्षणीः अभि) समस्त ज्ञान-द्रष्टा पुरुषों में व्यापक है ऐसे (विवस्वतः) सूर्यवत् परमेश्वर, विद्वान् से (आशुं) व्यापक (दूतं) पापी को संतप्त करने वाले, (भृगवाणं) पापों को भून देने वाले (केतुं) ज्ञान प्रकाश को (आजभ्रुः) प्राप्त करें जो (विशेविशे) प्रत्येक प्रजाजन के लिये हितकारी हो।

तमीं होतारमानुषक् चिकित्वांसं नि षेदिरे।
रण्वं पावकशोचिषं यजिष्ठं सप्त धामभिः॥ ५॥ ६॥

भा०—विद्वान् लोग (तम् ईम् होतारं) उस दानशील (चिकित्वांसम्) रोग, दुःख, पीड़ा आदि दूर करने में समर्थ, (रण्वं) रमणीयस्वरूप, (पावकशोचिषं) अग्नि के समान तेजस्वी (यजिष्ठं) दानी, सत्संग योग्य, पुरुष की (सप्तधामभिः) सातों प्रकार के धारण सामर्थ्यों वा प्राणों सहित (निषेदिरे) उपासना करें। उसको गुरु वा स्वामी रूप से प्राप्त कर स्वयं भी (आनुषक्) उसके अनुकूल होकर उसके समीप विराजें। इति षष्ठो वर्गः॥

तं शश्वतीषु मातृषु वन आ वीतमश्रितम्।
चित्रं सन्तं गुहा हितं सुवेदं कूचिदर्थिनम्॥ ६॥

भा०—(शश्वतीषु मातृषु) नित्य आकाशादि पदार्थों में और (वने) प्रकाश की किरणों वा काष्ठ में (आवीतं) व्याप्त (अश्रितम्) अन्यों द्वारा असेवित अग्नि या विद्युत् को जैसे प्राप्त करते हैं वैसे ही विद्वान् लोग (शश्वतीषु मातृषु) माताओं में बालक के तुल्य जगत् निर्माण करने वाली व्यापक नित्य शक्तियों या प्रकृति के परमाणुओं में और (वने) वन में

अग्नि के तुल्य, वन अर्थात् तेज वा सेव्य इस दृश्य जड़ जगत् में ( आवीतम् ) सर्वत्र व्याप्त (अश्रितम् ) और स्वयं अन्यों द्वारा न भोगने योग्य, (चित्रं) सर्वत्र चेतना देने वाले, चिन्मय, (सन्तं) सत्स्वरूप ( गुहाहितम् ) अन्तरिक्ष में सूर्य वा वायु के समान बुद्धि या गूढ़ भाव में स्थित, (सुवेदम् ) उत्तम रीति से, सुखपूर्वक, भक्ति द्वारा जानने, मनन और प्राप्त करने योग्य ( कूचिद् अर्थिनम् ) कहीं भी अभ्यर्थनायोग्य परमेश्वर की (निषेदिरे) उपासना करते हैं ।

ससस्य यद्वियुता सस्मिन्नूधन्नृतस्य धामन्रणयन्त देवाः ।
महाँ अग्निर्नमसा रातहव्यो वेरध्वराय सदमिदृतावा ॥ ७ ॥

भा०—( यत् ) जिसको (देवाः) विद्वान् ( ससस्य वियुता ) स्वप्न या निद्रा के टूट जाने पर ( सस्मिन् ऊधन् ) और समस्त रात्रि के वीत जाने पर (ऋतस्य धामन् ) सत्य ज्ञान के धारक तेज के रूप में (रणयन्त) रमण करते और उपदेश करते हैं वह ( महान् अग्निः ) ज्ञानवान् तेजस्वी (रात-हव्यः) अन्नादि पदार्थों का दाता (ऋतावा) मूल प्रकृति का स्वामी, ( सदम् इत ) सदा ही, ( नमसा ) वश करने वाले बल से ( [illegible] ) संसार को नाश न होने देकर उसके पालन के लिये (वेः) व्यापता है ।

वेरध्वरस्य दूत्यानि विद्वानुभे अन्ता रोदसी संचिकित्वान् ।
दूत ईयसे प्रदिव उराणो विदुष्टरो दिव आरोधनानि ॥ ८ ॥

भा०—जैसे ( वे: अध्वरस्य ) तेजःप्रकाश से युक्त यज्ञ के ( दूत्यानि विद्वान् ) ताप से होने योग्य कर्मों को प्राप्त करता हुआ (दूतः) स्वयं तप्त अग्नि (उराणः) स्वल्प पदार्थ को भी बहुत व्यापक बनाता हुआ (दिवः आरोधनानि विदुस्तरः) आकाश के ऊपर २ के स्थानों तक में पहुंचा देता और (उभे रोदसी अन्ता संचिकित्वान्) आकाश और भूमि दोनों के मध्य के रोगों को भी भली प्रकार दूर करने वाला होता है । वैसे ही विद्वान् राजा (वेः) व्यापक (अध्वरस्य) न विनाश होने योग्य इस राष्ट्र के

( दूत्यानि ) दूतों द्वारा करने योग्य कार्यों को ( विद्वान् ) जानता हुआ और (उभे रोदसी अन्तः) मित्र और अरि दोनों पक्षों के बीच (सं चिकित्वान् ) भली प्रकार विवेक करता हुआ (प्रदिवः) सदा ही (उराणः) बड़े कार्य करता हुआ (विदुस् तरः) अधिक ज्ञानवान् होकर (दिवः आरोधनानि) भूमि के वश करने योग्य स्थानों को (दूतः) शत्रुसंतापक होकर (ईयसे) प्राप्त करे ।

कृष्णं त एम रुशतः पुरो भाश्चरिष्ण्वर्चिर्वपुषामिदेकम् ।
यदप्रवीता दधते ह गर्भं सद्यश्चिज्जातो भवसीदु दूतः ॥ ९ ॥

भा०—जैसे (रुशतः) अग्नि या विद्युत् का (एम) मार्ग (कृष्णं) कोयले के रूप में काला, वा आकर्षक होता है, (पुरः भाः) आगे दीप्त होता है ( वपुषाम् ) देहयुक्त पदार्थों में उसका ( एकम् अर्चिः ) एक विशेष तेज होता है । उसको (अप्रवीता) बिन रगड़ी अरणि या दण्डी गर्भ में गुप्त रूप से धारण करती है । (जातः) वह प्रकट हो कर (दूतः) तापयुक्त हो जाता है वैसे ही हे राजन्! (रुशतः) देदीप्यमान (ते) तेरा (कृष्ण) शत्रुओं को काटने वाला वा प्रजाओं के चित्तों का आकर्षण करने वाला, (एम) मार्ग या प्रयाण हो, (पुरः) आगे ( भाः ) कान्ति ( वपुषाम् ) देहधारी जवानों के बीच ( इदम् ) यह ( एकम् ) अद्वितीय (चरिष्णु) चलता फिरता (अर्चिः) पूज्य हो । ( यत् ) जिस तुझको (अप्रवीता) अन्यों से अभुक्त प्रजा (गर्भं ह) गर्भ को माता के समान (गर्भं) स्वीकारने योग्य वा प्रजा के ऐश्वर्यों को ग्रहण करने वाले तुझको (दधते) धारण करती है और तू (जातः) प्रकट रोकर (सद्यः) शीघ्र ही (दूतः भवसि इत् उ) सद्योजात बालक के समान पीड़ा जनक, एवं शत्रुओं को संतापजनक होता है ।

सद्यो जातस्य ददृशानमोजो यदस्य वातो अनुवाति शोचिः ।
वृणक्ति तिग्मामतसेषु जिह्वां स्थिरा चिदन्ना दयते वि जम्भैः ॥१०॥

भा०—जैसे (अस्य शोचिः) इस अग्नि के लपट के अनुकूल (वातः

अनुवाति ) वायु चलता है और ( सद्यः जातस्य ओजः ददृशानं भवति ) उत्पन्न होते ही उसका तेज दिखाई देता है वह (अतसेषु तिग्मां जिह्वां वृणक्ति ) काष्ठों के बीच तीक्ष्ण लपट को पहुंचाता है और ( अन्ना चित् जम्भैः स्थिरा वि दयते) दांतों से अन्न के समान बड़े वृक्षों को भी विनष्ट करती है वैसे ही (अस्य) इस तेजस्वी राजा के (शोचिः) तेज को (वातः) वायु के समान वीर जन ( यत् ) जब (अनुवाति) अनुगमन करता है और (सद्यः जातस्य) तुरन्त राजा रूप से प्रकट होते ही उसका (ओजः) पराक्रम (ददृशानम् ) दीखने लगता है। वह (अतसेषु) वेग से जाने वाले भृत्यों या सैनिकों के बीच में (तिग्मां) तीक्ष्ण (जिह्वां) वाणी को (वृणक्ति) प्रदान करता है, ( जम्भैः अन्ना चित् ) दाढ़ों से अन्नों के समान, (जम्भैः) अपने हिंसाकारी शस्त्रास्त्र साधनों से (स्थिरा) स्थिर शत्रुओं को भी (अन्ना चित्) भोज्य अन्नों के समान (वि दयते) खण्डित करता है।

तृषु यदन्ना तृषुणा ववक्ष तृषुं दूतं कृणुते यह्वो अग्निः।
वातस्य मेळिं सचते निजूर्वन्नाशुं न वाजयते हिन्वे अर्वा ॥११॥७॥

भा०—जैसे (अग्निः) विद्युत् (तृषुणा) तीव्र वेग से (अन्ना तृषु ववक्षे) अन्न आदि पदार्थों को शीघ्र ले जाता है और अग्नि और तीव्र ताप से चरु आदि को छिन्न भिन्न कर शीघ्र ही दूर २ तक पहुंचा देता है और (दूतं कृणुते) ताप उत्पन्न करता, (वातस्य मेळि सचते) वायु के साथ संगति करता है, (अर्वा आशुं न वाजयते) अश्व के समान वेगवान् होकर वेग से जाने वाले रथ को गति देता है। वैसे ही (अग्निः) अग्रणी पुरुष ( यत् ) जब (तृषुणा) शीघ्रगामी साधनों से (अन्ना) राष्ट्र के उपभोग योग्य पदार्थों को (तृषुं) शीघ्र २ (ववक्ष) एक से दूसरे स्थान को पहुंचाने का प्रबन्ध करे। वह (यह्वः) महान् होकर (तृषुं दूतं कृणुते) वेग से जाने वाला दूत बनावे। (वातस्य) वायुवत् शत्रु को उखाड़ फेंकने वाले सैन्यबल की (मेळिं) संगति को (सचते) प्राप्त करे और (नि जूर्वन्) वेग से जाता हुआ

(अर्वा आशुं न) रथ को अश्व के समान (आशुं वाजयते) वेगवान् सैन्य को संग्राम से लगावे। इति सप्तमो वर्गः ॥

[ ८ ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ४, ५, ६ निचृद्गायत्री। २, ३, ७ गायत्री। ८ भुरिग्गायत्री ॥ षड्जः स्वरः ॥ अष्टर्चं सूक्तम् ॥

दूतं वो विश्ववेदसं हव्यवाहममर्त्यम् ।
यजिष्ठमृञ्जसे गिरा ॥ १ ॥

भा०—हे मनुष्यो ! (वो) आप लोगों के बीच (विश्ववेदसं) सब में विद्यमान ( हव्यवाहम् ) प्राप्य पदार्थों को प्राप्त करने और उन तक पहुंचाने में समर्थ (यजिष्ठं) संग कराने वाले (दूतं) दूत के समान दूर संदेश पहुँचाने वाले ( अमर्त्यम् ) अविनाशी अग्नि का (गिरा) वाणी द्वारा उपदेश कर और (ऋञ्जसे) हे विद्वन् ! तू उसका भली प्रकार प्रयोग कर।

स हि वेदा वसुधितिं महाँ आरोधनं दिवः ।
स देवाँ एह वक्षति ॥ २ ॥

भा०—(सः हि) वह ( महान् ) महान् है। वह (वसुधितिं वेद ) ऐश्वर्य का धारण करना, कराना जाने, वह (दिवः) ज्ञान और प्रकाश का (आरोधनं) सञ्चय करना जाने। (सः) वह ( देवान् ) किरणों के समान उत्तम पदार्थों (इह) इस जगत् में (आ वक्षति) धारण करे।

स वेद देव आनमं देवाँ ऋतायते दमे ।
दाति प्रियाणि चिद्वसु ॥ ३ ॥

भा०—(सः) वह (देवः) विद्वान्, ( देवान् ) पृथिव्यादि पदार्थों को (आनमं) अपने वश करना (वेद) जाने, वह (देवान् आनमं वेद) ज्ञानदाता विद्वानों को नमस्कार करना जाने। वह (ऋतायते) धन आदि के इच्छुक पुरुष के (दमे) घर में ( प्रियाणि चित् ) प्रिय वचन, वा पदार्थ और (वसु) ऐश्वर्य (दाति) प्रदान करे।

स होता सेदु दूत्यं चिकित्वाँ अन्तरीयते ।
विद्वाँ आरोधनं दिवः ॥ ४ ॥

भा०—(सः) वह अग्नि के तुल्य ( होता ) सबको अपने में ले लेने वाला भोक्ता हो । ( सः इत् उ ) वह विद्वान् (अन्तः) राष्ट्र में (दूत्यं) दूत के योग्य कर्म को ( चिकित्वान् ) जानता हुआ और ( दिवः ) प्रकाश, ज्ञान और भूमि के ( अरोधनम् ) वश, सञ्चय और वृद्धि करना (विद्वान्) जानता हुआ (इयते) प्राप्त हो ।

ते स्याम ये अग्नये ददाशुर्हव्यदातिभिः ।
य ईं पुष्यन्त इन्धते ॥ ५ ॥

भा०—(ये) जो (हव्यदातिभिः) अन्नादि देने योग्य दानों के द्वारा (अग्नये) विद्वान् पुरुष को (ददाशुः) दान देते हैं और ( ये ) जो ( ईम् ) उसको (पुष्यन्तः) पुष्ट करते हुए (इन्धते) प्रदीप्त करते, विद्यादान में समर्थ करते हैं हम लोग (ते स्याम) वे ही अर्थात् वैसे ही धनी और ज्ञानी हों ।

ते राया ते सुवीर्यैः ससवांसो वि शृण्विरे ।
ये अग्ना दधिरे दुवः ॥ ६ ॥

भा०—(ये) जो (अग्ना) अग्नि या विद्युत् में (दुवः) नाना परिचर्या, प्रयोग (दधिरे) साध लेते हैं (ते राया) वे धन से युक्त होते हैं और (ते) वे (सुवीर्यैः) उत्तम वीर्यों से युक्त होकर (ससवांसः) सुख से शयन करते हुए वा नाना ऐश्वर्य भोगते हुए (विशृण्विरे) विविध ज्ञानों का श्रवण करते हैं ।

अस्मे रायो दिवेदिवे सं चरन्तु पुरुस्पृहः ।
अस्मे वाजास ईरताम् ॥ ७ ॥

भा०—( दिवेदिवे ) दिनों दिन (अस्मे) हमें ( पुरुस्पृहः ) बहुतों से

अभिलाषा करने योग्य (रायः) नाना ऐश्वर्य (सं चरन्तु) अच्छी प्रकार प्राप्त हों और (अस्मे) हमें (वाजासः) नाना बल और विज्ञान (ईरताम्) प्राप्त हों।

स विप्रश्चर्षणीनां शवसा मानुषाणाम्।
अति क्षिप्रेव विध्यति ॥ ८ ॥ ८ ॥

भा०—(सः) वह (विप्रः) विद्वान् (चर्षणीनाम्) ज्ञान, ऐश्वर्य से प्रकाशित करने वाले और (मानुषाणाम्) मननशील मनुष्यों के दुःखों को (शवसा) अपने बल से (क्षिप्रा इव) वेग से जाने वाले बाणों के तुल्य (अति विध्यतु) प्रहार करे और उनको दूर करे। इत्यष्टमो वर्गः ॥

[ ९ ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ३, ४ गायत्री । २, ६ विराड्गायत्री । ५ त्रिपाद गायत्री । ७, ८ निचृद्गायत्री । षड्जः स्वरः ॥ अष्टर्चं सूक्तम् ॥

अग्ने मृळ महाँ असि य ईमा देवयुं जनम्।
इयेथ बर्हिरासदम् ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! हे राजन्! (ईं) इस (देवयुं) उत्तम गुणों, विद्वानों और ज्ञान धनादि के दानशील, गुरु और प्रभु को चाहने वाले (जनम्) पुरुष को (मृळ) सुखी कर। तू (महान् असि) गुणों से महान् और पूजा करने योग्य है। तू (बर्हिः) उत्तम आसन और प्रजाजन पर (आ सदम्) प्रतिष्ठा प्राप्त करने के लिये (इयेथ) प्राप्त हो।

स मानुषीषु दूळभो विक्षु प्रावीरमर्त्यः।
दूतो विश्वेषां भुवत् ॥ २ ॥

भा०—जो (विक्षु) प्रजाओं में (अमर्त्यः) साधारण मनुष्यों से भिन्न (दूतः) शत्रुओं का तापक हो और (विश्वेषाम्) सबके बीच (प्रावीः) उत्तम रक्षक और विद्यावान् (भुवत्) हो। (सः) वह पुरुष (मानुषीषु)

प्रजाओं के बीच ( दूळभ- = दुर्-दभः ) दुर्लभ है वा शत्रुओं द्वारा कठिनता से मारने योग्य, बलवान् हो ।

स सद्म परि णीयते होता मन्द्रो दिविष्टिषु ।

उत पोता नि षीदति ॥ ३ ॥

भा०—( सः ) वह विद्वान् (होता) उत्तम ज्ञानों का दाता, (मन्द्रः) आनन्द देने हारा, (उत पोता) और पवित्र करने वाला होकर (दिविष्टिषु) यज्ञों और नाना काम्य प्रयोगों के अवसर पर (सद्म) अन्यों द्वारा अपने गृह पर (परि णीयते) आदरपूर्वक ले जाया जावे ।

उत ग्ना अग्निरध्वर उतो गृहपतिर्दमे ।

उत ब्रह्मा नि षीदति ॥ ४ ॥

भा०—( उत ) और ( दमे ) गृह में (अध्वरे) यज्ञ के समय (ग्नाः) स्त्रियें (उतो गृहपतिः) और गृह का स्वामी, ( उत ) और (ब्रह्मा) विद्वान् पुरुष (निषीदति) प्रधान आसन पर विराजे ।

वेषि ह्यध्वरीयतामुपवक्ता जनानाम् ।

हव्या च मानुषाणाम् ॥ ५ ॥

भा०—हे विद्वन् ! राजन् ! नायक ! तू (उपवक्ता) सबका उपदेष्टा है । तू ( अध्वरीयताम् ) यज्ञ और अविनश्वर राज्यपालनादि की कामना करने वाले ( जनानाम् ) मनुष्यों के और ( मानुषाणाम् ) मननशील विद्वानों के योग्य (हव्या) उत्तम अन्नों और ज्ञानों की (वेषि) कामना कर ।

वेषीद्वस्य दूत्यं यस्य जुजोषो अध्वरम् ।

हव्यं मर्तस्य वोळ्हवे ॥ ६ ॥

भा०—जैसे अग्नि (हव्यं वोढवे यस्य अध्वरं जुजोषः तस्य दूत्यं वेषि) हवि ग्रहण करने के लिये जिसके यज्ञ को प्राप्त होता है उसके यज्ञ में तापजनक आग्नेय रूप को प्राप्त होता है वैसे ही (अग्ने) नायक, विद्वन् !

तू (यस्य) जिसके (अध्वरं) यज्ञ और राज्यपालनादि कार्य को (जुजोषः) प्रेम से स्वीकार करे उसी (मर्तस्य) मनुष्य के (हव्यं वोळ्हवे) ग्रहणयोग्य कर, अन्नादि को प्राप्त करने के लिये (अस्य) उसके प्रति (दूत्यं) उत्तम सन्देह-हर के समान ज्ञानदाता के कार्य को (वेषि इव उ) प्राप्त हो ।

अस्माकं जोष्यध्वरम॒स्माकं य॒ज्ञम॑ङ्गिरः ।
अस्माकं शृणुधी हवम् ॥ ७ ॥

भा०—हे (अंगिरः) ज्ञानवन् ! तू (अस्माकम्) हमारे (अध्वरम्) यज्ञ-कार्य को (जोषि) स्वीकार कर । तू (अस्माकं यज्ञं) हमारे यज्ञ, दान, सत्संग, प्रेम और सत्कार को (जोषि) स्वीकार कर और (अस्माकम्) हमारे वचनों का (शृणुधि) श्रवण कर ।

परि॑ ते दू॒ळभो॒ रथो॒ऽस्माँ अ॑श्नोतु वि॒श्वतः॑ ।
येन॒ रक्ष॑सि दा॒शुषः॑ ॥ ८ ॥ ९ ॥

भा०—हे राजन् ! विद्वन् ! (ते) तेरा (दूळभः) न नाश होने वाला, दृढ़ (रथः) रथ (अस्मान्) हमें (विश्वतः) सब तरफ से (परि अश्नोतु) प्राप्त हो (येन) जिससे तू (दाशुषः) दानशील प्रजा पुरुषों की (रक्षसि) रक्षा करता है । इति नवमो वर्गः ॥

[ १० ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ गायत्री । २, ३, ४, ७ भुरिग्गायत्री । ५, ८ स्वराडुष्णिक् । ६ विराडुष्णिक् ॥ अष्टर्चं सूक्तम् ॥

अग्ने॒ तम॒द्याश्वं॒ न स्तोमैः॒ क्रतुं॒ न भ॒द्रं हृ॑दि॒स्पृश॑म् ।
ऋ॒ध्यामा॑ त॒ ओहैः॑ ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक ! विद्वन् ! आचार्य ! हे विनयशील शिष्य ! (ते ओहैः) तुझे प्राप्त होने वाले, ज्ञान प्राप्त करने वाले तर्कों, (स्तोमैः) उत्तम वचनों, वेदमन्त्रों से (तं) उस तुझको (अश्वं न) वहन करने के समर्थ उपकरणों से अश्व के तुल्य (ऋध्याम) समृद्ध करें । (हृदिस्पृशम्)

हृदय तक को छूने वाले, (भद्रं) कल्याणकारी, (क्रतुं न) यज्ञ वा बुद्धि के तुल्य हृदय को प्रिय, तुझको भी हम (स्तोमैः) उत्तम वचनों और धन समूहों से (ऋध्याम) समृद्ध करें।

अधा ह्यग्ने क्रतोर्भद्रस्य दक्षस्य साधोः।
रथीर्ऋतस्य बृहतो बभूथ ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! राजन्! प्रभो! तू (साधोः) उत्तम कार्य-साधन में समर्थ (क्रतोः) बुद्धि और (भद्रस्य) कल्याणकारी (दक्षस्य) बल के (अध हि) और (बृहतः) भारी (ऋतस्य) न्याय और धनैश्वर्य का (रथीः) महारथी के समान स्वामी (बभूथ) हो।

एभिर्नो अर्कैर्भवा नो अर्वाङ् स्वर्ण ज्योतिः।
अग्ने विश्वेभिः सुमना अनीकैः ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) राजन्! विद्वन्! तू (एभिः) इन (अर्कैः) सत्कार के पात्र पुरुषों सहित (नः) हमारा रक्षक (भव) हो और (स्वः न ज्योतिः) सूर्य के समान तेजस्वी प्रकाशक होकर (नः अर्वाङ् भव) हमारे बीच हो और तू (सुमनाः) उत्तम ज्ञानवान् होकर (विश्वेभिः अनीकैः) समस्त बलों सहित हमें प्राप्त हो।

आभिष्टे अद्य गीर्भिर्गृणन्तोऽग्ने दाशेम।
प्र ते दिवो न स्तनयन्ति शुष्माः ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! हम (ते) तेरे प्रति (आभिः) इन नाना (गीर्भिः) वचनों से (गृणतः) तेरे प्रति उपदेश करते हुए (दाशेम) राज्य-कर आदि प्रदान करें और (ते शुष्माः) शत्रु शोषण करने वाले सैन्य बल, (दिवः न) मेघों के तुल्य (प्र स्तनयन्ति) खूब गर्जते हैं।

तव स्वादिष्ठाग्ने संदृष्टिरिदा चिदह्न इदा चिदक्तोः।
श्रिये रुक्मो न रोचत उपाके ॥ ५ ॥

भा०—(अग्ने) तेजस्विन्! राजन्! सूर्य और अग्नि के (रुक्मः न)

तेज के समान ( अह्नः चित् अक्तोः चित् ) दिन और रात्रि में भी (रुक्मः) तेरा ऐश्वर्यमय तेज और (स्वादिष्ठा) अति अधिक आनन्द देने वाली (संदृष्टिः) सम्यक् दृष्टि (उपाके) सबके समीप (श्रिये) ऐश्वर्य की वृद्धि के लिये (रोचते) प्रकाशित हो।

घृतं न पूतं तनूरेरेपाः शुचि हिरण्यम् ।
तत्ते रुक्मो न रोचत स्वधावः ॥ ६ ॥

भा०—हे (स्वधावः) अपने बल से राष्ट्र को धारण करने वाली शक्ति के स्वामिन्! (ते तनूः) तेरा देह और विस्तृत शक्ति, ( घृतं न पूतं ) जल के तुल्य पवित्र, (शुचि) कान्तिमान्, ( हिरण्यम् ) स्वर्ण के समान सबको हितकारी, रमणीय है। ( तत् ) वह ( ते ) तेरा देह, ( रुक्मः ) सुवर्ण और सूर्य के प्रकाश के तुल्य (रोचत) प्रकाशित हो।

कृतं चिद्धि ष्मा सनेमि द्वेषोऽग्न इनोषि मर्तात् ।
इत्था यजमानादृतावः ॥ ७ ॥

भा०—हे (ऋतावः) सत्य धनैश्वर्य के स्वामिन! तू (इत्था) इस प्रकार से, सचमुच, ( यजमानात् मर्तात् ) मैत्री, सत्सङ्ग और कर आदि के दाता प्रजाजन से (कृतं) किये गये (द्वेषः) द्वेष को भी (सनेमि) सबको दबाने वाले बल सहित (इनोषि स्म) दूर करते रहो। (चित् ह) वैसे ही हम भी करें।

शिवा नः सख्या सन्तु भ्रात्राग्ने देवेषु युष्मे ।
सा नो नाभिः सदने सस्मिन्नूधन् ॥ ८ ॥ १० ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! राजन्! प्रभो! (नः) हमारी (सख्या) मित्रताएं और (भ्रात्रा) भाईचारे के कार्य (युष्मे देवेषु) तुम व्यवहारकुशल पुरुषों और विद्वानों के बीच (शिवाः सन्तु) सदा शुभ हों, और (सा) वह उत्तम नीति ( सस्मिन् ) समस्त ( उधन् ) धन धान्य सम्पन्न

(सदने) गृह वा राज्य में (नः) हमें (नाभिः) नाभि के तुल्य बांधने वाली हो। इति दशमो वर्गः ॥ इति प्रथमोऽनुवाकः ॥

[ ११ ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २, ५, ६ निचृत् त्रिष्टुप्। ३ स्वराड्बृहती। ४ भुरिक् पंक्तिः। षडृचं सूक्तम् ॥

भद्रं ते अग्ने सहसिन्ननीकमुपाक आ रोचते सूर्यस्य।
रुशद्दृशे ददृशे नक्तया चिदरूक्षितं दृश आ रूपे अन्नम् ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! नायक! हे (सहसिन्) बलवन्! (ते) तेरा (भद्रं) कल्याणकारी (रुशत्) कान्तियुक्त (अनीकम्) मुख और तेज (उपाके) समीप में (सूर्यस्य रुशत् अनीकम् इव) सूर्य के चमचमाते तेज के समान (नक्तया चित्) रात्रि के समय में भी (दृशे) सत्यासत्य दर्शाने के लिये (आ रोचते) प्रकाशित हो और सबको (ददृशे) दीखे। वह तेरा तेज (अरूक्षितम् अन्नम्) स्निग्ध घृतादि से युक्त अन्न के तुल्य (दृशे) देखने और (रूपे) निरूपण करने में भी (आ रोचते) सब प्रकार से चमके।

वि षाह्यग्ने गृणते मनीषां खं वेपसा तुविजात स्तवानः।
विश्वेभिर्यद्वावनः शुक्र देवैस्तन्नो रास्व सुमहो भूरि मन्म ॥ २ ॥

भा०—हे (तुविजात) बहुतों में प्रसिद्ध! (अग्ने) हे तेज से युक्त! विद्वन्! शिष्य! तू (स्तवानः) स्तुति किया जाता हुआ (गृणते) उपदेश करने वाले विद्वान् के लिये (मनीषां) बुद्धि (खं) इन्द्रिय, कर्ण आदि के छिद्र को (वेपसा) उत्तम कर्म सहित (वि षाहि) खोल, उसके वचन ध्यान पूर्वक सुन और हे (शुक्र) कान्तिमन्! वीर्यवन्! (यत्) जब तू (विश्वेभि देवैः) समस्त विद्या धनादि के अभिलाषियों सहित (वावनः) जो कुछ प्राप्त करे, (नः) हमें भी (तत्) वह (मन्म) मनन करने योग्य ज्ञान वा उत्तम धन (सुमहः) उत्तम महान् राशि में (नः रास्व) दे।

त्वद॑ग्ने॒ काव्या॒ त्वन्म॑नी॒षास्त्वदु॒क्था जा॑यन्ते॒ राध्या॑नि ।
त्वदे॑ति॒ द्रवि॑णं वी॒रपे॑शा इ॒त्थाधि॑ये दा॒शुषे॒ मर्त्या॑य ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! राजन् ! प्रभो ! (इत्था धिये) इस प्रकार की सत्य बुद्धि वाले (दाशुषे) दानशील (मर्त्याय) मनुष्य के लिये (काव्या) विद्वानों से बनाये जाने योग्य उत्तम ज्ञान ( त्वत् ) तुझसे ही उत्पन्न होते हैं। ( मनीषाः त्वत् ) समस्त उत्तम बुद्धियां तुझसे प्रकट होती हैं। ( राध्यानि ) कार्यसाधक और आराध्य उत्तम वचन ( त्वत् जायन्ते) तुझसे प्रादुर्भूत होते हैं (वीरपेशाः) वीरों का स्वरूप या वीरों के योग्य सुवर्ण आदि धन और ( द्रविणम् ) ऐश्वर्य भी सब ( त्वत् ) तुझ से ही (एति) प्राप्त होता है।

त्वद्वा॒जी वा॑जम्भ॒रो विहा॑या अभिष्टि॒कृज्जा॑यते स॒त्यशु॑ष्मः ।
त्वद्र॒यिर्दे॒वजू॑तो मयो॒भुस्त्वदा॒शुर्जू॑जु॒वाँ अ॑ग्ने॒ अर्वा॑ ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) राजन् ! विद्वन् ! (त्वत् ) तुझसे ही (वाजी) बलवान् और वेगवान् (वाजम्भरः) अन्न शुद्ध ऐश्वर्य और ज्ञान धारण करने में समर्थ (विहायाः) वेग से जाने वाला ( अभिष्टिकृत् ) यज्ञ, मैत्री वा दान करने वाला (सत्यशुष्मः) सत्यबल से युक्त पुरुष (जायते) उत्पन्न होता है। ( त्वत् ) तुझ से ही (देवजूतः) विद्वानों से प्रेरित होने वाला (मयोभुः ) सुख उत्पन्न करने वाला (रयिः) ऐश्वर्य वा (आशुः) वेगवान् (जुजुवान) वेग से जाने वाला ( अर्वा ) अश्व उसके तुल्य वेगवान् यन्त्र रथ आदि उत्पन्न होता है।

त्वाम॑ग्ने प्रथ॒मं दे॑व॒यन्तो॑ दे॒वं मर्ता॑ अमृत म॒न्द्रजि॑ह्वम् ।
द्वे॒षो॒युत॒मा वि॑वासन्ति धी॒भिर्दमू॑नसं गृ॒हप॑तिम॒मूर॑म् ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) परमात्मन् ! हे विद्वन् ! हे (अमृत) अविनाशिन् ! (देवयन्तः) गुणों की कामना करते हुए (मर्त्ताः) मनुष्य (प्रथमं) सबसे प्रथम विद्यमान, (मन्द्रजिह्वं) मधुरवाणी बोलने वाले (द्वेषः युतम्) द्वेष-

भावों से रहित, ( दमूनसं ) मन और इन्द्रियों को दमन करने वाले, (गृहपतिम्) घर के स्वामी (अमूरं) मूढ़ता रहित, (त्वाम्) तुझको (धीभिः) उत्तम ज्ञानों, स्तुतिवाणियों से (आविवासन्ति) साक्षात् स्तुति करते हैं।

आरे अस्मदमतिमारे अंह आरे विश्वां दुर्मतिं यन्निपासि।
दोषा शिवः सहसः सूनो अग्ने यं देव आ चित्सचसे स्वस्ति॥६॥११॥

भा०—हे (सहसः सूनो) उत्तम पिता के पुत्र! विद्वन्! हे (सहसः सूनो) शत्रु पराजयकारी बल के सञ्चालक सेनापते! हे (अग्ने) तेजस्विन्! हे (देव) सूर्य के समान प्रकाशक! (दोषा) रात्रि में अग्नि वा दीपक के तुल्य तेजस्वी होकर ( यं चित् ) जिसको भी तू (स्वस्ति) कल्याण के लिये (आसचसे) प्राप्त होता है तू उसके लिये (शिवः) कल्याणकारी होता है। इसलिये तू ( अस्मत् ) हम से भी ( अमतिम् ) मति रहित अज्ञानी, अज्ञान वा भूख प्यास की पीड़ा जिससे प्रेरित होकर मनुष्य पाप करता है, उसे (आरे) दूर कर। (अंहः आरे) हमारे पाप दूर कर। (विश्वां दुर्मतिं) समस्त प्रकार की दुष्ट बुद्धि को (आरे) दूर कर ( यत् ) क्योंकि तू (निपासि) सबको सब प्रकार से बचाता है। इत्येकादशो वर्गः॥

[ १२ ] वामदेव ऋषिः॥ अग्निर्देवता॥ छन्दः—१, ५ निचृत्त्रिष्टुप्। २ त्रिष्टुप्। ३, ४ भुरिक् पंक्तिः। ६ पंक्तिः॥ षड्‌चं सूक्तम्॥

यस्त्वामग्न इनधते यतस्रुक्त्रिस्ते अन्नं कृणवत्सस्मिन्नहन्।
स सु द्युम्नैरभ्यस्तु प्रसक्षत्तव क्रत्वा जातवेदश्चिकित्वान्॥१॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! राजन्! ( यतस्रुक् ) स्रुच पात्र लिये यज्ञकर्त्ता जैसे अग्नि को दीप्त करता है वैसे ही जो ( यतस्रुक् ) बाह्य विषयों की ओर बहने वाली इन्द्रियों को वश करने वाला जितेन्द्रिय पुरुष ( त्वाम् ) तुझको (इनधते) प्रकाशित करता, तुझे स्वामी जान, तेरी सेवा करता है और ( सस्मिन् ) सब (अहनि) दिनों ( ते ) तेरे लिये (त्रिः) तीन वार (अन्नं) अन्न ( कृणवत् ) करता है (सः) वह (सुद्युम्नैः)

उत्तम यशों, धनों से (असि अस्तु) युक्त हो, हे (जातवेदः) उत्पन्न पदार्थों को जानने हारे ! वह ( चिकित्वान् ) ज्ञानवान् होकर (तव) तेरे (क्रत्वा) सामर्थ्य और ज्ञान से ( प्रसक्षत् ) युक्त हो ।

इध्मं यस्ते॑ जभर॑च्छश्रमा॒णो म॒हो अ॑ग्ने॒ अनी॑क॒मा स॑प॒र्यन् ।
स इ॑धा॒नः प्रति॑ दो॒षामु॒षासं॒ पुष्य॑न्र॒यिं स॑चते॒ घ्नन्न॒मित्रा॑न् ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नितुल्य तेजस्विन् ! (यः) जो पुरुष (शश्रमाणः) खूब श्रम करता हुआ (इध्मं जभरत् ) अग्निहोत्र के निमित्त यज्ञ काष्ठ लाने के समान (ते) तेरे लिये (इध्म) देदीप्यमान ( अनीकम् ) तेज वा सैन्य की ( सपर्यन् ) सेवा करता हुआ ( जभरत् ) उसे प्राप्त हो, (सः) वह ( प्रति दोषाम् प्रति उषासम् ) प्रति सायं, प्रति प्रातः (इधानः) प्रदीप्त करता हुआ ( पुष्यन् ) स्वयं पुष्ट होकर ( अमित्रान् ) शत्रुओं को नाश करता हुआ (रयिं सचते) ऐश्वर्य प्राप्त करता है ।

अ॒ग्निरी॑शे बृह॒तः क्ष॒त्रिय॑स्या॒ग्निर्वाज॑स्य पर॒मस्य॑ रा॒यः ।
दधा॑ति॒ रत्नं॑ विध॒ते यवि॑ष्ठो॒ व्या॑नु॒षङ्मर्त्या॑य स्व॒धावा॑न् ॥ ३ ॥

भा०—(अग्निः) अग्नि के समान तेजस्वी नेता ही (बृहतः) बड़े भारी (क्षत्रियस्य) क्षात्र-धर्म युक्त बल का (ईशे) स्वामी है । (अग्निः) वह अग्रणी पुरुष, (परमस्य) उत्कृष्ट (वाजस्य) बल और (रायः) ऐश्वर्य का (ईशे) स्वामी हो । वह (यविष्ठः) युवा, बलवान् पुरुष ( स्वधावान् ) राष्ट्र धारण की शक्ति से युक्त होकर ( आनुषक् ) सबके अनुकूल होकर, (विधते) सेवा करने वाले (मर्त्याय) मनुष्य के हितार्थ (रत्नं) रमणीय पदार्थ, धन आदि (वि दधाति) देता है ।

यच्चि॒द्धि ते॑ पुरुष॒त्रा य॑विष्ठा॒चित्ति॑भिश्चकृ॒मा कच्चि॒दागः॑ ।
कृ॒धी ष्व॑१॒॑स्माँ अदि॑ते॒रना॑गा॒न्व्येनां॑सि शिश्रथो॒ विष्व॑गग्ने ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! (यविष्ठ) युवा या पापों को दूर करने

हारे ! हम लोग (यत् चित् हि) जो कुछ भी (कत् चित्) और कभी (शचित्तिभिः) अपने अज्ञानों या मूर्खताओं से (ते) तेरे प्रति (पुरुषत्रा) मनुष्यों के बीच (आगः) अपराध (चकृम) करें तू (अदितेः) अपने अखण्ड शासन और न झुकने वाली व्यवस्था से (अस्मान्) हमें (अनागान्) अपराधों से रहित (कृधि) कर और (एनांसि) अपराधों को (विश्वक्) सर्व प्रकार से (वि शिश्रथः) दूर कर।

म॒हश्चि॑दग्न॒ एन॑सो अ॒भीक॑ ऊ॒र्वाद्दे॒वाना॑मु॒त मर्त्या॑नाम्।
मा ते॒ सखा॑यः॒ सद॒मिद्रि॑षाम॒ यच्छा॑ तो॒काय॒ तन॑याय॒ शं योः ॥५॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! हम (देवानाम्) विद्वानों और (मर्त्यानाम्) मनुष्यों के (अभीके) समीप (महः चित् ऊर्वात् एनसः) भारी, लम्बे चौड़े पाप से पृथक् रहें। हम लोग (ते) तेरे (सखायः) मित्र होकर (सदम् इत्) सदा ही (मा रिषाम) कभी पीड़ित न हों। तू हमारे (तोकाय तनयाय) पुत्र और पौत्रों को भी (शं योः) सुख (यच्छ) दे।

यथा॑ ह॒ त्यद्व॑सवो गौ॒र्यं॑ चित्प॒दि षि॒ताममु॑ञ्चता यजत्राः।
ए॒वो ष्व१॒॑स्मन्मु॑ञ्चता॒ व्यंहः॒ प्र ता॑र्यग्ने प्रत॒रं न॒ आयुः॑ ॥६॥१२॥

भा०—हे (यजत्राः) ज्ञान, दान सत्संग करने हारे (वसवः) राष्ट्र में बसने वाले प्रजाजनो ! (यथा ह चित्) जैसे भी हो सके (पदि सितां गौर्यम्) पैरों में बंधी गौ के तुल्य (पदि) ज्ञातव्य विषय में (सिताम्) शब्दार्थ सम्बन्ध से बंधी हुई (त्यद्) उस उत्तम (गौर्यं) वाणी को (अमुञ्चत) अन्यों को देते हो (एव उ) वैसे ही (अस्मत्) हमसे (अंहः) पाप को (सु वि मुञ्चत) उत्तम रीति से दूर करो। (नः) हमारी (प्रतरं) संसार से पार उतारने वाली सुदीर्घ (आयुः) आयु को (प्रतारि) बढ़ाओ। इति द्वादशो वर्गः ॥

[ १३ ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २, ४, ५ विराट्त्रिष्टुप्। निचृत् त्रिष्टुप्। धैवतः स्वरः ॥ पंचर्चं सूक्तम् ॥

प्रत्य॒ग्निरु॒षसा॒मग्र॑मख्यद्वि॒भाती॒नां सु॒मना॑ रत्न॒धेय॑म् ।
या॒तम॑श्विना सु॒कृतो॑ दुरो॒णमुत्सूर्यो॒ ज्योति॑षा दे॒व ए॑ति ॥ १ ॥

भा०—जैसे (अग्निः) सर्व प्रकाशक सूर्य (विभातीनां) विशेष रूप से चमकने वाली ( उषसाम् ) प्रभात वेलाओं के ( रत्नधेयम् ) मनोहर ( अग्रम् ) मुख-भाग को ( प्रति अख्यत् ) प्रकाशित करता है वैसे ही (सुमनाः) ज्ञानवान् (अग्निः) राजा और विद्वान् (विभातीनां) विविध गुणों से और शस्त्रास्त्र तेजों से चमकने वाली ( उषसाम् ) शत्रुओं को जलाने वाली सेनाओं के (रत्नधेयम्) पुरुष-रत्नों से धारण योग्य (अग्रम्) प्रमुख भाग को (प्रति अख्यत् ) प्रत्येक समय देखें। हे (अश्विना) विद्वान् स्त्री पुरुषो ! आप लोग (सुकृतः) उत्तम आचरण करने वाले पुरुष के ( दुरोणम् ) गृह को ( यातम् ) जाओ । (सूर्यः) सूर्य के तुल्य (देवः) ज्ञानशील विद्वान् पुरुष (ज्योतिषा सह) अपने ज्ञान ज्योति के साथ ( उत् एति) उदित होता है ।

ऊ॒र्ध्वं भा॒नुं स॑वि॒ता दे॒वो अ॑श्रेद्द्र॒प्सं दवि॑ध्वद्गवि॒षो न सत्वा॑ ।
अनु॑ व्र॒तं वरु॑णो यन्ति मि॒त्रो यत्सूर्यं॑ दि॒व्या॑ रो॒हय॑न्ति ॥ २ ॥

भा०—( गविषः सत्वा न ) जैसे गौ की कामना वाला वृषभ (द्रप्सं दविध्वत् ) सींगों, पैरों से भूमि की धूलि को धुनता, उछालता है और जैसे (गविषः सत्वा) गौ अर्थात् पृथिवी की यात्रा करने वाला बलवान् पुरुष (द्रप्सं) आगे भूमि-भाग, धूलि को ( दविध्वत् ) लताड़ता, उड़ाता है वैसे ही (सत्वा) वीर्यवान् वीर पुरुष (गविषः) भूमि राज्य की आकांक्षा करता हुआ (द्रप्सं) भूगोल को ( दविध्वत् ) कंपावे वा (द्रप्सं) द्रुत गति से जाने वाले सेना-बल को ( दविध्वत् ) चालित करे । जैसे सूर्य उदय होने पर जल वा वायु भी अनुकूल कर्म करते हैं वैसे ही (सविता देवः) सूर्य के समान सेना का सञ्चालक विजीगीषु राजा ( ऊर्ध्वं ) सबसे ऊपर (भानुं) तेज को ( अश्रेत् ) धारण करे । ( यत् ) जब (सूर्यं) सूर्य के

समान तेजस्वी पुरुष को ( दिवि ) आकाश तुल्य विस्तृत भूमि के ऊपर ( आ रोहयन्ति ) विद्वान् लोग उत्तम सिंहासन पर स्थापित करते हैं तब (वरुणः) श्रेष्ठ प्रजाजन और (मित्रः) स्नेही भी उसके (अनु) अनुकूल होकर (व्रतं यन्ति) कर्म का आचरण करते हैं ।

यं सीमकृण्वन्तमसे विपृचे ध्रुवक्षेमा अनवस्यन्तो अर्थम् ।
तं सूर्यं हरितः सप्त यह्वीः स्पशं विश्वस्य जगतो वहन्ति ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (ध्रुवक्षेमाः) स्थिर स्थिति वाले नित्य कारण तत्व स्वयं ( अर्थम् ) इस गतिशील संसार को ( अनवस्यन्तः ) प्रकाशित करने में असमर्थ रहते हुए भी ( तमसे विपृचे ) अन्धकार को दूर करने के लिये ( सीम् अकृण्वन् ) इस सूर्य को निर्माण करते हैं वैसे ही ( अर्थम् ) द्रव्यैश्वर्य और राष्ट्र को (अनवस्यन्तः) स्वयं रक्षा करने में असमर्थ (ध्रुवक्षेमाः) राष्ट्र में स्थिर रूप से निवास करने वाले प्रजागण (तमसे) प्रजा को दुःख देने वाले शत्रु के (विपृचे) दूर करने के लिये (विपृचे तमसे) विरोध करने वाले शत्रु के निवारण के लिये (यं) जिस तेजस्वी पुरुष को (सीम्) सर्व प्रकार शत्रु का अन्तकारी ( अकृण्वन् ) बना देते हैं (तं) उस (सूर्यं) सूर्य के समान तेजस्वी और (विश्वस्य जगतः) समस्त जगत् के (स्पशं) द्रष्टा पुरुष को (सप्त यह्वीः हरितः) सात महती दिशाओं, सात अन्धकार नाशक किरणों के तुल्य (यह्वीः) बड़ी वा पुत्र के तुल्य (सप्त) सातों प्रकार की (हरितः) प्रजाएं (वहन्ति) धारण करती हैं । चार आश्रम और तीन वर्ण वा चारों वर्ण तीन आश्रम, मिलकर ७ प्रकृति हैं । शूद्र सेवक स्वामी के साथ ही ग्रहण हो जाता है पृथक् नहीं । ब्रह्मचर्य वा संन्यास दोनों में से किसी एक को संगरहित होने से ग्रहण न करने से तीन आश्रम हो जावेंगे अथवा (सप्त) सर्पणशील, व्यापक विस्तृत प्रजागण सप्त हरित् हैं ।

वहिष्ठेभिर्विहरन्यासि तन्तुमवव्ययन्नसितं देव वस्म ।

दविध्वतो रश्मयः सूर्यस्य चर्मेवावाधुस्तमो अप्स्वन्तः ॥ ४ ॥

भा०—( वहिष्ठेभिः ) जलादि का वहन करने वाले किरणों से ( तन्तुम् ) विस्तृत (असितं) श्यामवर्ण के (वस्म) आच्छादन करने वाले अन्धकार को ( विहरन् ) दूर करता हुआ सूर्य गति करता है वैसे ही हे (देव) राजन् ! तू (वहिष्ठेभिः) दूर तक ले जाने वाले रथ आदि साधनों से ( तन्तुम् ) प्रजा के समान (वस्म) बसने योग्य (असितं) अप्रबद्ध, राष्ट्र को ( अवव्ययन् ) अधीन करता हुआ, ( विहरन् ) विचरता हुआ (यासि) प्रयाण कर । (अप्सु अन्तः) अन्तरिक्ष में जैसे (दविध्वतः) अन्धकार का नाश करने वाले (सूर्यस्य रश्मयः) सूर्य के किरण ( चर्म इव तमः) देह को मृग-चर्म के समान आच्छादन करने वाले अन्धकार को (अव अधुः) नष्ट कर देते हैं वैसे ही (दविध्वतः) शत्रु को कंपा देने वाले (सूर्यस्य) सूर्यवत् तेजस्वी राजा के (रश्मयः) रश्मिवत् प्रबन्धकर्त्ता लोग (अप्सु अन्तः) आप्त प्रजाओं के बीच (चर्म इव तमः) चर्म के समान दुःखदायी शत्रु वा अविद्या अन्धकार को (अव अधुः) दबावें ।

अनायतो अनिबद्धः कथायं न्यङ्ङुत्तानोऽव पद्यते न ।
कया याति स्वधया को ददर्श दिवः स्कम्भः समृतः पाति नाकम् ॥ ५ ॥ १३ ॥

भा०—बतलाओ कि (अनायतः) चारों तरफ कहीं से भी न बंधा हुआ, (अनिबद्धः) और न किसी एक स्थान पर ही कहीं बंधा हुआ, (उत्तानः) सबसे ऊपर रहता हुआ ( अयम् ) यह सूर्य ( कथा न्यङ् न अवपद्यते) क्यों नहीं नीचे गिरता ? (कया) किस (स्वधया) अपनी धारक शक्ति से (याति) गति करता है और उसको (कः ददर्श) कौन देखता है। यह (दिवः) प्रकाश का थामने वाला (समृतः) सर्वत्र व्याप्त होकर (नाकं पाति) आकाशस्थ सबको पालन करता है । इति त्रयोदशो वर्गः ॥

[ १४ ] वामदेव ऋषिः ॥ अग्निर्लिङ्गोक्ता वा देवताः ॥ छन्दः—१ भुरिक् पंक्तिः । ३ स्वराट् पंक्तिः । २, ४ निचृत् त्रिष्टुप् । ५ विराट् त्रिष्टुप् ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

प्रत्य॒ग्निरु॒षसो॑ जा॒तवे॑दा॒ अख्य॑द्दे॒वो रोच॑माना॒ महो॑भिः ।
आ ना॑सत्योरुगा॒या रथे॑ने॒मं य॒ज्ञमुप॑ नो यात॒मच्छ॑ ॥ १ ॥

भा०—जैसे (अग्निः) तेज से युक्त सूर्य (देवः) प्रकाशमान होकर (महोभिः) तेजों से (रोचमानाः) प्रकाशित होने वाली (उषसः) प्रभात वेलाओं को ( प्रति अख्यत् ) प्रकाशित करता है वैसे ही (जातवेदाः) ऐश्वर्यों का श्वामी (अग्निः) नायक (देवः) दानशील, (महोभिः) बड़ी २ धन सम्पदाओं से (रोचमानाः) प्रकाशित होने वाली (उषसः) स्वामी की चाहना करने वाली सेनाओं, प्रजाओं को, स्त्री को पति के तुल्य (प्रति अख्यत् ) प्रेमपूर्वक देखे और (नासत्या) वे दोनों परस्पर कभी असत्य व्यवहार न करते हुए राजा, प्रजा वा पति और पत्नी, (उरुगाया) बहुत पराक्रमी होकर (रथेन) रमण योग्य साधन से (नः) हमारे (इमं) इस ( यज्ञम् ) परस्पर मैत्रीभाव और सत्सङ्ग को (अच्छ यातम् ) प्राप्त हों।

ऊ॒र्ध्वं के॒तुं स॑वि॒ता दे॒वो अ॑श्रे॒ज्ज्योति॒र्विश्व॑स्मै॒ भुव॑नाय कृ॒ण्वन् ।
आप्रा॒ द्यावा॑पृथि॒वी अ॒न्तरि॑क्षं॒ वि सूर्यो॑ र॒श्मिभि॒श्चेकि॑तानः ॥ २ ॥

भा०—(सविता देवः) प्रकाशमान सूर्य जैसे (विश्वस्मै भुवनाय) समस्त जगत् के लिये ( ज्योतिः कृण्वन् ) प्रकाश करता हुआ (ऊर्ध्वं) सबसे ऊपर (केतुं) प्रकाश को ( अश्रेत् ) धारण करता है और (सूर्यः) सूर्य जैसे (रश्मिभिः) अपनी किरणों से (द्यावा पृथिवी अन्तरिक्षं) आकाश, भूमि और अन्तरिक्ष को (आ अप्राः) सब ओर पूर्ण कर देता है। वैसे ही (सविता) राष्ट्र सञ्चालक (देवः) दानशील राजा, विद्वान् (विश्वस्मै भुवनाय) समस्त उत्पन्न प्रजा के हितार्थ (ज्योतिः कृण्वन् ) ज्ञान-प्रकाश देता हुआ (ऊर्ध्वं) सबके ऊपर (केतुं) ज्ञान को ( अश्रेत् ) धारण करे और (वि चेकितानः) विशेष रूप से सबको देखता और ज्ञान करता हुआ

(रश्मिभिः) शासकों द्वारा (द्यावा पृथिवी) स्त्री पुरुषों, विद्वान् और अविद्वान् और ( अन्तरिक्षं ) अपने भीतरी अन्तःकरण वा अन्तरंग जनों को (आ अप्राः) ज्ञान वा ऐश्वर्य से पूर्ण करे ।

आवहन्त्यरुणीर्ज्योतिषागान्मही चित्रा रश्मिभिश्चेकिताना ।
प्रबोधयन्ती सुविताय देव्युषा ईयते सुयुजा रथेन ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (देवी) प्रकाश से युक्त (उषाः) प्रभात वेला (अरुणीः) लाल २ कान्तियों को (आवसन्ती) सर्वत्र पहुंचाती हुई (मही) बड़ी (चित्रा) अद्भुत (रश्मिभिः चेकिताना) किरणों से प्राणियों को जागृत करती हुई और (प्रबोधयन्ती) अच्छी प्रकार प्रबुद्ध बनाती हुई (सुविताय) सुख के लिये (सुयुजा) उत्तम सहयोगी (रथेन) वेगवान् सूर्य के साथ (ईयते) आती है वैसे ही (उषा देवी) पति को चाहने वाली, विदुषी स्त्री, देवी (अरुणीः आवहन्ती) आरक्त कान्तियों को धारण करती हुई (मही) आदरणीय (चित्रा) अद्भुत गुणों वाली, (चेकिताना) ज्ञानवती होकर (रश्मिभिः) किरणों से, (ज्योतिषा) तेज से, (सुविताय) सुख प्राप्त करने वा उत्तम मार्ग से चलने के लिये (प्रबोधयन्ती) सबको ज्ञानयुक्त करती हुई (सुयुजा रथेन ईयते) उत्तम अश्वों से युक्त रथ से आवे ।

आ वां वहिष्ठा इह ते वहन्तु रथा अश्वास उषसो व्युष्टौ ।
इमे हि वां मधुपेयाय सोमा अस्मिन्यज्ञे वृषणा मादयेथाम् ॥४॥

भा०—हे (वृषणा) वीर्यनिषेक करने में समर्थ युवा स्त्री पुरुषो ! (उषसः) दिन के प्रभात के समान (वां) तुम दोनों के बीच (उषसः) प्रातः प्रभा के तुल्य पति की कामना करने वाली स्त्री के (वि-उष्टौ) विशेष कामनायुक्त होने पर ही (ते) वे नाना (वहिष्ठाः) भारवाही (रथाः अश्वासः) रथ और अश्व (वां वहन्तु) तुम दोनों को देशदेशान्तर पहुंचावें । (इमे हि सोमाः) ये ऐश्वर्य और ओषधि आदि रस (वां) तुम दोनों के लिये (मधुपेयाय) मधुर जल और अन्न के तुल्य खान पान करने योग्य

है। (अस्मिन् यज्ञे) इस यज्ञ, सत्सङ्ग और मैत्रीभाव में आप दोनों (मादयेथाम्) हर्षित होकर रहो।

अनायतो अनिबद्धः कथायं न्यङ्ङुत्तानोऽव पद्यते न।
कया याति स्वधया को ददर्श दिवः स्कम्भः समृतः पाति नाकम्॥५॥१४

भा०—देखो व्याख्या (मं० ४। १३। ५॥) इति चतुर्दशो वर्गः॥

[ १५ ] वामदेव ऋषिः॥ १—६ अग्निः। ७, ८ सोमकः साहदेव्यः। ९, १० अश्विनौ देवते॥ छन्दः—१, ४ गायत्री। २, ५, ६ विराड् गायत्री। ३, ७, ८, ९, १० निचृद् गायत्री। षड्जः स्वरः॥ षड्डृचं सूक्तम्॥

अग्निर्होता नो अध्वरे वाजी सन्परि णीयते।
देवो देवेषु यज्ञियः॥ १॥

भा०—(अध्वरे अग्निः) यज्ञ में अग्नि के समान (अध्वरे) सख्य आदि उत्तम कार्य में (अग्निः) विद्वान् पुरुष, (होता) सब कार्यों का स्वीकार करने वाला (वाजी) ज्ञान, अन्न, बल आदि से युक्त (देवः) दानशील विजिगीषु (यज्ञियः) मैत्री आदि के योग्य वा यज्ञ, परमपूज्य प्रजापति पद के योग्य (सन्) सज्जन पुरुष प्राप्त हो तो (देवेषु) वह विद्वान् पुरुषों के बीच (परि णीयते) ऊपर के पद तक प्राप्त कराया जावे।

परि त्रिविष्ट्यध्वरं यात्यग्नी रथीरिव।
आ देवेषु प्रयो दधत्॥ २॥

भा०—(अग्निः) तेजस्वी पुरुष (त्रिविष्टि अध्वरे) तीनों प्रकार से प्रवेश करने योग्य हिंसारहित, उत्तम व्यवहार वा पद को (रथीः इव) महारथी के समान (देवेषु) विद्वानों में (प्रयः) प्रीतिकारक वचन (दधत्) प्रयोग करता हुआ (परि याति) प्राप्त होता है। महारथी (देवेषु) विजयकामी सैनिकों में (प्रयः) वेतनादि देता हुआ (त्रिविष्टि अध्वरं परि याति) तीन प्रकार से प्रवेशयोग्य युद्ध में जाता है।

परि वाजपतिः कविरग्निर्हव्यान्यक्रमीत् ।
दधद्रत्नानि दाशुषे ॥ ३ ॥

भा०—(वाजपतिः) बलों व ज्ञानों का पालक (कविः) क्रान्तदर्शी विद्वान् (अग्निः) अग्नि के समान पुरुष (दाशुषे) दानशील प्रजाजन में (रत्नानि) रमणीय ऐश्वर्यों को (दधत्) देता हुआ (हव्यानि) ग्रहणयोग्य अन्नों, एवं करों को भी (परि अक्रमीत् ) प्राप्त करे ।

अयं यः सृञ्जये पुरो दैववाते समिध्यते ।
द्युमाँ अमित्रदम्भनः ॥ ४ ॥

भा०—अग्नि जैसे (पुरः) आगे (दैववाते) प्रकाशक वायु के संपर्क में (समिध्यते) प्रकाशित होता है वैसे ही (यः) जो ( द्युमान् ) तेजस्वी (अमित्रदम्भनः) शत्रुनाश करने में समर्थ है (अयं) वह (दैववाते) विजिगीषु पुरुषों के दलों से प्राप्त होने योग्य (सृञ्जये) शत्रु-विजय कार्य में (पुरः) सबके आगे (समिध्यते) अग्नि के समान प्रज्वलित किया जावे ।

अस्य घा वीर ईवतोऽग्नेरीशीत मर्त्यः ।
तिग्मजम्भस्य मीळ्हुषः ॥ ५ ॥ १५ ॥

भा०—(अस्य) इस (ईवतः) गमन करने वाले, प्रयाणशील (तिग्मजम्भस्य) तेजस्वी मुख वाले, (मीळ्हुषः) शत्रु पर शस्त्रादि वर्षण करने में समर्थ मेघतुल्य (अग्नेः) अग्नितुल्य तेजस्वी, नायक (वीरः) वीर (मर्त्यः) शत्रु मारने में समर्थ पुरुष ही ( ईशीत ) अधिकार का भागी हो । इति पञ्चदशो वर्गः ॥

तमर्वन्तं न सानसिमरुषं न दिवः शिशुम् ।
मर्मृज्यन्ते दिवेदिवे ॥ ६ ॥

भा०—लोग जैसे (दिवे दिवे) प्रतिदिन (अर्वन्तं) वेगवान् अश्व को (मर्मृज्यन्ते) खरखरे आदि से साफ करते हैं और अलंकारों से सजाते हैं

और जैसे वैद्य (अरुषं) देह में लगे घाव को नित्य (मर्मृज्यन्ते) साफ करते हैं और माता पिता जैसे (शिशुम्) बालक को नित्य साफ करते हैं वैसे ही विद्वान् (सानसिं) सबके सेवन योग्य, (अर्वन्तं) शत्रु पर वेग से चढ़ाई करने वाले (अरुषम्) रोष रहित, (दिवः शिशुम्) भूमि के शासक पुरुष को (मर्मृज्यन्ते) विद्वान् लोग स्वच्छ, दोष रहित करते रहें।

बोधद्यन्मा हरिभ्यां कुमारः साहदेव्यः।
अच्छा न हूत उदरम् ॥ ७ ॥

भा०—(हूतः) युद्ध में बुलाया जाकर (यत्) जब मैं (अच्छ) मुकाबले पर (न उत् अरम्) नहीं उठ खड़ा होऊं तब (साहदेव्यः) विजिगीषु सैनिकों को साथ रखने वाले नायकों में उत्तम (कुमारः) शत्रुओं को बुरी तरह से मारने में समर्थ सेनापति (मा) मुझको (हरिभ्याम्) अश्वों से (बोधत्) मेरे कर्त्तव्यों का ज्ञान करावे।

उत त्या यजता हरी कुमारात्साहदेव्यात्।
प्रयता सद्य आ ददे ॥ ८ ॥

भा०—(उत्) और मैं (साहदेव्यात्) सैनिक वर्ग सहित नायकों में कुशल (कुमारात्) कुत्सित शत्रुओं के मारक वीर पुरुष से (त्या) उन (यजता) संगत (प्रयता) अच्छी प्रकार प्रबद्ध, यत्नशील (हरी) रथ में लगे अश्वों के तुल्य राष्ट्र वा सैन्य बल से चलने वाले दो प्रधान पुरुषों को (सद्यः) शीघ्र ही (आ ददे) स्वीकार करूं।

एष वां देवावश्विना कुमारः साहदेव्यः।
दीर्घायुरस्तु सोमकः ॥ ९ ॥

भा०—हे (अश्विनौ) समस्त विद्याओं में व्याप्त वा अश्व के तुल्य बलवान् और विद्यामार्ग में वेग से जाने वाले विद्यार्थी के स्वामी (देवौ) विद्यादाता आचार्य आचार्याणी (एषः) यह (वां) तुम दोनों का (कुमारः)

कुमार (साहदेव्यः) विद्याभिलाषी शिष्यों और विद्या के प्रकाशक गुरुओं के साथ रहने वाला है। वह (सोमकः) विद्या के पुत्र के तुल्य, स्नातक होकर (दीर्घायुः अस्तु) दीर्घायु हो।

तं युवं देवावश्विना कुमारं साहदेव्यम्।
दीर्घायुषं कृणोतन ॥ १० ॥ १६ ॥

भा०—हे (देवौ अश्विना) विद्यादाता गुरुजनो! (युवं) आप दोनों मिलकर (साहदेव्यं) ज्ञानदाता गुरु के साथ रहने वाले (तं) उस (कुमारं) कुमार शिष्य को (दीर्घायुषं कृणोतन) दीर्घायु बनाओ। इति षोडशो वर्गः॥

[ १६ ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, ४, ६, ८, ९, १२, १९ निचृत् त्रिष्टुप्। ३ त्रिष्टुप्। ७, १६, १७ विराट् त्रिष्टुप्। २, २१ निचृत्पंक्तिः। ५, १३, १४, १५ स्वराट् पंक्तिः। १०, ११, १८, २० भुरिक् पंक्तिः ॥ विंशत्यृचं सूक्तम् ॥

आ सत्यो यातु मघवाँ ऋजीषी द्रवन्त्वस्य हरय उप नः।
तस्मा इदन्धः सुषुमा सुदक्षमिहाभिपित्वं करते गृणानः ॥ १ ॥

भा०—(ऋजीषी) धर्म मार्ग से स्वयं जाने और प्रजावर्ग वा सैन्य-वर्ग को चलाने वाला (सत्यः) सज्जनों में श्रेष्ठ, (मघवान्) ऐश्वर्यवान् (नः) हमें (उप आयातु) प्राप्त हो और (अस्य) इसके (हरयः) अश्वों के समान वेग से जाने वाले मनुष्य, (नः उप द्रवन्तु) वेग से हमारे बीच राजकारण से आने, जाते हों, (तस्मै इत्) उसी की वृद्धि के लिये हम लोग (सुदक्षम्) उत्तम बलशाली (अन्धः) अन्न आदि ऐश्वर्य (सुषुम) उत्पन्न करें। वह (गृणानः) गुरु के तुल्य आज्ञाएं करता हुआ (इह) इस राष्ट्र में (अभिपित्वं) सब प्रकार से प्रजा पालन का कार्य (करते) करे।

अव स्य शूराध्वनो नान्तेऽस्मिन्नो अद्य सवने मन्दध्यै।
शंसात्युक्थमुशनेव वेधाश्चिकितुषे असुर्याय मन्म ॥ २ ॥

भा०—हे (शूर) वीर पुरुष ! (अद्य) आज (सवने) ऐश्वर्य द्वारा अभिषेक करने, वा अध्यापन के अवसर से, (अन्ते) अन्त में (नः) हमें (मन्दध्यै) प्रसन्न होने के लिये (अध्वनः अन्तेन) मार्ग की समाप्ति पर अश्वों के समान (अव स्य) मुक्त कर, जिससे हम आनन्द प्राप्त कर सकें, (वेधाः) विद्वान् (चिकितुषे) ज्ञान प्राप्त करने वाले (असुर्याय) अज्ञान से युक्त विद्यार्थी के (मन्म) मनन करने योग्य ( उक्थम् ) वेद मन्त्रादि का (उशना इव) कामनावान्, प्रीति युक्त बन्धु के तुल्य (शंसाति) प्रवचन करे।

कुविर्न निण्यं विदथानि साधन्वृषा यत्सेकं विपिपानो अर्चात्।
दिव इत्था जीजनत्सप्त कारूनह्ना चिच्चक्रुर्वयुना गृणन्तः ॥ ३ ॥

भा०—(वृषा) वर्षण करने वाला सूर्य ( यत् ) जैसे (सेकं) सेचन योग्य जल को (विपिपानः) विविध प्रकारों से पान करता हुआ और (विदथानि निण्यं साधन् ) प्राप्त करने योग्य जलों को अन्तरिक्ष में गुप्त रूप से साधता हुआ, (वृषा) मेघ (सेकं विपिपानः) सेचने योग्य जल की विशेष रूप से रक्षा करता हुआ ( अर्चात् ) पुनः प्राप्त करता है वैसे ही मतिमान् पुरुष ( निण्यं ) गुप्त रूप से, शान्तिपूर्वक ( विदथानि साधन् ) नाना ज्ञानों को, धनों के समान प्राप्त करता हुआ, (वृषा) बलवान् मेघ वा सूर्य तुल्य ज्ञान प्रकाशक तेजस्वी होकर (सेकं विपिपानः) सेचन योग्य वीर्य की विशेष रूप से रक्षा करता हुआ और (सेकं) विद्यार्थी जनों के प्रदान करने, अभिसेचन वा स्नान करने वाले, आत्मा को शुद्ध करने वाले ज्ञानरस को (विपिपानः) विशेष रूप से पान करता हुआ ( अर्चात् ) अपने गुरुजनों का सत्कार करे। सूर्य जैसे (सप्त दिवः) सात तेजोमय किरणों को प्रकट करता है वैसे ही वह विद्वान् पुरुष भी (दिवः) ज्ञान में (सप्त) सात प्रकार के ज्ञान के मार्ग में (सप्त) सर्पण करने, आगे बढ़ने वाले ( कारून् ) क्रियाशील विद्वानों को ( जीजनत् ) विद्यादान देकर प्रकट करे। (गृणन्तः) उपदेश करने वाले गुरु और विद्याभ्यासी शिष्यजन

(अह्ना चित्) दिन के तुल्य अविनाशी प्रकाश वेद से (वयुना) नाना ज्ञानों और कर्मों का (चक्रुः) सम्पादन करें।

स्वर्यद्वेदि सुदृशीकमर्कैर्महि ज्योती रुरुचुर्यद्ध वस्तोः।
अन्धा तमांसि दुधिता विचक्षे नृभ्यश्चकार नृतमो अभिष्टौ ॥४॥

भा०—(यत् अर्कैः) जैसे किरणों से (सुदृशीकं स्वः वेदि) उत्तम देखने और दिखाने वाला तेज प्राप्त होता है (यत्) और जैसे सूर्य के किरण दिन के समय (महि ज्योतिः) बड़ा भारी प्रकाश (रुरुचुः) प्रदीप्त करते हैं और वह (अन्धा तमांसि दुधिता विचक्षे) अन्धकारमय दुःखकर अँधेरों को नष्ट कर प्रकाशित करता है वैसे ही (यत् अर्कैः) जिसके उत्तम विचारों वा मन्त्रों से (सुदृशीकम्) उत्तम दर्शन करने योग्य (स्वः) ज्ञानप्रकाश और सुख (वेदि) प्राप्त होता है और (यत्) जिसके विचार (वस्तोः) अधीन वसे प्रजा वा शिष्य के लिये (महि ज्योतिः रुरुचुः) बड़ा ज्ञान प्रकाशित करते हैं वह (नृतमः) पुरुषोत्तम (अभिष्टौ) प्रार्थना करने पर (नृभ्यः) मनुष्यों को (विचक्षे) विविध प्रकार से उपदेश करे और (अन्धा) अन्धा बना देने वाले (दुधिता) दुःखदायी (तमांसि) अज्ञान को (चकार) नष्ट करे।

ववक्ष इन्द्रो अमितमृजीष्युभे आ पप्रौ रोदसी महित्वा।
अतश्चिदस्य महिमा वि रेच्यभि यो विश्वा भुवना बभूव ॥५॥१७॥

भा०—जैसे (इन्द्रः) मेघ, तमस् को विदारण करने वाला सूर्य (अमितं) अविनाशी और अनन्त प्रकाश को (ववक्षे) धारण करता है और (महित्वा रोदसी आ पप्रौ) महान् सामर्थ्य से भूमि और आकाश दोनों को तेज से पूर्ण करता है, (यः विश्वा भुवना अभि बभूव) जो समस्त लोकों में व्यापता है (अस्य महिमा अतः विरेचि) उसका महान् सामर्थ्य इस लोक से बहुत बड़ा है। वैसे ही (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् राजा (अमितं) अपरिमित सामर्थ्य (ववक्षे) धारण करे (इन्द्रः) विद्वान् आचार्य (अमितं

वक्षे) अविनाशी वेद ज्ञान का प्रवचन करे। वह (ऋजीषी) सरल मार्ग से प्रजाजनों वा शिष्यजनों को ले जाने हारा (महित्वा) अपने महान् सामर्थ्य और पद से (रोदसी) माता और पिता दोनों के पदों को स्वयं पूर्ण करता है। इति सप्तदशो वर्गः॥

विश्वा॑नि श॒क्रो नर्या॑णि वि॒द्वान॒पो रि॑रेच॒ सखि॑भि॒र्निका॑मैः।
अश्मा॑नं चि॒द्ये बि॑भि॒दुर्वचो॑भिर्व्र॒जं गोम॑न्तमु॒शिजो॒ वि व॑व्रुः॥ ६॥

भा०—जैसे वायुगण (वचोभिः) गर्जनों से (अश्मानं) मेघ को (बिभिदुः) छिन्न भिन्न करते हैं और जैसे (उशिजः) कान्तिमान् किरणगण या विद्युत (गोमन्तं व्रजं वि वव्रुः) किरणों से युक्त नित्य गतिशील सूर्य वा गर्जना रूप वाणीयुक्त मेघ को घेरती हैं और जैसे (निकामैः सखिभिः) खूब कान्तिमान् सहयोगी किरणों वा वायुओं द्वारा (शक्रः) शक्तिमान् सूर्य (अपः रिरिचे) जलों को अन्तरिक्ष से वर्षाता है वैसे ही (ये) जो शक्तिमान् पुरुष (वचोभिः) उत्तम वचनों, आज्ञाओं से (अश्मानं) प्रस्तर या मेघ के तुल्य दृढ़, प्रजा के भोक्ता राजा को भी (बिभिदुः) भेद नीति से तोड़ डालते हैं और जो (उशिजः) मान आदि की कामना करने वाले लोग (गोमन्तं व्रजं) गौओं से पूर्ण बाड़े के तुल्य भूमि के स्वामी, सर्वोपगम्य शत्रु पर पड़ने वाले, नायक को (वि वव्रुः) विशेष रूप से स्वीकार करते हैं उन (निकामैः) नित्य कामनावान् (सखिभिः) मित्रवर्गों सहित (विद्वान्) ज्ञानी (शक्रः) शक्तिमान् राजा (विश्वानि नर्याणि) सब मनुष्य हित के कार्यों को करे और (अपः रिरेच) उत्तम कर्म करे।

अ॒पो वृ॒त्रं व॑व्रि॒वांसं॒ परा॑ह॒न्प्राव॑त्ते॒ वज्रं॑ पृथि॒वी सचे॑ताः।
प्रार्णां॑सि समु॒द्रिया॑ण्यैनोः॒ पति॒र्भव॒ञ्छव॑सा शूर धृष्णो॥ ७॥

भा०—जैसे (वज्रं) अन्धकार का निवारक सूर्य (अपः वव्रिवांसं) जलों के आवरण करने वाले मेघ को (पराहन्) विनष्ट करता है और (समुद्रियाणि अर्णांसि प्र एनोः) आकाश के जलों को नीचे गिरा देता

है और (शवसा पतिः भवन्) बल से समस्त संसार का पालक होता है वैसे ही हे (शूर) वीर, हे (धृष्णो) शत्रुओं को पराजित करने हारे! तू (शवसा) बल से (पतिः) प्रजापालक (भवन्) होकर (समुद्रियाणि अर्णांसि) समुद्र के जलों के तुल्य सेना के दलों को (प्र एनाः) आगे बढ़ा और (ते वज्र) तेरा शस्त्रास्त्र बल (वृत्रं) बढ़ते हुए और (अपः वव्रिवांसम्) प्रजाओं वा राज्य कर्म को रोकते हुए शत्रु को (परा अहन्) दूर मार भगावे और वह (सचेताः) समान चित्त वाला होकर (पृथिवी) भूमि के समान सर्वाश्रय होकर (प्र भवत्) आगे बढ़े और (पृथिवी सचेताः) समस्त पृथिवी की प्रजा समान चित्त होकर (ते वज्रं प्रावत्) तेरे शस्त्रास्त्र बल की रक्षा करे।

अपो यदद्रिं पुरुहूत दर्दराविर्भुवत्सरमा पूर्व्यं ते।
स नो नेता वाजमा दर्षि भूरिं गोत्रा रुजन्नङ्गिरोभिर्गृणानः ॥८॥

भा०—जैसे (अद्रिं दर्दः) सूर्य मेघ को अपने तेज से छिन्न भिन्न कर देता है (सरमा) वेग से ध्वनि करने वाली विद्युत प्रथम प्रकट होती है। (गोत्रा रुजन्) मेघों को छिन्न भिन्न करता हुआ (वाजम् आदर्षि) अन्न वा जल को प्रदान करता है। वैसे ही हे (पुरुहूत) बहुतों से प्रशंसा करने योग्य! राजन्! (यत्) जो तू (अद्रिं) अभेद्य शत्रु को (दर्दः) विदीर्ण करता और (अपः) प्रजाजनों का पालन करता है और (ते) तेरी (सरमा) वेग से शत्रु को उखाड़ फेंकने और मारने वाली सेना और उत्तम ज्ञान उपदेश करने वाली वाणी (ते) तेरे (पूर्व्यम्) पूर्व विद्वानों द्वारा बनाये अधिकार और राज्य-शासन कार्य को (आविः भुवत्) प्रकाशित करे और तू (अंगिरोभिः) सूर्य की किरणों वा अग्नियों के समान तेजस्वी ज्ञान प्रकाशक विद्वानों से (गृणानः) उपदेश किया जाता हुआ (गोत्रा रुजन्) मेघों को विद्युत् के तुल्य 'गोत्र' अर्थात् भूमि के पालक प्रतिपक्षी राजाओं को तोड़ता हुआ, (भूरिं वाजम्) परमबल वा ऐश्वर्य को (आ दर्षि) प्राप्त करता है (सः नः नेता) वह तू हमारा नायक हो।

अच्छा॑ क॒विं नृ॑मणो गा अ॒भिष्टौ॒ स्व॑र्षाता मघव॒न्नाध॑मानम् ।
ऊ॒तिभि॒स्तमि॑षणो द्यु॒म्नहू॑तौ॒ नि मा॒यावा॒नब्र॑ह्मा॒ दस्यु॑रर्त ॥ ९ ॥

भा०—हे (नृमणः) मनुष्यों के हितों और उत्तम नायक पुरुषों में अपना चित्त देने हारे ! हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यवन् ! तू (स्वर्षाता) शत्रु को सन्ताप और अधीनों को आज्ञा देता हुआ, (अभिष्टौ) अभीष्ट सिद्धि के लिये (नाधमानं कविं अच्छ गाः) शरण याचना करते हुए क्रान्तदर्शी विद्वान् पुरुष को प्रभु के तुल्य और विद्यैश्वर्य सम्पन्न विद्वान् को शिष्यवत् प्राप्त हो । (द्युम्नहूतौ) धन की प्राप्ति कराने वाले संग्रामादि कार्य में (तम्) उसको (ऊतिभिः) सेनादि साधनों से (अच्छ इषणः) आगे बढ़ा और ( मायावान् ) मायावी (अब्रह्मा) अवेदज्ञ (दस्युः) प्रजा-नाशक शत्रु ( नि अर्त) सर्वथा नष्ट हो ।

आ द॑स्यु॒घ्ना मन॑सा या॒ह्यस्तं॑ भु॒वत्ते॒ कुत्सः॑ स॒ख्ये निका॑मः ।
स्वे योनौ॒ नि ष॑दतं॒ सरू॑पा॒ वि वां॑ चिकित्सदृत॒चिद्ध॒ नारी॑ ॥१०॥१८॥

भा०—हे राजन् ! ऐश्वर्ययुक्त पुरुष ! तु सदा (दस्युघ्ना मनसा) प्रजाविनाशक, दुष्ट पुरुषों के नाशक चित्त, बल और विज्ञान से सम्पन्न होकर (अस्तं आ याहि) अपने गृह को प्राप्त हो । (कुत्सः) शत्रुओं को काट गिराने में समर्थ वज्र अर्थात् शस्त्रास्त्र सम्पन्न सैन्य (ते सख्ये) तेरे मित्र भाव में (निकामः) पूर्ण कामनायुक्त हो । उपदेष्टा विद्वान् और तू राजा वा सेनापति दोनों (स्वे योनौ) अपने २ स्थान में (सरूपा) कान्ति, अधिकार को धारण करते हुए ( नि सदतम् ) उच्चासन पर विराजो । (ऋतचित् नारी) सत्य वचन की प्रतिज्ञा करने वाली स्त्री जैसे (वि चिकित्सित् ) विशेष रूप से विवेक करती और योग्य पुरुष को प्राप्त होती है वैसे ही (ऋतचित् नारी) धन सञ्चय करने वाले नरों से, नायक मनुष्यों से युक्त सेना, ( ह ) निश्चय से ( वां ) तुम दोनों को ( वि चिकित्सित् ) विशेष रूप से आदर योग्य जाने । इत्यष्टादशो वर्गः ॥

यासि कुत्सेन सरथमवस्युस्तोदो वातस्य हर्योरीशानः ।
ऋज्रा वाजं न गध्यं युयूषन्कविर्यदहन्पार्याय भूषात् ॥ ११ ॥

भा०—हे राजन् ! तू (अवस्युः) प्रजा की रक्षा का इच्छुक, (वातस्य) वायु के तुल्य बलशाली शत्रु को मूल से उखाड़ देने और कंपा देने में समर्थ अपने सैन्य का (तोदः) सञ्चालक और पर-सैन्य का नाशक और (हर्योः) वेगवान् अश्वों के तुल्य स्व और पर-राष्ट्र के नायकों का (ईशानः) स्वामी वा (वातस्य हर्योः ईशानः) वायु वेग से जाने वाले रथ के अश्वों का स्वामी होकर (कुत्सेन) शस्त्रास्त्र बल को लेकर (सरथम्) अपने रथ सैन्यों सहित (यासि) प्रयाण कर। (न) जैसे (गध्यं युयूषन् वाजं अहन् पार्याय भवति) ग्रहणयोग्य पदार्थों को प्राप्त करने की इच्छा वाला पुरुष वेगवान् रथ को प्राप्त करता है और दूर स्थित मार्ग को पार करने में समर्थ होता है वैसे ही तू (कविः) क्रान्तदर्शी होकर (ऋज्रा) सरल, धर्मयुक्त कार्यों को (वाजं) बल, वेग वा ऐश्वर्य और (गध्यं) ग्रहण योग्य पदार्थ को ( युयूषन् ) प्राप्त करना चाहता हुआ, ( अहन् ) प्राप्य उद्देश्य तक पहुंच और ( पार्याय भूषात् ) प्रजा पालन योग्य ऐश्वर्य को प्राप्त करने और शत्रु संकट को पार करने में समर्थ हो।

कुत्साय शुष्णमशुषं नि बर्हीः प्रपित्वे अह्नः कुयवं सहस्रा ।
सद्यो दस्यून्प्र मृण कुत्स्येन प्र सूरश्चक्रं वृहतादभीके ॥ १२ ॥

भा०—हे राजन् ! सेनापते ! तू (कुत्साय) वेदों के उपदेष्टा पुरुष के उपकार वा निन्दित व्यवहार के दमन के लिये (अशुषं) सुखादि रहित दुःख, वा दुःखदायी और अन्यों द्वारा न शोषण होने वाले, (शुष्णं) स्वपक्ष का शोषण करने वाले शत्रु को (निबर्हीः) विनष्ट कर और (अह्नः प्रपित्वे) अविनाशी, बल प्राप्त हो जाने पर (सहस्रा) हजारों, ( कुयवम् ) कुत्सित यव अर्थात् निन्दित संगी या द्वेषी पुरुष को भी (निबर्हीः) विनष्ट कर और तू (कुत्स्येन) निन्दित जनों के योग्य, एवं शत्रु को काट गिराने

वाले वज्र, शस्त्रास्त्र युक्त सैन्य से (सद्यः दस्यून् प्र मृण) शीघ्र प्रजा विनाशकों को आगे बढ़कर नष्ट कर और (अभीके) संग्राम में विद्यमान (चक्रं) परसैन्य चक्र को (सूरः) सूर्य तुल्य होकर ( प्र वृहतात् ) विनष्ट कर ।

त्वं पिप्रुं मृगयुं शूशुवांसमृजिश्वने वैदथिनाय रन्धीः ।
पञ्चाशत्कृष्णा नि वपः सहस्रात्कं न पुरो जरिमा वि दर्दः ॥१३॥

भा०—हे राजन्! (त्वं) तू (वैदथिनाय) विज्ञान और ऐश्वर्यवान् प्रजा के सन्तान रूप (ऋजिश्वने) सरल व्यवहारों से बढ़ने वाले इन्द्रियों से युक्त धर्मात्मा के हित के लिये (पिप्रुं) राष्ट्र में फैले हुए (मृगयुं) दूसरों के धनादि खा जाने वाले (शुशुवांसं) बल में बढ़ने वाले दुष्ट पुरुष को (रन्धीः) अपने वस कर । तू अपने (पञ्चाशत् सहस्रा) ५० हजार (कृष्णाः) शत्रु का कर्पण करने में समर्थ सैन्यों को (नि वपः) स्थान २ पर रख और शत्रु-सैन्यों को निर्मूल कर और ( जरिमा अत्कं न ) जैसे बुढ़ापा रूप को नष्ट कर देता है वैसे ही तू (पुरः) शत्रुओं के नगरों को (वि दर्दः) छिन्न भिन्न कर ।

सूर उपाके तन्वं१ं दधानो वि यत्ते चेत्यमृतस्य वर्पः । मृगो न हस्ती तविषीमुषाणः सिंहो न भीम आयुधानि बिभ्रत् ॥ १४ ॥

भा०—(सूरः उपाके) सूर्य के समीप जैसे (तन्वं दधानः) विस्तृत रूप को मेघ धारण करता है तभी उसका (अमृतस्य वर्पः चेति) जल का बना स्वरूप प्रकट होता है, वह ( तविषीम् ) विद्युत् को (उषाणः) प्रदीप्त करता हुआ (मृगः हस्ती न) शुद्ध श्वेत हस्ती के तुल्य वा ( आयुधानि बिभ्रत् ) विद्युत् प्रहारों को धारण करता हुआ (भीमः सिंहः न) भीषण सिंह के समान भासता है और जैसे (सूरः) स्वयं सूर्य भी (तन्वं दधानः) सूक्ष्म तेजोमय शक्ति को धारण करता हुआ (अमृतस्य वर्पः चेति) अविनाशी स्वरूप को प्रकट करता है । वह (तविषीम् उषाणः) बलवती पृथ्वी को किरणों से दग्ध करता हुआ, किरणवान् होकर हाथी के तुल्य, एवं

किरणों से जलवायु को शुद्ध करने से 'मृग' है और शस्त्रों तुल्य किरणों को धारता हुआ भयानक सिंहवत् तेजस्वी है वैसे ही ( यत् ) जब (सूरः) राजा, सेनापति (उपाके) प्रजा के समीप (तन्वं) तेजस्वी शरीर और विस्तृत सेना को (दधानः) धारण करता हुआ रहता है (अमृतस्य) शत्रुओं से न मारे जाने योग्य (ते) तेरा व तेरे सैन्य का (वर्पः) स्वरूप (चेति) प्रकट होता है, तभी वह ( तविषीम् ) बलवती, सेना को वस्त्र के समान (वसानः) धारण करता हुआ (मृगः हस्ती न) हाथी के समान विशाल, बलवान् एवं (हस्ती) हनन साधनों से सम्पन्न होकर (मृगः) राज्य के कण्टक-शोधन करने में समर्थ और ( आयुधानि बिभ्रत् ) प्रहार योग्य शस्त्रास्त्रों और सैन्यों को धारण करता हुआ (भीमः सिंहः नः) भयंकर सिंह के समान (वि चेति) प्रतीत होता है।

इन्द्रं कामा वसूयन्तो अग्मन्त्स्वर्मीळ्हे न सवने चकानाः।
श्रवस्यवः शशमानास उक्थैरोको न रण्वा सुदृशीव पुष्टिः ॥१५॥१६

भा०—(कामाः) ऐश्वर्यादि कामनाओं को करने वाले, (वसूयन्तः) धनादि चाहने वाले, (स्वर्मीळ्हे) सुख और तेज से युक्त संग्राम के तुल्य (सवने) शासन में (चकानाः) तेजस्वी पुरुष ( इन्द्रम् ) ऐश्वर्ययुक्त वे (उक्थैः) उत्तम वचनों से (शशमानासः) स्तुति करते हुए (श्रवस्यवः) श्रवण योग्य ज्ञान के अभिलाषी शिष्य के तुल्य स्वयं अन्न, यश की इच्छा करते हुए राजा को गुरुवत् ( अग्मन् ) प्राप्त हों। वह राजा वा प्रजा परस्पर (ओकः न) गुरुगृह के समान हों और (रण्वा) रमणीय (सुदृशी इव) सुलोचना स्त्री के तुल्य (पुष्टिः) पोषक सम्पदा के तुल्य हों। इत्येकोनविंशो वर्गः ॥

तमिद्ध इन्द्रं सुहवं हुवेम यस्ता चकार नर्या पुरूणि।
यो मावते जरित्रे गध्यं चिन्मक्षू वाजं भरति स्पार्हराधाः ॥ १६ ॥

भा०—(यः) जो (ता) उन (पुरूणि) बहुत से (नर्या) मनुष्यों के

हित के कार्य (चकार) करता है उस (सुहवं) सुगृहीत नाम वाले को (इत्) ही हम (इन्द्रं) 'इन्द्र' (हुवेम) कहें और (यः) जो (मावते जरित्रे) मेरे तुल्य स्तुति करने वाले को (गव्यं चित्) ग्रहणयोग्य (वाजं) ऐश्वर्य (चित्) भी (मक्षू) बहुत शीघ्र (भरति) देता है वह (स्पार्ह-राधाः) अभिलाषा योग्य धनों का स्वामी भी 'इन्द्र' कहाने योग्य है।

तिग्मा यदन्तरशनिः पताति कस्मिञ्चिच्छूर मुहुके जनानाम्।
घोरा यदर्य समृतिर्भवात्यध स्मा नस्तन्वो बोधि गोपाः॥ १७॥

भा०—हे (शूर) वीर! हे (अर्य) स्वामिन्! (यद् अन्तः) जिस के बीच में (तिग्मा अशनिः) तीक्ष्ण वज्राघात वा विद्युत् अस्त्र (पताति) पड़े, ऐसे (जनानाम्) मनुष्यों के (कस्मिन् चित् मुहुके) किसी भी युद्ध में और (यद्) जब (घोरा) भयानक (समृतिः) संग्राम (भवाति) होता हो (अध) जब भी तू (गोपाः) रक्षा करने हारा, वाणी और पृथिवी का रक्षक होकर (नः) हमारे (तन्वः) शरीरों को (बोधि स्म) अपने ज्ञान में रख।

भुवोऽविता वामदेवस्य धीनां भुवः सखावृको वाजसातौ।
त्वामनु प्रमतिमा जगन्मोरुशंसो जरित्रे विश्वध स्याः॥ १८॥

भा०—हे (विश्वध) समस्त राष्ट्र वा विश्व के धारक राजन्! प्रभो! विद्वन्! तू (वामदेवस्य) उत्तम सेवनयोग्य पदार्थों के दाता और ज्ञानों के प्रकाशक विद्वान् प्रजाजन की (धीनां) बुद्धियों का (अविता) रक्षक (भुवः) हो। तू (वाजसातौ) ऐश्वर्य को प्राप्त और दान करने के काल में, उसका (अवृकः) चोर के तुल्य कपटादि से रहित सच्चा (सखा) मित्र (भुवः) हो। हम (त्वाम् प्रमतिम् अनु आ जगन्म) तुझ ज्ञानवान् का अनुसरण करें। तू (जरित्रे) अध्येता शिष्य को (उरुशंसः स्याः) बहुत सी विद्याओं का उपदेष्टा हो।

एभिर्नृभिरिन्द्र त्वायुभिष्ट्वा मघवद्भिर्मघवन्विश्व आजौ।
द्यावो न द्युम्नैरभि सन्तो अर्यः क्षपो मदेम शरदश्च पूर्वीः॥ १९॥

भा०—हे (इन्द्र) अज्ञाननाशक राजन्! विद्वन्! हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! (एभिः) इन (त्वायुभिः) तुम चाहने वाले, तेरे प्रेमी (मघवद्भिः) धन सम्पन्न (एभिः नृभिः) इन नायक पुरुषों सहित हम (विश्वे) सब लोग (आजौ) युद्ध में (द्युम्नैः द्यावः न) तेजों सहित सूर्य किरणों के तुल्य धनों से सम्पन्न होकर (अर्यः) शत्रुओं को (अभि सन्तः) पराजित करते हुए (पूर्वीः क्षपः शरदः च) पुरातन और आगामी भी बहुत सी रातों और वर्षों तक (मदेम) हर्षयुक्त रहें।

प्रवेदिन्द्राय वृषभाय वृष्णे ब्रह्माकर्म भृगवो न रथम्।
नू चिद्यथा नः सख्या वियोषदसन्न उग्रोऽविता तनूपाः ॥२०॥

भा०—(भृगवः रथं न) धातु को तपा कर नाना पदार्थ बनाने और गतिशील साधनों के धारक शिल्पी लोग जैसे (रथम्) वेग से जाने योग्य रथ को तैयार करते हैं (एव इत्) वैसे ही हम लोग (वृषभाय) बलवान् (वृष्णे) राज्य प्रबन्ध में कुशल, (इन्द्राय) ऐश्वर्यवान् पु०ष के लिये (ब्रह्म अकर्म) महान् ऐश्वर्य उत्पन्न करें, (यथा) जिससे (नू चित्) शीघ्र ही वह (नः) हमें (सख्या) हमारे मित्र गण से (वि योषत्) मिलाये रक्खे, वह (उग्रः) बलवान् (अविता) रक्षक (नः) हमारे (तनूपाः) शरीरों का रक्षक (असत्) बना रहे।

नू ष्टुत इन्द्र नू गृणान इषं जरित्रे नद्यो॒न पीपेः।
अकारि ते हरिवो ब्रह्म नव्यं धिया स्याम रथ्यः सदासाः ॥२१।२०॥

भा०—(नु स्तुतः) स्तुति योग्य और (नु गृणानः) अन्यों को उपदेश करता हुआ हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! विद्वन्! तू (नद्यः न) जलों से नदियों के समान (जरित्रे) स्तुतिशील प्रजाजन और अध्ययनशील विद्यार्थी जन के हितार्थ (इषं) वृष्टि एवं कामना को (पीपेः) पूर्ण कर। हे (हरिवः) अश्वों के स्वामिन् सेनापते! (ते) तेरे लिये (नव्यं) उत्तमोत्तम (ब्रह्म) ऐश्वर्य उत्पन्न (अकारि) किया जाय, हम (धिया) बुद्धि और कर्म द्वारा (सदासः)

भृत्यों सहित, वा सदा ऐश्वर्य भोक्ता और दाता होते हुए (रथ्यः) रथों के स्वामी होकर (स्याम) रहें। इति त्रिंशो वर्गः ॥

[ १७ ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१ पंक्तिः । ७, ९ भुरिक् पंक्तिः । १४, १६ स्वराट् पंक्तिः । १५ याजुषी पंक्तिः । निचृत्पंक्तिः २, १२, १३, १७, १८, १९ निचृत् त्रिष्टुप् । ३, ५, ६, ८, १०, ११ त्रिष्टुप् । ४, २० विराट्त्रिष्टुप् ॥ एकविंशत्यर्चं सूक्तम् ॥

त्वं म॒हाँ इ॑न्द्र॒ तुभ्यं॑ ह॒ क्षा अनु॑ क्ष॒त्रं मं॒हना॑ मन्यत॒ द्यौः ।
त्वं॒ वृ॒त्रं शव॑सा जघ॒न्वान्त्सृ॒जः सिन्धूँ॒रहि॑ना जग्रसा॒नान् ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) शत्रुहन्तः! (त्वं) तू ( महान् ) शक्तियों में महान् है। (क्षाः) भूमिएं, भूमि निवासी प्रजाएं और ( द्यौः ) ज्ञान प्रकाश से युक्त विद्वान् जन (मंहना) महान् होकर (तुभ्यं क्षत्रं) तुझे ही बल, वीर्य, राज्य को (अनु मन्यत) प्राप्त करने की अनुमति दें। सूर्य जैसे (शवसा) बलपूर्वक तेज से ( वृत्रं जघन्वान् ) मेघ को प्रहार करता है, वैसे ही (त्वं) तू (शवसा) सैन्य बल से (वृत्रं) बढ़ते शत्रु को ( जघन्वान् ) नाश करने हारा हो और (अहिना) मेघ या सूर्य द्वारा ( जग्रसानान् ) किरणों द्वारा ग्रस्त हुई ( सिन्धून् ) बहने वाली जलधाराओं को विद्युत् जैसे (सृजः) उत्पन्न करता है वैसे (अहिना) आक्रमणकारी शत्रु द्वारा (जग्रसानान् ) वशीकृत (सिन्धून्) वेगयुक्त सेनाओं को (सृजः) भगा देते हो।

तव॑ त्वि॒षो जनि॑मन्रेजत॒ द्यौ रेज॒द्भूमि॑र्भि॒यसा॒ स्वस्य॑ म॒न्योः ।
ऋ॒घा॒यन्त॑ सु॒भ्वः॒ पर्व॑तास॒ आर्द॒न्धन्वा॑नि स॒रय॑न्त॒ आपः॑ ॥ २ ॥

भा०—हे ( जनिमन् ) उत्तम जन्म वाले! हे रत्नों और अन्नों की उत्पादक भूमि के स्वामिन्! राजन्! ( तव ) तेरे (त्विषः) तेज वा प्रताप से ( द्यौः रेजत् ) आकाश कांपे और (स्वस्य) तेरे अपने (भियसा) भय से और (मन्योः) क्रोध से (भूमिः) भूमि ( रेजत् ) कांपे। (सुभ्वः)

उत्तम अन्नादि पदार्थों की उत्पादक भूमियां और उत्तम ओषधि आदि के जनक (पर्वतासः) पर्वतों के तुल्य मेघ और उत्तम भूमियों के स्वामी, प्रजापालक जन ( ऋघावन्त ) तेरे बल से बाधित हों वे ( आर्दन् ) प्रजा की पीड़ाओं का नाश करें। वे (धन्वानि) निर्जल स्थलों की तरफ (आपः) जलों को (सरवन्त) प्राप्त करावें, झरने आदि बहावें।

भिनद्गिरिं शवसा वज्रमिष्णन्नाविष्कृण्वानः सहसान ओजः।
वधीद्वृत्रं वज्रेण मन्दसानः सरन्नापो जवसा हतवृष्णीः॥ ३॥

भा०—जैसे ( वज्रम् इष्णन् ) विद्युत् का प्रेरक सूर्य वा प्रबल वायु ( गिरिं भिनत् ) मेघ को छिन्न भिन्न करता है और ( वज्रेण वृत्रं वधीत् ) वज्र से सूक्ष्म जलमय मेघ को आघात करता है और (तहवृष्णीः) ताड़ित हुए वर्षणशील मेघ से युक्त ( आपः जवसा सरन् ) जलधाराएं वेग से बहती हैं। वैसे ही वीर सेनापति वा राजा (सहसानः) शत्रुओं को पराजित करता हुआ और (ओजः) पराक्रम प्रकट करता हुआ (वज्रम् इष्णन्) शस्त्रास्त्र बल को प्रेरित करता हुआ ( गिरिम् ) पर्वत तुल्य अचल और मेघ तुल्य शस्त्रास्त्रवर्षी, एवं प्रजा के धनापहारी शत्रु को (शवसा) बल और ज्ञान के द्वारा ( भिनत् ) भेद नीति से तोड़ फोड़ डाले। (मन्दसानः) स्वयं खूब प्रसन्न रहकर (वज्रेण) शस्त्रास्त्र बल से (वृत्रं) नगररोधी और बढ़ते शत्रु को ( वधीत् ) विनष्ट करे, और (हतवृष्णीः) मारे गये बलवान् पुरुषों के ( आपः ) रुधिर-प्रवाह और जलों के समान भय कातर सैन्य भी (जवसा) वेग से ( सरन् ) भागें।

सुवीरस्ते जनिता मन्यत द्यौरिन्द्रस्य कर्ता स्वपस्तमो भूत्।
य ईं जजान स्वर्यं सुवज्रमनपच्युतं सदसो न भूम॥ ४॥

भा०—सूर्य जैसे (स्वर्यं) आकाश से गिरने योग्य जल को, और ( सुवज्रम् ) उत्तम विद्युत् जो (सदसः अनपच्युतम् न भूम) मेघ से च्युत न हो और सामर्थ्य युक्त हो उसको उत्पन्न करता है वह सूर्य स्वयं (द्यौः)

तेजोयुक्त, (सुवीरः) वीर्यवान् (इन्द्रस्य कर्त्ता) मेघ के जल विदारण समर्थ विद्युत् का उत्पादक और (सु अपस्तमः) उत्तम जलों वा कर्मों को उत्पन्न करने वाला और (जनिता) सब ओषधि अन्नादि का उत्पादक (मन्यत) माना जाता है वैसे ही हे राजन्! (यः) जो पुरुष वा सेनानायक (स्वर्यं) शत्रुओं को संताप उत्पन्न करने वाले (ईं) इस (सदसः) अपने स्थान वा पद से (अनपच्युतम्) न फिसलने वाले, (सुवज्रम्) उत्तम शस्त्रास्त्र और सैन्य बल को (भूम) बहुत मात्रा में (जजान) उत्पन्न करता है (सः) वह (सुवीरः) वीर पुरुषों से युक्त, (द्यौः) भूलोक (ते इन्द्रस्य) तुझ ऐश्वर्य-वान् राजा का (जनिता) उत्पादक (मन्यत) माना जाने योग्य है। वही (कर्त्ता) कार्य करने में समर्थ (सु अपस्तमः) उत्तम कर्मों का कर्त्ता (भूत्) हो। हम भी उसके (सदसः न भूम) सभासद् के समान हों।

य एक इच्च्यावयति प्र भूमा राजा कृष्टीनां पुरुहूत इन्द्रः।
सत्यमेनमनु विश्वे मदन्ति रातिं देवस्य गृणतो मघोनः॥५॥२१॥

भा०—जैसे (इन्द्रः) विद्युत् वा सूर्य (एकः इत् भूम प्रच्या वयति) अकेला ही बहुत जल को नीचे गिरा देता है और (कृष्टीनां राजा) जलादि खींचने वाले किरणों और लोकों के आकर्षक बलों का (राजा) स्वामी है वैसे ही (यः) जो (एक इत्) अकेला ही (भूम) बहुत से शत्रु दल को (प्र च्यावयति) गिराता, संग्रामभूमि से भगा देता है और (भूम प्र च्याव-यति) बहुत से राज्यों को सञ्चालित करता है और जो (कृष्टीनां) कृषक प्रजाओं और शत्रुओं का कर्षण, पीड़न करने वाले सैन्यों के बीच (राजा) उनका स्वामी (पुरुहूत) बहुतों से प्रशंसित है वही (इन्द्रः) 'इन्द्र' अर्थात् अन्न का दाता और शत्रुओं का विदारक सेनापति है। (विश्वे) समस्त लोक (सत्यम्) सत्याचरणयुक्त (एनं) इसको पाकर ही (अनु मदन्ति) उसके साथ हर्षित होते हैं और (मघोनः) ऐश्वर्यवान् (गृणतः) उत्तम उपदेष्टा (देवस्य) दानशील पुरुष के ही (रातिम्) दान को प्राप्त करके ही सब प्रसन्न होते हैं। इत्येकविंशो वर्गः॥

सत्रा सोमा अभवन्नस्य विश्वे सत्रा मदासो बृहतो मदिष्ठाः ।
सत्राभवो वसुपतिर्वसूनां दत्रे विश्वा अधिथा इन्द्र कृष्टीः ॥ ६ ॥

भा०—(अस्य) इस राजा वा विद्वान् के (सोमाः) पुत्र वा शिष्य एवं प्रेरित वा अभिषिक्त पदाधिकारी जन सब (सत्रा) सत्य व्यवहार से युक्त (अभवन्) हों और (विश्वे) सब प्रजाजन (सत्रा) एक साथ वा सत्य व्यवहार से (मदासः) स्वयं हर्षित होने वाले (बृहतः) बड़े (मदिष्ठाः) प्रसन्न हों। (वसूनां) राष्ट्र में बसी प्रजाओं में (वसुपतिः) सब जीवों और ऐश्वर्यों का स्वामी पुरुष भी (सत्रा अभवः) सत्य व्यवहारवान् हो। हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् शत्रुनाशक राजन्! तू (दत्रे) दान योग्य सुवर्णादि के प्राप्त करने के लिये (विश्वाः) सब प्रकार की (कृष्टीः) कृषि प्रधान प्रजाओं और शत्रुपीड़क सेनाओं का भी (अधिथाः) पालन कर।

त्वमध प्रथमं जायमानोऽमे विश्वा अधिथा इन्द्र कृष्टीः ।
त्वं प्रति प्रवत आशयानमहिं वज्रेण मघवन्वि वृश्चः ॥ ७ ॥

भा०—हे राजन् (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (त्वं) तू (जायमानः) अपने बल द्वारा प्रकट होकर सूर्य के तुल्य (प्रथमम्) सबसे प्रथम (अमे) भय के अवसर पर, (विश्वाः कृष्टीः) समस्त प्रजाओं और सेनाओं को (अधिथाः) धारण कर। (प्रवतः प्रति आशयानम्) उत्तम वा निम्न देशों में जाने वाले (अहिम्) मेघ को सूर्य के समान सर्पवत् कुटिल वा मुकाबले पर आकर आघात करने वाले शत्रु को हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! तू (वज्रेण विवृश्चः) विविध प्रकार से वृक्ष को कुठार के समान शस्त्रास्त्र से काट डाल।

सत्राहणं दाधृषिं तुम्रमिन्द्रं महामपारं वृषभं सुवज्रम् ।
हन्ता यो वृत्रं सनितोत वाजं दाता मघानि मघवा सुराधाः ॥८॥

भा०—हे प्रजावर्ग! तुम लोग (सत्राहणं) न्याय से अन्यायाचरण के नाशक (दाधृषिं) दुष्टों को गर्वरहित करने वाले, (तुम्रम्) स्व-सेना

को अपने अधीन और पर सेना को परे चलाने वाले, (इन्द्रं) ऐश्वर्यवान् ( महाम् ) बड़े (अपारं) समुद्र के समान अपार, अपरिमित बल विद्या युक्त, (वृषभं) बलवान् ( सुवज्रम् ) उत्तम शस्त्रास्त्र से सम्पन्न पुरुष को प्राप्त करें। (यः) जो (वृत्रं) शत्रु को (हन्ता) दण्ड देता, (उत) और (वाजं सनिता) ऐश्वर्य का दान और विभाग करता और (सुराधाः) धन से युक्त होकर (मघानि दाता) उत्तम धनों को प्रदान करता है वही (मघवा) मघवा, ऐश्वर्यवान् है।

अ॒यं वृ॒तश्चा॑तयते स॒मीची॒र्य आ॒जिषु॑ म॒घवा॑ शृ॒ण्व एकः॑ ।
अ॒यं वाजं॑ भरति॒ यं स॒नोत्य॒स्य प्रि॒यासः॑ स॒ख्ये स्या॑म ॥ ६ ॥

भा०—(अयं) यह (वृतः) मुख्य पद पर वरण किया जाकर ( समीचीः ) एक साथ आक्रमण करने वाली शत्रु सेनाओं को भी (एकः) अकेला ही (चातयते) विनष्ट करे और यह आचार्य, (समीचीः) समान भाव से प्राप्त होने वाली (वृतः) गुरु को घेर बैठने वाली शिष्य पंक्तियों को (चातयते) शिक्षित करे। (यः) जो वीर पुरुष (मघवा) ऐश्वर्यवान् होकर (एकः) अद्वितीय पराक्रमी (आजिषु) संग्रामों में (शृण्वे) सुना जाता है। (अयं वाजं भरति) वह ज्ञान, धनैश्वर्यों को धारण करता है। (यं सनोति) जिसको प्रजाजन कर, उपहार रूप में प्रदान करता है, (अस्य सख्ये) उसके मैत्रीभाव में हम (प्रियासः) प्रिय होकर (स्याम) रहें।

अ॒यं शृ॑ण्वे॒ अध॒ जय॑न्नु॒त घ्नन्न॒यमु॒त प्र कृ॑णुते यु॒धा गाः ।
य॒दा स॒त्यं कृ॑णु॒ते म॒न्युमिन्द्रो॒ विश्वं॑ दृ॒ळ्हं भ॑यत॒ एज॑दस्मात् १०.२२

भा०—(अध) और ( अयं जयन् ) यह विजय करता हुआ (उत) और ( घ्नन् ) शत्रुओं को दण्ड देता हुआ (शृण्वे) प्रख्यात हो। (उत) और (अयम् युधा) यह युद्ध द्वारा (गाः) भूमियों, उनकी निवासी प्रजाओं को भी (युधा गाः इव) प्रहार से पशुओं के समान (प्र कृणुते) वश करें। (यदा इन्द्रः) जब शत्रुहन्ता राजा (सत्यं) न्याय के अनुकूल ( मन्युम् )

क्रोध (कृणुते) प्रकट करता है तब (दृळ्हं विश्वं) दृढ़ विश्व भी (अस्मात्) इससे (भयते) भय करता है और (एजत्) कांपता है। इति द्वाविंशोवर्गः॥

सम् इन्द्रो॒ गा अ॑जय॒त्सं हिर॑ण्या॒ सम॑श्वि॒या म॒घवा॒ यो ह॑ पू॒र्वीः।
ए॒भिर्नृभि॒र्नृत॑मो अस्य शा॒कै रा॒यो वि॑भ॒क्ता स॑म्भ॒रश्च॒ वस्वः॑ ॥११॥

भा०—(यः) जो (इन्द्रः) सेनानायक (गाः सम् अजयत्) समस्त भूमियों को एक साथ विजय कर लेता है (हिरण्या सम् अजयत्) वह सुवर्णादि धनों को भी विजय करता है वह (अश्विया) अश्वों से युक्त सेनाओं को (सम् अजयत्) सम्यक् विजय करता है और वह (पूर्वीः) अपने से पूर्व प्रजाओं को भी विजय करता है, वह (नृतमः) सब नायकों में श्रेष्ठ नायकोत्तम (एभिः शाकैः नृभिः) इन शक्तिशाली नायकों द्वारा (अस्य रायः) इस ऐश्वर्य का (विभक्ता) विभाग करने और विविध रूपों में सेवन करने वाला (वस्वः) बसे राष्ट्र और ऐश्वर्य का (सम्भरश्च) अच्छी प्रकार धारण करने हारा होता है।

किय॑त्स्वि॒दिन्द्रो॒ अध्ये॑ति मा॒तुः किय॑त्पि॒तुर्ज॑नि॒तुर्यो ज॒जान॑।
यो अ॑स्य॒ शुष्मं॑ मुहु॒कैरिय॑र्ति॒ वातो॒ न जू॒तः स्त॒नय॑द्भिर॒भ्रैः ॥१२॥

भा०—(यः) जो (मुहुकैः) बार २ कार्य करते हैं ऐसे सहकारी पुरुषों सहित (अस्य) इस राष्ट्र के (शुष्मं) शत्रु शोषक बल को (इयर्ति) सञ्चालित करता है और (स्तनयद्भिः) गर्जनाशील (अभ्रैः) मेघों से (जूतः) अधिक वेगवान् (वातः) वायु के तुल्य है। (यः) जो (जजान) स्वयं उत्पन्न होता है वह (इन्द्रः) शत्रुहन्ता राजा (मातुः) माता के तुल्य इस पृथ्वी का (कियत् स्वित् अधि एति) कितना अंश प्राप्त करे और (पितुः) पालन करने वाले और (जनितुः) अन्नादि उत्पन्न करने वाले का (कियत्) कितना अंश हो यह विवेक करने योग्य बात है।

क्षि॒यन्तं॑ त्वमक्षि॑यन्तं कृणो॒तीय॑र्ति रे॒णुं म॒घवा॑ स॒मोह॑म्।
वि॒भ॒ञ्ज॒नुर॒शनि॑माँ इव॒ द्यौरु॒त स्तो॒तारं॑ म॒घवा॒ वसौ॑ धात् ॥१३॥

भा०—जो (मघवा) धन सम्पन्न होकर (समोहं) मोह युक्त (रेणुं) अपराध को (इयर्ति) दूर करता है, वही तू (क्षियन्त) गृह में रहने वाले को (अक्षियन्तं कृणोति) निवास रहित कर देता है, वह (अशनिमान् द्यौः इव) सूर्य तेज के तुल्य (विभञ्जुः) शत्रुओं के बलको तोड़ने वाली (उत) और (स्तोतारं) स्तुतिशील, विद्वान् उपदेष्टा को (वसौ) धनैश्वर्य में (धात्) स्थापित करे ।

अ॒यं च॒क्रमि॑षण॒त्सूर्य॑स्य॒ न्येत॑शं॒ रीर॑मत्ससृमा॒णम् ।
आ कृ॒ष्ण ईं॑ जुहुरा॒णो जि॑घर्ति त्व॒चो बु॒ध्ने रज॑सो अ॒स्य योनौ॑ १४

भा०—(अयं) यह ऐश्वर्यवान् पुरुष (सूर्यस्य) सूर्य के समान तेजस्वी पुरुष के (चक्रम्) राज्य-चक्र वा सैन्य-चक्र को (इषणत्) चलावे । वह (ससृमाणं) वेग से जाने वाले (एतशं) अश्व सैन्य को (रीरमत्) युद्धादि क्रीड़ा का अभ्यास करावे । (अस्य रजसः त्वचः) इस लोक के त्वचा के समान संवरण करने वाले और तेज के समान प्रकाशित करने वाले सामर्थ्य के (बुध्ने) आश्रय रूप (योनौ) स्थान वा पद में स्थित होकर, अन्तरिक्ष में स्थित (कृष्णः) श्याम वर्ण मेघ वा रश्मियों द्वारा जलाकर्षक सूर्य जैसे (जुहराणः) वक्रगति से चलता हुआ (ईं जिघर्ति) जल को सर्वत्र सेचन करता है वैसे ही राजा (कृष्णः) सबका चित्त आकर्षक करता हुआ (जुहुराणः) अप्रत्यक्ष रूप से चेष्टा करता हुआ (ईं जिघर्ति) इस राष्ट्र को ऐश्वर्य से सेचन करे ।

असि॑क्न्यां॒ यज॑मानो॒ न होता॑ ॥ १५ ॥ २३ ॥

भा०—जैसे (यजमानः न) दानशील वा ईश्वराराधक पुरुष (असिक्न्यां) कृष्ण रात्रि में भी (होता) परमेश्वर का आह्वान वा भजन करता है । वैसे ही राजा भी (यजमानः) प्रजाजन को ऐश्वर्यादि देता हुआ (असिक्न्यां) रात्रिकाल में भी (होता) राष्ट्र को सुख और दुष्टों को दण्ड देता है । ऐसे ही दानशील राजा (असिक्न्याम्) न सिंचने वाली भूमि में

भी मेघ के तुल्य (होता) जलादि के सेचन का प्रबन्धक हो। इति त्रयो-विंशो वर्गः ॥

गव्यन्त इन्द्रं सख्याय विप्रा अश्वायन्तो वृषणं वाजयन्तः।
जनीयन्तो जनिदामक्षितोतिमा च्यावयामोऽवते न कोशम् ॥१६॥

भा०—( अवते न कोशम् ) कूप से जल प्राप्त करने के लिये जैसे कोश, जल निकालने वाला डोल, प्राप्त किया जाता है वैसे ही (गव्यन्तः) ज्ञानरश्मियों की इच्छा करते हुए, (अश्वायन्तः) अश्वों की कामना करते हुए और (वाजयन्तः) ऐश्वर्य और ज्ञान की कामना करते हुए (जनीयन्तः) अपना उत्तम जन्म और सन्तानजनक स्त्री की कामना करते हुए हम (विप्राः) बुद्धिमान् लोग ( इन्द्रं ) ऐश्वर्ययुक्त, (वृषणं) मेघवत् सुखों के वर्षक, ( जनिदाम् ) जन्मदाता एवं अपत्योत्पादक वधू के दाता और (अक्षितोतिम् ) अक्षय रक्षा करने वाले पुरुष को (सख्याय) मित्रभाव के लिये (आच्यावयामः) प्राप्त करें और करावें।

त्राता नो बोधि ददृशान आपिरभिख्याता मर्डिता सोम्यानाम्।
सखा पिता पितृतमः पितॄणां कर्तेमु लोकमुशते वयोधाः ॥ १७ ॥

भा०—परमेश्वर, राजा वा आचार्य ( नः ) हमारा (त्राता) रक्षक, (ददृशानः) देखने हारा (आपिः) बन्धु, (अभिख्याता) उपदेष्टा, (सोम्यानाम् ) सौम्य गुणों से युक्त, उत्तम शिष्यों वा पुत्रों को (मर्डिता) सुख दाता (सखा) सुहृद्, (पिता) पालक, ( पितॄणाम् ) हमारे पालक माता, पिता, चाचा आदि पूज्यों में भी सबसे ( पितृतमः ) बड़ा पूज्य पिता, (कर्त्ता) सबका कर्त्ता (वयोधाः) ज्ञान बल का दाता है। वह (उशते ) कामना करने वाले को ( लोकम् ) ज्ञान-दर्शन (बोधि) बतलावे।

सखीयतामविता बोधि सखा गृणान इन्द्र स्तुवते वयो धाः।
वयं ह्या ते चकृमा सबाध आभिः शमीभिर्महयन्त इन्द्र ॥ १८ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! अज्ञाननाशक आचार्य! तू (सखीयता) मित्र चाहने वाले लोगों का (अविता) रक्षक और ज्ञान से तृप्त करने वाला (सखा) मित्र (बोधि) जाना जाय। तू (स्तुवते) स्तुति करने वाले को (गृणानः) उपदेश देता हुआ (वयः) ज्ञान, बल (धाः) प्रदान कर। (वयम्) हम लोग (आभिः) इन (शमीभिः) शान्तिदायक कर्मों द्वारा (महयन्तः) तेरी पूजा करते हुए (सबाधः) दुःखी एवं विघ्न बाधा से पीड़ित होकर (ते हि) तुझे ही (आचकृम) सदा बुलावें।

स्तुत इन्द्रो मघवा यद्ध वृत्रा भूरीण्येको अप्रतीनि हन्ति।
अस्य प्रियो जरिता यस्य शर्मन्नकिर्देवा वारयन्ते न मर्ताः ॥१९॥

भा०—(यत् ह) जो (एकः) अद्वितीय ही (अप्रतीनि) बेमुकाबले के (भूरीणि) बहुत से (वृत्रा) मेघों के समान विघ्नों को सूर्यवत् (हन्ति) नष्ट करता है वह (मघवा) ऐश्वर्यवान् पुरुष (इन्द्रः) 'इन्द्र' रूप से (स्तुतः) स्तुतियोग्य है। (जरिता) स्तुतिकर्त्ता विद्वान् (अस्य प्रियः) इसको सदा प्रिय है और (यस्य शर्मन्) जिसके शरण में रहने वाले को (नकि देवाः) न विद्वान् और (न मर्त्ताः) न साधारण मनुष्य ही वारण करते हैं।

एवा न इन्द्रो मघवा विरप्शी करत्सत्या चर्षणीधृदनर्वा।
त्वं राजा जनुषां धेह्यस्मे अधि श्रवो माहिनं यज्जरित्रे ॥ २० ॥

भा०—(इन्द्रः) राजा, आचार्य और परमेश्वर (एव) ही (नः) हमारा (मघवा) स्वामी है। वह (चर्षणीधृत्) सब मनुष्यों का धारक (अनर्वा) प्रतिपक्षी अश्वादि से रहित (विरप्शी) ज्ञानोपदेष्टा होकर (नः) हमें (सत्या करत्) सत्य ज्ञान और अविनश्वर फल दे। हे राजन्! विद्वन्! प्रभो! (त्वं जनुषां) तू जन्म लेने वालों में (राजा) सबका राजा है। तू (अस्मे) हमें और (जरित्रे) स्तुतिकर्ता प्रार्थी को भी (माहिनं) बड़ा भारी (श्रवः) अन्न, ज्ञान (अधि धेहि) दे।

नू ष्टुत इन्द्र नू गृणान इषं जरित्रे नद्यो३ न पीपेः।

अकारि ते हरिवो ब्रह्म नव्यं धिया स्याम रथ्यः सदासाः ॥२१॥२४॥

भा०—व्याख्या देखो सू० १६ । मं० २१ ॥ इति चतुर्विंशो वर्गः ॥

[ १८ ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्रादिती देवते ॥ छन्दः—१, ८, १२ त्रिष्टुप् । ५, ६, ७, ९, १०, ११ निचृत्त्रिष्टुप् । २ पंक्तिः । ३, ४, भुरिक् पंक्तिः । १३ स्वराट् पंक्तिः ॥ त्रयोदशर्चं सूक्तम् ॥

अयं पन्था अनुवित्तः पुराणो यतो देवा उदजायन्त विश्वे ।
अतश्चिदा जनिषीष्ट प्रवृद्धो मा मातरममुया पत्तवे कः ॥ १ ॥

भा०—(अयं) यह (पन्थाः) धर्म-मार्ग (पुराणः) सनातन से (अनुवित्तः) गुरु-परम्परा और वंश-परम्परा द्वारा प्राप्त किया जाता है, (यतः) जिससे (देवाः) एक दूसरे की कामना वाले स्त्री पुरुष और ज्ञान प्रकाशक विद्वान् पुरुष भी (उत् अजायन्त) उत्पन्न होते और उन्नति करते हैं। (प्रवृद्धः) उन्नत पद तक बढ़ा हुआ पुरुष भी ( अतः चित् ) इसी परम्परा प्राप्त धर्म मार्ग से ही (आ जनिषीष्ट) उत्पन्न होता है इसलिये हे पुरुष ! (अमुया) इस मार्ग से चलते हुए ( मातरम् ) माता वा ज्ञान देने वाले गुरुरूप माता को (पत्तवे) पहुँचने अर्थात् उसे अपमानित करने का (मा कः) यत्न मत कर अर्थात् स्त्री पुरुष के सामान्य धर्म द्वारा माता से सन्तान उत्पन्न करने की चेष्टा न करे ।

नाहमतो निरया दुर्गहैतत्तिरश्चता पार्श्वान्निर्गमाणि ।
बहूनि मे अकृता कर्त्वानि युध्यै त्वेन सं त्वेन पृच्छै ॥ २ ॥

भा०—( अहम् ) मैं जीव (अतः) इस पूर्वोक्त स्त्री पुरुषों के परस्पर संग वा मैथुन धर्म से उत्पन्न होने वा मरने के मार्ग से (न निर अय) नहीं निकल सकता । (तिरश्चता) तिर्यक् मार्ग से मनुष्योत्तर पशु पक्षी रूप से उत्पन्न होकर भी ( एतत् ) यह जन्म, जीवन-मार्ग (दुर्गहा) दुःख से प्राप्त होने और बीतने योग्य होता है। इसलिये मैं चाहता हूँ कि

( पार्श्वात् ) एक पासे से (निः गमानि) निकल जाऊं। अर्थात् जन्म मरण के तांते को छोड़कर किनारे हो जाऊँ। चाहता हूँ कि (मे) मुझे (बहूनि) बहुत से (कर्त्वानि) कर्म (अकृता) नहीं करने पड़ें। इस जीवन में (त्वेन युध्यै) किससे लड़ें और (त्वेन) किस एक से (सं पृच्छै) पूछें। जीवन-मार्ग के संग्राम में किससे लड़ें किससे विनयानुनय करें यह सब झमेला है। अच्छा है कि इस संसार-मार्ग के किनारे हो जायं।

परायतीं मातरमन्वचष्ट न नानु गान्यनु नू गमानि।
त्वष्टुर्गृहे अपिबत्सोममिन्द्रः शतधन्यं चम्वोः सुतस्य ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् पुरुष (परायतीं) परलोक जाती हुई (मातरम् अनु अचष्ट) माता को देख कर मोहवश कहता है कि ( न न अनुगानि ) न मैं इसके पीछे ही चला जाऊं, न ? अर्थात् चला ही जाऊं (अनु नु गमानि) क्यों चला जाऊं ? न जाऊं। इस प्रकार तर्क से निर्धारण करके बाद (त्वष्टुः गृहे) ज्ञान प्रकाशक गुरु और उत्पादक पिता के घर में ( चम्वोः सुतस्य ) माता पिता व पुत्र पद पर रहकर ( शतधन्यं सोमम् ) सैकड़ों धनों से युक्त ऐश्वर्य का ( अपिबत् ) भोग करता है। वैसे ही (इन्द्रः) यह जीव ( परायतीम् ) दूर जाती हुई ( मातरम् ) जगत् निर्माण करने वाली माता, प्रकृति को (अनु अचष्ट) विवेक पूर्वक देखे, (न न अनुगानि) क्यों न इसके पीछे अनुगमन करूं (नु अनुगानि) और क्यों इसके पीछे जाऊं, क्यों प्रकृति बन्धन में पड़ूं, और क्यों न पड़ूं, ऐसा विवेक प्राप्त करके यह आत्मा (त्वष्टा) संसार के निर्माता परमेश्वर के (गृहे) शरण में जाकर (चम्वोः सुतस्य) प्राण और अपान दोनों के बीच में उत्पन्न ( सोमम् ) अध्यात्म रस का पान करे।

किं स ऋधंक्कृणवद्यं सहस्रं मासो जभार शरदश्च पूर्वीः।
नही न्वस्य प्रतिमानमस्त्यन्तर्जातेषुत ये जनित्वाः ॥ ४ ॥

भा०—(मासः) वर्ष के १२ मास और (पूर्वी शरदः) पुरातन सब

वर्ष (मासः) जगत् को बनाने वाली प्रकृति और (पूर्वीः शरदः च) सब पूर्व विद्यमान नाशकारिणी शक्तियां (यं सहस्रं) जिस सर्वातिशय बलशाली को (जभार) धारण करती हैं ( सः ) वह परम आत्मा ( किम् ) क्या २ ( ऋधक् ) विभूति युक्त महान् कार्य ( कृणवत् ) किया करता है। (अस्य) इसके (प्रतिमानं) मुकाबले का (जातेषु अन्तः) उत्पन्न हुए पदार्थों में से (नहि नु अस्ति) कोई नहीं है ( उत ) और ( ये जनित्वाः ) जो भविष्य में उत्पन्न होंगे उनमें से भी इसके बराबरी का कोई नहीं है।

अवद्यमिव मन्यमाना गुहाकरिन्द्रं माता वीर्येणा न्यृष्टम्।
अथोदस्थात्स्वयमत्कं वसान आ रोदसी अपृणाज्जायमानः ॥५॥२५

भा०—(माता) जगत् को बनाने वाली प्रकृति (इन्द्रं) उस महान् आत्मा को (अवद्यम् इव) वाणी से न कहने योग्य और (वीर्येण) संसार को विविध प्रकार से गति देने में समर्थ बल से (नि ऋष्टं) पूर्ण (मन्यमाना) मानती हुई (गुहा अकः) उसको भीतर अदृश्य रूप से धारण करती (अथ) और अनन्तर वह परमेश्वर (स्वयं) अपने महान् सामर्थ्य से (अत्कं वसानः) तेज को धारण करता हुआ, सूर्य तुल्य ( उत् अस्थात् ) सबसे ऊपर विद्यमान रहता है और विश्व रूप से (जायमानः) प्रकट होता हुआ ( रोदसी आ अपृणात् ) आकाश और भूमि को पालता है। इति पञ्चविंशो वर्गः ॥

एता अर्षन्त्यललाभवन्तीर्ऋतावरीरिव सङ्क्रोशमानाः।
एता वि पृच्छ किमिदं भनन्ति कमापो अद्रिं परिधिं रुजन्ति ॥६॥

भा०—(ऋतावरीः इव) जैसे जलपूर्ण नदियां (अलला भवन्तीः) कलकल करती हुई जाती हैं और (ऋतावरीः इव) जैसे उषाएं (अलला भवन्तीः) पक्षियों की अव्यक्त ध्वनि करती हुई (अर्षन्ति) आती हैं वैसे ही ( एतत् ) ये (ऋतावरीः) 'ऋत' सत्य कारण परमेश्वर की शक्ति की धारक सब विकृतियें (अलला भवन्तीः) मनोहर ध्वनि करती हुईं वा आश्चर्य-

जनक होती हुईं (अर्षन्ति) प्रकट होती हैं और (संक्रोशमानाः) बड़े प्रकट शब्दों से कुछ पुकार रही हैं। हे विद्वान् पुरुष ! (एताः वि पृच्छ) इनसे तू विशेष रूप से पूछ कि ये (इदं किम् भनन्ति) यह क्या कह रही हैं ? (कम्) क्या (आपः) जलधाराएं (परिधिं अद्रिं) अपने को धारण करने वाले मेघ वा पर्वत को स्वयं (रुजन्ति) तोड़ कर बाहर निकलती हैं ? और क्या (आपः) व्यापक उपाएं अपने धारक (अद्रिं) मेघ तुल्य अन्धकार को स्वयं तोड़ती हैं ? वैसे ही क्या (आपः) ये समस्त प्राण एवं प्राणी गण (अद्रिं) पर्वतवत् अभेद्य (परिधिम्) अपने धारक इस स्थूल देह वा जड़ प्रकृति तत्व को स्वयं (रुजन्ति) पीड़ित एवं भग्न करते हैं ? नहीं।

किमु ष्विदस्मै निविदो भनन्तेन्द्रस्यावद्यं दिधिषन्त आपः।
ममैतान्पुत्रो महता वधेन वृत्रं जघन्वाँ असृजद्वि सिन्धून् ॥७॥

भा०—(अस्मै) इस (इन्द्रस्य) जगत् के द्रष्टा परमेश्वर के विषय में (निविदः) वेदवाणियां (किम् उ भनन्त) क्या कहती हैं ? यही कि (आपः) प्रकृति के व्यापक सूक्ष्म परमाणु (अस्मै) इस परमेश्वर के (अवद्यं) अकथनीय सामर्थ्य को (दिधिषन्त) धारण करते हैं। (मम पुत्रः) मुझ प्रकृति का पुत्र अर्थात् मुझ में प्रकट होने वाला जीवों का त्राता, परमेश्वर, (महता वधेन) भारी गतिशील शक्ति से (वृत्रं) सबके आवरक कारण रूप 'तमस् वा सलिल' को (जघन्वान्) मेघ को विद्युत् के तुल्य ताड़ित करता हुआ (सिन्धून्) जल प्रवाहों के तुल्य अनवरत वेग से जाने वाले रजः प्रवाहों, निहारिका नदियों को (असृजत्) रचता और चलाता है।

ममच्चन त्वा युवतिः परास ममच्चन त्वा कुषवा जगार।
ममच्चिदापः शिशवे ममृड्युर्ममच्चिदिन्द्रः सहसोदतिष्ठत् ॥८॥

भा०—हे परमेश्वर ! (ममत् चन युवतिः) हर्षयुक्त युवती स्त्री के तुल्य प्रकृति तुझसे मिलती हुई या जड़ होने से पृथक् रहती हुई भी (परा आस) तुझ चेतन ब्रह्म से बहुत दूर, भिन्न ही रहती है। (कु सवा)

कुत्सित, दुःख से पूर्ण जगत्-सर्ग को उत्पन्न करने वाली वह प्रकृति (ममत् चन) हर्षयुक्त स्त्री के तुल्य ही (त्वा जगार) तुझे ही मानो निगले हुए है। (आपः) प्रकृति के सूक्ष्म परमाणु भी मानो (ममत् चन) हर्षित होकर ही (शिशवे) शिशु को माताओं के तुल्य सर्वव्यापक तुझको ही (ममृड्युः) प्रसन्न करते हैं और तू (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् आत्मा भी ( ममत् चित् ) हर्षयुक्त पुरुष के तुल्य (सहसा) अपने परम, अतिशायी बल से (उत् अतिष्ठित् ) सबके ऊपर विद्यमान है।

ममच्चन तें मघवुन्व्यंसो निविविध्वाँ अप हनूं जुघान ।
अधा निविंद्ध उत्तरो बभूवाञ्छिरो दासस्य सं पिणग्वधेन ॥ ९॥

भा०—हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यवन् ! (ममत् चन) मदयुक्त होकर ही (व्यंसः) विविध स्कन्धों, नाना सैन्य-कटकों से बलशाली होकर कोई शत्रु ( निविविध्वान् ) विविध प्रकार से ताड़ता हुआ यदि (ते) तेरे ( हनू ) हनन करने वाली दायें बायें दोनों ओर की सेनाओं को ( अप जघान ) विनाश करे तब तू (निविद्धः) खूब ताड़ित होकर उससे (उत्तरः) अधिक बलशाली ( बभूवान् ) होकर (दासस्य) प्रजा के नाश करने वाले उसके (शिरः) उत्तम अंग, मुख्य भाग को (वधेन) शस्त्र बल से (सं पिणक् ) अच्छी प्रकार पीस डाल।

गृष्टिः ससूव स्थविरं तवागामनाधृष्यं वृषभं तुम्रमिन्द्रम् ।
अरीळ्हं वत्सं चरथाय माता स्वयं गातुं तन्व इच्छमानम् ॥१०॥

भा०—(गृष्टिः) गौ जैसे (वत्सं वृषभं ससूव) बछड़े और बलवान् बैल को जन्म देती है वैसे ही (गृष्टिः) उपदेश करने वाली वेद वाणी (इन्द्रं) उस परमेश्वर को (स्थविरं) सबसे महान्, स्थिर ध्रुव ( तवागाम् ) सर्वशक्तिमान् ( अनाधृष्यम् ) सर्वविजयी, ( तुम्रम्) सबका प्रेरक (अरीळ्हं) अविनाशी, (वत्सं) सबमें बसने वाले, (स्वयं गातुं) स्वयं अपने बल

से व्यापने वाले (तन्वे) विस्तृत संसार को प्रकट करने के लिये (इच्छमानं) इच्छा रूप संकल्प करने वाले प्रभु को (चरथाय) कर्म फल देने के लिये (ससूव) सर्वेश्वर रूप से बतलाता है।

उत माता महिषमन्ववेनदमी त्वा जहति पुत्र देवाः।
अथाब्रवीद्वृत्रमिन्द्रो हनिष्यन्त्सखे विष्णो वितरं वि क्रमस्व ॥११॥

भा०—और (माता) सबको उत्पन्न करने वाली यह माता पृथिवी ( महिषम् ) महान् ऐश्वर्य भोक्ता पुरुष की ( अनु अवेनत् ) सदा अनुकूल होकर कामना करे, (त्वा) तुझको देखकर हे (पुत्र) दुःखों से त्राण करने वाले राजन्! (अमी देवाः) ये सब विजयेच्छुक वीर लोग (त्वा) तुझे ही (जहति) प्राप्त होते हैं। (अथ) अनन्तर ( वृत्रम् ) बढ़ते हुए शत्रु को ( हनिष्यन् ) मारने का इच्छुक (इन्द्रः) शत्रुहन्ता पुरुष मित्रगण को ( अब्रवीत् ) आज्ञा दे, हे (सखे) मित्रगण ! हे (विष्णो) व्यापक शक्ति से युक्त ! तू (वितरं) अच्छी प्रकार (वि क्रमस्व) विक्रम कर।

कस्ते मातरं विधवामचक्रच्छयुं कस्त्वामजिघांसच्चरन्तम्।
कस्ते देवो अधि मार्डीक आसीद्यत्प्राक्षिणाः पितरं पादगृह्य ॥१२॥

भा०—हे (इन्द्र) राजन्! ऐसा तेरा कौन सा शत्रु है ( यत् ) जो (पादगृह्य) चरणों से पकड़ कर (ते पितरं) तेरे पालक को (प्र अक्षिणाः) अच्छी प्रकार नाश कर सके और (कः) कौन है जो ( ते मातरम् ) तेरी माता को ( विधवाम् अचक्रत् ) विधवा, पतिहीन कर सके। ( चरन्तं ) विहार करते हुए और ( शयुं त्वाम् ) शयन करते हुए भी ( त्वाम् ) तुझको ( कः अजिघांसत् ) कौन नाश कर सकता है और ( ते ) तेरे (मार्डीके) सुख देने वाले राज्य में (कः देवः) राज्याभिलाषी है जो (अधि आसीत् ) अध्यक्ष पद पर स्थित हो सके। तू पिताओं के चरण धोकर आशीर्वाद लेकर अपने शत्रुजनों को (प्र अक्षिणाः) विनाश कर।

अवर्त्या शुन आन्त्राणि पेचे न देवेषु विविदे मर्डितारम्।

अपश्यं जायाममहीयमानामधा मे श्येनो मध्वा जभार॥१३॥२६॥५॥

भा०—अध्यात्मदर्शी कहता है, (अवर्त्या) जन्म मरण के व्यापार से रहित मैं (शुनः) सुखस्वरूप होकर, (आन्त्राणि) ज्ञान कराने वाले गुह्य साधनों को (पेचे) परिपक्व करूं। (देवेषु) पृथिवी सूर्यादि एवं विषय के अभिलाषी इन्द्रियों के बीच में (मर्डितारम्) किसी को भी परम सुख देने वाला (न विविदे) नहीं पाता हूँ और उन (देवेषु) विषयाभिलाषुक प्राणों में से एक को भी सुखप्रद नहीं पाता हूँ। अनन्तर (जायाम्) संसार उत्पन्न करने वाली प्रकृति को भी मैं (अमहीयमानाम्) महती परमेश्वरी शक्ति के तुल्य (अपश्यम्) नहीं देखता हूँ। इतना ज्ञान कर लेने के अनन्तर (श्येनः) ज्ञानस्वरूप प्रभु परमेश्वर (मे) मुझे (मधु) परम मधुर ब्रह्मज्ञान (आजभार) प्रदान करता है। इति षड्विंशो वर्गः॥

इति पञ्चमोऽध्यायः

---

## अथ षष्ठोऽध्यायः

[ १९ ] वामदेव ऋषिः॥ इन्द्रो देवता॥ छन्दः—१ विराट् त्रिष्टुप्। २, ६ निचृत्त्रिष्टुप्। ३, ५, ८ त्रिष्टुप्। ४, ९ भुरिक् पंक्तिः। ७, १० पंक्तिः॥ ११ निचृत्पंक्तिः॥ एकादशर्चं सूक्तम्॥

एवा त्वामिन्द्र वज्रिन्नत्र विश्वे देवासः सुहवास ऊमाः।
महामुभे रोदसी वृद्धमृष्वं निरेकमिद्वृणते वृत्रहत्ये॥ १॥

भा०—हे (इन्द्र) शत्रुओं को मारने हारे! हे (वज्रिन्) शस्त्रास्त्र बल के स्वामिन्! (अत्र) इस राष्ट्र में (विश्वे) समस्त (देवासः) विद्वान् जन (सुहवासः) उत्तम यज्ञ, युद्धादि करने हारे वीर पुरुष (ऊमाः) रक्षक लोग (वृत्रहत्ये) बढ़ते हुए शत्रु को दण्डित करने के लिये (उभे रोदसी) राजा प्रजा दोनों वर्गों में (महां वृद्धम्) गुणों और शक्ति में महान् वृद्ध,

(ऋष्वं) सर्वद्रष्टा ( एकम् ) अद्वितीय जानकर ( त्वाम् इव ) तुझको (नि वृणते) सब प्रकार से वरण करते हैं।

अवासृजन्त जिव्रयो न देवा भुवः सम्राळिन्द्र सत्ययोनिः ।
अहन्नहिं परिशयानमर्णः प्र वर्तनीररदो विश्वधेनाः ॥ २ ॥

भा०—(जिव्रयः देवाः न) जीवनदाता सूर्य-किरण जब (अव असृजन्त) नीचे भूतल पर आते हैं तब (सम्राट् सत्ययोनिः) देदीप्यमान सूर्य मेघ का उत्पादक होता है और वह ( परिशयानम् अहिम् अहन् ) फैले हुए मेघ को आघात करता है, (अर्णः) जल (विश्वधेनाः वर्त्तनीः अरदः) सबको तृप्त करने वाले जल-मार्गों को बना लेता है वैसे ही ( जिव्रयः ) विजयशील ( देवाः ) तेजस्वी पुरुष ( अव असृजन्त ) प्रयाण करें और (सत्ययोनिः) सत्य का आश्रय रूप राजा (भुवः) इस भूमि का (सम्राट्) महाराज हो। हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! तू ( परिशयानम् ) सर्वत्र फैले ( अहिम् ) सामने से आघात करने वाले, विघ्नकारी शत्रु को ( अहन् ) विनष्ट करे और (अर्णः) जल के समान शीतल स्वभाव होकर तू (विश्वधेनाः) समस्त जगत् को आनन्द से तृप्त करने वाले (वर्त्तनीः) सुखदायक न्याय-शासनों को (प्र अरदः) अच्छी प्रकार बना।

अतृप्णुवन्तं वियतमबुध्यमबुध्यमानं सुषुपाणमिन्द्र ।
सप्त प्रति प्रवत आशयानमहिं वज्रेण वि रिणा अपर्वन् ॥ ३ ॥

भा०—सूर्य जैसे (वज्रेण) तेज से ( आशयानम् अहिम् ) व्यापक मेघ को छिन्न भिन्न करता है वैसे ही हे राजन् ! ( अपर्वन् ) 'पर्व' अर्थात् पालन और पूर्ण बल से रहित अवसर में (सप्त प्रवतः प्रति) नीचे की सातों प्रकृतियों को ( आशयानम् ) व्यापे हुए, सातों पर अधिकार किये हुए और ( अतृप्णुवन्तम् ) विषय विलासों से तृप्त न होने वाले, ( वियतम् ) अजितेन्द्रिय, ( अबुध्यम् ) अज्ञानी, (अबुध्यमानं) चेताने पर भी न चेतने वाले ( सु-सुपानम् ) खूब मदिरादि पान में मस्त, वा (सु सुपा-

नम्) निरन्तर सोने वाले असावधान, शत्रु को हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (वज्रेण) शस्त्रास्त्र बल से (वि रिणाः) विविध प्रकार से नष्ट कर।

अक्षोदयच्छवसा क्षाम बुध्नं वार्ण वातस्तविषीभिरिन्द्रः।
दृळ्हान्यौभ्नादुशमान ओजोऽवाभिनत्ककुभः पर्वतानाम् ॥ ४ ॥

भा०—जैसे सूर्य (क्षाम) खोखले (बुध्नं) आकाश को (शवसा) सूक्ष्म तेज से (अक्षोदयत्) भर देता है, (नः) और जैसे (वातः) प्रबल वायु का झंकोरा (तविषीभिः) बलवती विद्युतों से (वाः) जल को छिन्न भिन्न कर बूंद २ कर देता है और (पर्वतानाम्) जैसे विद्युत् पर्वतों और मेघों के (ककुभः) शिखरों को (अभिनत्) तोड़ डालता है, वैसे ही (ओजः उशमानः) बल पराक्रम का साधक (इन्द्रः) शत्रुविजयी राजा शत्रु के (क्षाम) निर्बल (बुध्नं) राज्य प्रबन्ध, मोर्चे, वा गढ़ को (शवसा) अपने बल से (अक्षोदयत्) चूर २ कर दे और (वातः वार् न) जलों को वायु के तुल्य (तविषीभिः) बलवती सेनाओं से (वाः) घेरने वाले शत्रु बल को नष्ट करे। (दृढानि) वह शत्रु के दृढ़, मजबूत पुरों और सैन्यों को (औभ्नात्) मटियामेट कर दे और (पर्वतानाम्) पर्वतों वा मेघों के समान दृढ और शस्त्रवर्षी शत्रु राजाओं के (ककुभः) श्रेष्ठ पुरुषों को (अव अभिनत्) भेद नीति से तोड़ कर नीचे गिरा दे।

अभि प्र दद्रुर्जनयो न गर्भं रथा इव प्र ययुः साकमद्रयः।
अतर्पयो विसृत उब्ज ऊर्मीन्त्वं वृताँ अरिणा इन्द्र सिन्धून् ॥५॥१॥

भा०—हे (इन्द्र) शत्रुहन्तः! (जनये गर्भं न) पुत्र को उत्पन्न करने वाली स्त्रियें जैसे अपने गर्भ से उत्पन्न बालक को लेने के लिये वेग से आगे बढ़ती हैं वैसे ही (जनयः) युद्धकारी वीर (गर्भम् अभि प्रदद्रुः) मुख्य पद ग्रहण करने वाले, सैन्यों की बागडोर संभालने वाले को लक्ष्य करके आगे बढ़ें और (रथा इव) रथों के समान वे (अद्रयः) शस्त्रधर पुरुष (साकं) एक साथ (प्रययुः) प्रयाण करें। हे राजन्! तू (विसृतः)

विविध मार्गों वा प्रकारों से चलने वाली सेनाओं वा प्रजाओं को (अत-र्पयः) अन्न वेतनादि से तृप्त कर। तू (ऊर्म्मीन्) प्रतिपक्ष को उखाड़ फेंकने वाले लोगों को (उब्ज) नीचा कर। (त्वं) तू (वृतान्) स्वीकार किये गये (सिन्धून्) महानदों के समान लम्बे शत्रु सैन्यों का (अरिणाः) नाश कर और अपने सैन्यों को सन्मार्ग पर चला। इति प्रथमो वर्गः॥

त्वं म॒हीम॒वनिं॑ वि॒श्वधे॑नां तु॒र्वीत॑ये व॒य्या॑य॒ क्षर॑न्तीम्।
अर॑मयो॒ नम॒सैज॒दर्णः॑ सुत॒रणाँ॑ अकृणोरिन्द्र॒ सिन्धू॑न्॥ ६॥

भा०—हे (इन्द्र) शत्रुहन्तः राजन्! तू (महीम्) बड़ी भारी (विश्व-धेनाम्) सबको आनन्द से तृप्त करने वाली (अवनिं) ज्ञान और रक्षा को देने वाली और (तुर्वीतये) शत्रुओं की हिंसा करने वाले और (वय्याय) रक्षा करने योग्य दोनों के लिये (क्षरन्तीम्) अन्न रस आदि गोमाता के समान क्षरण करती हुई, देती हुई वाणी और भूमि को (नमसा) दुष्टों को नमाने वाले दण्ड से (अरमयः) प्रसन्न कर और जहां (अर्णः) जल (एजत्) चले उन (सिन्धून्) वेगगामी महानदों को और उनके सदृश सैन्यों को भी (सुतरणान्) सुख से पार करने योग्य (अकृणोः) बना।

प्रा॒ग्रुवो॑ नभ॒न्वो॒३॒॑ न वक्वा॑ ध्व॒स्रा अ॑पिन्वद्युव॒तीर्ऋ॑त॒ज्ञाः।
धन्वा॒न्यज्राँ॑ अपृणक्तृषा॒णाँ अधो॒गिन्द्रः॑ स्त॒र्यो॒३॒॑ दंसु॑पत्नीः॥ ७॥

भा०—(इन्द्रः) मेघ वा सूर्य जैसे वृष्टि द्वारा (प्राग्रुवः) प्रबल वेग से जाने वाली (नभन्वः) आकाश से आने वा करारे तोड़ने वाली, (वक्वाः) वक्र गति से जाने वाली (ध्वस्राः) नगरादि का ध्वंस करने वाली, (ऋतज्ञाः) जलोत्पादक नदियों को (अपिन्वत्) सींचता, पूर्ण करता है। वैसे ही वह राजा (प्राग्रुवः) आगे बढ़ने वाली (नभन्वः) शत्रुओं को मारने वाली (वक्वाः) व्यूहादि से वक्र चलने वाली, (ध्वस्राः) शत्रुओं के किलों को तोड़ने वाली, (ऋतज्ञाः) सत्य प्रतिज्ञा वाली (युवतीः) स्त्रियों के तुल्य ही उनको (अपिन्वत्) पूर्ण करे।

पूर्वीरुषसः शरदश्च गूर्ता वृत्रं जघन्वाँ असृजद्वि सिन्धून् ।
परिष्ठिता अतृणद्बद्बधानाः सीरा इन्द्रः स्रवितवे पृथिव्या ॥ ८ ॥

भा०—जैसे सूर्य (वृत्रं) जगत् को घेरने वाले अन्धकार को (जघन्वान्) नष्ट करके (पूर्वीः उषसः शरदः च) सदा से चली आई उषाओं और शरत् आदि ऋतुओं को (वि असृजत्) विशेष रूप से प्रकट करता है और जैसे सूर्य वा विद्युत् (वृत्रं जघन्वान् सिन्धून् वि असृजत्) मेघ को आघात करके जलधाराओं को प्रकट करता है वैसे ही राजा (वृत्रं जघन्वान्) बढ़ते शत्रु वा विघ्नकारी बाधा को नष्ट करके (पूर्वीः उषसः) धनादि से पूर्ण, प्रजा की पालक, शत्रुओं को भस्म करने वाली और (गूर्ताः) उद्यमशील (शरदः) हिंसाकारिणी वीर सेनाओं को (वि असृजत्) विविध प्रकार से चलावे और (सिन्धून्) वेग से चलने वाले नदों के समान सैन्य के रथों, अश्वों को सञ्चालित करे। (इन्द्रः) विद्युत् जैसे (पृथिव्या) भूमि पर (स्रवितवे) बहने के लिये (सीराः अतृणत्) नदियों को काटता है वैसे ही वह शत्रुहन्ता राजा (बद्धधानाः) वधादि करने वाली (परिस्थिताः) चारों ओर खड़ी शत्रु-सेनाओं को (पृथिव्या) पृथिवी पर (सीराः स्रवितवे) रक्त की धाराएं बहाने के लिये (अतृणत्) मारे।

वम्रीभिः पुत्रमग्रुवो अदानं निवेशनाद्धरिव आ जभर्थ ।
व्यं१न्धो अख्यदहिमाददानो निर्भूदुखच्छित्समरन्त पर्व ॥ ९ ॥

भा०—हे (हरिवः) उत्तम अश्व सैन्यों के स्वामिन्! राजन्! (अग्रुवः) नदियें जैसे (वम्रीभिः) छोटी २ लहरों से (पुत्रं) अपने ही पुत्र रूप तट वा तटस्थ वृक्ष को उसके (निवेशनात्) स्थान से हर लेती हैं वैसे ही तू भी (अदानं) कर आदि न देने वाले (पुत्रम्) पुत्र तुल्य प्रिय पुरुष को भी (निवेशनात्) उसके पद से (आ जभर्थ) च्युत कर। (अहिम्) सामने से आक्रमण करने वाले मेघ तुल्य शत्रु को भी (अन्धः इव) अपने अन्न या भोज्य के तुल्य आहार को (वि अख्यद्) देखे और (उखच्छिद्)

शत्रु की गति को काट देने वाले (पर्वं) पालक सैन्य को (आददानः) लेता हुआ ( निर्भूत् ) बाहर निकल पड़े और (सम् भरन्त) समर करे। 'उख-च्छित् पर्वं' उखा हंडिया या दृढ़ पात्र में विस्फोटक पदार्थों को बन्द करके विषम घातक प्रयोग करने का वर्णन अथर्ववेद में आया है। 'पर्व' का अर्थ पोरु वाला काण्ड या शर है। बन्दूक, तोप, बाम्ब आदि सभी अस्त्र जो विस्फोटक पदार्थ के बल से अपने स्थान को भेदकर निकलें वे 'उख-च्छित्' हैं।

प्र ते पूर्वाणि करणानि विप्राविद्वाँ आह विदुषे करांसि।
यथायथा वृष्ण्यानि स्वगूर्ताऽपांसि राजन्नर्याविवेषीः ॥ १० ॥

भा०—हे (विप्र) विद्वन्! पुरुष! (यथायथा) जिस जिस प्रकार से ( आविद्वान् ) विद्याओं का ज्ञाता विद्वान् (ते विदुषे) तुझ विद्या लाभ करने वाले के हितार्थ (पूर्वाणि) पूर्व विद्यमान (करणानि) साधनों और (करांसि) करने योग्य कार्यों का (आह) उपदेश करे वैसे ही हे (राजन्) राजन्! तू (वृष्ण्यानि) बल उत्पादक (स्वगूर्त्ता) अपने ही उद्यम से साधने योग्य (नर्या) मनुष्यों के हितकारी (अपांसि) कर्मों को (आ विवेषीः) आदरपूर्वक स्वयं कर।

नू ष्टुत इन्द्र नू गृणान इषं जरित्रे नद्यो३ न पीपेः। अकारि ते हरिवो ब्रह्म नव्यं धिया स्याम रथ्यः सदासाः ॥ ११ ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! नू ( नू स्तुतः ) अन्यों से निरन्तर स्तुति योग्य और (गृणानः) अन्यों को धर्म, न्यायानुकूल वचन का उप-देश करता हुआ (नद्यः न) नदियें जैसे तट पर बसे को अन्न आदि से पुष्ट करती हैं वैसे ही तू (जरित्रे) विद्वान् पुरुष को (इषं) अन्नादि से (पीपेः) पुष्ट कर। हे ( हरिवः ) पुरुषों और अश्वों के स्वामिन्! ( ते ) तेरे लिये यह ( नव्यम् ) नया, (ब्रह्म) ऐश्वर्य (अकारि) किया जाता है, हम तेरे अधीन

(धिया) उत्तम कर्म और उत्तम बुद्धि से युक्त होकर (सदासाः) भृत्यादि सहित (रथ्यः) रथादि सम्पन्न होकर (स्याम) रहें। इति द्वितीयो वर्गः ॥

[ २० ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, ३, ६ निचृत् त्रिष्टुप्। ४, ५ विराट् त्रिष्टुप्। ८, १० त्रिष्टुप्। २ पंक्तिः। ७, ९ स्वराट् पंक्तिः। ११ निचृत् पंक्तिः ॥ एकादशर्चं सूक्तम् ॥

आ न इन्द्रो दूरादा न आसादभिष्टिकृदवसे यासदुग्रः।
ओजिष्ठेभिर्नृपतिर्वज्रबाहुः सङ्गे समत्सु तुर्वणिः पृतन्यून् ॥ १ ॥

भा०—(इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् राजा (उग्रः) बलवान् (नृपतिः) सब मनुष्यों का पालक, (वज्रबाहुः) बाहुओं में शस्त्रास्त्र एवं बल वीर्य का धारक (समत्सु) संग्रामों में ( ओजिष्ठेभिः ) पराक्रमशाली, वीर पुरुषों द्वारा ( पृतन्यून् ) सेना लेकर युद्ध करने की इच्छा वाले बड़े २ सेनापतियों को (संगे) एक साथ प्रतिस्पर्धा में (तुर्वणिः) नष्ट करने हारा (दूरात् आसात् ) दूर और समीप से भी (अवसे) हमारी रक्षा के लिये (नः) हमें (यासत्) प्राप्त हो।

आ न इन्द्रो हरिभिर्यात्वच्छार्वाचीनोऽवसे राधसे च।
तिष्ठाति वज्री मघवा विरप्शीमं यज्ञमनु नो वाजसातौ ॥ २ ॥

भा०—(इन्द्रः) परमैश्वर्यवान् राजा (अवसे) रक्षा और (राधसे च) धनैश्वर्य की वृद्धि के लिये (अर्वाचीनः) वर्त्तमान में भी (हरिभिः) पुरुषों सहित (नः अच्छ आयातु) हमें प्राप्त हो। (वज्री) शस्त्रास्त्रों का स्वामी (मघवा) धनैश्वर्य से सम्पन्न, (विरप्शी) महान् आज्ञापक, (वाजसातौ) ऐश्वर्य को प्राप्त करने के लिये (नः) हमारे (इमं) इस (यज्ञं) परस्पर संगति, राज्य प्रबन्ध को (अनु तिष्ठाति) विधिपूर्वक चलावे।

इमं यज्ञं त्वमस्माकमिन्द्र पुरो दधत्सनिष्यसि क्रतुं नः।
श्वघ्नीव वज्रिन्त्सनये धनानां त्वया वयमर्य आजिं जयेम ॥ ३ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (त्वम्) तू (अस्माकम्) हमारे (इमं) इस (यज्ञं) परस्पर के आदर और राज्यप्रबन्ध को (पुरः दधत्) सबके समक्ष धारण करे। तू (नः) हमें (क्रतुम्) उत्तम बुद्धि को (सनिष्यसि) दे सकेगा। हे (वज्रिन्) वीर्य बल से युक्त! (धनानां सनये) ऐश्वर्यों को प्राप्त करने के लिये (वयम्) हम सब (अर्यः) स्वामी होकर (त्वया) तेरे द्वारा (श्वघ्नी इव) जुआरी के समान (आजिम्) स्पर्धा के लक्ष्य को (जयेम) विजय करें।

उशन्नु षु णः सुमनां उपाके सोमस्य नु सुषुतस्य स्वधावः।
पा इन्द्र प्रतिभृतस्य मध्वः समन्धसा ममदः पृष्ठ्येन ॥ ४ ॥

भा०—हे (स्वधावः) ऐश्वर्य से युक्त ! तू (सुमनाः) शोभाचित्त और प्रशंसनीय ज्ञान से युक्त होकर (नः) हमारे समीप (सुसुतस्य सोमस्य) उत्तम रीति से आदरपूर्वक प्रदत्त (सोमस्य) ऐश्वर्य और (प्रतिभृतस्य) प्रत्येक पुरुष से धारण योग्य (मध्वः) मधुर अन्न का भी तू ही (पाः) पालन एवं उपभोग कर और (पृष्ठ्येन) पीछे से, वा आनन्द सेचक (अन्धसा) जीवनप्रद उस अन्न से तू (संममदः) अच्छी प्रकार हर्षित हो।

वि यो ररप्श ऋषिभिर्नवेभिर्वृक्षो न पक्वः सृण्यो न जेता।
मर्यो न योषामभि मन्यमानोऽच्छा विवक्मि पुरुहूतमिन्द्रम् ॥५॥३॥

भा०—(यः) जिसकी (नवेभि- ऋषिभिः) नये अध्येता, ज्ञानद्रष्टा पुरुष भी (ररप्शे) स्तुति करते हैं। जो (पक्वः वृक्षः न) पके वृक्ष के समान मधुर फलों का दाता और (सृण्यः जेता न) वेग से जाने वाली सेना वा आयुधों के सञ्चालन में कुशल पुरुष के तुल्य (जेता) समरविजयी, (योषाम्) युवति को (अभि मन्यमानः) प्रिय मानने वाले (मर्यः न) पुरुष के समान प्रजा को अपना मानता हो, उस (इन्द्रं) ऐश्वर्यवान् (पुरुहूतम्) बहुतों से स्तुत्य पुरुष को (अच्छ विवक्मि) मैं बहुस्तुत्य 'इन्द्र' नाम से पुकारता हूँ। इति तृतीयो वर्गः॥

गिरिर्न यः स्वतवाँ ऋष्व इन्द्रः सनादेव सहसे जात उग्रः।
आदर्ता वज्रं स्थविरं न भीम उद्नेव कोशं वसुना न्यृष्टम् ॥ ६ ॥

भा०—(यः) जो (गिरिः न) मेघ के समान (स्वतवान्) ऐश्वर्यों से उन्नत (ऋष्वः) महान् (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् (सनात् एव) सदा से (सहसे) पराभवकारी बल से (उग्रः) उग्र, (जातः) रूप से प्रसिद्ध होता है और जो (भीमः न) भयङ्कर होकर (स्थविरं) स्थूल (वज्रं) बल एवं शस्त्रास्त्र को (आदर्त्ता) आदरपूर्वक स्वीकार करता है और जो (उद्ना कोशं इव) जल पूर्ण मेघ के तुल्य (वसुना) धनैश्वर्य से (नि ऋष्टं) पूर्ण (कोशं) खजाने को (आदर्त्ता) धारण करता है वह (इन्द्रः) 'इन्द्र' कहाने योग्य है।

न यस्य वर्ता जनुषा न्वस्ति न राधस आमरीता मघस्य।
उद्वावृषाणस्तविषीव उग्रास्मभ्यं दद्धि पुरुहूत रायः ॥ ७ ॥

भा०—(यस्य) जिसका (जनुषा उ) जन्म से ही (वर्त्ता न अस्ति) निवारक कोई नहीं है और जिसके (मघस्य) ऐश्वर्य और (राधसः) धनादि का भी (आमरीता न) नाशक नहीं है। हे (तविषीवः) सेना के स्वामिन्! हे (उग्र) बलवन्! हे (पुरुहूत) बहुतों से स्तुत्य! तू (उद्वावृषाणः) उत्तम सुखों को मेघवत् वर्षाता हुआ (अस्मभ्यं) हमें (रायः) नाना धनों को (दद्धि) दे।

ईक्षे रायः क्षयस्य चर्षणीनामुत व्रजमपवर्तासि गोनाम्।
शिक्षानरः समिथेषु प्रहावान्वस्वो राशिमभिनेतासि भूरिम् ॥८॥

भा०—तू (चर्षणीनाम्) मनुष्यों के (क्षयस्य) निवासस्थान, राष्ट्र को (ईक्षे) स्वयं देखता है। (उत) और (गोनाम्) वाणियों, भूमियों के बीच (व्रजम्) जाने योग्य उत्तम पुर आदि को, गौओं के बाड़े को गोपाल के समान (अपवर्त्तासि) रक्षा करने वा खोलने वाला है। तू (समिथेषु) संग्रामों में (शिक्षा नरः) सब मनुष्यों का शिक्षक, दण्ड नायक! और

प्रहावान् ) प्रेरणा करने हारा और ( वस्वः ) राज्य में बसे प्रजाजन के ( भूरिम् राशिम् ) बहुत बड़े समूह को (अभिनेता) लाने और ले चलने हारा नायक (असि) है।

कया तच्छृण्वे शच्या शचिष्ठो यया कृणोति मुहु का चिदृष्वः।
पुरु दाशुषे विचयिष्ठो अंहोऽथा दधाति द्रविणं जरित्रे ॥ ९ ॥

भा०—( तत् ) वह राजा वा परमेश्वर ( शचिष्ठः ) सबसे अधिक शक्ति और वाणी से युक्त, सर्वशक्तिमान्, (कया शच्या) किस वाणी, शक्ति और बुद्धि से युक्त है। उत्तर—(यया) जिससे (ऋष्वः) वह महान् (का चित् ) कई, अनेक कार्य ( मुहु ) वार २ (कृणोति) करता है और (दाशुषे) आत्मसमर्पण करने वा कर आदि देने वाले प्रजाजन और स्तुति कर्त्ता विद्वान् के लिये (पुरु अंहः) बहुत सा पाप, अपराध (विचयिष्ठः) दूर कर देता है, (अथ) और उसके बाद (द्रविणं) ऐश्वर्य भी (दधाति) देता है।

मा नो मर्धीरा भरा दद्धि तन्नः प्र दाशुषे दातवे भूरि यत्ते।
नव्ये देष्णे शस्ते अस्मिन्त उक्थे प्र ब्रवाम वयमिन्द्र स्तुवन्तः ॥१०॥

भा०—हे (इन्द्र) राजन्! (नः) तू हमें ( मा ) मत (मर्धीः) विनष्ट कर। ( दातवे ) तेरे प्रति समर्पण करने वाले जन के लिये (यत् ते) जो तेरा (दातवे) देने योग्य (भूरि) बहुत सा है (तत् आभर) उसी को प्राप्त करा और (नः दद्धि) हमें दे। ( अस्मिन् ) इस ( नव्ये ) उत्तम, (देष्णे) दान योग्य, (शस्ते) प्रशस्त (ते) तेरे (उक्थे) वचन में रहते हुए (वयम् ) हम लोग (स्तुवन्तः) गुण गाते हुए, (प्र ब्रवाम) अच्छी प्रकार बतावें।

नू ष्टुत इन्द्र नू गृणान इषं जरित्रे नद्यो३ न पीपेः।
अकारि ते हरिवो ब्रह्म नव्यं धिया स्याम रथ्यः सदासाः ॥११॥४॥

भा०—व्याख्या पूर्व सूक्त १९। ११ में देखो ॥ इति चतुर्थो वर्गः ॥

[ २१ ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, २, ७, १० भुरिक् पंक्तिः । ६ स्वराड् पंक्तिः । ११ निचृत् पंक्तिः । ४, ५ निचृत्त्रिष्टुप् । ६, ८ विराट् त्रिष्टुप् । ९ त्रिष्टुप् । एकादशर्चं सूक्तम् ॥

आ यात्विन्द्रोऽवस उप न इह स्तुतः सधमादस्तु शूरः ।
वावृधानस्तविषीर्यस्य पूर्वीर्द्यौर्न क्षत्रमभिभूति पुष्यात् ॥ १ ॥

भा०—(इह) इस राष्ट्र में (शूरः) वीर, शत्रु नाशक, (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान्, (स्तुतः) गुणों द्वारा प्रशंसित राजा (नः) हमारी (अवसे) रक्षा के लिये (उप आयातु) प्राप्त हो । वह (वावृधानः) बढ़ता हुआ (नः) हमारे साथ ( सधमात् अस्तु ) हर्षित होने वाला हो । (यस्य) जिसकी (पूर्वीः) पहले से विद्यमान, राष्ट्र पालन में कुशल, (तविषीः) सेनाएं हों और ( क्षत्रम् ) बल (द्यौः नः) सूर्य प्रकाश के समान (अभिभूति) सबको पराजित करने वाला होकर ( पुष्यात् ) राष्ट्र को पुष्ट करे ।

तस्येदिह स्तवथ वृष्ण्यानि तुविद्युम्नस्य तुविराधसो नॄन् ।
यस्य क्रतुर्विदथ्यो३ न सम्राट् साह्वान्तरुत्रो अभ्यस्ति कृष्टीः ॥२॥

भा०—जैसे सूर्य का (क्रतुः) वर्षण आदि कार्य (कृष्टीः अभि अरति) कृषक प्रजाओं को सुखकारी होता है वैसे ही (यस्य) जिसका (क्रतुः) राज्य पालन आदि कर्म (विदथ्यः) यश और श्री के लाभ के योग्य (सम्राट् न) प्रकाशमान् सूर्य के तुल्य, ( साह्वान् ) सबको पराजित करने वाला, (तरुत्रः) दुःखों से तराने वाला, (कृष्टीः अभि अस्ति) कृषिकर प्रजा के लिये सुखकारी और प्रजा का कर्षण, पीड़न करने वाले दुष्टों को (अभि अस्ति) पराजित करने वाला होता है । हे विद्वान् पुरुषो ! आप (तुविद्युम्नस्य) बहुत ऐश्वर्य के स्वामी, ( तुविराधसः ) बहुत साधनों वाले ( तस्य इत् ) उसके ही (वृष्णयानि) सुखों की वर्षा और उनका प्रबन्ध करने वाले बलों और ( नॄन् ) उसके मुख्य नायकों के ( स्तवथ ) गुण वर्णन करो ।

आ यात्विन्द्रो दिव आ पृथिव्या मक्षू समुद्रादुत वा पुरीषात्।
स्वर्णरादवसे नो मरुत्वान् परावतो वा सदनादृतस्य ॥ ३ ॥

भा०—( इन्द्रः ) ऐश्वर्यवान् पुरुष ( मरुत्वान् ) वायुगणों सहित (दिवः) आकाश से सूर्य के समान तेजस्वी होकर (मक्षु) शीघ्र (आयातु) हमें प्राप्त हो। (पृथिव्या) वह हमें भूमि से सुवर्णादि वा अग्नि के तुल्य (आ) प्राप्त हो। ( समुद्रात् ) अन्तरिक्ष से विद्युत् के तुल्य प्राप्त हो, ( पुरीषात् ) जल में से विद्युत्वत् 'पुरीष' अर्थात् ऐश्वर्य में से प्राप्त हो। वह पुरुष ( स्वर्नरात् ) सूर्यवत् प्रतापी नायक समूह में से ( वा ) और (परावतः) दूरस्थ देश से और ( ऋतस्य सदनात् ) न्याय के स्थान से भी (नः) हमारी (अवसे) रक्षा के लिये (आयातु) हमें प्राप्त हो।

स्थूरस्य रायो बृहतो य ईशे तमु ष्टवाम विदथेष्विन्द्रम्।
यो वायुना जयति गोमतीषु प्र धृष्णुया नयति वस्यो अच्छ ॥४॥

भा०—(यः) जो वीर (बृहतः) बड़े (स्थूरस्य) भारी (रायः) धनैश्वर्य का (ईशे) स्वामी है हम ( तम् उ इन्द्रम् ) उस शत्रुहन्ता की (विदथेषु) संग्रामों के अवसरों में (स्तवाम) स्तुति करें। ( यः ) जो (वायुना) वायुसमान तीव्र गति से जाने वाले बल से (गोमतीषु) सेनाओं के आधार पर (जयति) विजय करता है और (धृष्णुया) शत्रुओं का पराजय करने वाले सैन्यों को (प्र नयति) आगे बढ़ाता और (वस्यः) अति श्रेष्ठ धन (अच्छ) प्राप्त कराता है।

उप यो नमो नमसि स्तभायन्नियर्ति वाचं जनयन्यजध्यै।
ऋञ्जसानः पुरुवार उक्थैरेन्द्रं कृण्वीत सदनेषु होता ॥ ५ ॥ ५ ॥

भा०—(यः) जो राजा (नमसि) अन्यों का आदर, शत्रु नमाने का साधन बल और शस्त्रादि के आश्रय पर (नमः) स्वयं अन्यों के आदर, शत्रु नमाने वाले बल आदि को ( स्तभयन् ) वश करता हुआ (यजध्यै)

मैत्री, सत्संग करने के लिये ( वाचं जनयन् ) वाणी को प्रकट करता हुआ (इयर्त्ति) अन्यों को प्रेरित करता है वह (अञ्जसानः) सबको वश करता हुआ, (पुरुवारः) बहुतों से वरण करने और बहुत से शत्रुओं का वारण करने वाला, (होता) सब ऐश्वर्यों का दाता है उसको (सदनेषु) उत्तम पदों पर (इन्द्रं) ऐश्वर्य युक्त अध्यक्ष (आ कृण्वीत) बनाओ । इति पञ्चमो वर्गः ॥

धि॒षा यदि॑ धिष॒ण्यन्तः॑ सर॒ण्यान्त्सद॑न्तो॒ अद्रि॑मौशि॒जस्य॒ गोहे॑ ।
आ दु॒रोषाः॑ पा॒स्त्यस्य॒ होता॒ यो नो॑ म॒हान्त्सं॒वर॑णेषु॒ वह्निः॑ ॥ ६ ॥

भा०—(यदि) जब (औशिजस्य) धनादि की कामना वाले पुरुष के (गोहे) गृह में (सदन्तः) उत्तम पदों पर प्रतिष्ठा प्राप्त करते हुए दरबारी लोग ( अद्रिम् ) शत्रुओं के नाशक और स्वयं न डरने वाले पुरुष को (धिषा) उत्तम बुद्धि या वाणी से (धिषण्यन्तः) स्तुति करते हुए (तम् सरण्यान् ) उसको प्राप्त हों तो (यः) जो (नः) हमारे लिये (संवरणेषु) आच्छादित अन्धकार पूर्ण स्थानों में (वह्निः) अग्नि समान तेजोमय होकर हमें ले चलने हारा है वह (पास्त्यस्य) गृहों में बसी प्रजा के हित-कारक, ऐश्वर्य का (होता) दाता (दुरोषाः) दुस्तर क्रोध या तेज से युक्त होकर भी हमारे प्रति (दुरोषाः) क्रोध रहित होकर हमें (आ) प्राप्त हो ।

स॒त्रा यदीं॑ भार्व॒रस्य॒ वृष्णः॒ सिष॑क्ति॒ शुष्मः॑ स्तुव॒ते भरा॑य ।
गुहा॒ यदी॑मौशि॒जस्य॒ गोहे॒ प्र यद्धि॒ये प्राय॑से॒ मदा॑य ॥ ७ ॥

भा०—( भार्वरस्य वृष्णः शुष्मः) सबके पालक पोषक सूर्य का बल (सत्रा स्तुवते भराय) सचमुच स्तुतिकर्त्ता जीवनगण के भरण पोषण के लिये (ईं सिषक्ति) जल सेचन करता है वैसे ही (भार्वरस्य वृष्णः) समस्त राष्ट्र के पोषक बलवान् पुरुष का (शुष्मः) शत्रु का शोषक बल, वा उद्योग भी ( यत् ) जब ( ईं ) इस राष्ट्र को (सिषक्ति) प्राप्त होता है तो वह (सत्रा) सचमुच, (स्तुवते) राजा से प्रार्थना करने वाले प्रजाजन के

अध्यात्म में—जो ज्ञानवान् और शुभ चित्त से युक्त पुरुष (व्यया) संध्या अर्थात् ध्यान के अभ्यास से ( मनसः परि ) मन से भी परे विद्यमान (अवि ह्वरन्तं) अकुटिल, (सुवृतं) आचारवान् (रथं) रसस्वरूप आत्मा को (चक्रुः) बना लेते हैं उसकी साधना करते हैं। हे ( ऋभवः ) सत्य ज्ञान से प्रकाशित विद्वान् पुरुषो ! हे ( वाजाः ) ऐश्वर्यवान् पुरुषो ! (तान् उ नु. वः) उन आप लोगों से (अस्य सवनस्य पीतये) इस ऐश्वर्य के उपभोग के लिये (आ वेदयामसि) निवेदन करते हैं।

तद्वो॑ वाजा ऋभवः सुप्रवाच॒नं दे॒वेषु॑ विभ्वो अभवन्महित्व॒नम् ।
जिव्री॑ यत्सन्ता॑ पि॒तरा॑ सना॒जुरा॑ पुन॒र्युवा॑ना च॒रथा॑य॒ तक्ष॑थ ॥३॥

भा०—हे (वाजाः) बल से युक्त ! हे (ऋभवः) ज्ञान और तेजों से युक्त ! हे (विभ्वः) विशेष ऐश्वर्य वा विद्यादि से युक्त विद्वान् जनो ! (यत्) जो तुम लोग (जिव्री) जरावस्था को प्राप्त (सन्ता) हुए (सना जुरा) दान आदि से वृद्ध, (पितरा) पालक वृद्ध पुरुषों को ( चरथाय ) ज्ञान वितरण और जीवन यापन के लिये ( पुनः युवाना तक्षथ ) पुनः युवाओं के तुल्य उत्साह युक्त हो ( वः ) आप लोगों का ( तत् ) वही ( सु-प्र-वाचनम् ) उत्तम ख्याति और उत्तम विद्याभ्यास है और वही आप लोगों का (देवेषु) विद्यादाताओं में ( महित्वनम् ) महान् कर्त्तव्य है।

एकं॒ वि च॑क्र चम॒सं च॒तुर्व॑यं॒ निश्चर्म॑णो॒ गाम॑रिणीत धी॒तिभिः॑ ।
अथा॑ दे॒वेष्व॑मृत॒त्वमा॑नश श्रु॒ष्टी वा॑जा ऋभव॒स्तद्व॑ उ॒क्थ्य॑म् ॥४॥

भा०—(वाजाः ऋभवः) बल धारक और ऋत अर्थात् अन्न से उत्पन्न होने और चमकने वाले प्राणो ! (वः तत् उक्थ्यम् ) आप लोगों का यही स्तुतियोग्य कर्म है कि आप लोग ( एकं चमसं चतुर्वयं वि चक्र ) बाह्य पदार्थों के भोगने वाले एक अन्तःकरण को चार शाखाओं में प्रकट कर देते हो, मन, बुद्धि, चित्त, अहङ्कार एक ही अन्तःकरण के ये चार रूप प्राणशक्ति से होते हैं। अथवा—प्राणों द्वारा ही एक भोग्य जीवन 'चतु-

वय' अर्थात् चार अवस्थाओं वाला हो जाता है, बाल, यौवन, सम्पूर्णता (किञ्चित् परिहाणि), वार्धक्य और आप प्राणगण (धीतिभिः) ध्यान धारणाओं द्वारा (चर्मणः) चर्म आदि की बनी जिह्वा, तालु, मुखादि अवयवों से (गाम् निर् अरिणीत) व्यक्त वाणी को प्रकट करते हो। (अथ) और (देवेषु) बाह्य विषयों के ज्ञान की कामना करने वाले इन्द्रियों में (अष्टी) शीघ्रतापूर्वक (अमृतत्वम्) चैतन्य (आनश) प्राप्त कराते हो।

ऋभुतो र॒यिः प्र॑थ॒मश्र॑वस्तमो॒ वाज॑श्रुतासो॒ यमजी॑जन॒न्नरः॑।
वि॒भ्वत॒ष्टो वि॒दथे॑षु प्र॒वाच्यो॒ यं दे॑वा॒सोऽव॑था॒ स विच॑र्षणिः ॥५।७

भा०—( वाजश्रुतासः ) ज्ञान को श्रवण करने वाले और ऐश्वर्यों से प्रसिद्ध होने वाले विद्वान् एवं वीर ( नरः ) नायक ( यम् ) जिस ऐश्वर्य को ( अजीजनन् ) उत्पन्न करते हैं वह ( रयिः ) ऐश्वर्य (ऋभुतः) ज्ञान से प्रकाशित गुरु वा प्रभु से प्राप्त होकर (प्रथमश्रवस्तमः) श्रेष्ठ, उत्तम श्रवण योग्य वेद है। (सः) वह वेदाख्य ज्ञान (विचर्षणिः) विविध गूढ रहस्यों को दिखाने वाला है। ( यं ) जिसकी हे (देवासः) विद्वान् पुरुषो ! आप (अवथ) रक्षा करते हो और वह ( विभ्वतष्टः ) विशेष सामर्थ्यवान् पुरुषों वा व्यापक परमेश्वर द्वारा प्रकट किया है और ( विदथेषु ) ज्ञान प्राप्ति के अवसरों पर (प्र-वाच्यः) गुरु द्वारा शिष्यों के प्रति उपदेश योग्य होता है।
इति सप्तमो वर्गः ॥

स वा॒ज्यर्वा॒ स ऋषि॑र्वच॒स्यया॒ स शूरो॒ अस्ता॒ पृत॑नासु दु॒ष्टरः॑।
स रा॒यस्पोषं॒ स सु॒वीर्यं॑ दधे॒ यं वाजो॒ विभ्वाँ॑ ऋ॒भवो॒ यमावि॑षुः ६

भा०—( यत् ) जिसकी (वाजः विभ्वा ऋभवः) ऐश्वर्यवान् विशेष सामर्थ्य और विद्यावान् और तेज और सत्य के बल से तेजस्वी पुरुष (आविषुः) रक्षा करते, (सः वाजी) वह ऐश्वर्यवान् (अर्वा) अश्व के समान बलवान् शत्रुओं का नाशक होता है। ( वचस्यया ऋषिः ) उत्तम स्तुति से मन्त्रार्थों का द्रष्टा, ऋषि, (सः) वह (शूरः) वीर, (अस्ता) अस्त्रों से शत्रु

को पराजित करने वाला, (पृतनासु दुस्-तरः) सेनाओं के बीच कठिनता से विजय करने योग्य होता है। (सः रायः पोषं दधे) वह ऐश्वर्य की समृद्धि को धारण करता और (सः सुवीर्यं दधे) वह उत्तम बल को धारण करता है।

श्रेष्ठं वः पेशो अधि धायि दर्शतं स्तोमो वाजा ऋभवस्तं जुजुष्टन ।
धीरासो हि ष्ठा कवयो विपश्चितस्तान्व एना ब्रह्मणा वेदयामसि ॥७॥

भा०—हे (वाजाः) बलवान् और बुद्धि में तीव्र वेग वाले शिष्य जनो ! हे (ऋभवः) सत्य-ज्ञान से प्रकाशित होने वालो ! जिसके द्वारा (वः) आप लोगों का (श्रेष्ठं) सबसे उत्तम (दर्शतं पेशः) दर्शनीय स्वरूप, (धायि) धारण किया जाय और सर्वश्रेष्ठ (स्तोमः धायि) वेदोपदेश स्थिर किया जा सके, आप लोग (तं जुजुष्टन) उसकी सेवा करो और जो लोग (धीरासः) धीर पुरुष और (कवयः) विद्वान्, क्रान्तदर्शी (विपश्चितः) ज्ञानों को जानने वाले मेधावी हैं ( तान् ) उनको लक्ष्य करके हम (वः) आप लोगों को (एना ब्रह्मणा) इस वेद ज्ञान के निमित्त (आवेदयामसि) बतलावें और आप लोग भी (धीरासः कवयः स्थ) धीर और विद्वान् हो जाओ।

यूयमस्मभ्यं धिषणाभ्यस्परि विद्वांसो विश्वा नर्याणि भोजना ।
द्युमन्तं वाजं वृषशुष्ममुत्तममा नो रयिमृभवस्तक्षता वयः ॥ ८ ॥

भा०—हे (विद्वांसः ऋभवः) विद्वान् महोदयो ! (यूयं) आप लोग (धिषणाभ्यः परि) बुद्धियों से विचार कर (विश्वा नर्याणि भोजनानि तक्षत) सब प्रकार के लोकोपकारक भोग्य पदार्थों का निर्माण करो और (द्युमन्तं वाजं) तेजस्वी ज्ञान, बल और ( वृषं शुष्मम् ) बलवान् पुरुषों के बल रूप ( उत्तमं रयिम् ) उत्तम ऐश्वर्य को उत्पन्न करो।

इह प्रजामिह रयिं रराणा इह श्रवो वीरवत्तक्षता नः ।
येन वयं चितयेमात्यन्यान्तं वाजं चित्रमृभवो ददा नः ॥ ९ ॥ ८ ॥

भा०—(ऋभवः) तेज विद्यादि से प्रकाशित पुरुषो ! आप लोग (इह) इस राष्ट्र में ( प्रजाम् ) उत्तम प्रजा को और (इह रयिं रराणः) इस लोक में उत्तम ऐश्वर्यं और (इह श्रवः रराणः) इस लोक में उत्तम अन्न और ज्ञान को देते हुए (नः तक्षत) हमें व्यवस्थित और उत्तम बनाओ और (येन) जिससे ( वयम् ) हम लोग (अन्यान् अति) और सबको अतिक्रमण करके (चितयेम) ज्ञानवान् होवें और (तं चित्रं वाजं) उस, अद्भुत ज्ञान और ऐश्वर्य को (नः दद) हमें दो । इत्यष्टमो वर्गः ॥

[ ३७ ] वामदेव ऋषिः ॥ ऋभवो देवता । छन्दः—१ विराट् त्रिष्टुप् । २ त्रिष्टुप् । ३, ८ निचृत् त्रिष्टुप् । ४ पंक्तिः ॥ ५, ७ अनुष्टुप् ॥ ६ निचृदनुष्टुप् ॥ अष्टर्चं सूक्तम् ॥

उप नो वाजा अध्वरमृभुक्षा देवा यात पथिभिर्देवयानैः ।
यथा यज्ञं मनुषो विक्ष्वा३सु दधिध्वे रण्वाः सुदिनेष्वह्नाम् ॥ १ ॥

भा०—हे (वाजाः) बलवान् पुरुषो ! हे ( ऋभुक्षाः ) बड़े लोगो ! हे (देवाः) दानशील लोगो ! आप लोग (देवयानैः पथिभिः) विद्वानों से जाने योग्य उत्तम मार्गों और गमन साधन रथादि से (नः) हमारे (अध्वरं) हिंसारहित होने वाले यज्ञ और दृढ़ राष्ट्र को (उप यात) प्राप्त होओ और आप लोग (मनुषः रण्वाः) मननशील, मनोहर आचरण करते हुए (अह्नाम् सुदिनेषु) दिनों के बीच उत्तम दिनों में (आसु विक्षु) इन प्रजाओं में (यथा) यथावत् (यज्ञं दधिध्वे) संगति, मैत्री आदि को बनाये रहो ।

ते वो हृदे मनसे सन्तु यज्ञा जुष्टासो अद्य घृतनिर्णिजो गुः ।
प्र वः सुतासो हरयन्त पूर्णाः क्रत्वे दक्षाय हर्षयन्त पीताः ॥ २ ॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! (वः) आप लोगों के (ते) वे (यज्ञाः) परस्पर मित्रतादि के भाव, एवं दान, सत्कार आदि सत्कर्म और पूजनीय पुरुष भी, (अद्य) वर्त्तमान में (घृतनिर्णिजः) घृत वा जलादि के संसर्ग से पवित्र और (जुष्टासः) प्रेमपूर्वक सेवन-योग्य होकर (गुः) प्राप्त हों और वे (हृदे मनसे सन्तु) हृदय और चित्त को भी सन्तुष्ट करने वाले हों। हे विद्वान् पुरुषो ! (वः) आप लोगों के (सुतासः) सन्तान और ऐश्वर्य (पूर्णाः) पोषित और गुणों से पूर्ण होकर (वः हरयन्त) तुम्हें प्रेम से चाहें और वे (पीताः) पालित, सुरक्षित रहकर (क्रत्वे दक्षाय) ज्ञान, कर्म, उत्साह की वृद्धि के लिये (हर्षयन्त) प्रसन्न चित्त रहें।

त्र्युदायं देवहितं यथा वः स्तोमो वाजा ऋभुक्षणो ददे वः।
जुह्वे मनुष्वदुपरासु विक्षु युष्मे सचा बृहद्दिवेषु सोमम् ॥ ३ ॥

भा०—हे (वाजाः) ज्ञानवान् (ऋभुक्षणः) तेजस्वी पुरुषो ! (वः) आप लोगों का (स्तोमः) वचन समूह, उपदेश (यथा) जैसे (त्रि-उदयं देव-हितं ददे) तीनों प्रकार के अभ्युदय के दाता विद्वानों के हितकारी सुख को देता है, वैसे ही मैं भी (स्तोमः) स्तुतिकर्त्ता होकर तीनों अभ्युदयकारी हितवचन (वः ददे) आप लोगों को दूं और जैसे (मनुष्वत्) मननशील विद्वान् के सदृश (उपरासु विक्षु) समीप बसी प्रजाओं को मैं (सोमम् जुह्वे) अन्नादि पदार्थ दूं वैसे ही (बृहद्-दिवेषु) बड़े-बड़े ज्ञानवान् पुरुषों के बीच में मैं (सचा) संगत होकर (युष्मे सोमं जुह्वे) आप लोगों को भी ऐश्वर्यादि दूं।

पीवो अश्वाः शुचद्रथा हि भूतायः शिप्रा वाजिनः सुनिष्काः।
इन्द्रस्य सूनो शवसो नपातोऽनु वश्चेत्यग्रियं मदाय ॥ ४ ॥

भा०—हे (इन्द्रस्य सूनो) विद्वान् और बलवान् राजा के पुत्र के समान प्रिय ! और हे (शवसः नपातः) बल के द्वारा अपने को उससे बांधने वाले

वीर पुरुषो ! आप लोग (पीवो अश्वाः) खूब हृष्ट पुष्ट अश्वों वाले, (शुचद्रथाः) कान्तिमान् रथों वाले, (अयः-शिप्राः-वाजिनः) मुख में वा नाक पर लोहे की बनी लगाम वा पट्टी के धारक अश्वों के तुल्य वीर भी (अयः-शिप्राः-वाजिनः) स्वर्णादि के बने कुण्डलादि आभूषणों को गण्डस्थल पर धारण करने वाले और बलवान् (सुनिष्काः) कण्ठ में सुवर्ण पदकादि धारण करने वाले, (भूत् हि) हुआ करें। (वः) आप लोगों के बीच ( अग्रियम् ) आगे का मुख्य पद (अनु मदाय) अनुकूल रहकर हर्ष प्राप्त करने के लिये (चेति) जाना जाता है।

ऋभुमृभुक्षणो रयिं वाजे वाजिन्तमं युजम ।
इन्द्रस्वन्तं हवामहे सदासातममश्विनम् ॥ ५ ॥ ९ ॥

भा०—हे (ऋभुक्षणः) महोदयो ! हम लोग (वाजे) ज्ञान और बल के कार्य में ( ऋभुम् रयिम् ) बहुत ऐश्वर्य प्राप्त करें और ( ऋभुम् ) बहुत तेजस्वी, सत्य, ज्ञान, तेज से चमकने वाले, ( रयिम् ) ऐश्वर्यवान् ( वाजिन्तमम् ) उत्तम वेगवान् अश्वादि साधनों के स्वामी, ( युजम् ) सबके संयोजक, (इन्द्रस्वन्तं) ऐश्वर्य धारक ( अश्विनम् ) उत्तम अश्वों के स्वामी को (हवामहे) प्राप्त करें। इति नवमो वर्गः ॥

सेदृभवो यमवथ यूयमिन्द्रश्च मर्त्यम् ।
स धीभिरस्तु सनिता मेधसाता सो अर्वता ॥ ६ ॥

भा०—हे (ऋभवः) तेजस्वी पुरुषो ! ( यम् मर्त्यम् ) जिस मनुष्य की (यूयम् इन्द्रः च अवथ) तुम और ऐश्वर्यवान् राजा रक्षा करते हैं ( सः इत् ) वही श्रेष्ठ है। वही (धीभिः) उत्तम प्रज्ञा और कर्मों से (सनिता) सत्यासत्य का विवेकी अन्यों को ज्ञानैश्वर्य देने वाला (अस्तु) हो और (मेधसाता) पवित्र यज्ञ करने, पवित्र अन्न देने और धर्म संग्राम में (सः) वही (अर्वता) उत्तम ज्ञान, उत्तम ऐश्वर्य और उत्तम अश्व के सहित हो।

वि नो॑ वाजा ऋभुक्षणः पथश्चितन यष्टवे ।
अस्मभ्यं॑ सूरयः स्तुता विश्वा आशास्तरीषणि ॥ ७ ॥

भा०—हे (वाजाः) ज्ञान और बल से युक्त (ऋभुक्षणः) गुणों में महान् और (स्तुताः सूरयः) प्रशंसित विद्वान् पुरुषो ! आप लोग (यष्टवे) दान, मैत्री, सत्संग, देवपूजन आदि सत्कर्म के लिये उत्तम (पथः चितन) मार्गों का उपदेश करो और (अस्मभ्यं) हम में (तरीषणि) संसार-सागर से पार उतरने का सामर्थ्य और (विश्वा आशाः) हमारी समस्त आकांक्षाओं को पूर्ण करो ।

तं नो॑ वाजा ऋभुक्षण इन्द्र नासत्या रयिम् ।
समश्वं॑ चर्षणिभ्य आ पुरु शस्त मघत्तये ॥ ८ ॥ १० ॥

भा०—हे (वाजाः) ऐश्वर्यवान् लोगो ! हे (ऋभुक्षणः) बड़े लोगो ! हे (इन्द्रः) शत्रुहन्तः ! हे (नासत्या) असत्याचरण न करने हारे सभापति, न्यायपति ! आप (नः चर्षणिभ्यः) हम को (तं अश्वं रयिं) उस महान् धन की (सम् आ शस्त) अच्छी प्रकार प्रशंसा व उपदेश करें। जो (पुरु) बहुतों को पालने में समर्थ और (मघत्तये) दान के लिये हो। इति दशमो वर्गः ॥

[३८] वामदेव ऋषिः ॥ १ द्यावापृथिव्यौ । २-१० दधिक्रा देवता ॥ छन्दः—
१, ४ विराट् पंक्ति । ६ भुरिक् पंक्ति । २, ३ त्रिष्टुप् । ५, ८, ९,
१० निचृत् त्रिष्टुप् । ७ विराट् त्रिष्टुप् ॥ दशर्चं सूक्तम् ॥

उतो हि वां॑ दात्रा सन्ति पूर्वा या पूरुभ्य॑स्त्रसद॑स्युर्नितोशे ।
क्षेत्रासां द॑दथुरुर्वरासां घनं दस्युभ्यो अभिभूतिमुग्रम् ॥ १ ॥

भा०—(या) जिन उत्तम पदार्थों को (त्रसदस्युः) दुष्ट पुरुषों को भय-प्रद और भयभीत शत्रुओं को उखाड़ फेंकने वाला वीर सेनापति (नितोशे) देता है हे (द्यावा पृथिव्यौ) राजा और प्रजाजनो ! वे (दात्रा) दान योग्य (पूर्वा)

पूर्व विद्यमान सभी पदार्थ (वाम् हि) निश्चय से तुम दोनों के ही हैं। क्योंकि, आप दोनों ही (क्षेत्रासां उर्वरासां घनं ददथुः) रणक्षेत्र वा कृषि क्षेत्रों और श्रेष्ठ धन भूमि को प्राप्त कराने वाला सैन्यबल प्रस्तुत करते हो। आप दोनों ही (दस्युभ्यः) प्रजानाशक दुष्ट पुरुषों के नाश के लिये (उग्रम् घनं) उग्र आयुध और (अभिभूतिम् ददथु) पराजय देते हो।

उत वाजिनं पुरुनिष्षिध्वानं दधिक्रामु ददथुर्विश्वकृष्टिम् ।
ऋजिप्यं श्येनं प्रुषितप्सुमाशुं चर्कृत्यमर्यो नृपतिं न शूरम् ॥ २ ॥

भा०—जैसे स्त्री पुरुष (वाजिनं दधिक्राम् श्येनम् आशु ददथुः) वेगवान्, बलवान्, पीठ पर लेकर चलने वाले, उत्तम चाल वाले, तीव्र वेगवान् अश्व को पालते पोसते हैं वैसे ही राजा-प्रजावर्ग भी ( वाजिनम् ) बलवान्, (पुरु निः-षिध्वानं) बहुत शत्रुओं को हटा देने वाले, ( दधिक्राम् ) राष्ट्र को धारण करने वाले (विश्वकृष्टिं) समस्त कृषक और शत्रुकर्षक प्रजाओं, सेनाओं के स्वामी (ऋजिप्यं) धार्मिक जनों के पालकों में उत्तम, ( श्येनम् ) बाज के समान शत्रु पर झपटने वाले वा उत्तम ज्ञानयुक्त ( प्रुषितप्सुम् ) स्निग्ध सात्विक और परिपक्व पदार्थों का भोजन करने वाले, (आशुं) वेगवान् ( चर्कृत्यम् ) कार्य में कुशल, (अर्यः शूर) शत्रुओं के प्रति वीर, (नृपतिं न) पालक के तुल्य नायकों के भी पालक पुरुष को (ददथुः) सब ऐश्वर्य प्रदान करें।

यं सीमनु प्रवतेव द्रवन्तं विश्वः पूरुर्मदति हर्षमाणः ।
पड्भिर्गृध्यन्तं मेधयुं न शूरं रथतुरं वातमिव ध्रजन्तम् ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (पड्भिः द्रवन्तं रथतुरं विश्वः हर्षमाणः मदति) पैरों से दौड़ते हुए रथ में लगे तेज अश्व को देखकर सभी प्रसन्न होकर उस की प्रशंसा करते हैं वैसे ही (प्रवता इव द्रवन्तं) नीचे मार्ग से वेग से बहते जल के समान (सीम् पड्भिः द्रवन्तं) गमन साधनों से सब तरफ द्रुतगति से जाने वाले (गृध्यन्तं) अन्य राष्ट्रों की विजय कामना करते हुए (मेधयुं न शूरं) संग्राम

के इच्छुक, वीर के सदृश और (ध्रजन्तम्) वेग से जाने वाले, (वातम् इव) वायु के समान ( रथतुरम् ) रथ से वेग से जाने वाले महारथी को राजा प्रजा दोनों धारण करें।

यः स्मारुन्धानो गध्या समत्सु सनुतरश्चरति गोषु गच्छन्।
आविर्ऋजीको विदथा निचिक्यत्तिरो अरतिं पर्याप आयोः ॥ ४ ॥

भा०—(यः) जो (समत्सु) संग्रामों में (गध्या) परस्पर मिलने वाले उभय पक्ष के वीरों को (आरुन्धानः) सब भांति रोकता रहता है और जो (सनुतरः चरति) सबसे अधिक दानशील वा विवेकी होकर आचरण करता है, जो (गोषु गच्छन्) भूमियों और ज्ञान वाणियों में विचरता हुआ, (आविः-ऋजीकः) सरल धर्म मार्गों को प्रकट करता हुआ (विदथा विचिक्यत्) ज्ञानों और धनों को जान लेता और प्राप्त कर लेता है, वह (आपः आयोः अरतिम् परितिरः) आप्त पुरुष या प्रजाजन के दुःखों को दूर करता है।

उत स्मैनं वस्त्रमथिं न तायुमनु क्रोशन्ति क्षितयो भरेषु।
नीचायमानं जसुरिं न श्येनं श्रवश्चाच्छा पशुमच्च यूथम् ॥५॥११॥

भा०—(भरेषु=हरेषु वस्त्रमथिं तायुम् न अनुक्रोशन्ति) चोरियों के होने पर जैसे वस्त्रादि पदार्थों को हरने वाले चोर को लोग नाना प्रकार से कोसते हैं वैसे ही (भरेषु) संग्रामों में (क्षितयः) राष्ट्रवासी लोग (वस्त्रमथिं) रहने के मकान आदि वास योग्य पदार्थों के नाशक चोरवत् (एनं) इस राजा को भी (अनुक्रोशन्ति) बुरा भला कहा करते हैं और (श्येनं न) पक्षियों के नाशक बाज पक्षी के तुल्य, वेग से (श्रवः) अन्न और (पशुमत् च यूथम्) पशुओं के रेवड़ को (अच्छ) लक्ष्य करके (नीचायमानं) नीच आचरण करने वाले (जसुरिं) प्रजा पर आक्रमण करने वाले हिंसक राजा को भी (अनुक्रोशन्ति) प्रजाजन बुरा भला कहते हैं। इत्येकादशो वर्गः ॥

उत स्मासु प्रथमः सरिष्यन्नि वेवेति श्रेणिभी रथानाम् ।
स्रजं कृण्वानो जन्यो न शुभ्वा रेणुं रेरिहत्किरणं ददश्वान् ॥ ६ ॥

भा०—(उत स्म) और (आसु) जो सेनाओं के बीच (रथानां श्रेणिभिः) रथों की पंक्तियों सहित (सरिष्यन् इव) शत्रु पर आक्रमण करने की इच्छा करता हुआ (नि विवेति) सब प्रकार से तमतमाता है और जैसे सूर्य (जन्यः) सब जनों का हितकर (शुभ्वा) शोभायमान रूप से (किरणं ददश्वान् ) किरणों को देता हुआ (स्रजं कृण्वानः) व्यापक किरणों को प्रकट करता हुआ, ( रेणुं रेरिहत् ) रेणु-रेणु व्याप लेता है। वा जैसे (किरणं ददश्वान् शुभ्वा स्रजं कृण्वानः जन्यः रेणुं रेरिहत् ) मुंह में लगे लोहखण्ड वा लगाम को चबाता हुआ, श्वेत, सजासजाया, माला पहने घोड़ा धूल उड़ाता, या चाटता है वैसे ही प्रतापी राजा, (जन्यः) सर्वहितकारी, उत्तम रूप से प्रकट होने वाला, (शुभ्वा) शोभायमान और (स्रजं कृण्वानः) माला धारण करके (जन्यः न) वधू के अभिलाषी वर के तुल्य सज धज कर (किरणं ददश्वान् ) तेज को धारण करता हुआ ( रेणुं रेरिहत् ) अपने सैन्य द्वारा धूलि को उड़ावे, अथवा 'रेणु' अर्थात् हिंसक दुष्ट जन को नष्ट करे।

उत स्य वाजी सहुरिर्ऋतावा शुश्रूषमाणस्तन्वा समर्ये ।
तुरं यतीषु तुरयन्नृजिप्योऽधि भ्रुवोः किरते रेणुमृञ्जन् ॥ ७ ॥

भा०—(वाजी सहुरिः समर्ये तन्वा शुश्रूषमाणः तुरं यतीषु तुरयन् रेणुम् ऋञ्जन् भ्रुवोः अधिकुरुते) जैसे वेगवान् अश्व सहनशील होकर संग्राम में शरीर से सेवा करता हुआ वेग से जाने वाली सेनाओं के बीच वेग से जाता हुआ, धूल उड़ाता हुआ, अपने भौंहों के ऊपर भी धूल डाल देता है वैसे ही (स्यः) जो (वाजी) बलवान् और ज्ञानवान् पुरुष (ऋतावा) अन्न, धन तेज और ज्ञान से सम्पन्न होकर (समर्ये) संग्राम में और उत्तम, पुरुषों के सहयोग में, अन्तेवासी या और सुहृदों के बीच (तन्वा) अपने देह से (शुश्रूषमाणः) देश वा गुरु आदि की शुश्रूषा करता हुआ, वेदादि के श्रवण की इच्छा करता

हुआ, (तुरं यतीषु) वेग से जाने वाली सेनाओं और प्रयत्नशील प्रजाओं में ( तुरं तुरयन् ) रथादि साधनों को वेग से चलाता हुआ, (ऋजिप्यः) धार्मिकों का पालक होकर ( रेणुम् ऋञ्जन् ) धूलि के समान शत्रु-दल को वश करता हुआ, (भ्रुवोः अधि) भौंहों के सञ्चालन मात्र से, आंख के इशारे भर से, उन पर भौंहों के क्रोधभाव को दर्शनिमात्र से (अधि किरते) उन पर शस्त्रास्त्र वर्षा करता है।

उत स्मास्य तन्यतोरिव द्योर्ऋघायतो अभियुजो भयन्ते ।
यदा सहस्रमभि षीमयोधीद्दुर्वर्तुः स्मा भवति भीम ऋञ्जन् ॥ ८ ॥

भा०—(द्योः तन्यतोः इव) जैसे चमचमाती घातक बिजली से लोग डरते हैं वैसे ही (अस्य) उस (द्योः) विजयशील, (ऋघायतः) शत्रु हिंसक (अभियुजः) आक्रमणकारी सेनापति से शत्रु (भयन्ते) भय करते हैं। (यदा) जब वह ( सीम् ) सब ओर स्थित ( सहस्रम् ) समस्त हजारों शत्रु सैन्यों के मुकाबले पर (अभि अयोधीत्) डट कर सबसे एक साथ युद्ध करता है, तब वह ( ऋञ्जन् ) शत्रुओं को वश करता हुआ (दुर्वर्तुः) कठिनता से वारण-योग्य और (भीमः) अति भयंकर (भवति स्म) हो जाता है।

उत स्मास्य पनयन्ति जना जूतिं कृष्टिप्रो अभिभूतिमाशोः ।
उतैनमाहुः समिथे वियन्तः परा दधिक्रा असरत्सहस्रैः ॥ ९ ॥

भा०—(उत) और जैसे (जनाः कृषिप्रः जूर्ति पनयन्ति) लोग कर्षण योग्य, रथादि को पूर्ण करने वाला, उसका अंगभूत होकर जुते हुए अश्व के वेग को कार्य व्यवहार में लाते और उसकी स्तुति करते हैं और जैसे ( आशोः अभिभूतिम् ) व्यापक विद्युत् के व्यापन गुण को विद्वान् जन कार्य में लाते और वर्णन करते हैं जैसे (वि यन्तः) विविध उपायों से जाने वाले लोग (समिथेएनम् आहुः) प्राप्त होने पर कहते हैं कि वह ( दधिक्राः सहस्रैः परा असरत् ) धारण करके ले चलने में समर्थ विद्युत् या अश्वादि हजारों मील के

वेगों से दूर तक जाने में समर्थ होता है वैसे ही (जनाः) लोग (उत) भी (अस्य) इस (कृष्टिप्रः) राष्ट्रवासी प्रजाजनों को ऐश्वर्य समृद्धि से पूर्ण करने हारे राजा के, (जूतिम्) वेगवती सेना और (आशोः) वेगवान् (अभिभूतिम्) शत्रु पराजयकारी सामर्थ्य की (पनयन्ति) स्तुति करते हैं और (वियन्तः) विविध मार्गों और चालों से जाने वाले वीर लोग (समिधे) संग्राम के समय (एनम् आहुः) उसके विषय में कहते हैं कि (दधिक्राः) सबको अपने वश में करके शत्रु पर आक्रमण करने में समर्थ वीर पुरुष ही (सहस्रैः) शत्रु पर विजय प्राप्त करने वाले सहस्रों वा बलवान् सैन्यों सहित (परा असरत्) दूर तक आक्रमण करने में समर्थ है।

आ द॒धि॒क्राः शव॑सा॒ पञ्च॑ कृ॒ष्टीः सूर्य॑ इव॒ ज्योति॑षा॒पस्त॑तान।
स॒ह॒स्र॒साः श॑त॒सा वा॒ज्यर्वा॑ पृ॒णक्तु॒ मध्वा॒ समि॒मा वचां॑सि ॥१०॥१२॥

भा०—(सूर्यं इव ज्योतिषा अपः ततान) सूर्य जैसे तेज के बल से जलमय मेघों को विस्तारित करता है, वैसे ही (दधिक्राः) राष्ट्र को धारण करके शत्रु पर आक्रमण करने में कुशल पुरुष (शवसा) अपने बल से (पञ्च कृष्टीः) पांचों प्रजाजनों को (आ ततान) विस्तृत करे, वश करे। वह (सहस्र-साः) सहस्रों को देने वाला और (शत-साः) सैकड़ों का दाता, (वाजी) ऐश्वर्यादि का स्वामी (अर्वा) शत्रुसिहक होकर भी (इमा वचांसि) इन वचनों को (मध्वा) मधुर गुण से (सं पृणक्तु) युक्त करे। इति द्वादशो वर्गः ॥

[ ३९ ] वामदेव ऋषिः ॥ दधिक्रा देवता ॥ छन्दः—१, ३, ५ निचृत् त्रिष्टुप्। २, ४ स्वराट् पंक्तिः। ६ अनुष्टुप् ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

आ॒शुं द॑धि॒क्रां तमु॒ नु ष्ट॑वाम दि॒वस्पृ॑थि॒व्या उ॒त च॑र्किराम।
उ॒च्छन्ती॒र्माम॒षस॑ः सूदय॒न्त्वति॒ विश्वा॑नि दुरि॒तानि॑ पर्षन् ॥ १ ॥

भा०—(आशुं) वेगवान् ( दधिक्राम् ) धारण करके, पीठ पर लेकर चलने में समर्थ अश्व के तुल्य ( दिवः पृथिव्याः दधिक्राम् ) आकाश और भूमि दोनों को धारण करने वाले (तम् अनु) उस परमेश्वर की ही निश्चय से हम स्तुति करें (उत) और (तम् अनु चर्किराम) उसके गुणों को सर्वत्र फैलावें। (उच्छन्तीः) अन्धकार को दूर करती हुई (उषसः) प्रभात वेलाओं के समान ज्ञान-दीप्तियां और धार्मिक अग्नियें (माम् सूदयन्तु) मुझे रस प्रदान करें और वे मुझे ( विश्वानि दुरितानि पर्षन् ) समस्त बुराइयों से पार करें।

महश्चर्कर्म्यर्वतः क्रतुप्रा दधिक्राव्णः पुरुवारस्य वृष्णः।
यं पूरुभ्यो दीदिवांसं नाग्निं ददथुर्मित्रावरुणा ततुरिम् ॥ २ ॥

भा०—(दधि-क्राव्णः) ज्ञानैश्वर्य के धारक विद्वानों की कामना करने वाले, (पुरुवारस्य) बहुतसों से वरण योग्य, (वृष्णः) मेघवत् प्रजा पर सुखों के वर्षक पुरुष के (अर्वतः) विद्वानों और (क्रतुप्राः) यज्ञों को पूर्ण करने वाले )महः) बड़े-बड़े पुरुषों की मैं (चर्कर्मि) सेवा करता हूं अथवा, मैं ज्ञानपूरक पुरुष, उस शत्रुहिंसक की सेवा करूं (यं) जिसको (मित्रावरुणा) दिन रात जैसे सूर्य को धारण करते और प्राण उदान जैसे देह में आत्मा को धारण करते हैं वैसे ही मित्र और वरुण, न्यायपति और सेनापति दोनों (दीदिवांसं) तेजस्वी ( अग्निम् ) अग्नि के तुल्य और ( ततुरिम् ) शीघ्र कार्यकारी पुरुष को नायक रूप से (पूरुभ्यः) समृद्ध प्रजाजनों के हितार्थ (ददथुः) देते हैं।

यो अश्वस्य दधिक्राव्णो अकारीत्समिद्धे अग्ना उषसो व्युष्टौ।
अनागसं तमदितिः कृणोतु स मित्रेण स वरुणेना सजोषाः ॥ ३ ॥

भा०—(यः) जो पुरुष (अश्वस्य) विद्याओं में व्यापक, बलवान् (दधिक्राव्णः) व्रत धारकों को आगे के सत्पथ पर चलाने वाले परमेश्वर वा आचार्य की (अग्नौ समिद्धे) अग्नि के प्रज्वलित होने पर और (उषसः व्युष्टौ) उषा के समान जीवन के प्रभात, बाल्यकाल में ( अकारीत् ) सेवा

ओर शुश्रूषा करता है ( तम् ) उसको (अदितिः) माता पिता व बन्धुवर्ग, तेजस्वी विद्वान् (अनागसं) पापरहित (कृणोतु) करे और वह (मित्रेण) स्नेही वर्ग और श्रेष्ठ पुरुषों के साथ (सजोषाः) प्रेमपूर्वक रहता है।

दधिक्राव्णं इष ऊर्जो महो यदमन्महि मरुतां नाम भद्रम् ।
स्वस्तये वरुणं मित्रमग्निं हवामहे इन्द्रं वज्रबाहुम् ॥ ४ ॥

भा०—( यत् ) जिस (दधिक्राव्णः) विश्व के धारक पञ्चमहाभूतों को भी धारण करने वाले परमेश्वर की (इषः) सर्वप्रेरक शक्ति और (ऊर्जः) बल का (भद्रम् नाम) कल्याणकारी स्वरूप हम ( मरुताम् ) प्राणों वा विद्वानों के बीच (अमन्महि) ज्ञात करें उसी ( वरुणं मित्रं अग्निं इन्द्रं वज्रबाहुम् ) श्रेष्ठ, मित्र, सबके प्रकाशक, सर्वैश्वर्यवान्, ज्ञान से अज्ञान के नाशक परमेश्वर को हम (स्वस्तये) अपने कल्याण के लिये (हवामहे) स्तुति करें।

इन्द्रमिवेदुभये वि ह्वयन्त उदीराणा यज्ञमुपप्रयन्तः ।
दधिक्रामु सूदनं मर्त्याय ददथुर्मित्रावरुणा नो अश्वम् ॥ ५ ॥

भा०—(उद् ईराणाः) उद्योग करने वाले और (यज्ञम् उपप्रयन्तः) यज्ञ वा इष्ट देव के उपासक वा युद्धोपयोगी संघ बना कर स्थित प्रजाजन (उभये) दोनों ही (इन्द्रम् इव इत्) उस ऐश्वर्यवान् परमेश्वर और उसके समान अन्य ऐश्वर्यवान् को ही (वि ह्वयन्ते) विविध प्रकार से पुकारते हैं और (मित्रा वरुणा) हे दिन और रात्रि के तुल्य सर्व स्नेही और श्रेष्ठ पुरुषो ! आप दोनों ही (नः) हमारे (मर्त्याय) मनुष्य मात्र के कल्याण के लिये (सूदम् उ ददथुः) सब प्रकार के सुख समृद्धि के दाता वा अभिषेक योग्य ( दधिक्राम् ) सर्व धारणकर्त्ता अध्यक्षों से बढ़कर और उनके सञ्चालक पुरुष का हमें (ददथुः) दो।

दधिक्राव्णो अकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः ।
सुरभि नो मुखा करत्प्र ण आयूंषि तारिषत् ॥ ६ ॥ १३ ॥

भा०—मैं (दधिक्राव्णः) न्याय मार्ग पर चलने वाले वा सर्वधारक, (जिष्णोः) सर्वविजयी (अश्वस्य) उत्तम गुणों के धारक, (वाजिनः) ज्ञानवान्, ईश्वर और राजा की (अकारिषं) उपासना और आज्ञा का पालन करूं । वह (नः) हमारे (मुखा) चक्षु आदि इन्द्रिय रूप अंगों को (सुरभि करत्) उत्तम कर्म करने में समर्थ करे और (नः) हमारे (आयूंषि) जीवनों की ( प्र तारिषत् ) वृद्धि करे। इति त्रयोदशो वर्गः ॥

[ ४० ] वामदेव ऋषिः ॥ १-४ दधिक्रावा । ५ सूर्यश्च देवता ॥
छन्दः—१ निचृत् त्रिष्टुप् । २ त्रिष्टुप् । ३ स्वराट् त्रिष्टुप् ।
४ भुरिक् त्रिष्टुप् । ५ निचृज्जगती ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

दधिक्राव्ण इदु नु चर्किराम विश्वा इन्मामुषसः सूदयन्तु ।
अपामग्नेरुषसः सूर्यस्य बृहस्पतेराङ्गिरसस्य जिष्णोः ॥ १ ॥

भा०—हम प्रजागण (दधिक्राव्णः इत् उ) विश्व के धारक मूल कारणों के प्रेरक परमेश्वर के समान ही राष्ट्रधारक अध्यक्षों के सञ्चालक राजा के गुणों को सर्वत्र फैलावें। राजा चाहे कि ( विश्वाः इत् ) समस्त (उषसः) कामनाशील प्रजाएं और तेजस्विनी सेनाएं ( माम् ) मुझ राजा का (सूदयन्तु) अभिषेक करें, और हम ( अपाम् ) आप्तजनों के (अग्नेः) अग्रणी, तेजस्वी विद्वान् के (उषसः) कामना वाली विदुषी स्त्री या शत्रुदाहक सेना के, (सूर्यस्य) सूर्यवत् तेजस्वी पुरुष के और (बृहस्पतेः) बड़े राष्ट्र पालक और वेदज्ञ विद्वान् के और (आङ्गिरसस्य) प्राणों के बीच स्थित आत्मवत् मुख्य तेजस्वी पुरुष के और (जिष्णोः) विजयशील पुरुष के (चर्किराम) गुणों को सर्वत्र फैलावें ।

सत्वा भरिषो गविषो दुवन्यसच्छ्रवस्यादिष उषसस्तुरण्यसत् ।
सत्यो द्रवो द्रवरः पतङ्गरो दधिक्रावेषमूर्जं स्वर्जनत ॥ २ ॥

भा०—वह परमेश्वर (सत्वा) सर्वव्यापक, (भरिषः) सबका धारक पोषक (गविषः) ज्ञान वाणियों का प्रेरक ( दुवन्यसत् ) अपने सेवक भक्तजनों को चाहने वाला ( तुरण्यसत् ) अति वेग से जाने वाले विद्युत् प्रकाशादि पदार्थों में व्यापक है, वह (इषः) वृष्टियों और (उषसः) प्रभात वेलाओं के सूर्य के तुल्य (इषः) समस्त कामना और (उषसः) पापनाशक, ज्ञान प्रकाशों को प्राप्त करे। वह (सत्यः) सत् कारणों में विद्यमान, (द्रवः) रस के समान सबमें बहता हुआ, (द्रवरः) स्नेहादि रसों का प्रदाता, (पतङ्गरः) अग्नि आदि में भी शक्ति को देने वाला, (दधिक्रावा) जगत् के धारक तत्वों का चलाने और सबको स्वयं धारण कर समस्त जगत् को चलाने वाला है। वह हमें ( इषम् ) अन्न, उत्तम इच्छा ( ऊर्जम् ) बल और (स्वः) सुख और परम उपदेश ( जनत् ) उत्पन्न करे।

उत स्मास्य द्रवतस्तुरण्यतः पर्णं न वेरनु वाति प्रगर्धिनः ।
श्येनस्येव ध्रजतो अङ्कसं परि दधिक्राव्णः सहोर्जा तरित्रतः ॥ ३ ॥

भा०—(तुरण्यतः वेः पर्णं न) जैसे वेग से जाने वाले पक्षी वा बाण के पंख उसके पीछे वायु वेग से जाते हैं वैसे ही (अस्य) इस (द्रवतः) वेग से शत्रु पर चढ़ाई करते हुए (तुरण्यतः) शीघ्रगामी अश्वों से आगे बढ़ते हुए, (प्रगर्धिनः) उत्तमता से राष्ट्र को लेने की कांक्षा करते हुए (वेः) तेजस्वी इस राजा के (उत स्म) भी (पर्णम् अनु वाति) अनुकूल बल, सैन्य आदि चले। (ध्रजतः श्येनस्य इव अङ्कसं) वेग से जाते हुए श्येन के जैसे छाती के ऊपर ( पर्णम् ) पंख चिपट जाते हैं वैसे ही (श्येनस्य) प्रशंसनीय प्रयाण करने वाले (ध्रजतः) वेग से आगे बढ़ते हुए, (दधिक्राव्णः) धारक पोषकों के सञ्चालक और (ऊर्जा सह) बल पूर्वक (तरित्रतः) स्वयं पार हो जाने

और राष्ट्र को भी संकट से पार उतारने वाले पुरुष के (अंकसं परि) लक्षणानुसार, पदानुसार ही (पर्णं) बल, सैन्यादि हों।

उत स्य वाजी क्षिपणिं तुरण्यति ग्रीवायां बद्धो अपिकक्ष आसनि।
क्रतुं दधिक्रा अनु संतवीत्वत्पथामङ्कांस्यन्वापनीफणत् ॥ ४ ॥

भा०—(ग्रीवायां बद्धः अपिकक्षे आसनि बद्धः वाजी क्षिपर्णि तुरण्यति) गर्दन, कमर और मुंह में बंधा हुआ वेगवान् अश्व जैसे शीघ्रता से ले जाने वाले सवार को वेग से ले जाता है। वा (क्षिपर्णि तुरण्यति) सञ्चालनी कशा को देखकर वह वेग से भागता है वैसे ही (स्यः वाजी) वह ज्ञानवान् जीव (ग्रीवायां बद्धः) निगलने वाली भोग कामना वा गर्दन (अपिकक्षे) पार्श्व और (आसनि) मुख आदि देहावयवों में बद्ध होकर भी (क्षिपर्णि) सब अज्ञान बन्धनों को दूर फेंक देने वाली ज्ञान मुद्रा को प्राप्त कर (तुरण्यति) वेग से आगे बढ़ता है और जैसे ( दधिक्राः अनु सं तवीत्वत् ) अपनी पीठ पर ले चलने वाला अश्व वेग में चलता रहता है और (पथाम् अंकसि) मार्गों के सब चिह्नों को पार कर जाता है वैसे ही (दधिक्राः) ध्यान वेग से बढ़ने वाला ज्ञानी ( क्रतुम् अनु संतवीत्वत् ) कर्म और प्रज्ञा के अनुसार आगे बढ़े और ( पथाम् ) ज्ञान मार्गों के (अंकासि) स्वरूपों को ( अनु आ पनीफणत् ) क्रम से प्राप्त करे।

हंसः शुचिषद्वसुरंतरिक्षसद्धोता वेदिषदतिथिर्दुरोणसत्।
नृषद्वरसदृतसद्व्योमसदब्जा गोजा ऋतजा अद्रिजा ऋतम् ॥५॥१४॥

भा०—आत्मा कैसा है ? (हंसः) हंस के समान नीर-क्षीरवत् सत्यासत्य का विवेकी और बन्धनों का नाशक, ( शुचि-सद् ) शुद्ध-स्वरूप में विद्यमान, ( अन्तरिक्ष-सत् ) वायु के तुल्य अन्तरिक्ष या अन्तरात्मा चित्त के भी भीतर विद्य मान, (होता) सुख दुःखों का भोक्ता, ( वेदिषद् ) वेदि में होता के तुल्य, सुख दुःख प्राप्त कराने वाली देह भूमि में विराजमान,

(अतिथिः) अतिथि के समान घर-घर में घूमने वाले परिव्राजकवत्, ( दुरोण-सद् ) गृह में गृहपति के तुल्य विराजने वाला, ( नृ-सद् ) नायकों में मुख्याध्यक्ष के तुल्य देह के नेता प्राणगण में विराजमान ( वर-सद् ) वरण योग्य अन्न के तुल्य श्रेष्ठ ब्रह्म में विराजमान, ( व्योम-सद् ) आकाश में स्थित सूर्य के तुल्य, विविध रक्षा से युक्त परमेश्वर की शरण में विद्यमान, (अब्जाः) जलों में अनायास प्रकट कमलवत् प्राणों में शक्ति रूप से प्रकट, (गोजाः) गौओं में गो-रस के तुल्य, ज्ञानेन्द्रियों में ज्ञान रूप से प्रकट, (ऋतजाः) सत्य में स्थित, (अद्रिजाः) मेघों में जलवत् अखण्ड ब्रह्म में स्थित, स्वयं ( ऋतम् ) ज्ञानमय ब्रह्म का लाभ करे। इति चतुर्दशो वर्गः ॥

[ ४१ ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्रावरुणौ देवते ॥ छन्दः—१, ५, ९, ११ त्रिष्टुप् । २, ४ निचृत् त्रिष्टुप् । ३, ६ विराट् त्रिष्टुप् । ७ पंक्तिः । ८, १० स्वराट् पंक्तिः ॥ एकादशर्चं सूक्तम् ॥

इन्द्रा को वां वरुणा सुम्नमाप स्तोमो हविष्मां अमृतो न होता ।
यो वां हृदि क्रतुमाँ अस्मदुक्तः पस्पर्शदिन्द्रावरुणा नमस्वान् ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्रावरुणा) शत्रुहन्तः ! हे दुःखों के वारक जनो ! ( वाम् ) तुम दोनों में से (कः) कौन ऐसा है जो (स्तोमः) स्तुति योग्य (हविष्मान्) अन्नादि पदार्थों का स्वामी, (होता न) दानशील के समान (अमृतः) दीर्घजीवी होकर ( सुम्नम् ) सुख वा उत्तम रीति से मनन योग्य ज्ञान को (आप) प्राप्त करे। [ उत्तर ] (यः) जो ( क्रतुमान् ) कर्म और ज्ञान से युक्त ( नमस्वान् ) अन्नादि दातव्य पदार्थों और नमस्कार आदि साधनों से विनयशील होकर हे (इन्द्रा-वरुणा) इन्द्र और वरुण ! हे अज्ञाननाशक, हे दुःखवारक विद्वानो ! (वां हृदि) आप दोनों के हृदय में ( पस्पर्शत् ) स्पर्श करे, हृदय में हृदय मिलाकर एक चित्त, प्रिय, प्रेमपात्र हो जावे वह (अस्मद् उक्तः) हम से भी प्रशंसा योग्य होता है।

इन्द्रा ह यो वरुणा चक्र आपी देवौ मर्त्तः सख्याय प्रयस्वान् ।
स हन्ति वृत्रा समिथेषु शत्रूनवोभिर्वा महद्भिः स प्र शृण्वे ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्रा-वरुणा) पूर्व कहे इन्द्र और वरुण ! ऐश्वर्य्ययुक्त एवं वरण योग्य जनो ! हे (देवौ) ज्ञान के प्रकाश, विद्या एवं सत्संग के अभिलाषी जनो ! आप दोनों को (यः) जो (मर्त्तः) मनुष्य, (सख्याय) मित्र भाव की वृद्धि के लिये ( प्रयस्वान् ) अति उत्तम रीति से यत्नवान् होकर आप दोनों को (आपी चक्रे) एक दूसरे को प्राप्त करने वाला बन्धु बनाता है (सः) वह ( समिथेषु शत्रून् ) संग्रामों में शत्रुओं और परस्पर मिलने के अवसरों में (वृत्रा) विघ्नों का (हन्ति) विनाश करता है और (सः) वही (महद्भिः अवोभिः) बड़े ज्ञानों और अन्नादि तृप्तिकारक उपायों से (प्र शृण्वे) खूब प्रसिद्ध हो जाता है ।

इन्द्रा ह रत्नं वरुणा धेष्ठेत्था नृभ्यः शशमानेभ्यस्ता ।
यदी सखाया सख्याय सोमैः सुतेभिः सुप्रयसा मादयैते ॥ ३ ॥

भा०—हे (इन्द्रा वरुणा) पूर्वोक्त इन्द्र और वरुण ! ऐश्वर्यवन् ! और एक दूसरे को प्रेम से स्वीकार करने वाले स्त्री पुरुषो ! राजा प्रजाजनो ! (ता) वे आप दोनों (शशमानेभ्यः नृभ्यः) अनुशासन या उपदेश करने वाले विद्वान् पुरुषों और प्रधान नायकों को (रत्नं) रमण करने योग्य ज्ञान, अन्न आदि के (धेष्ठा) देने वाले होओ। (यदि) जब कि साथ ही आप दोनों (सखाया) मित्र रहते हुए (सोमैः) उत्पन्न किये (सुतेभिः) पुत्रों और ऐश्वर्यों सहित (सुप्रयसा) उत्तम प्रयत्न और अन्नादि से (मादयैते) आनन्द लाभ करो, औरों को भी सुखी करो ।

इन्द्रा युवं वरुणा दिद्युमस्मिन्नोजिष्ठमुग्रा नि वधिष्टं वज्रम् ।
यो नो दुरेवो वृकतिर्दभीतिस्तस्मिन्मिमाथामभिभूत्योजः ॥ ४ ॥

भा०—हे (इन्द्रा वरुणा) शत्रु हन्तः, हे दुष्टों के निवारक (युवं) आप दोनों (उग्रा) बलवान् होओ और (यः) जो (नः) हम में से, (दुरेवः) दुष्ट कर्म करने वाला, (वृकतिः) चोर वा भेड़िये के समान छली, (दभीतिः) हत्याकारी हो (अस्मिन्) उस पर (दिद्युम्) चमकता (ओजिष्ठं वज्रम्) तेजस्वी शस्त्र (नि वधिष्ठम्) प्रहार करो और (तस्मिन्) उस पर ही (अभिभूति ओजः) परपराजयकारी पराक्रम भी (मिमाथाम्) करो।

इन्द्रा युवं वरुणा भूतमस्या धियः प्रेतारा वृषभेव धेनोः ।
सा नो दुहीयद्यवसेव गत्वी सहस्रधारा पयसा मही गौः ॥५॥१५॥

भा०—हे (इन्द्रा वरुणा) ऐश्वर्यवान् और वरण योग्य जनो ! (धेनोः वृषभा इव प्रेतारा) जैसे वीर्य सेचन में समर्थ वृषभ गौ को प्राप्त करते हैं और (सा गौः यवसा इव गत्वी सहस्रधारा पयसा दुहीयत्) वह गौ अन्न भुस आदि से युक्त होकर सहस्रों धार वाली होकर दूध से घर को भरपूर करती है और जैसे (धेनोः प्रेतारा वृषभा इव) अपने में धारण करने वा दो बलवान् बैल गाड़ी के आगे जुड़ते हैं और (मही गौः) बड़ी गाड़ी (सहस्रधारा) सहस्रों अन्नादि पदार्थों को धारण करने वाली होकर (पयसा नः दुहीयत्) अन्न से घर भर देती है। वैसे ही (धेनोः) समस्त ज्ञानों को धारण करने, सब आनन्द रसों का पान कराने वाली (धियः) धारणावती बुद्धि और वाणी को (प्रेतारौ) प्राप्त करने वाले और उसके रहस्य तक पहुँचाने वाले (युवं भूतम्) आप दोनों होवो। (सा) वह (मही) पूज्य (गौः) अर्थों का ज्ञान कराने वाली वाणी और भूमि (यवसी इव) प्रत्येक तत्व को पृथक् पृथक् विवेक से (गत्वी) प्राप्त होकर (सहस्रधारा) सहस्रों वाणियों से युक्त होकर (पयसा) पोषक ज्ञान रस से (नः दुहीयत्) हमें पूर्ण करे। इति पञ्चदशो वर्गः ॥

तोके हिते तनय उर्वरासु सूरो दृशीके वृषणश्च पौंस्ये ।
इन्द्रा नो अत्र वरुणा स्यातामवोभिर्दस्मा परितक्म्यायाम् ॥ ६ ॥

भा०—जैसे ( परितक्म्यायाम् ) रात्रि बीत जाने पर (हृशीके) दर्शनीय प्रकाश देने में (उर्वरासु) वरणीय प्रभात वेलाओं में (सूरः अवोभिः दस्मो भवति) सूर्य प्रदीप्तियों सहित अन्धकार वा नाशक होता है और जैसे ( परितक्म्यायाम् ) अन्नाभाव से सर्वत्र कष्टसाध्य संकट वेला में (पौंस्ये) पुरुषों के हितकारी अन्न प्रदान करने में (उर्वरास वृषणः च) अन्नोत्पादक भूमियों में वर्षणशील मेघ (अवोभिः दस्मा भवति) तृप्तिकारक अन्नों द्वारा संकट क्षुधा, अकाल आदि का नाशक होता है वैसे ही हे (इन्द्रा वरुणा) सूर्यवत् शत्रुहन्तः ! मेघवत् कष्टों के वारक ! राजा अमात्यजनो ! (उर्वरासु) अन्नोत्पादक भूमियों और प्रजोत्पादक दाराओं, ऐश्वर्योत्पादक प्रजाजनों और ज्ञानाङ्कुरोत्पादक शिष्य-मतियों में, (हृशीके) ज्ञान, प्रकाश (पौंस्ये) बल, पौरुष और (तोके हिते तनये) हितकारी पुत्र पौत्र आदि की रक्षा के निमित्त भी ( परितक्म्यायाम् ) सब तरफ कष्टापन्न दशा में भी (अत्र) इस राष्ट्र में (अवोभिः) राष्ट्र के रक्षक सैन्यादि साधनों से (दस्मा) शत्रुओं के नाशक ( स्याताम् ) होवो ।

युवामिद्ध्यवसे पूर्व्याय परि प्रभूती गविषः स्वापी ।
वृणीमहे सख्याय प्रियाय शूरा मंहिष्ठा पितरेव शम्भू ॥ ७ ॥

भा०—जैसे (प्रियाय) प्रिय पुत्र को प्राप्त करने के लिये (पितरा इव) माता और पिता (प्रभूती) उत्तम धन धान्यादि से सम्पन्न, (स्वापी) आदर पूर्वक एक दूसरे को प्राप्त, उत्तम बन्धु (मंहिष्ठा) दानशील, ( शंभू ) एक दूसरे के कल्याणकारक होकर (सख्याय भवतः) सखिभाव, प्रेम भाव निभाने के लिये होते हैं वैसे ही हम लोग (गविषः) वाणियों और उत्तम भूमियों को प्राप्त करने के इच्छुक शिष्य और वीर जन (पूर्व्याय अवसे) पूर्व जनों से प्राप्त ज्ञान की प्राप्ति और पूर्व राजाओं से स्थापित राष्ट्र की रक्षा के लिये (प्रभूती) सामर्थ्यवान्, (स्वापी) प्रजा के प्रति बन्धु, (मंहिष्ठा) दानशील, ( शंभू ) शान्तिदायक, (शूरा) वीर ( युवाम् ) तुम दोनों गुरु, उपदेशक,

राजा और अमात्य को (प्रियाय सख्याय) प्रीति कारक मित्र भाव की वृद्धि के लिये (परि वृणीमहे) वरण करते हैं।

ता वां धियोऽवसे वाजयन्तीराजिं न जग्मुर्युवयूः सुदानू।
श्रिये न गाव उप सोममस्थुरिन्द्रं गिरो वरुणं मे मनीषाः ॥ ८ ॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन् ! हे वरण योग्य श्रेष्ठ पुरुषो ! जिस प्रकार सेनाएं (आजिं न जग्मुः) संग्राम को लक्ष्य करके आगे बढ़ती हैं वैसे ही हे (सुदानू) दानशील पुरुषो ! (वां) आप दोनों की (धियः) बुद्धियें और क्रियाएं (युवयूः) और आप दोनों को प्रेम से चाहने वाली (धियः) प्रजाएं भी (अवसे) रक्षा के लिये (वाजयन्तीः) ऐश्वर्य से युक्त होकर (आजिं जग्मुः) शत्रुओं को उखाड़ने वाले, सब ओर विजयशील पुरुष को प्राप्त हों और जैसे (गावः सोमम् श्रिये न) गो-दुग्ध कान्ति उत्पन्न करने के लिये सोम आदि ओषधि को प्राप्त करते हैं वैसे ही (गावः) भूमियें और गो-पशु आदि सम्पदाएं (श्रिये) ऐश्वर्य वृद्धि के लिये (सोमम् उप आस्थुः) ऐश्वर्यवान् राजा को प्राप्त हों और (गावः) ज्ञान वाणियें (सोमम्) सोम्य ब्रह्मचारी शिष्य को प्राप्त हों। (मे) मेरी (गिरः) वाणियें और (मे मनीषाः) बुद्धियां भी (इन्द्रं वरुणं उप अस्थुः) ऐश्वर्यवान् और सर्व दुःखहारी राजा और प्रभु को प्राप्त हों।

इमा इन्द्रं वरुणं मे मनीषा अग्मन्नुप द्रविणमिच्छमानाः।
उपेमस्थुर्जोष्टार इव वस्वो रघ्वीरिव श्रवसो भिक्षमाणाः ॥ ९ ॥

भा०—जैसे (वस्वः) धन को (जोष्टारः) चाहने वाले सेवक लोग (इन्द्रं उप अस्थुः) ऐश्वर्यवान् पुरुष के पास उपस्थित होते हैं और जैसे (रघ्वी) लघु अवस्था वाली प्रजाएं, कुमार कुमारी, ब्रह्मचारी, ब्रह्मचारिणियें (श्रवसः भिक्षमाणाः) अन्न वा श्रवण योग्य ज्ञान की याचना करती हुईं (इन्द्र) अज्ञाननाशक तत्वदर्शी के पास पहुंचती हैं वैसे ही (मे) मेरी (इमाः) ये (मनीषाः) मन की इच्छाएं, (द्रविणम्) ज्ञान की (इच्छमानाः) कामना

करती हुईं ( इन्द्र वरुणम् ) परमैश्वर्यवान् और सबसे वरण करने योग्य सर्वश्रेष्ठ प्रभु एवं आचार्य को ( अग्मन् ) प्राप्त हों।

**अश्व्यस्य त्मना रथ्यस्य पुष्टेर्नित्यस्य रायः पतयः स्याम ।**
**ता चक्राणा ऊतिभिर्नव्यसीभिरस्मत्रा रायो नियुतः सचन्ताम् ॥१०॥**

हम लोग (अश्व्यस्य) अश्वों से युक्त और (रथ्यस्य) रथों से युक्त (पुष्टेः) पोषक (नित्यस्य रायः) नित्य धन के (त्मना) अपने सामर्थ्य से (पतयः) पालक (स्याम) होवें। (ता) वे स्त्री पुरुष (नव्यसीभिः) नये (ऊतिभिः) रक्षा साधनों से (चक्राणा) काम करने वाले हों और (अस्मत्रा) हमें (नियुतः रायः) लक्षों धन ( सचन्ताम् ) प्राप्त हों।

**आ नो बृहन्ता बृहतीभिरूती इन्द्र यातं वरुण वाजसातौ ।**
**यद्दिद्यवः पृतनासु प्रक्रीळान्तस्य वां स्याम सनितार आजेः ॥११॥१६॥**

भा०—हे (इन्द्र वरुण) शत्रुहन्तः ! हेशत्रुवारक ! आप दोनों (बृहन्ता) बड़े शक्तिशाली हो। आप (वाजसातौ) ऐश्वर्य के लाभ वा विभाग के अवसर में ( नः आयातम् ) हमें प्राप्त होओ। ( यत् ) जब (दिद्यवः) चमचमाते शस्त्र और शस्त्रधारी सैनिक एवं विद्याविनय-सम्पन्न जन (पृतनासु) सेनाओं और मनुष्यों के बीच ( प्रक्रीळान् ) नाना युद्ध क्रीड़ाएं करें तब ( तस्य वां आजेः ) आप दोनों के उस संग्राम के हम ( सनितारः ) भागी ( स्याम ) होवें। इति षोडशो वर्गः ॥

[ ४२ ] त्रसदस्युः पौरुकुत्स्य ऋषिः ॥ १-६ आत्मा। ७-१० इन्द्रावरुणौ देवते ॥ छन्दः—१, २, ३, ४, ६, ९ निचृत्त्रिष्टुप्। ७ विराट् त्रिष्टुप्। ८ भुरिक् त्रिष्टुप्। १० त्रिष्टुप्। ५ निचृत् पंक्तिः ॥ दशर्चं सूक्तम् ॥

**मम द्विता राष्ट्रं क्षत्रियस्य विश्वायोर्विश्वे अमृता यथा नः ।**
**क्रतुं सचन्ते वरुणस्य देवा राजामि कृष्टेरुपमस्य वव्रेः ॥ १ ॥**

भा०—राजा के कर्त्तव्य । (विश्वायोः) सब मनुष्यों के स्वामी (क्षत्रियस्य) क्षत्रिय का ( राष्ट्रम् ) राष्ट्र अर्थात् (द्विता) राजा प्रजा दोनों ऐसे रहें (यथा) जिससे (नः) हमारे (विश्वे) सब लोग (अमृताः) दीर्घायु हों। (देवाः) विजिगीषु और धनार्थी लोग (वरुणस्य) उत्तम वरण योग्य प्रधान पुरुष के (क्रतुं) ज्ञान और उपदिष्ट कर्म को (सचन्ते) एक मत होकर स्वीकार करें, और (उपमस्य) समीपस्थ (वव्रेः) सुरूप वा मुझे राजा वरण करने वाले (कृष्टेः) प्रजाजन का मैं (राजामि) राजा बनूं ।

अहं राजा वरुणो मह्यं तान्यसुर्याणि प्रथमा धारयन्त ।
क्रतुं सचन्ते वरुणस्य देवा राजामि कृष्टेरुपमस्य वव्रेः ॥ २ ॥

भा०—(अहं वरुणः) मैं सबसे श्रेष्ठ, सबके द्वारा वरे जाने योग्य, (राजा) राजा होऊं। ( मह्यम् ) मेरे लिये ही (देवाः) सब प्रजाएं कर देने वाले और विजयोत्सुक, एवं विद्वान् लोग (तानि) उन-उन (असुर्याणि) जीवन देने और प्राण शक्ति में रमने वाले बलवान् पुरुषों के योग्य (प्रथमा) श्रेष्ठ धनैश्वर्यों और ज्ञानों को (अधारयन्त) धारण करें। वे (वरुणस्य क्रतुं सचन्ते) अपने वृत राजा के कार्य और मति के साथ सहमति करके रहें। मैं (उपमस्य वव्रेः) समीपस्थ वरणशील (कृष्टेः) शत्रुपीड़क, भूमि कृषक दोनों प्रकार की प्रजा का (राजामि) राजा बनूं ।

अहमिन्द्रो वरुणस्ते महित्वोर्वी गभीरे रजसी सुमेके ।
त्वष्टेव विश्वा भुवनानि विद्वान्त्समैरयं रोदसी धारयं च ॥ ३ ॥

भा०—( अहम् ) मैं (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् (वरुणः) वरण योग्य सर्वसंकट निवारक होकर (ते) उन दोनों (ऊर्वी) विशाल, (गभीरे) गम्भीर, (सुमेके) उत्तम रीति से एक दूसरे का अभिषेक वा वृद्धि करने वाले (रजसी) दोनों लोकों को (त्वष्ट इव रोदसी) आकाश और भूमि को सूर्य के तुल्य (महित्वा) सामर्थ्य से ( ऐरयम् ) सञ्चालित करूं और

( विश्वा भुवनानि ) समस्त कार्यों को जानता हुआ ( धारयं च ) धारण करूं ।

अहमपो अपिन्वमुक्षमाणा धारयं दिवं सदन ऋतस्य ।
ऋतेन पुत्रो अदितेर्ऋतावोत त्रिधातु प्रथयद्वि भूम ॥ ४ ॥

भा०—( अहम् ) मैं राजा ही ( उक्षमाणाः अपः ) सेचन करने वाले जलों को सूर्यवत्, राष्ट्र की वृद्धि करने वाली प्राप्त प्रजाओं को ( अपिन्वम् ) सेचन करता हूं, उनको बढ़ाता हूं और ( ऋतस्य ) सत्यन्याय के ( सदने ) आसन पर स्थित होकर मैं ( दिव ) इस पृथ्वी वा प्रजा के प्रकाशमान व्यवहार और तेज को ( धारयम् ) धारण करता हूं । ( अदितेः ) माता के ( पुत्रः ) पुत्र के समान अखण्ड शासन वाली भूमि का पुत्र होकर ( ऋतेन ) बल और धनैश्वर्य से ही ( ऋतावा ) सत्य और ऐश्वर्य का स्वामी होकर ( त्रिधातु भूम वि प्रथयत् ) तीन धातु के नाना प्रकार के द्रव्यों को विविध प्रकार से प्रचरित करे ।

मां नरः स्वश्वा वाजयन्तो मां वृताः समरणे हवन्ते ।
कृणोम्याजिं मघवाहमिन्द्र इयर्मि रेणुमभिभूत्योजाः ॥ ५ ॥ १७ ॥

भा०—(सु-अश्वाः) उत्तम अश्वों, अश्व सैन्यों के स्वामी (नरः) नायक लोग (वाजयन्तः) बल और अन्न की कामना करते हुए (वृताः) प्रजाजनों से वरण किये जाकर (सम्-अरणे) संग्राम और एकत्र होने के स्थान में (मां हवन्ते) मुझको पुकारते हैं । (अहम्) मैं (मघवा) उत्तम धनैश्वर्य का स्वामी होकर (आजिम् कृणोमि) संग्राम करता हूं और (अभिभूत्योजाः) ऐश्वर्यों और पराक्रमों का स्वामी (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् राजा होकर ( रेणुम् ) प्रजा के नाशक शत्रु धूल के समान (इयर्मि) उड़ा देता हूं । इति सप्तदशो वर्गः ॥

अहं ता विश्वा चकरं नकिर्मा दैव्यं सहो वरते अप्रतीतम् ।
यन्मा सोमासो ममदन्यदुक्थोभे भयेते रजसी अपारे ॥ ६ ॥

भा०—मैं राजा (ता) उन (विश्वा) समस्त कार्यों को (चकरम्) करता हूं और (अप्रतीतं) किसी से मुकाबला न किया जाकर (मां) मुझको और मेरे (दैव्यं सहः) विजिगीषु राजा के योग्य, शत्रु पराजयकारी बल को (नकिः वरते) कोई वारण नहीं करता और (यत्) जिस (मा) मुझको (सोमासः) नाना ऐश्वर्य और (यत्) जिसको (उक्था) स्तुति वचन (ममदन्) हर्षित करते हैं उस मुझसे (उभे) दोनों (अपारे) अपार, अगणित (रजसी) स्वपक्ष परपक्ष के सैन्य और प्रजाजन (भयेते) भय करते हैं ।

विदुष्टे विश्वा भुवनानि तस्य ता प्र ब्रवीषि वरुणाय वेधः ।
त्वं वृत्राणि शृण्विषे जघन्वान्त्वं वृताँ अरिणा इन्द्र सिन्धून् ॥ ७ ॥

भा०—हे राजन् ! (ता विश्वा भुवनानि) वे नाना समस्त उत्पन्न पदार्थ राष्ट्र के उत्पन्न जीवगण को (तस्य ते विदुः) उस तेरे ही आधीन जानते हैं । हे (वेधः) राज्यकर्त्तः ! विद्वन् ! तू (वरुणाय) सब कष्टों के वारक, सर्वश्रेष्ठ, सर्व वरणीय राजा को (ता) इन कार्यों का (प्र ब्रवीषि) उपदेश कर । हे राजन् ! (त्वं) तू (वृत्राणि) बढ़ते शत्रुओं और विघ्नों को (जघन्वान्) मारता हुआ और सब धनों को प्राप्त करता हुआ, मेघों को आघात करते हुए वज्र के तुल्य (शृण्विषे) सर्वत्र सुना जाय । (त्वं) तू हे (इन्द्र) शत्रुनाशक ! (वृतान्) व्यवहारकुशल (सिन्धून्) अश्वादि सैन्यों व मेघस्थ जलों को विद्युत् के तुल्य (अरिणाः) प्रेरित कर ।

अस्माकमत्र पितरस्त आसन्त्सप्त ऋषयो दौर्गहे बध्यमाने ।
त आयजन्त त्रसदस्युमस्या इन्द्रं न वृत्रतुरमर्धदेवम् ॥ ८ ॥

भा०—(दौर्गहे) शत्रु जिसको बड़ी कठिनता से विजय कर सके ऐसे किले या राष्ट्र के (वध्यमाने) प्रबंध द्वारा सुव्यवस्थित करने पर (सप्त ऋषयः) देह में शिरस्थ प्राणों के तुल्य सात प्रकार के (ते ऋषयः) वे आप्त विद्वान् पुरुष ही (अत्र) इस राष्ट्र में (अस्माकम्) हमारे (पितरः) पालक (आसन्) होते हैं। (ते) वे ही (त्रसदस्युम्) दस्युओं को भयभीत करने वाले और भयभीत शत्रुओं को उखाड़ने वाले, (अस्याः इन्द्रं न) इस भूमि के स्वामी सूर्य के तुल्य तेजस्वी (वृत्रतुरम्) विघ्नकारी गणों के नाशक (अर्धदेवम्) राष्ट्र के समृद्ध अंश की कामना वाले बलवान् पुरुष को (आ अयजन्त) आदर पूर्वक प्राप्त करते हैं।

पुरुकुत्सानी हि वामदाशद्धव्येभिरिन्द्रावरुणा नमोभिः।
अथा राजानं त्रसदस्युमस्या वृत्रहणं ददथुरर्धदेवम् ॥ ९ ॥

भा०—हे (इन्द्रा वरुणा) इन्द्र! ऐश्वर्यवन्! हे वरुण, संकटों और शत्रुओं के वारण करने हारे! (पुरुकुत्सानी) बहुत से वज्रधर सैनिकों को ले जाने वाली बड़ी सेना (हव्येभिः) स्वीकार योग्य नमस्कार, आदर वचनों और अन्नों द्वारा (वाम् अदाशत्) आप दोनों का आदर करती है। (अथ) उसके बाद आप दोनों भी (त्रसदस्युं) दुष्ट शत्रुओं को भयकारी (वृत्रहणं) विघ्नकारियों के नाशक (अर्ध-देवम्) आधे जगत् के प्रकाशक तेजस्वी (राजानम्) सर्वप्रकाशक राजा को (अस्या) इस भूमि के शासनार्थ पति रूप से (ददथुः) प्रदान करता है।

राया वयं ससवांसो मदेम हव्येन देवा यवसेन गावः।
तां धेनुमिन्द्रावरुणा युवं नो विश्वाहा धत्तमनपस्फुरन्तीम् ॥१०॥१८॥

भा०—(गावः यवसेन) गौ आदि पशु बुस आदि से जैसे तृप्त होते हैं। वैसे ही (वयं) हम लोग (देवाः) दानशील, तेजस्वी, विद्वान् पुरुष (हव्येन) दान देने वा लेने योग्य ज्ञान वा धन आदि से (राया) ऐश्वर्य से (ससवांसः) सुखपूर्वक रहते हुए (मदेम) सुखी हों। हे उक्त दोनों विद्वान् जनो! (युवं)

आप दोनों (विश्व-हा) सर्वदा, (इन्द्रा वरुणा) इन्द्र और वरुण ( अनपस्फुरन्तीम् ) न तड़पती गौ के समान कष्टों से पीड़ित न होती हुई ( तां धेनुम् ) उस सर्वैश्वर्य-दुघा, प्रजा, भूमि और उत्तम दृढ़ निश्चय वाली प्रजा को देने वाली वाणी को ( धत्तम् ) धारण पोषण करो। इत्यष्टादशो वर्गः ॥

[ ४३ ] पुरुमीळ्हाजमीळ्हौ सौहोत्रावृषी ॥ अश्विनौ देवते ॥
छन्दः—१, त्रिष्टुप् । २, ३, ५, ६, ७ निचृत् त्रिष्टुप् ।
४ स्वराट् पंक्तिः ॥ सप्तर्चं सूक्तम् ॥

क उ श्रवत्कतमो यज्ञियानां वन्दारु देवः कतमो जुषाते ।
कस्येमां देवीममृतेषु प्रेष्ठां हृदि श्रेषाम सुष्टुतिं सुहव्याम् ॥ १ ॥

भा०—स्त्री पुरुषों के उत्तम गुणों का वर्णन। ( कः उ श्रवत् ) कौन स्तुतियों को श्रवण करता है ? और (यज्ञियानां) यज्ञ अर्थात् सत्कार और पूजा योग्य पुरुषों में से (कतमः) कौन (देवः) दानशील, कामनाशील, विजयेच्छुक है जो (वन्दारु) वन्दना योग्य वचन को (जुषाते) स्वीकार करता है ? और (अमृतेषु) अमरणधर्मा पुरुषों में से (कस्य) किसके (हृदि) हृदय में ( प्रेष्ठाम् ) अति प्रिय ( सुस्तुतिम् ) उत्तम स्तुति से युक्त ( सु-हव्याम् ) उत्तम रीति से आदरपूर्वक ग्रहण योग्य ( देवीम् ) शुभ कामना वाली विदुषी स्त्री को (श्रेषाम) लगावें अर्थात् सुशील, कन्यारत्न किसको दें ?

को मृळाति कतम आगमिष्ठो देवानामु कतमः शम्भविष्ठः ।
रथं कमाहुर्द्रवदश्वमाशुं यं सूर्यस्य दुहितावृणीत ॥ २ ॥

भा०—( यम् ) जिसको (सूर्यस्य) सूर्य के समान तेजस्वी विद्वान् पुरुष की (दुहिता) पुत्री, प्रभात वेला के समान उज्ज्वल गुण-रूप वाली कन्या (अवृणीत) पति रूप से वरण करे। ऐसे ( कम् ) किस ( द्रवद् अश्वम् ) वेग से जाने वाले अश्वों से युक्त ( रथम् ) रथ के समान ( द्रवत्-अश्वम् )

प्रेमपूर्ण आत्मा वाले (रथं) रमण योग्य पुरुष को (आहुः) विद्वान् लोग बतलाते हैं ? (कः मृळाति) कौन पुरुष कन्या को सुख देने में समर्थ है ? (कतमः) कौन सा (आ-गमिष्ठः) आने वालों में श्रेष्ठ है ? ( देवानाम् उ ) कन्या को चाहने वाले विद्वान् वरों में से भी (कतमः) कौनसा (शं-भविष्ठः) अधिक सुख देने वाला है ? यह निर्णय करके उसी पुरुष को कन्या वरण करे ।

मुक्षू हि ष्मा गच्छ॑थ ईव॑तो द्यूनिन्द्रो॒ न शुक्तिं॒ परि॑तक्म्यायाम् ।
दि॒व आजा॑ता दि॒व्या सु॑प॒र्णा कया॒ शची॑नां भवथ॒ः शचि॑ष्ठा ॥ ३ ॥

भा०—(परितक्म्यायाम्) रात्रि के व्यतीत हो जाने पर जैसे (इन्द्रः न) सूर्य ( ईवतः द्यून् ) गुजरते हुए गतिशील प्रकाशों को प्राप्त होता और (शक्ति) उत्तरोत्तर सामर्थ्य को गच्छति प्राप्त करता है । वैसे ही हे वर, वधू ! हे स्त्री पुरुषो ! आप दोनों भी ( ईवतः द्यून् ) आगामी दिवसों में ( परितक्स्यायाम् ) सब तरफ से कष्ट वा उपहास वाली सृष्टि में (मक्षू हि) शीघ्र ही (शक्ति गच्छथः स्म) अधिकाधिक शक्ति को प्राप्त करो । आप दोनों (दिव्यां सुपर्णा) सूर्य से उत्पन्न दिव्य दो रश्मियों के तुल्य (दिवः आ जाता) एक दूसरे की कामना से आदरपूर्वक एक दूसरे के आश्रय पर रहते हुए । (दिव्या सुपर्णा) कान्तियुक्त शुभ, सुखकारी पालन शक्ति से युक्त होकर (शचीनां) वाणियों और बुद्धियों के बीच में भी (कया) सुखमयी मति या वाणी से (शचिष्ठा) अतिशय शक्ति और वाणी से युक्त, (भवथः) होकर रहो ।

का वां॑ भूदुप॑मातिः कया॑ न॒ आश्वि॑ना गमथो हू॒यमा॑ना ।
को वां॑ म॒हश्चि॒त्त्यज॑सो अ॒भीक॑ उरु॒ष्यतं॑ माध्वी दस्रा न ऊ॒ती ॥ ४ ॥

भा०—हे विवाहित स्त्री पुरुषो ! (वां) तुम दोनों की (का) कौनसी ( उपमातिः भूत ) उपमा हो । हे (अश्विना) एक दूसरे के लिये 'अश्व' अर्थात् भोक्ता आत्मा से युक्त, वा शुभ गुणों से युक्त स्त्री पुरुषो ! आप दोनों

(कया) किस वाणी से (हूयमानां) स्तुति किये जाकर (नः आगमथः) हमें प्राप्त होते हो। (वां) आप दोनों के बीच में (कः) कौन (महः चित् त्यजसः) बड़ा पूज्य त्यागी है। आप दोनों (माध्वी) मधुर वचनों वा गुणों से युक्त (दस्रा) दुखों के नाशक होकर (नः ऊती) हमारी तृप्तिकारक साधन से (अभीके) समीप रहकर ( उरुष्यतम् ) रक्षा करो।

उरु वां रथः परि नक्षति द्यामा यत्समुद्रादभि वर्तते वाम् ।

मध्वा माध्वी मधु वां प्रुषायन्यत्सीं वां पृक्षो भुरजन्त पक्वाः ॥ ५ ॥

भा०—(वां) आप दोनों का (रथः) रथ ( द्याम् ) पृथिवी आकाश को (उरु नक्षति) खूब व्यापे, और ( यत् ) जो ( वाम् ) तुम दोनों का रथ ( समुद्राद् अभि आ नक्षत् ) समुद्र तक आ जावे। विद्वान् लोग (माध्वी) मधुर गुणों से युक्त (वां) आप दोनों पर (मध्वा) मधुर अन्न से ( मधु प्रुषायन् ) मधुर पदार्थों की वृष्टि करें। ( वाम् ) आप दोनों को (पृक्षः) प्रेम से सम्बद्ध जन ( सीम् ) सब ओर से प्राप्त हों और (पक्वाः वां सीं भुरजन्त) परिपक्व मति विद्यावयोवृद्ध जन आप को सब ओर से प्राप्त हों।

सिन्धुर्ह वां रसया सिञ्चदश्वान्घृणा वयोऽरुषासः परि ग्मन् ।

तदू षु वामजिरं चेति यानं येन पती भवथः सूर्यायाः ॥ ६ ॥

भा०—(सिन्धुः) समुद्र समान ज्ञानप्रवाह और गंभीर ज्ञान वाला पुरुष (वां) आप दोनों को (रसया) उत्तम वाणी से ( असिञ्चत् ) अभिषिक्त करे, और (वयः) कान्तिमान्, रक्षाकारी (अरुषासः) दोषरहित जन (घृणा) दीप्ति और स्नेह से ( परि ग्मन् ) किरणों के तुल्य तुम्हें प्राप्त हों और ( वाम् ) तुम दोनों का (यानं) गमन-साधन रथादि वा संसार मार्ग का गमन (तत् उ) उसी प्रकार पूर्वप्राप्त शिक्षानुसार, (अजिरं) शीघ्रतायुक्त (सु चेति) जाना जाय (येन) जिससे आप दोनों (सूर्यायाः) सूर्य की कान्ति के सदा (पती भवथ( परिपालक होकर रहो।

इहेह यद्वां समना पपृक्षे सेयमस्मे सुमतिर्वाजरत्ना ।
उरुष्यतं जरितारं युवं ह श्रितः कामो नासत्या युवद्रिक् ॥७॥१९॥

भा०—हे स्त्री पुरुषो ! (इह इह) यहां स्थान-स्थान पर ( यत् ) जो व्यवहार, वाणी वा (सुमतिः) उत्तम बुद्धि, (समना वां) समान चित्त वाले तुम दोनों को (पपृक्षे) सुसंगत करे ( सा इयम् ) वह यह शुभ मति (अस्मे) हमें भी प्राप्त हो। हे (वाजरत्ना) ऐश्वर्यादि में रमण करने वाले स्त्री पुरुषो ! (युवं) आप दोनों (जरितारं) उपदेष्टा विद्वान् पुरुष की ( उरुष्यतम् ) रक्षा करो। हे (नासत्या) कभी असत्याचरण न करने वाले स्त्री पुरुषो ! दोनों की (कामः) परस्पर की कामना (युवद्रिक् श्रितः ह) आप दोनों में एक दूसरे पर आश्रित हो। इत्येकोनविंशो वर्गः ॥

[ ४४ ] पुरुमीळ्हाजमीळ्हौ सौहोत्रावृषी ॥ अश्विनौ देवते ॥ छन्दः—१, ३, ६, ७ निचृत् त्रिष्टुप् । २ त्रिष्टुप् । ५ विराट् त्रिष्टुप् । भुरिक् पंक्तिः ॥

सप्तर्चं सूक्तम् ॥

तं वां रथं वयमद्या हुवेम पृथुज्रयमश्विना संगतिं गोः ।
यः सूर्यां वहति वन्धुरायुर्गिर्वाहसं पुरुतमं वसूयुम् ॥ १ ॥

भा०—हे (अश्विना) इन्द्रियों को अश्वों के समान वश करने वाले स्त्री पुरुषो ! (अद्य) आज ( वयम् ) हम लोग ( वाम् ) आप दोनों के ( तम् ) उस ( रथम् ) रथ और रथ के तुल्य इस देह का (हुवेम) उत्तम रीति से वर्णन करें जो ( पृथुज्रयाम् ) अति विस्तृत गति वाला, बहुत काल तक जीने में समर्थ ( गोः सम्-गतिम् ) वाणी और इन्द्रियों से चिरकाल तक अच्छी प्रकार से युक्त रहे और ( वन्धुरायुः सूर्याम् ) आधार काष्ठ वाला रथ जैसे 'सूर्या' अर्थात् कान्तिमती वधू को अपने में धारण करता है वैसे ही जो देह रूप रथ (वन्धुरायुः) उत्तम-उत्तम भोगों की कामना करता हुआ भी ( सूर्याम् ) सूर्य की उषाकालिक प्रसन्न मुख कान्ति को (वहति) धारण करे और जो ( गिर्वाहसम् ) वाणी को धारण करने वाले ( पुरु-तमम् ) 'पुरु' अर्थात्

इन्द्रियों में श्रेष्ठ. ( वसूयुम् ) देह में वसे इन्द्रियों के स्वामी आत्मा को भी, वधूसहित वर के समान चिरकाल तक धारण करे ।

युवं श्रियमश्विना देवता तां दिवो नपाता वनथः शचीभिः ।
युवोर्वपुरभि पृक्षः सचन्ते वहन्ति यत्ककुहासो रथे वाम् ॥ २ ॥

भा०—हे (दिवः नपाता) परस्पर कामना से एक दूसरे को थामने वाले स्त्री पुरुषो, हे (अश्विना) अश्ववत् इन्द्रियों के स्वामी, जितेन्द्रिय ! स्त्री पुरुषो ! तुम दोनों (देवता) दिव्य गुणों से युक्त, लेन देन, परस्पर इच्छा पूर्ति आदि कार्यों में कुशल होकर (शचीभिः) अपनी शक्तियों से (तां) उस ( श्रियम् ) लक्ष्मी को (वनथः) प्राप्त करो और ( यत् ) जब (ककुहासः) उत्तम अश्व (रथे) रथ में लगाकर (वां वहन्ति) तुम दोनों को वहन करते हैं। तव (पृक्षः) अन्नादि से तुल्य आपस के उत्तम सम्पर्क, सम्बन्ध, स्नेह आदि (युवोः) तुम दोनों के (वपुः) शरीरों को (सचन्ते) सुखकर हों ।

को वामद्या करते रातहव्य ऊतये वा सुतपेयाय वार्कैः ।
ऋतस्य वा वनुषे पूर्व्याय नमो येमानो अश्विना ववर्तत् ॥ ३ ॥

भा०—हे (अश्विना) जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषो ! ( वाम् ) तुम दोनों में से (अद्य) आज (कः) कौन (रातहव्यः) दान योग्य अन्नादि देता और (सुतपेयाय) पुत्रादि के पालन के लिये (करते) यत्न करता है। (ऋतस्य) ज्ञान, बल, धनादि के (पूर्व्याय) पूर्व विद्वानों से निर्धारित किये (वनुषे) विभाग और सेवन के लिये (कः) कौन (करते) यत्न करता है और (कः येमानः) कौन यम नियम पालक आप दोनों को या आप दोनों में से (नमः आ ववर्तत् ) उत्तम अन्न, आदर आदि का व्यवहार करे ।

हिरण्ययेन पुरुभू रथेनेमं यज्ञं नासत्योप यातम् ।
पिबाथ इन्मधुनः सोम्यस्य दधथो रत्नं विधते जनाय ॥ ४ ॥

भा०—हे (नासत्या) कभी असत्य आचरण न करने वाले, सत्य प्रतिज्ञा वाले स्त्री पुरुषो ! (हिरण्ययेन रथेन) लोह सुवर्णादि से जटित रथ से जैसे उत्तम परिषदादि में जाते हैं वैसे ही आप दोनों भी ( इमं यज्ञम् ) इस परस्पर के संगति से बने गृहस्थ रूप पवित्र यज्ञ को (हिरण्ययेन) परस्पर हितकारी और रमणीय आचरण से बने (रथेन) एक दूसरे को रमाने वाले व्यवहार से ( उपयातम् ) प्राप्त होवो। (सोमस्य) सोम अर्थात् उत्तम सन्तान के निमित्त (मधुनः) अन्न आदि ओषधि का (पिबाथः) पान करो और (विधते जनाय) कर्त्ता पुरुष के वंश में सञ्चालन के लिये (रत्नं) दोनों मिल कर पुत्र 'रत्न' को (दधथः) धारण करो।

आ नो॑ यातं दि॒वो अच्छा॑ पृथि॒व्या हि॑र॒ण्यये॑न सु॒वृता॒ रथे॑न ।
मा वा॑म॒न्ये नि य॑मन्देव॒यन्तः॒ सं यद्द॒दे नाभिः॒ पू॒र्व्या वा॑म् ॥ ५ ॥

भा०—(हिरण्ययेन सुवृता रथेन दिवः पृथिव्याः यतः) राजा अमात्य या राजा रानी उत्तम सुवर्णादि से सुशोभित, उत्तम रीति से चलने वाले रथ से आकाश और पृथिवी के मार्ग से जाते हैं वैसे ही हे स्त्री-पुरुषो ! आप दोनों भी (हिरण्ययेन) हितकारी और मनोहारी (सुवृता) आदरणीय उत्तम आचार से युक्त (रथेन) शुभ व्यवहार से (दिवः पृथिव्याः) ज्ञान मार्ग से और आकाश व पृथिवी के मार्ग से ( नः अच्छ आ यातम् ) हमें प्राप्त होवो। तुम दोनों का ( यत् ) जो (पूर्वंनाभिः) पूर्व विद्यमान माता पिता गुरुजनादि द्वारा बनाया सम्बन्ध (सं ददे) तुम को बांध रहा है ( वाम् ) आप दोनों के उस दाम्पत्य सम्बन्ध को (देवयन्तः) नाना कामनाओं से प्रेरित (अन्ये) अन्य, स्वार्थी लोग ( मा नियमन् ) न रोकें, विघ्नयुक्त न करें।

नू नो॑ र॒यिं पु॑रु॒वीरं॑ बृ॒हन्तं॒ दस्रा॒ मिमा॑थामु॒भये॑ष्व॒स्मे ।
नरो॒ यद्वा॑मश्विना॒ स्तोम॒माव॑न्त्स॒धस्तु॑तिमाज॒मी॒ळ्हासो॒ अग्म॑न् ॥ ६ ॥

भा०—हे (दस्रा) परस्पर के कष्टों को दूर करने वाले (अश्विना) जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषो ! आप दोनों (अस्मे) हमारी वृद्धि और कल्याण के

लिये (उभयेषु) राजा प्रजा, स्त्री वर्ग पुरुष-वर्ग दोनों के निमित्त (पुरुवीरं) बहुत से वीरों वा पुत्रों से युक्त ( बृहन्तं रयिं नु मिमाथाम् ) बहुत बड़ा ऐश्वर्य उत्पन्न करो। ( यत् ) क्योंकि (आजमीळ्हासः नरः) 'अज', अविनाशी आत्माओं की दुष्ट वृत्तियों को फेंकने वाले जितेन्द्रियों में मेघ तुल्य ज्ञान की वृष्टि करने वाले विद्वान् लोग ( वाम् ) तुम दोनों के लिये (स्तोमं) उपदेश ( आवन् ) करते और ( सह स्तुतिं आ अग्मन् ) एक साथ ही स्तुति का विधान करते हैं।

इहेह यद्वां समना पपृक्षे सेयमस्मे सुमतिर्वाजरत्ना ।
उरुष्यतं जरितारं युवं ह श्रितः कामो नासत्या युवद्रिक् ॥७॥२०॥

भा०—व्याख्या देखो पूर्व सूक्त की ७ वीं ऋचा ॥ इति विंशो वर्गः ॥

[ ४५ ] वामदेव ऋषिः ॥ अश्विनौ देवते ॥ छन्द—१, ३, ४ जगती ।
५ निचृज्जगती । ६ विराड् जगती । २ भुरिक् त्रिष्टुप् ।
७ निचृत्त्रिष्टुप् । सप्तर्चं सूक्तम् ॥

एष स्य भानुरुदियर्ति युज्यते रथः परिज्मा दिवो अस्य सानवि ।
पृक्षासो अस्मिन्मिथुना अधि त्रयो दृतिस्तुरीयो मधुनो वि रप्शते ॥१॥

भा०—गृहस्थ पक्ष में—(भानुः सानवि उत् इयर्ति) जैसे प्रकाशमान सूर्य पर्वत के शिखर पर ऊपर उगता है, वैसे ही (एषः स्यः) यह वह (भानुः) तेजस्वी पुरुष (उत इयर्ति) उदय को प्राप्त हो और जैसे (दिवः परिज्मा रथः) भूमि पर वेग से जाने वाला रथ जोड़ा जाता है वैसे ही (अस्य) इसका (रथः) उत्तम आत्मा या गृहस्थ रूप रथ भी (दिवः) कामना करने वाली स्त्री के प्रति (परिज्मा) जाने वाले (सानवि) उन्नत कर्त्तव्य पालन के निमित्त, उच्च उद्देश्य से (युज्यते) जुड़े। ( अस्मिन् ) इस गृहस्थ रूप रथ में (पृक्षासः) परस्पर स्नेह से सम्बद्ध, (त्रयः) तीन (मिथुनाः) परस्पर जुड़े हुए जन (अधि रप्शते) विराजते हैं और (तुरीयः) चौथा (दृतिः) मेघ के समान ज्ञान वर्षक, विद्वान् पुरुष (मधुनः) अन्नवत्

ज्ञान का (विरप्शते) विविध प्रकार से उपदेश करता है। 'त्रयः मिथुनाः'—त्रिष्वपि पदार्थेषु मिथुनशब्दस्तैत्तिरीयके दृश्यते। माता पिता पुत्रस्तदेतन्मिथुनमिति। तै० ब्रा० १।६।३॥ गृहस्थ में गृहपति के आश्रय तीन जन माता, पिता, पुत्र हैं उस पर चौथा 'दृति' अर्थात् मेघ के तुल्य सर्वोपकारक परिव्राजक वा विद्वान् पुरोहित वा आचार्य है।

उद्वां पृक्षासो मधुमन्त ईरते रथा अश्वास उषसो व्युष्टिषु।
अपोर्णुवन्तस्तम आ परीवृतं स्व१र्ण शुक्रं तन्वन्त आ रजः॥ २॥

भा०—जिस प्रकार (उषसः व्युष्टिषु) प्रभात प्रकट होने की वेलाओं में (मधुमन्तः) तेज वा आदित्य से युक्त (रथाः) रसोत्पादक (अश्वासः) आकाश में फैलने वाले किरण (परिवृतम् तमः) चारों तरफ फैले अन्धकार को (आ अप ऊर्णुवन्तः) सर्वत्र दूर करते हुए और (शुक्रम्) शुद्ध (स्वः) प्रकाश (आ तन्वन्तः) फैलाते हुए (उद् ईरते) प्रकट होते हैं वैसे ही हे गृहस्थ स्त्री पुरुषो! (उषसः वि उष्टिषु) उषाकाल अर्थात् जीवन की प्रभात वेला के विविध प्रकार से प्रकट होते हुए, विद्याभ्यास आदि के समय (वाम्) तुम दोनों के हितार्थ (मधुमन्तः) उत्तम ज्ञान से सम्पन्न (पृक्षासः) मेघ तुल्य ज्ञानाभिषेक करने वाले (रथाः) रथवत् ज्ञान मार्ग में दूर तक ले जाने वाले रम्य-स्वभाव (अश्वासः) शुभ गुणों से व्याप्त, अश्व वा सूर्य के समान बलवान्, ज्ञानी पुरुष (परीवृतं) चारों तरफ घिरे (तमः) दुःख और अज्ञान को (अप उर्णुवन्तः) दूर करते हुए (शुक्रं न स्वः) जलवत् ज्ञानोपदेश को भी (आ तन्वतः) सर्वत्र फैलाते हुए (रजः उत् ईरते) समस्त लोकों या राजस भावों के भी ऊपर उठते हैं।

मध्वः पिबतं मधुपेभिरासभिरुत प्रियं मधुने युञ्जाथां रथम्।
आ वर्तनिं मधुना जिन्वथस्पथो दृतिं वहेथे मधुमन्तमश्विना॥ ३॥

भा०—हे (अश्विना) इन्द्रियों के स्वामी, स्त्री पुरुषो ! आप दोनों (मधुपेभिः आसभिः) अन्न, जल को पान करने के अभ्यासी मुखों से (मध्वः) मधुर जल और अन्नों का ही ( पिबतम् ) पान करो। ऐसे ही (मधुपेभि आसभिः) सत्य ज्ञान को प्राप्त करने वाले (आसभिः) मुखों, कान, आंख, नाक आदि ग्रहणशील द्वारों से (मधु) ज्ञान को प्राप्त करो। (उत) और (मधुने) अन्न के प्राप्त करने के लिये जैसे गाड़ी आदि जोड़ी जाती है वैसे ही (मधुने) ज्ञान को प्राप्त करने के लिये ( प्रियं रथम् ) प्रिय, रसस्वरूप आत्मा को योग द्वारा परस्पर प्रेमवश मिलाले रक्खो और (मधुना) जल और अन्न से जैसे (पथः वर्तनिं आजिन्वथः) मार्ग को तैयार कर लिया जाता है, वैसे ही (मधुना) वेद ज्ञान से (पथः) संसार मार्ग में (वर्तनिं) वार-वार के आवागमन को (आ जिन्वथः) वश करो। जिस प्रकार यात्रा में (अश्विनौ) रथ पर स्थित स्वामी-स्वामिनी वा स्वामी-सारथी दोनों (मधुमन्तं दृतिं वहेथे) अन्न वा जल से भरे पात्रों को रखते हैं जिससे मार्ग के भूख प्यास की निवृत्ति होती है वैसे ही विद्वान् जितेन्द्रिय स्त्री पुरुष (मधुमन्तं) उत्तम ज्ञान से युक्त ( दृतिम् ) संकटों के काटने वाले शास्त्र वेद का (वहेथे) धारण करें।

हंसासो ये वां मधुमन्तो अस्रिधो हिरण्यपर्णा उहुव उषर्बुधः।
उदप्रुतो मन्दिनो मन्दिनिस्पृशो मध्वो न मक्षः सवनानि गच्छथः ॥४॥

भा०—हे स्त्री पुरुषो ! जैसे (वां) तुम दोनों के (हंसासः) अश्व (मधुमन्तः) मधुर रूप और अति वेग से युक्त, (अस्रिधः) अपीड़ित, (हिरण्यपर्णाः) सुवर्ण लोहादि के बने चलने के साधन युक्त (उहुवः) शकट आदि को ढोने वाले हों वैसे ही (वां) आप दोनों के हितार्थ (हंसासः) राजहंसों के समान स्वच्छ, अहंकार आदि दोषों से मुक्त (मधुमन्तः) मधुर आत्मज्ञान और वेदज्ञान से सम्पन्न हों। वे (अस्रिधः) पीड़ित न हों, वे (हिरण्यपर्णाः) हितकारी और रमणीय पालनऔर ज्ञान

साधनों से युक्त, वा सुवर्ण के सदृश कान्तिमान् पंख वाले राजहंसों के समान, (हिरण्यपर्णाः) हिरण्य अर्थात् आत्मा की शक्ति वा ज्ञान का पालन करने वाले, (उहुवः) अन्यों को सन्मार्ग पर ले जाने वाले, (उषर्बुधः) ब्राह्म मुहूर्त्त में जागने वाले और जीवन के उषाकाल, शैशव वा कौमार काल में ज्ञानार्जन करने वाले, (उदप्रुतः) जल और ज्ञान से स्नान करने वाले, (मन्दिनः) सदा प्रसन्न, (मन्दि-नि-स्पृशः) आनन्दमय परमेश्वर को योग द्वारा प्राप्त करने वाले हों। (मध्वः मक्षः न) मधु मक्खी जैसे मधु को प्राप्त करती है वैसे ही आप लोग (मध्वः) ज्ञान के (सवनानि) ऐश्वर्यों को (गच्छथः) प्राप्त करो।

स्वध्वरासो मधुमन्तो अग्नय उस्रा जरन्ते प्रति वस्तोरश्विना।
यन्निक्तहस्तस्तरणिर्विचक्षणः सोमं सुषाव मधुमन्तमद्रिभिः ॥ ५ ॥

भा०—(यत् निक्तहस्तः तरणिः अद्रिभिः मधुमन्तं सोमं सुषाव) जैसे शुद्ध किरणों वाला सूर्य मेघों द्वारा मधुर रस से युक्त ओषधि गण को सींचता है और जैसे (निक्तहस्तः विचक्षणः अद्रिभिः मधुमन्तं सोमं सुषाव) यज्ञ में पवित्र हाथों वाला विद्वान् अध्वर्यु शिलाखण्डों से मधुर रस युक्त सोम रस को बनाता है, वैसे ही (यत्) जब (निक्तहस्तः) पवित्र साधनों से युक्त, (तरणिः) संसारमार्ग से पार जाने में समर्थ (विचक्षणः) ज्ञानवान् पुरुष (अद्रिभिः) मेघवत् उदार गुरुजनों वा पर्वत के समान अभेद्य व्रतादि साधनों से (मधुमन्तं सोमम्) ज्ञानी आत्मा को (सुषाव) ज्ञान से सम्पन्न कर लेता है, तब हे (अश्विना) शुभ गुणों से युक्त स्त्री पुरुषो! (प्रति वस्तोः) प्रति दिन (सुअध्वरासः) उत्तम यज्ञ के करने वाले, दृढ़ (मधुमन्तः) ज्ञान-सम्पन्न (अग्नयः) ज्ञानी पुरुष (उस्राः) किरणों के तुल्य प्रकाशवान् होकर (जरन्ते) उपदेश करें।

आकेनिपासो अहभिर्दविध्वतः स्वर्ण शुक्रं तन्वन्त आ रजः।
सूरश्चिदश्वान्युयुजान ईयते विश्वाँ अनु स्वधया चेतथस्पथः ॥ ६ ॥

भा०—(चित्) जैसे (सूरः अश्वान् युयुजानः ईयते) सूर्य व्यापक किरणों को फैलाता हुआ आकाश में गति करता है और (अहभिः दविध्वतः आकेनिपासः रजः स्वः न शुक्रं आतन्वन्तः भवन्ति) दिन के समयों में तीव्र वेग से आने वाले, समीप समीप गिरने, वा जल पान करने वाले किरण ही ताप या सूर्य के तुल्य उज्ज्वल प्रकाश को उत्पन्न करते हैं, (स्वधया अनु विश्वान् चेतयन्ति) अन्न और जल से सबको चेतना देते हैं, वैसे ही (सूरः) तेजस्वी, पुरुष ( अश्वान् ) अश्वों, अश्ववान् रथों और विद्यादि शुभ गुणों से युक्त शिष्यों को, अध्यात्म में इन्द्रियगण को (युयुजानः) सत्-कार्य में नियुक्त करता और योग से वश करता हुआ (ईयते) आगे बढ़ता है और (आकेनिपासः) समीप में रहने वा सुखमय ब्रह्मानन्द का रस पान करने वाले (दविध्वतः) मलादि को दूर करने वाले अवधूतपाप्मा पुरुष (अहभिः) दिनों दिन (स्वः न) ज्ञानोपदेश के समान (शुक्रं) वीर्यरक्षा, और शुक्ल शुद्धाचार और (रजः) तेज को (आतन्वन्तः) प्रकट करते हैं। (अनु) उनके अनुकूल रहकर हे नर-नारी जनो ! आप लोग भी (स्वधया) शक्ति सम्पन्न होकर (विश्वान् पथः) समस्त कर्त्तव्यमार्गों को (चेतथः) जानो।

प्र वा॑मवोचमश्विना धिय॒न्धा रथ॒ः स्वश्वो॑ अ॒जरो॒ यो अस्ति॑ ।
येन॑ स॒द्यः परि॒ रजां॑सि या॒थो ह॒विष्म॑न्तं त॒रणिं॑ भो॒जमच्छ॑ ॥७॥२१॥४॥

भा०—जैसे (रथः धियन्धाः सु-अश्वः अजरः) रथ, गति को धारण करने वाला, उत्तम अश्व से युक्त और दृढ़ हो (येन सद्यः रजांसि परि याथः) जिससे रथी सारथी बहुत से देशों को पार करते हैं, वह रथ (हविष्मान् तरणिः भोजः) नाना पदार्थों से युक्त, वेगगामी, सुरक्षा से युक्त होता है, विद्वान् शिल्पी उसकी रचना का अश्व के स्वामियों को उपदेश करता है वैसे ही हे (अश्विना) जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषो ! (यः) जो (रथः) रमण योग्य आनन्दमय आत्मा (धियंधाः) धारणावती बुद्धि और कर्मों का धारक (सु-अश्वः) उत्तम इन्द्रियों से युक्त, (अजरः) जरा से रहित और वाणी

द्वारा न कथन करने योग्य, (अस्ति) है (येन) जिसके द्वारा (सद्यः) शीघ्र ही (रजांसि) समस्त लोकों, समस्त राजसविकारों को (परियाथः) पार कर सकते हो, मैं विद्वान् पुरुष उस (हविष्मन्तं) भक्तिमान् (तरणि) भवसागर से पार उतारने में समर्थ, (भोजम्) पालक और ऐश्वर्य भोक्ता आत्मा को ही (अच्छ) लक्ष्य करके (वाम्) आप दोनों को (प्र अवोचम्) उपदेश करूं। एकोनविंशो वर्गः ॥ इति चतुर्थोऽनुवाकः ॥

[ ४६ ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्रवायू देवते ॥ छन्दः—१ विराड् गायत्री । २, ५, ६, ७ गायत्री । ४ निचृद्गायत्री ॥ षडर्चं सूक्तम् ॥

अग्रं पिबा मधूनां सुतं वायो दिविष्टिषु ।
त्वं हि पूर्वपा असि ॥ १ ॥

भा०—हे (वायो) वायु के समान बलवान् प्रमाद रहित पुरुष ! (त्वं) तू (हि) निश्चय से (पूर्वपाः) पूर्व नियत धर्मों और माता, पिता, गुरु आदि का पालक (असि) हो। तू (दिविष्टिषु) ज्ञानप्रकाश, दान आदि कार्यों में (सुतं) उत्तम रीति से उत्पन्न किये (मधूनां अग्र) अन्नों, जलों और ज्ञानों में से उत्तम अन्न जल, ज्ञान आदि का (पिब) पान कर।

शतेना नो अभिष्टिभिर्नियुत्वाँ इन्द्रसारथिः ।
वायो सुतस्य तृम्पतम् ॥ २ ॥

भा०—हे (वायो) ज्ञानवान् पुरुष ! हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्, शत्रुहन्तः ! तुम दोनों (सुतस्य) उत्पन्न, ऐश्वर्यमय राष्ट्र को प्राप्त कर (तृम्पतम्) तृप्त होवो। हे (वायो) बलवान् पुरुष ! तू (नियुत्वान्) अधीन, अश्वारोही सैनिकों का स्वामी और (इन्द्र-सारथिः) ऐश्वर्यवान् पुरुष का सारथि के समान सहायक होकर (नः) हमारे (शतेन अभिष्टिभिः) सैकड़ों अभिलषित कार्यों से राष्ट्र का उपभोग कर।

आ वां सहस्रं हर्य इन्द्रवायू अभि प्रयः ।
वहन्तु सोमपीतये ॥ ३ ॥

भा०—हे ( इन्द्र-वायू ) ऐश्वर्यवन् ! हे वायुवद् बलवान् पुरुष ! (वां) आप दोनों के (सोमपीतये) राष्ट्रैश्वर्य के उपभोग और पालन के लिये (सहस्रं हरयः) सहस्रों मनुष्य (प्रयः) अन्न आदि तृप्तिकारक पदार्थ (अभि वहन्तु) प्राप्त करावें ।

रथं हिरण्यवन्धुरमिन्द्रवायू स्वध्वरं ।
आ हि स्थाथो दिविस्पृशम् ॥ ४ ॥

भा०—हे ( इन्द्र-वायू ) ऐश्वर्यवन् ! हे बलवन् ! दोनों आप ( हिरण्य-वन्धुरम् ) लोह सुवर्ण आदि से बने, जड़े, दृढ़ आश्रयकाण्ड से युक्त (दिवि-स्पृशं) पृथ्वी पर स्पर्शमात्र करने वाले वा वेग से आकाश से बात करने वाले (सु-अध्वरं) उत्तम रीति से भीतर बैठे पुरुष पर बाहर के आघात की आशंका से रहित, (रथं) रथ पर (आ स्थाथः) आदरपूर्वक बैठा करो और सर्वत्र यात्रा करो। 'दिव्' शब्द से पृथिवी, अन्तरिक्ष और आकाश तीनों का ग्रहण है इसलिये यहां तीनों स्थानों में चलने वाले दृढ़ यानों का वर्णन है ।

रथेन पृथुपाजसा दाश्वांसमुप गच्छतम् ।
इन्द्रवायू इहा गतम् ॥ ५ ॥

भा०—हे ( इन्द्र-वायू ) ऐश्वर्यवन् ! बलवन् ! राजन् ! सेनापते ! आप दोनों (पृथु-पाजसा रथेन) बड़े बलशाली, बड़े विस्तृत पाद रूप चक्रों से युक्त, वेगवान् रथ से ( दाश्वांसम् ) दानशील प्रजाजन को ( उप गच्छतम् ) प्राप्त हो और ( इह आगतम् ) इस राष्ट्र में आया जाया करो ।

इन्द्रवायू अयं सुतस्तं देवेभिः सजोषसा ।
पिबतं दाशुषो गृहे ॥ ६ ॥

भा०—हे ( इन्द्र-वायू ) राजन् ! हे सेनापते ! (अयं) यह (सुतः) उत्पन्न पुत्र तुल्य ऐश्वर्ययुक्त प्रजाजन है। आप दोनों सूर्य और वायु के तुल्य (स-जोषसा) प्रीतियुक्त होकर (देवेभिः) विद्वान्, विजयेच्छुक ब्राह्मणों और क्षत्रियों सहित (दाशुषः( करादि देने वाले प्रजावर्ग के (गृहे) गृह के समान राष्ट्र में रहते हुए ( तं पिवतम् ) उसका उपभोग और पालन करो।

इह प्रयाणमस्तु वामिन्द्रवायू विमोचनम् ।
इह वां सोमपीतये ॥ ७ ॥ २२ ॥

भा०—हे ( इन्द्र-वायू ) विद्युत् वा पवन के समान तेजस्वी और बलवान् राजा और अमात्य, राजा व सेनापति, नर नारी जनो ! (इह) इस स्थान वा काल में (वां) आप दोनों का (प्रयाणं) उत्तम रीति से जाना (अस्तु) हो और ( इह विमोचनम् ) इस स्थान में आप दोनों का अश्वादि को रथ से पृथक् करने का स्थान हो और (इह) इस स्थान में (वां) आप दोनों का (सोमपीतये) सुखादि भोगने के लिये स्थान हो। इति द्वाविंशो वर्गः ॥

[ ४७ ] वामदेव ऋषिः ॥ १ वायुः । २-४ इन्द्रवायू देवते ॥ छन्दः—१, ३ अनुष्टुप् । ४ निचृदनुष्टुप् । २ भुरिगुष्णिक् ॥ चतुर्ऋचं सूक्तम् ॥

वायो शुक्रो अयामि ते मध्वो अग्रं दिविष्टिषु ।
आ याहि सोमपीतये स्पार्हो देव नियुत्वता ॥ १ ॥

भा०—हे (वायो) वायु के समान बलवान् एवं ज्ञानवान् पुरुष वा प्रभो ! आचार्य ! मैं (दिविष्टिषु) ज्ञानप्रकाश प्राप्त करने की साधनाओं में लगकर (शुक्रः) तेजस्वी और जल के समान पवित्र और (शुक्रः) ब्रह्मचर्यादि से वीर्यवान् होकर (ते मध्व अग्रं) तेरे ज्ञान के सर्वोत्तम भाग को (अयामि) प्राप्त करूं। हे (देव) ज्ञान बल आदि के देने वाले ! तू (स्पार्हः) स्पृहा, प्रेम वा अभिलाषा करने योग्य है। तू (सोमपीतये) शिष्य

के पालन, एवं अन्नादि रसों के उपभोग के लिये (नियुत्वता) अश्वों से युक्त रथ से और विजितेन्द्रिय चित्त से (आयाहि) हमें प्राप्त हो ।

इन्द्रश्च वायवेषां सोमानां पीतिमर्हथः ।
युवां हि यन्तीन्दवो निम्नमापो न सध्र्यक् ॥ २ ॥

भा०—(इन्द्रः च वायो) हे इन्द्र ! अज्ञान के नाशक, हे बलवान् और ज्ञानवान् पुरुष ! दोनों को (एषां सोमानां) इन सौम्य शिष्यों की (पीतिम् अर्हथः) पालना करनी चाहिये। (आपः न) जल जैसे (सध्र्यक्) एक साथ ही (निम्नम्) नीचे के प्रदेश में बहते हैं वैसे ही (इन्दवः) द्रुतगति से आने वाले, प्रेमार्द्रहृदय शिष्य (युवां हि यन्ति) तुम दोनों को प्राप्त हों ।

वायविन्द्रश्च शुष्मिणा सरथं शवसस्पती ।
नियुत्वन्ता न ऊतय आ यातं सोमपीतये ॥ ३ ॥

भा०—हे (वायो इन्द्रः च) हे महाबल सेनापते ! और राजन् ! तुम दोनों (शुष्मिणा) बलवान् और (शवसः) सैन्य बल के पालक और (नियुत्वन्तः) नियुक्त हजारों लाखों सैन्य जनों सहित (सरथं) रथ सहित (नः ऊतये) हमारी रक्षा और (सोमपीतये) राष्ट्र-ऐश्वर्य के पालन और उपभोग के लिये (आ यातम्) आदरपूर्वक आओ ।

या वां सन्ति पुरुस्पृहो नियुतो दाशुषे नरा ।
अस्मे ता यज्ञवाहसेन्द्रवायू नि यच्छतम् ॥ ४ ॥ २३ ॥

भा०—हे (नरा) उत्तम नायक युगल ! हे (इन्द्रवायू) ऐश्वर्यवन् ! हे बलवान् पुरुष ! हे (यज्ञवाहसा) सत्संग, मैत्रीभाव, दानप्रतिदान व्यवहार के धारक ! (या) जो (वां) आप दोनों के (पुरु-स्पृहः) बहुतों को प्रिय और बहुत से धनों को चाहने वाले, (नियुतः) अधीन नियुक्त लक्षों जन, अश्वादि हैं (ता) उन सबको (अस्मे) हमारे कल्याण के लिये (नि यच्छतम्) नियम में सुव्यस्थित रक्खो। इति त्रयोविंशो वर्गः ॥

[ ४८ ] वामदेव ऋषिः ॥ वायुर्देवता ॥ छन्दः—निचृदनुष्टुप् ।
२ अनुष्टुप् ३, ४, ५ भुरिगनुष्टुप् । पंचर्चं सूक्तम् ॥

विहि होत्रा अवीता विपो न रायो अर्यः ।
वायवा चन्द्रेण रथेन याहि सुतस्य पीतये ॥ १ ॥

भा०—जैसे (विपः न) बुद्धिमान् (अर्यः) स्वामी या वैश्य जन (रायः) धनों की (वेति) रक्षा करता है वैसे ही हे (वायो) ज्ञानवान्, बलवान् पुरुष ! विद्वान् आचार्य ! राजन् ! तू भी (विपः) बुद्धिमान् और शत्रुओं का कंपाने हारा, (अर्यः) इन्द्रियगण और प्रजाओं का स्वामी होकर (अवीताः) अरक्षित (होत्राः) ग्रहण करने और आश्रय देने योग्य प्रजाओं की (विहि) रक्षा कर। हे आचार्य ! तू (होत्राः अवीताः) अज्ञानी अप्रदीप्त शिष्यवत् स्वीकार करने योग्य शिष्यों को (विहि) ज्ञान से प्रकाशित कर। (सुतस्य पीतये) प्रजा वा शिष्य को पुत्रवत् पालने और राष्ट्रैश्वर्य को ओषधि रस के तुल्य उपभोग करने के लिये (चन्द्रेण रथेन) आह्लादकारी रमणीय रथ और उपदेश से (आ याहि) प्राप्त हो।

निर्युवाणो अशस्तीर्नियुत्वाँ इन्द्रसारथिः ।
वायवा चन्द्रेण रथेन याहि सुतस्य पीतये ॥ २ ॥

भा०—हे (वायो) वायु के समान शत्रुओं को उखाड़ देने में समर्थ बलवान् ! तू (इन्द्र-सारथिः) राजा को सहायक बना कर (चंद्रेण रथेन) सुवर्ण के बने रथ एवं सर्वाह्लादक, व्यवहार से ( नियुत्वान् ) अपने अधीन नियुक्त सैन्यों, अश्वों और भृत्यादि का स्वामी होकर (अशस्तीः) सौम्य स्वभाव, (निर्युवाणः) बलवान् पुरुषों से रहित वा नाना युवकों से युक्त प्रजाओं को (सुतस्य पीतये) ऐश्वर्य के उपभोग और रक्षा के लिये (आ याहि) प्राप्त कर।

अनु॒ कृष्णे॒ वसु॑धिती येमा॒ते॑ वि॒श्वपे॑शसा ।
वाय॒वा च॒न्द्रेण॒ रथे॑न या॒हि सु॒तस्य॑ पी॒तये॑ ॥ ३ ॥

भा०—(कृष्णे) एक दूसरे का आकर्षण करने वाले (वसुधिती) वसने वाले और वसने योग्य लोकों के धारक (विश्व-पेशसा) विश्व रूप, आकाश और पृथिवी दोनों को जैसे वायु व्यापता है वैसे ही हे (वायो) वायु के तुल्य व्यापक सामर्थ्य से युक्त बलवान् पुरुष ! (कृष्णे) राष्ट्र में कृषि और शत्रु का कर्षण और पीड़न करने वाली (विश्वपेशसा) सब प्रकार के द्रव्यों को धारण करने वाली (वसुधिती) बसे जनों को अन्न से पालन करने वाली होकर (अनुयेमाते) एक दूसरे के अनुकूल नियम व्यवस्था में रहें और तू (सुतस्य पीतये) उन दोनों को ऐश्वर्य के उपभोग और पुत्रवत् उनके पालन के लिये कटिबद्ध होकर (चन्द्रेण रथेन आयाहि) सुवर्ण लोहादि के बने रथ से सर्वाह्लादक व्यवहार से दोनों को प्राप्त हो ।

वह॑न्तु त्वा म॒नो॒युजो॑ यु॒क्तासो॑ नव॒तिर्नव॑ ।
वाय॒वा च॒न्द्रेण॒ रथे॑न या॒हि सु॒तस्य॑ पी॒तये॑ ॥ ४ ॥

भा०—हे (वायो) वायुवत् शत्रुओं को निर्मूल करने में समर्थ पुरुष ! (त्वा) तुझको (नवतिः नव) ९९ या ९×९०=८१० (युक्तासः) नियुक्त भृत्य, (मनोयुजः) तेरे साथ मनोयोग देकर (त्वा वहन्तु) तुझको अध्यक्ष रूप से धारण करें । तू १०० में से एक शताध्यक्ष हो अथवा ९० की ९ टुकड़ियों के ९ अध्यक्षों सहित उन पर दसवां सहस्राध्यक्ष वा सहस्र सैन्यपति हो । तू (सुतस्य पीतये चन्द्रेण रथेन आयाहि) राष्ट्रैश्वर्य के रक्षार्थ, धनैश्वर्य से युक्त, रथसैन्य से वा आह्लादक रम्य व्यवहार से राष्ट्र को प्राप्त हो ।

वायो॑ श॒तं हरी॑णां यु॒वस्व॒ पोष्या॑णाम् ।
उ॒त वा॑ ते सह॒स्रिणो॒ रथ॒ आ या॑तु॒ पाज॑सा ॥ ५ ॥ २४ ॥

भा०—हे (वायो) वायुवत् शत्रूच्छेदक राजन् ! तू (पोष्याणां) पोषण करने योग्य, वेतन-बद्ध भृत्य (हरीणां) मनुष्यों वा अश्वारोहियों के (शतं) सौ के दल को (युवस्व) मिलाकर रख। (उत वा) और (सहस्रिणः) हजारों के स्वामी (ते) तेरा (रथः) रथ वा रथ-सैन्य (पाजसा) बलपूर्वक (आ यातु) आवे। इति चतुर्विंशो वर्गः ॥

[ ४६ ] वामदेव ऋषिः ॥ इन्द्राबृहस्पती देवते। छन्दः—१ निचृद्गायत्री। २, ३, ४, ५, ६ गायत्री ॥ षड्जः स्वरः ॥

इदं वामास्ये हविः प्रियमिन्द्राबृहस्पती ।
उक्थं मदश्च शस्यते ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्रा-बृहस्पती) ऐश्वर्यवन् इन्द्र ! राजन् ! हे बृहस्पति वेद वाणी के पालक विद्वान् पुरुषो ! (वाम् आस्ये) आप दोनों के मुख में ( इदं ) यह (प्रियं) तृप्तिकारक (हविः) अन्न, ग्राह्य वचन, ज्ञान, (प्रियम् उक्थं) और प्रीतिकारक वचन (मदश्च) और तृप्तिकारक हर्ष और (दमः) दमन का अभ्यास, (शस्यते) प्रशंसा योग्य हो।

अयं वां परि षिच्यते सोम इन्द्राबृहस्पती ।
चारुर्मदाय पीतये ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्रा-बृहस्पती) ऐश्वर्यवन् ! हे महान् राष्ट्र वा भारी बल के पालक, बड़ी वाणी वेद के पालक राजन्, विद्वन् ! (अयं सोमः) यह राष्ट्रमय ऐश्वर्य और सोम्यस्वभाव युक्त शिष्य ( वाम् ) आप दोनों के अधीन रहकर (परि षिच्यते) पात्र में जल के तुल्य परिषेक, या अभिषेक, कराया जाता है, वह (मदाय) आनन्द लाभ और इन्द्रिय-दमन अर्थात् ब्रह्मचर्य के निमित्त और (पीतये) राष्ट्र के उपभोग और व्रत पालन के लिये (चारुः) उत्तम, व्रताचरण में कुशल हो।

आ नो इन्द्राबृहस्पती गृहमिन्द्रश्च गच्छतम् ।
सोमपा सोमपीतये ॥ ३ ॥

भा०—हे (इन्द्रा बृहस्पती) ऐश्वर्यवन् ! हे वाणी के पालक जनो ! हे राजन्, विद्वन् ! आप दोनों (सोमपा) ऐश्वर्य और उत्तम ज्ञान का उपभोग करने वाले और राष्ट्र और शिष्य का पालन करने वाले हो। (इन्द्रः च) ऐश्वर्यवान् पुरुष और ज्ञानद्रष्टा विद्वान् दोनों ही आप (सोमपीतये) ज्ञान और ऐश्वर्य पान और राष्ट्र और शिष्य के पालन के निमित्त ( नः गृहम् ) हमारे गृह को ( आ गच्छतम् ) आइये।

अस्मे इन्द्राबृहस्पती रयिं धत्तं शतग्विनम् ।
अश्वावन्तं सहस्रिणम् ॥ ४ ॥

भा०—हे (इन्द्रा-बृहस्पती) राजन् ! बृहती सेना, प्रजा वा वेदवाणी के पालक विद्वन् ! (अस्मे) हमें ( शतग्विनं ) सैकड़ों भूमियों, गौ और वेदवाणी से युक्त (अश्वावन्तं) अश्वों, अश्व सेना और उत्तम, सुयश, इन्द्रिय-दमन युक्त (सहस्रिणं) सहस्रों ऐश्वर्यों सहस्र ज्ञानों, सहस्र समावेद युक्त, वा बलवान् महाव्रत रूप (रयिं) ऐश्वर्य का (धत्तं) पालन और धारण कराओ।

इन्द्राबृहस्पती वयं सुते गीर्भिर्हवामहे ।
अस्य सोमस्य पीतये ॥ ५ ॥

भा०—हे (इन्द्रा-बृहस्पती) ऐश्वर्यवन् ! हे वेदज्ञ विद्वन् ! (अस्य सोमस्य पीतये) इस 'सोम' के पान, उपभोग और राष्ट्र वा शिष्य आदि के पालन के लिये, ( वयम् ) हम (गीर्भिः) स्तुतियों और वाणियों द्वारा (सुते) अभिषिक्त हो जाने पर या उसके निमित्त आप दोनों को (हवामहे) आदरपूर्वक बुलावें।

सोमंमिन्द्राबृहस्पती पिबतं दाशुषो गृहे ।
मादयेथां तदोकसा ॥ ६ ॥ २५ ॥

भा०—हे (इन्द्रा-बृहस्पती) ऐश्वर्यवन् ! हे वेदज्ञ विद्वन् ! आप दोनों (दाशुषः) आत्म समर्पक शिष्य वा प्रजाजन के ( गृहे ) गृह में (सोमं) अन्नादि ऐश्वर्य का उपभोग और गृह में उत्पन्न पुत्र या शिष्य का (पिबतं) पालन करो और (तदोकसा) उसके आश्रय स्थान में रहकर ही ( मादयेथाम् ) अन्यों को हर्षित करो । इति पञ्चविंशो वर्गः ॥

[ ५० ] वामदेव ऋषिः ॥ १-९ बृहस्पतिः । १०, ११ इन्द्राबृहस्पती देवते ॥ छन्दः—१-३, ६, ७, ९ निचृत्त्रिष्टुप् । ५, ४, ११ विराट् त्रिष्टुप् ॥ ८, १० त्रिष्टुप् । धैवतः स्वरः ॥

यस्तस्तम्भ सहसा वि ज्मो अन्तान्बृहस्पतिस्त्रिषधस्थो रवेण ।
तं प्रत्नास ऋषयो दीध्यानाः पुरो विप्रा दधिरे मन्द्रजिह्वम् ॥ १ ॥

भा०—(यः) जो (सहसा) बलपूर्वक ( ज्मः अन्तान् ) पृथिवी के पर्यन्त मार्गों को (रवेण) अपनी आज्ञा से (तस्तम्भ) वश करता है वही (त्रि-सधस्थः) तीनों लोकों में व्यापक, (बृहस्पतिः) महान् पालक परमेश्वर है। ( तं ) उस ( मन्द्र-जिह्वम् ) आनन्ददायक, वेदवाणी के स्वामी परमेश्वर को (प्रत्नासः) पूर्व के वेदार्थ-द्रष्टा (विप्राः ऋषयः) मेधावी ऋषिजन (दीध्यानः) प्रकाशित करते वा ध्यान करते हुए (पुरः दधिरे) अपने समक्ष, साक्षी रूप से स्थापित करते हैं।

धुनेतयः सुप्रकेतं मदन्तो बृहस्पते अभि ये नस्ततस्रे ।
पृषन्तं सृप्रमदब्धमूर्वं बृहस्पते रक्षतादस्य योनिम् ॥ २ ॥

भा०—(ये) जो (धुनेतयः) कंपा देने वाली, दिल दहलाने वाली, चेष्टाएं करने वाले वीर जन (मदन्तः) हर्ष और तृप्ति अनुभव करते हुए (नः)

हमारे बीच में ( सुप्रकेतम् ) उत्तम ज्ञानवान् पुरुष को (अभि ततस्रे) प्राप्त कर सतावें, तब हे (बृहस्पते) वेदवाणी के पालक विद्वन् ! और बड़े राष्ट्र के पालक राजन् ! तू (पृषन्तं) स्नेह से मेघ के समान सुख सेचन करते हुए ( सृप्रम् ) आगे बढ़ने वाले (अदब्धं) न नाश हुए, (ऊर्वं) दुष्टों के नाशक, (अस्य) उक्त ज्ञानवान् पुरुष के ( योनिम् ) आश्रय रूप क्षात्र बल की ( रक्षतात् ) रक्षा कर।

बृह॑स्पते॒ या प॑र॒मा प॑रा॒वद॒त आ त॑ ऋत॒स्पृशो॒ नि षे॑दुः ।
तुभ्यं॑ खा॒ता अ॑व॒ता अद्रि॑दुग्धा॒ मध्वः॑ श्चोतन्त्य॒भितो॑ विर॒प्शम् ॥३॥

भा०—हे (बृहस्पते) बड़ी ज्ञान वाणी और बड़े राष्ट्र के पालक ! विद्वन् ! एवं राजन् ! (या) जो (ते) तेरी (परमा) सर्वोत्कृष्ट ( परावत् ) दूर देश तक व्यापने वाली नीति, मर्यादा या सीमा है, (अतः) उसके भीतर जो (ऋतस्पृशः) धर्म पालन वा अन्न आदि उत्पन्न करने वाले (ते आ निषेदुः) तेरे अधीन, माण्डलिक आदि बसें वा विराजें वे (खाताः) खने गये (अवताः) कूपों के समान गम्भीर, (अद्रिदुग्धाः) मेघवत् दयार्द्र विद्वान् पुरुषों द्वारा दोहे वा पूर्ण किये जाकर (तुभ्यं) तेरे लिये (मध्वः) अन्न और धन की ( विरप्शम् ) महान् राशि को (अभितः) सब ओर से (श्चोतन्ति) प्रदान करें।

बृह॒स्पतिः॑ प्रथ॒मं जाय॑मानो म॒हो ज्योति॑षः पर॒मे व्यो॑मन् ।
स॒प्तास्य॑स्तुविजा॒तो रवे॑ण॒ वि स॒प्तर॑श्मिरधम॒त्तमां॑सि ॥ ४ ॥

भा०—(बृहस्पतिः) बड़े भारी ज्ञान का पालक, वेद और वेदज्ञ विद्वान् स्वयं (प्रथमं जायमानः) सबसे प्रथम सर्वोत्कृष्ट प्रकट होता हुआ, (महः ज्योतिषः) बड़े भारी प्रकाश के ( परमे व्योमन् ) परम स्थान ज्ञानकोटि में स्थित है। वह (सप्त-आस्यः) सात छन्द रूप सात मुखों वाला, (तुवि-जातः) बहुत से विद्वानों में प्रकट होकर (रवेण) उपदेश द्वारा (सप्त-रश्मिः) सात

रश्मियों वाले सूर्य के समान ज्ञान प्रकाश को फैलाता हुआ, (तमांसि) सब अविद्या अन्धकारों को ( अधमत् ) विनाश करे।

स सुष्टुभा स ऋक्वता गणेन वलं रुरोज फलिगं रवेण ।
बृहस्पतिरुस्रिया हव्यसूदः कनिक्रदद्वावशतीरुदाजत् ॥ ५ ॥ २६ ॥

भा०—(सः बृहस्पतिः) वह बड़े राष्ट्र का पालक (सु-स्तुभा) उत्तम रीति से शत्रुहिंसा में समर्थ, (ऋक्वता) वाणी के पालक (गणेन) सैन्य दल से और (सु-स्तुभा) उत्तम रीति से कंपाने वाले, (ऋक्वता) उत्तम वाणी से युक्त (रवेण) आज्ञा से (फलिगं वलं रुरोज) फलों वाले शस्त्रों सहित नगररोधी शत्रु का भंग करे और (हव्यसूदः) रत्न आदि उपादेय ऐश्वर्य को प्रचुर मात्रा में देने वाली, (उस्रियाः) नाना भोग देने वाली, (वावशतीः) निरन्तर कामनाशील, प्रजाओं और सेनाओं को ( कनिक्रदत् ) गर्जता हुआ ( उद् आजत् ) उत्तम रीति से, गौ आदि पशु संघ के समान अधीन कर उनको उत्तम मार्ग से चलावे।

एवा पित्रे विश्वदेवाय वृष्णे यज्ञैर्विधेम नमसा हविर्भिः ।
बृहस्पते सुप्रजा वीरवन्तो वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥ ६ ॥

भा०—हम लोग (एव) इस प्रकार (पित्रे) सर्वव्यापक (विश्वदेवाय) विश्व के प्रकाशक, सबको ऐश्वर्य देने वाले, सबके उपास्य (वृष्णे) सुखों के वर्षक, महान् पुरुष, परमेश्वर की (यज्ञैः) यज्ञों, सत्संगों से और (नमसा) नमस्कार पूर्वक और (हविर्भिः) उत्तम अन्नों और वचनों से (विधेम) भक्ति करें। हे (बृहस्पते) बड़े राष्ट्र और ज्ञान के पालक (वयं) हम (सु-प्रजाः) उत्तम प्रजा से युक्त (वीरवन्तः) उत्तम वीरों वा पुत्रों से युक्त और (रयीणां पतयः) ऐश्वर्यों के स्वामी (स्याम) होवें।

स इद्राजा प्रतिजन्यानि विश्वा शुष्मेण तस्थावभि वीर्येण ।
बृहस्पतिं यः सुभृतं बिभर्ति वल्गूयति वन्दते पूर्वभाजम् ॥ ७ ॥

भा०—( सः इत् ) वह परमेश्वर ही (राजा) राजा के समान सर्व विश्व का स्वामी तेजोमय, स्वप्रकाश, (शुष्मेण) सर्व शोषक, प्रखर तेज और (वीर्येण) सबको गति देने वाले बल से (विश्वा) समस्त (प्रतिजन्यानि) प्रत्यक्ष उत्पन्न होने वाले पदार्थों में (अधि तस्थौ) व्यापक है। (यः) जो परमेश्वर ( सु-भृतम् ) उत्तम रीति से विश्व के पोषक ( बृहस्पतिम् ) बड़े ब्रह्माण्ड के पालक सूर्यादि लोक को भी (बिभर्त्ति) धारण करता है और (पूर्वभाजं) सबसे पूर्व के विद्यमान उपार्जित ज्ञानों को सेवन करने वाले विद्वान् पुरुष को भी (वल्गूयति) उपदेश करता और (वन्दते) उसको चाहता है।

स इत्क्षेति सुधित ओकसि स्वे तस्मा इळा पिन्वते विश्वदानीम् ।
तस्मै विशः स्वयमेवा नमन्ते यस्मिन्ब्रह्मा राजनि पूर्व एति ॥ ८ ॥

भा०—(सः इत्) वह परमेश्वर (स्वे) अपने (सुधिते ओकसि) सुरक्षित जगत्-रूप स्थान में (क्षेति) निवास करते हैं, (तस्मै) उसकी ( विश्वदानीम् ) सदा (इडा) वेद वाणी (पिन्वते) सब पर ज्ञान का वर्षण करती है। (तस्मै) उसके आदर के लिये (विशः) सभी प्रजाएं (स्वयम् एव) आप से आप (नमन्ते) भक्ति से झुकती हैं। (यस्मिन्) जिस (राजनि) सर्वप्रकाशक परमेश्वर में (पूर्वः ब्रह्मा) अनादि श्रेष्ठ ज्ञानी वेदज्ञ विद्वान् (एति) प्राप्त होता है।

अप्रतीतो जयति सं धनानि प्रतिजन्यान्युत या सजन्या ।
अवस्यवे यो वरिवः कृणोति ब्रह्मणे राजा तमवन्ति देवाः ॥ ९ ॥

भा०—(यः) जो परमेश्वर राजा के तुल्य (अवस्यवे ब्रह्मणे) रक्षा चाहने वाले ब्रह्मज्ञानी पुरुष को (वरिवः कृणोति) धन देता है जो (राजा)

स्वयं सूर्यवत् सबका प्रकाशक है ( तम् ) उसको सब ( देवाः)विद्वान् गण, किरणों के तुल्य (अवन्ति) प्राप्त होते हैं। वह स्वयं (अप्रतीतः) प्रत्येक साधारण पुरुष से वा प्रत्यक्ष इन्द्रियों से नहीं जाना जाता है, तो भी (प्रति-जन्या या स-जन्या धनानि) वह प्रत्येक उत्पन्न होने वाले समान, व साथ रहने वाले जीवों के हितकारी ऐश्वर्यों को (सं जयति) अच्छी प्रकार वश में करता है।

इन्द्रश्च सोमं पिबतं बृहस्पतेऽस्मिन्यज्ञे मन्दसाना वृषण्वसू ।
आ वां विशन्त्विन्दवः स्वाभुवोऽस्मे रयिं सर्ववीरं नि यच्छतम् ॥१०॥

भा०—(इन्द्रः च बृहस्पते) हे इन्द्र ऐश्वर्यवन् ! वेदवाणी और महान् राष्ट्र के पालक ! आप दोनों (अस्मिन् यज्ञे) इस परस्पर संग, सहयोग और राज्यकार्य में (मन्दसाना) हर्ष अनुभव करते हुए ( वृषण्वसू ) ज्ञान धन आदि के वर्षाने वाले (सोमं पिबतं) पुत्र वा शिष्यवत् राज्य का पालन करें और ओषधिरस के समान अति स्वल्प मात्रा में (पिबतं) उसका उपभोग करो। आप दोनों (अस्मे) हमें (सर्ववीरं) सब प्रकार के वीरों और पुत्रों से युक्त (रयिं) धन को ( नि यच्छतम् ) प्रदान करो और (स्वाभुवः) स्वयं उत्पन्न होने वाले (इन्दवः) प्रेमयुक्त प्रजाजन (वां विशन्तु) तुम दोनों को प्राप्त करें।

बृहस्पत इन्द्र वर्धतं नः सचा सा वां सुमतिर्भूत्वस्मे ।
अविष्टं धियो जिगृतं पुरन्धीर्जजस्तमर्यो वनुषामरातीः ॥११॥२७॥७॥

भा०—हे (बृहस्पते) वेदविद्या के पालक ! हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! राजन् ! आप दोनों (सचा) सत्यपूर्वक सदा साथ रह कर ( नः वर्धतम् ) हमें बढ़ाओ। (वां) आप दोनों की (सा) वह, उत्तम (सु-मतिः) ज्ञान वाली परिषद् (अस्मे) हमारे हित के लिये (भूतु) होवे। आप लोग

(धियः) प्रजा और कर्मों तथा राष्ट्र की धारक प्रजाओं को (अविष्टम्) पालन करो (पुरं-धीः) देहवत् पुर को धारण करने वा बहुत से ऐश्वर्य और ज्ञानों के धारण करने वाली प्रजाओं वा सेनाओं को (जिगृतम्) सदा सावधान बनाओ। आप दोनों (अर्यः) स्वामी के तुल्य होकर (वनुषाम्) संविभाग करने योग्य ऐश्वर्यों को (अरातीः) न देने वाली (अर्यः) शत्रुसेनाओं का (जंजस्तम्) विनाश करो। इति सप्तविंशो वर्गः ॥ इति सप्तमोऽध्यायः ॥

---

# अथ अष्टमोऽध्यायः

[ ५१ ] वामदेव ऋषिः ॥ उषा देवता ॥ छन्दः—१, ५, ८ त्रिष्टुप्। ३ विराट् त्रिष्टुप्। ४, ६, ७, ९, ११ निचृत्-त्रिष्टुप्। २ पंक्तिः। १० भुरिक्पंक्तिः ॥ एकादशर्चं सूक्तम् ॥

**इदमु त्यत्पुरुतमं पुरस्ताज्ज्योतिस्तमसो वयुनावदस्थात्।**
**नूनं दिवो दुहितरो विभातीर्गातुं कृणवन्नुषसो जनाय ॥ १ ॥**

भा०—जैसे (पुरुतमं) सबसे अधिक आकाश देश को पूरने वाले सूर्य प्रकाश (पुरस्तात्) प्राची दिशा में (वयुनावत्) सब ज्ञानों, कर्मों से युक्त होकर (तमसः अस्थात्) रात्रि के अन्धकार में से ऊपर उठता है और (दिवः दुहितरः बिभातीः उषसः) देदीप्यमान सूर्य कन्याओं के समान, स्वप्रकाश युक्त उषा वेलाएं (जनाय गातुं कृणवन्) मनुष्यों के लिये पृथिवी को प्रकट करती हैं वैसे ही (इदम् उ) यह (त्यत्) वह प्रसिद्ध (पुरुतमं) समस्त विद्याओं से सबसे अधिक पूर्ण (ज्योतिः) वेदमय तेज है, जो (तमसः) दुःखदायी अज्ञान से भिन्न, (पुरस्तात्) सबसे पूर्व विद्यमान और (वयुनावित्) उत्तम ज्ञान और कर्मोपदेश से युक्त होकर (अस्थात्) सदा के लिये

स्थिर है। (नूनं) निश्चय से (दिवः) प्रकाशस्वरूप परमेश्वर की (दुहितरः) कन्याओं के तुल्य (विभातीः) विविध ज्ञानों का प्रकाश करने वाली, (उषसः) पापों को जलाने वाली वेद वाणियां (जनाय) मनुष्य मात्र के लिये (गातुं) जानने योग्य ज्ञान और मार्ग को (कृणवन्) प्रकट करती हैं।

अस्थुरु चित्रा उषसः पुरस्तान्मिता इव स्वरवोऽध्वरेषु।
व्यू॒ व्रजस्य तमसो द्वारोच्छन्तीरव्रञ्छुचयः पावकाः ॥ २ ॥

भा०—जैसे (अध्वरे) यज्ञ में (मिताः इव स्वरवः) गड़े हुए यूपांश स्थिर होते हैं और जैसे (अध्वरेषु) यज्ञों के निमित्त (स्वरवः) अति तेज से युक्त (मिताः इव) परिमित काल तक स्थिर (चित्राः उषसः) अद्भुत; उषाएं (पुरस्तात्) पूर्व दिशा में (अस्थुः) प्रकट होती हैं और वे (शुचयः) शुद्ध, (पावकाः) पवित्र होकर (व्रजस्य तमसः द्वारा उच्छन्तीः) वर्जने योग्य रात्रि के अन्धकार को प्रकट करती हुई (वि अव्रन्) व्याप लेती हैं वैसे ही (चित्राः) अद्भुत रूप, गुण, कर्म, स्वभाव और वस्त्रादि से सुन्दर, चित्र विचित्र, (उषसः) कामना युक्त, कमनीय, (पुरस्तात्) आगे (मिताः इव) विद्या से ज्ञानयुक्त, (स्वरवः) तेजस्विनी, विदुषी कन्याएं (अध्वरेषु) हिंसा से रहित यज्ञों में (व्रजस्य तमसः उच्छन्तीः) गृह के अन्धकारयुक्त द्वारों को प्रकाशित करती हुई (शुचयः) स्वच्छाचार वाली (पावकाः) पवित्र यज्ञ अग्नि, आर्त्तवादि से शुद्ध होकर (वि अव्रन्) विशेष रूप से पति का वरण करें और हे ब्रह्मचारी! तुम भी ऐसी ही कमनीय कन्याओं का वरण किया करो।

उच्छन्तीरद्य चितयन्त भोजान्राधोदेयायोषसो मघोनीः।
अचित्रे अन्तः पणयः ससन्त्वबुध्यमानास्तमसो विमध्ये ॥ ३ ॥

भा०—(पणयः) स्तुतिकर्त्ता लोग जो (अबुध्यमानाः) स्वयं स्तुति पाठ का अर्थ ज्ञान नहीं करते हैं वे जैसे (तमसः अचित्रे वि मध्ये) ज्ञानरहित

अन्धकार के बीच (ससन्तु) सोते हैं, मग्न रहते हैं वैसे ही (पणयः) स्तुत्य स्त्रियां और व्यवहारवान् गृहस्थ जन भी (अबुध्यमानाः) रात्रि काल में न जागते हुए (तमसः) अन्धकार के (अचित्रे मध्ये) चेतना रहित गाढ़ निद्रा के बीच (ससन्तु) सोते हैं जैसे (उपसः) प्रातः वेलाएं (उच्छन्तीः) प्रकट होती हुई (भोजान् चितयन्त) भोक्ता प्राणियों को जगाती हैं वैसे ही (उषसः मघोनीः) श्रीसम्पन्न स्त्रियां वा प्रजाएं भी (उच्छन्तीः) विशेष रूप से गुणों को प्रकट करती हुई (राधो-देयाय) धनों के दान के लिये (भोजान्) अपने पालक पतियों वा रक्षक राजाओं को (चितयन्त) सदा सचेत करती रहें।

कुवित्स देवीः सनयो नवो वा यामो बभूयादुषसो वो अद्य।
येना नवग्वे अङ्गिरे दशग्वे सप्तास्ये रेवती रेवदूष ॥ ४ ॥

भा०—जैसे (उषसः यामः सनयः अद्य नवः वा कुविद् भवति) उषा का अतिपुरातन भी गमनमार्ग प्रत्येक आज के दिन नया हो जाता है वैसे ही हे (देवीः उषसः) कमनीय पतिप्रिय....देवियो ! (वः) आप लोगों का (यामः) विवाह करने वाला पति (कुवित्) महान्, (सनयः) रथ के समान सनातन मार्ग से चलने वाला, (नवः) तरुण ही (बभूयात्) हो। (येन) जिससे आप लोग (नवग्वे) नव अर्थात् स्तुत्य वाणियों वा सदा तरुण इन्द्रिय गण से युक्त, (दशग्वे) दशों दिशाओं में भूमि के स्वामी वा दशों इन्द्रियों के दमनकारी (अंगिरे) अग्नि वा सूर्य के तुल्य तेजस्वी (सप्तास्ये) मुख पर सातों प्राण, आंख, नाक, कान, मुखादि अंग, एवं उनकी अविकल शक्तियों से युक्त पति के अधीन रह कर (रेवतीः) स्वयं धन सम्पन्न होकर (रेवत्) सम्पन्न जीवन की (ऊष) कामना करो।

यूयं हि देवीर्ऋतयुग्भिरश्वैः परिप्रयाथ भुवनानि सद्यः।
प्रबोधयन्तीरुषसः ससन्तं द्विपाच्चतुष्पाच्चरथाय जीवम् ॥ ५ ॥ १ ॥

भा०—(देवी: उषस: ससन्तं जीवं प्रबोधयन्ती: यथा ऋतयुग्भि: अश्वै: भुवनानि परि प्रयन्ति) जैसे प्रकाश युक्त प्रभात बेलाएं सोते हुए जीव गण को जगाती हुई तेजयुक्त किरणों से लोकों में दूर-दूर तक जाती हैं वैसे ही हे (उषस: देवी:) पति आदि की कामना करने वाली देवियो ! गृह-पत्नियो ! (यूयं) आप भी (ऋतयुग्भिरश्वै:) वेगयुक्त अश्वों से दूर-दूर के स्थानों तक, (ऋतयुग्भि: अश्वै:) सत्य मार्ग से युक्त भोक्ता या उत्तम गुणों से युक्त अश्ववत् बलवान् पतिजनों से युक्त होकर (सद्य:) शीघ्र ही (भुवनानि) उत्तम-उत्तम गृहों को (परि प्रयाथ) प्राप्त होवो। (उषस:) प्रभात वेलाओं के समान ही (द्विपात्) दोपाये, भृत्यों और बन्धुजनों तथा (चतुष्पात्) चौपाये गौ आदि पशु (ससन्तं) सोते हुए (जीवं) जीवगण को (चरथाय) कर्म करने के लिये (प्र-बोधयन्ती:) जगाती रहो। इति प्रथमो वर्ग: ॥

क्वं स्विदासां कतमा पुराणी यया विधाना विदधुर्ऋभूणाम् ।
शुभं यच्छुभ्रा उषसश्चरन्ति न वि ज्ञायन्ते सदृशीरजुर्याः ॥ ६ ॥

भा०—जैसे (शुभ्रा: उषस: शुभं चरन्ति) दीप्तिमती प्रभात वेलाएं उज्वल प्रकाश करती हैं, वे सब (सदृशी: सत्य: अजुर्या:) एक समान रहकर पुरानी नहीं मालूम होतीं और (आसां कतमा पुराणी) उन उषाओं के बीच में कौन सी पुरानी है और (क्व स्वित्) वह वेला कहां रहती है ? (यया) जिसमें (ऋभव:) प्रकाश से दीप्त किरणें अपने (विधाना विदधु:) नाना प्रकाश, ताप आदि कर्म करते हैं, वैसे ही (यत्) जो (शुभ्रा:) लावण्य, तेज आदि से उज्ज्वल, (उषस:) कान्तिमती कन्याएं (अजुर्या:) वयस् और बल की हानि न करती हुई (सदृशी:) बल वीर्य में अपने पतियों के तुल्य रहकर (शुभ्रं) विवाहादि शोभा युक्त कार्य करती हैं। वे (न विज्ञायन्ते) विपरीत नहीं जानी जाती। (आसां पुराणी कतमा) उनमें से कौन श्रेष्ठ वा आयु में बड़ी है (यया) जिसके साथ विद्वान् जन (ऋभूणां) विद्वानों के बनाये (विधाना) यज्ञादि अनुष्ठानों को (क्वस्विद्)

किस-किस दशा में और कहां-कहां (विदधुः) करते हैं। अर्थात् ब्रह्मचारिणी स्त्रियें सदृश पति को प्राप्त होकर बलवती दीर्घायु सर्वत्र साथ देने वाली हों।

ता घा ता भद्रा उषसः पुरासुरभिष्टिद्युम्ना ऋतजातसत्याः ।
यास्वीजानः शशमान उक्थैः स्तुवञ्छंसन्द्रविणं सद्य आप ॥ ७ ॥

भा०—जैसे (उषसः) प्रभात वेलाएं (भद्राः) सुखकारिणी (अभिष्टि-द्युम्ना) फैलने वाले प्रकाश से युक्त, (ऋत-जात-सत्याः) तेज से सत्य पदार्थों का प्रकाश करने वाली होती हैं। (यासु ईजानः उक्थैः शशमानः स्तुवन् शंसन् सद्यः द्रविणम् आप) जिनमें प्रातः यज्ञ अर्थात् वेद-मन्त्रों से ईश्वर की स्तुति करने वाला, स्तुतिशील वेदमन्त्रपाठी पुरुष शीघ्र ही अभीष्ट धन और ज्ञान प्राप्त करता है वैसे ही जो (उषसः) उत्तम कन्याएं भी (परा) पूर्व जीवन में (अभीष्टि द्युम्नाः) इच्छानुसार धनैश्वर्य प्राप्त करने वाली (ऋतजात-सत्याः) यज्ञ और धर्ममार्ग में सत्यप्रतिज्ञा को प्रकट करने वाली होती हैं (ताः) वही निश्चय से (भद्राः) कल्याणकारिणी होती हैं। (यासु) जिन्हों के संग (ईजानः) यज्ञ करता हुआ, जिन्हों से संगति करता हुआ (शशमानः) शमादि साधनों का अभ्यासी पुरुष (उक्थैः) उत्तम वचनों से (स्तुवन्) उनकी स्तुति (शंसन्) और प्रशंसा करता हुआ, (सद्यः) शीघ्र ही (द्रविणं) ऐश्वर्य (आप) प्राप्त करता है।

ता आ चरन्ति समना पुरस्तात्समानतः समना पप्रथानाः ।
ऋतस्य देवीः सदसो बुधाना गवां न सर्गा उषसो जरन्ते ॥ ८ ॥

भा०—(देवीः उषसः गवां सर्गाः न सदसः बुधानाः) तेज युक्त जगत् की प्रकाशक उषाएं गौओं अर्थात् रश्मियों की बनी हुई, गृहों को चमकाती हुई (ऋतस्य जरन्ते) प्रकाशमान सूर्य की कथा कहती हैं, (समना) एक साथ मिलकर (पुरस्ताद् आ चरन्ति) पूर्व दिशा में फैलती हैं वैसे ही (ताः) वे (उषसः) उत्तम कामना वाली स्त्रियां (पुरस्तात्) सबके समक्ष (समना) एक चित्त होकर (समानतः) अपने समान गुण वाले पुरुषों से (समना)

संगत होकर (पप्रथानाः) अपने वैभव और प्रजाओं का विस्तार करती हुईं; (देवीः) उत्तम स्त्रियें (सदसः बुधानाः) उपस्थित सभ्य जनों को सम्बोधन करती हुईं (गवां सर्गाः न) उस समय प्रतिज्ञावाणियों को उत्पन्न करने वाले विद्वान् वक्ताओं के तुल्य (ऋतस्य जरन्ते) सत्य प्रतिज्ञावचन युक्त वेद मन्त्रों का (जरन्ते) उच्चारण करें।

ता इन्न्वे३व स॒मना॑ समा॒नीरमी॑तवर्णा उ॒षस॑श्चरन्ति ।
गूह॑न्ती॒रभ्व॒मसि॑तं॒ रुश॑द्भिः शु॒क्रास्त॒नूभि॒ः शुच॑यो रुचा॒नाः ॥ ९ ॥

भा०—जैसे (उषसः समानीः अमीतवर्णाः समना चरन्ति) उषाएं एक रूप होकर अपने रूप रंग का नाश न करती हुईं एक समान आगे बढ़ती हैं और (रुशद्भिः रुचानाः शुचयः शुक्राः अभ्वं असितं गूहन्तीः) दीप्तियों से, चमकती हुई, स्वयं शुद्ध रूप से रात्रि के अन्धकार के साथ मानों आलिंगन करती हैं, वैसे ही ( ताः ) वे (समनाः) स्त्रियां अपने पतियों के साथ समान चित्त वाली (समानीः) पतियों के समान आदर से युक्त, (अमीत-वर्णाः) अपने वर्ण धर्म का लोप न करने वाली, (उषसः) पतियों की हृदय से कामना करने वाली, (शुचयः) शुद्ध (रुशद्भिः) कान्ति से युक्त, (तनूभिः) देहों से (रुचानाः) अन्यों को मनोहर प्रतीत होती हुईं, (असितं) अपने से एक मात्र सम्बद्ध ( अभ्वम् ) एवं गुण और बल में आदरणीय पति को (गूहन्तीः) अंगीकार करती हुईं (चरन्ति) सदाचार से वर्त्तें, (ताः इत् नु) उनको ही विवाह में ग्रहण करें।

र॒यिं दि॒वो दु॑हितरो विभा॒तीः प्र॒जाव॑न्तं यच्छता॒स्मासु॑ दे॒वीः ।
स्यो॒ना॒दा वः॑ प्रति॒बुध्य॑मानाः सु॒वीर्य॑स्य॒ पत॑यः स्याम ॥ १० ॥

भा०—(दिवः दुहितरः विभातीः देवीः रयिं यच्छन्ति) प्रकाश को देने वाली वा सूर्य की कन्याओं के तुल्य उषाएं प्रकाश देती हैं वैसे ही (दिवः दुहितरः) कामनाओं को पूर्ण करने वाली (विभातीः) कान्ति से युक्त हे

(देवीः) उत्तम स्त्रियो! आप (अस्मासु) हमें (प्रजावन्तम्) पुत्रादि से युक्त (रयिम्) ऐश्वर्य (यच्छत) दो। (स्योनात्) सुख युक्त गृह से (वः) आप लोगों को अपना अभिप्राय (प्रतिबुध्यमानाः) उत्तम रीति से शिक्षित करके ही हम लोग (सुवीर्यस्य) उत्तम बल के (पतयः) पालक (स्याम) हों।

तद्वो॑ दि॒वो दु॑हितरो विभा॒तीरुप॑ ब्रुव उषसो य॒ज्ञके॑तुः।
व॒यं स्या॑म य॒शसो॒ जने॑षु॒ तद् द्यौश्च॑ ध॒त्तां पृ॑थि॒वी च॑ दे॒वी ॥११॥२॥

भा०—जैसे (यज्ञकेतुः दिवः दुहितरः विभातीः उषसः उपब्रूते) यज्ञ वा उपास्य प्रभु को जानने वाला योगी ज्ञान प्रकाश देने वाली, सूर्य की कन्या के तुल्य दीप्तियुक्त उषाओं और विशोका प्रज्ञाओं को लक्ष्य कर स्तुति करते हैं। वैसे ही (यज्ञकेतुः) परस्पर सत्कार और दान प्रतिदान को जानने वाला, होकर मैं (दिवः दुहितरः) कामनाओं को पूर्ण करने में समर्थ (विभातीः) गुणों से प्रकाश युक्त, (उषसः) कमनीय (वः) आपके सम्बन्धों में (तत् उप ब्रुवे) वह वचन कहता हूँ जिससे (वयं) हम सब (जनेषु) मनुष्यों के बीच (यशसः) यशस्वी (स्याम) हों। (तत्) मेरे कहे उस वचन को (द्यौः च) सूर्य के समान तेजस्वी पुरुष और (देवी पृथिवी च) पृथिवी के समान सुख, सन्तान, अन्नादि देने वाली स्त्री दोनों (धत्तां) धारण करें। इति द्वितीयो वर्गः॥

[५२] वामदेव ऋषिः॥ उषा देवता॥ छन्दः—१, २, ३, ४, ६ निचृद्गायत्री। ५, ७ गायत्री॥ सप्तर्चं सूक्तम्॥

प्रति॒ ष्या सू॒नरी॒ जनी॑ व्यु॒च्छन्ती॒ परि॒ स्वसुः॑।
दि॒वो अ॑दर्शि दुहि॒ता॥ १॥

भा०—जैसे (दिवः दुहिता) सूर्य की कन्या के समान उषा (सूनरी=सु नरी) उत्तम रीति से सूर्य की अग्रगामिनी होकर (जनी) सब पदार्थों को

प्रकट करती हुई (प्रति अदर्शि) प्रत्यक्ष सबको दिखाई देती है वैसे ही (स्या) वह (जनी) उत्तम सन्तान उत्पन्न करने में समर्थ (स्वसुः परि) अपनी अन्य भगिनी जन के समीप या उससे भी अधिक (वि उच्छन्ती) विविध प्रकार से शोकादि को हरती हुई (दिवः) कामना युक्त पति की मनोकामना को (दुहिता) पूर्ण करने वाली होकर (प्रति अदर्शि) दिखाई दे ।

अश्वेव चित्रारुषी माता गवामृतावरी ।
सखाभूदश्विनोरुषाः ॥ २ ॥

भा०—जैसे (उषा) प्रभात वेला (अश्विनोः) दिन और रात्रि के बीच उनकी (सखा) सखी के तुल्य या उनके नाम से कहानी है। वह (ऋतावरी) तेज से युक्त (गवां माता) किरणों को माता के समान जनने वाली, (अरुषी) ललाई लिये हुए, (अश्वा इव) व्यापक, वा घोड़ी तुल्य (चित्रा) अद्भुत रूप वाली होती है। वैसे ही (उषाः) पति की कामना करने वाली, स्त्री भी (अश्विनोः) देह के भोक्ता इन्द्रिय रूप अश्वों के स्वामी जितेन्द्रिय स्त्री-पुरुषों में ( सखा-अभूद् ) मित्र तुल्य एक ही समान नाम और कीर्ति से कहलाने योग्य है। अर्थात् दम्पति में पति के नाम से ही स्त्री को बुलाया जाना उचित है। वह (ऋतावरी) सत्य व्यवहार वाली, (गवां माता) उत्तम वेदवाणियों की जानने वाली, वह (अरुषी) प्रेम से युक्त और पति वा सन्तान के प्रति रोष से रहित हो। वह (अश्वा इव) शीघ्रगामिनी घोड़ी के समान गृहस्थरथ को चलाने वाली (चित्रा) अद्भुत गुण कर्म स्वभाव वाली आदर से युक्त हो।

उत सखास्यश्विनोरुत माता गवामसि ।
उतोषो वस्व ईशिषे ॥ ३ ॥

भा०—(उत) और हे (उषः) प्रभात वेला के समान तू पूर्वोक्त प्रकार से (अश्विनोः सखा असि) दिन रात्रिवत् युगल की मित्र-तुल्य

सहायक है। ( उत ) और ( गवां माता असि ) गौओं की मातृवत् पालक घी आदि पदार्थों की उत्पादक और ज्ञान वाणियों की जानने वाली हो। ( उत वस्वः ) बसने योग्य घर की तू ( ईशिषे ) मालकिन हो।

यावयद्द्वेषसं त्वा चिकित्वित्सूनृतावरि ।
प्रति स्तोमैरभुत्स्महि ॥ ४ ॥

भा०—हे ( चिकित्वित् ) उत्तम रीति से बालकों को ज्ञान कराने वाली! हे (सूनृतावरि) उत्तम वचन बोलने वाली! हम (स्तोमैः) उत्तम प्रशंसा वचनों से (यावयद्-द्वेषसं) द्वेष के भावों और द्वेष करने वाले अप्रिय, पदार्थों और पुरुषों को दूर करने वाली (त्वा प्रति अभुत्स्महि) तुझको प्रत्येक कार्य का बोध करावें।

प्रति भद्रा अदृक्षत गवां सर्गा न रश्मयः ।
ओषा अप्रा उरु ज्रयः ॥ ५ ॥

भा०—जब (उषाः उरु-ज्रयः आ अप्राः) प्रभात वेला, उषा बहुत तेज को पूर्ण करती है तब जैसे (भद्राः गवां सर्गाः न) सुखदायिनी, गौओं वा वाणियों की रचना के तुल्य (रश्मयः प्रति अदृक्षत) रश्मियें देखने में आती हैं वैसे ही जब, (उषाः) पति के प्रिय गुणों से युक्त स्त्री (उरु) बहुत (ज्रयः) वीर्य को (आ अप्राः) धारण कर लेती है तब (गवां) जंगम सन्तानों की (सर्गाः) नाना सृष्टियाँ भी (रश्मयः न) उषा की किरणों के तुल्य ही (भद्राः) कल्याण गुण से युक्त (प्रति अदृक्षत) देखी जाती हैं।

आपप्रुषी विभावरि व्यावर्ज्योतिषा तमः ।
उषो अनु स्वधामव ॥ ६ ॥

भा०—जैसे (विभावरी आपप्रुषी तमः ज्योतिषा वि आवः, अनु स्वधाम् अवति) कान्ति से युक्त प्रभात वेला, उषा व्यापती हुई या प्रकाश से अन्धकार

को दूर करती है और अपने पीछे 'स्वधा' अर्थात् अपने को धारण करने वाले सूर्य को भी सुरक्षित रखती और प्रकट करती है वैसे ही हे (विभावरि) विशेष विचार और शक्ति से सम्पन्न स्त्री ! तू (ज्योतिषा) अपने ज्ञान-प्रकाश से (आ-पप्रुषी) सर्वत्र पूर्ण करती हुई (तमः वि आवः) दुःखों के अन्धकार को दूर कर। और हे (उषः) कमनीये ! तू ( स्वधाम् ) स्व अर्थात् धनैश्वर्य के धारक पति के (अनुअव) अनुकूल होकर उसका अनुगमन कर, उसकी आज्ञाकारिणी हो।

आ द्यां तनोषि रश्मिभिरान्तरिक्षमुरु प्रियम्।
उषः शुक्रेण शोचिषा ॥ ७ ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (उषा शुक्रेण शोचिषा रश्मिभिः द्याम् अन्तरिक्षम् उरु च आतनोति) प्रभात वेला शुद्ध कान्ति से और किरणों से प्रकाश को विशाल अन्तरिक्ष में फैलाती है वैसे ही हे (उषः) कमनीये स्त्री ! (रश्मिभिः) उत्तम किरणों वा प्रेम-बन्धनों से ( द्याम् ) अपने कमनीय और ( अन्तरिक्षम् ) अपने अन्तःकरण में बसे (उरु) बहुत अधिक (प्रियं) प्रिय पति को (आ तनोषि ) आदरपूर्वक स्वीकार कर, उसमें व्याप। इति तृतीयो वर्गः ॥

[ ५३ ] वामदेव ऋषिः ॥ सविता देवता ॥ छन्दः—१, ३, ६, ७ निचृज्जगती ॥ २ विराड् जगती। ४ स्वराड् जगती। ५ जगती ॥

सप्तर्चं सूक्तम् ॥

तद्देवस्य सवितुर्वार्यं महद्वृणीमहे असुरस्य प्रचेतसः।
छर्दिर्येन दाशुषे यच्छति त्मना तन्नो महाँ उदयान्देवो अक्तुभिः ॥१॥

भा०—जैसे (असुरस्य) प्राणों के देने वाले ( सवितुः देवस्य वार्यम् महत् ) सूर्य का जलों के उत्पन्न करने में समर्थ बड़ा तेज है। (येन छर्दि यच्छति) जिस से वह स्वयं सबको गृह या आश्रय देता है और स्वयं भी ( देवः अक्तुभिः महान् उद् अयात् ) वह सूर्य प्रकाश युक्त किरणों से सब दिन

स्वयं उदय को प्राप्त होता है वैसे ही हम लोग भी (प्र-चेतसः) उत्तम ज्ञानवान् (असुरस्य) सब के प्राणदाता (सवितुः) सर्वोत्पादक (देवस्य) प्रभु, राजा वा विजिगीषु के ( तत् महत् वार्यम् ) उस महान् वरण योग्य बल, ऐश्वर्य का (वृणीमहे) वरण करें (येन) जिससे वह (त्मना) स्वयं (दाशुषे) कर देने वाले प्रजाजन को (छर्दिः यच्छन्ति) गृह के समान शरण देता है। वह (देवः) विद्वान् पुरुष (अक्तुभिः) प्रकाशक, कमनीय गुणों से महान् होकर दिनों दिन ( उत् अयान् ) उदय को प्राप्त हो और (नः तत् यच्छति) हमें भी वही तेज प्रदान करे।

दि॒वो ध॒र्त्ता भुव॑नस्य प्र॒जाप॑तिः पि॒शङ्गं॑ द्रा॒पिं प्रति॑ मुञ्चते क॒विः ।
वि॒च॒क्ष॒णः प्र॒थय॑न्नापृ॒णन्नु॒र्वजी॑जनत्सवि॒ता सु॒म्नमु॒क्थ्य॑म् ॥ २ ॥

भा०—(प्रजापतिः) प्रजा पालक परमेश्वर, प्रजा पालक राजा और विद्या सम्बन्ध से प्रजापति आचार्य, सूर्य के तुल्य ही (दिवः धर्त्ता) ज्ञान, प्रकाश और विजय कामना को धारण करता हुआ (भुवनस्य) लोकों का पालनकर्त्ता है। वह (कविः) अन्तर्यामी होकर भी सेनापतित्व (पिशङ्ग) उज्वल (द्रापिं) सुवर्णमय कवच के तुल्य उज्वल स्वप्रकाशमय रूप को (प्रतिमुञ्चते) धारण करता है। वह (विचक्षणः) विविध लोकों और विद्याओं का द्रष्टा (उरु) विस्तृत ज्ञान या जगत् को ( प्रथयत् ) फैलाता हुआ, ( आपृणन् ) सबको पूर्ण एवं पालन करता हुआ ( सुम्नम् ) सुखकारी ( उक्थम् ) प्रशंसा योग्य ज्ञान-प्रवचन को भी ( अजीजनत् ) उत्पन्न करता है।

आप्रा॒ रजां॑सि दि॒व्यानि॒ पार्थि॑वा॒ श्लोकं॑ दे॒वः कृ॑णुते॒ स्वाय॒ धर्म॑णे ।
प्र बा॒हू अ॑स्राक्सवि॒ता सवी॑मनि नि॒वे॒शय॑न्प्रसु॒वन्न॒क्तुभि॒र्जग॑त् ॥ ३ ॥

भा०—जैसे सूर्य ( दिव्या पार्थिवा रजांसि आ अप्रात् ) आकाश और पृथिवी के समस्त लोकों को व्याप लेता है, वह (देवः) प्रकाशमान सूर्य

( अक्तुभिः जगत् सवीमनि निवेशयन् सविता बाहू अस्राक् ) अपने प्रकाशक और वर्षक रश्मियों और मेघों से जगत् को प्रकाश और ऐश्वर्य में स्थापित करता और प्रेरित करता हुआ अपनी बाहुतुल्य दोनों शक्तियों को आगे निरन्तर प्रकट करता है वैसे ही (देवः) सर्व सुखों का दाता और ज्ञानों का प्रकाशक, प्रभु (दिव्यानि रजांसि) आकाश में स्थित तेजोमय, सूर्यों, अग्निमय लोकों और (पार्थिवा रजांसि) पृथिवी रूप, जीवसर्ग के आश्रय लोकों को (आ अप्राः) सब प्रकार से पूर्ण कर रहा है। वह (सविता) परमेश्वर ( जगत् ) इस जगत् को (अक्तुभिः) प्रकट करने, वर्षाने और चमकाने वाले ज्ञान, जल और अग्नि प्रकाश आदि साधनों से (सवीमनि) अपने शासन, जगद्-उत्पादन के कार्य में ( निवेशयन् ) स्थापित करता हुआ और ( प्र-सुवन् ) आगे भी निरन्तर उसको उत्पन्न करता हुआ अपने धारक और उत्पादक दोनों (बाहू) शक्तियों को दो बाहुओं के तुल्य ( प्र अस्राक् ) प्रकट करता है और (स्वाय धर्मणे) और ईश्वरीय धर्म-व्यवस्था को प्रकट करने के लिये वह (देवः) ज्ञान-प्रकाशक प्रभु (श्लोकं कृणुते) वेद-वाणी को प्रकट करता है।

अदाभ्यो भुवनानि प्रचाकशद्व्रतानि देवः सविताभि रक्षते ।
प्रास्राग्बाहू भुवनस्य प्रजाभ्यो धृतव्रतो महो अज्मस्य राजति ॥ ४ ॥

भा०—जैसे सूर्य ( भुवनानि प्र-चाकशत् ) समस्त लोकों को प्रकाशित करता है। (व्रतानि अभि रक्षते) सबके व्रतों की रक्षा करता है, (महः अज्मस्य राजति) महान् जगत् में स्वयं चमकता है वैसे ही परमेश्वर (अदाभ्यः) अविनाशी, (देवः) सुखों का दाता, (सविता) सर्वोत्पादक है वह ( भुवनानि प्र-चाकशत् ) लोकों, उत्पन्न जन्तुओं को प्रकाश और चेतना से प्रकाशित करता है। वही (व्रतानि) कर्त्तव्यों की (अभिरक्षते) रक्षा करता है। वह (धृतव्रतः) सब व्रतों का धारण करने वाला, (अज्मस्य भुवनस्य) आकाश में संचालित, संसार के बीच (राजति) राजा के तुल्य विराजता है और (भुवनस्य प्रजाभ्यः) समस्त जगत् की प्रजाओं के लिये (बाहू) पिता

के तुल्य बाहुओं को ( प्र अस्राक् ) आगे बढ़ाता है। प्रकाशक और व्रतपालक जीवनदायक दो शक्तियां बाहुएं परमात्मा की हैं।

त्रिरुन्तरिक्षं सविता महित्वना त्री रजांसि परिभूस्त्रीणि रोचना ।
तिस्रो दिवः पृथिवीस्तिस्र इन्वति त्रिभिर्व्रतैरभि नो रक्षति त्मना ॥५॥

भा०—(सविता) सूर्य के समान तेजस्वी परमेश्वर (परिभूः) सर्व-व्यापक है। वह (अन्तरिक्षं) भीतर बाहर व्याप्त आकाश को भी (त्रिः) तीनों प्रकारों से (इन्वति) व्यापता है वह अपने (महित्वना) महान् सामर्थ्य से, (रजांसि) समस्त लोकों को (त्रिः) तीन बार वा तीनों प्रकार के लोकों को (त्रीणि रोचना) तीन प्रकार के तेजस्वी, दीप्तिमान् पदार्थों और (तिस्रः) तीनों प्रकार के (दिवः) तेजों को और (तिस्रः पृथिवीः) तीनों प्रकार की भूमियों को (इन्वति) व्यापता है। वह (त्रिभिः) तीन प्रकारों के (व्रतैः) कर्मों वा नियमों से (त्मना) स्वयं (नः) हमें (अभि रक्षति) सब प्रकार से रक्षा करता है। तीन प्रकार के अन्तरिक्ष—महान् आकाश, मध्याकाश और हृदयाकाश। तीन प्रकार के रजस् या लोक—ऊर्ध्व लोक, मध्य लोक, भूलोक वा सात्विक राजस वा तामस जन; तीन प्रकार के रोचन पदार्थ, सूर्य, चन्द्र अग्नि वा सूर्य, अग्नि, विद्युत् तीन। (दिवः) प्रकाश अर्थात् रक्त, नील, पीत। तीन प्रकार के व्रत सृष्टि, स्थिति, संहार। तीन भूमियें सूर्य, वायु वा अन्तरिक्ष और यह भूमि।

बृहत्सुम्नः प्रसवीता निवेशनो जगतः स्थातुरुभयस्य यो वशी ।
स नो देवः सविता शर्म यच्छत्वस्मे क्षयाय त्रिवरूथमंहसः ॥ ६ ॥

भा०—वह परमेश्वर (बृहत् सुम्नः) बड़े भारी सुख का स्वामी (प्रसवीता = प्रसविता) समस्त संसार को उत्तम रीति से उत्पन्न करके सञ्चालन करने हारा, (निवेशनः) सबको यथास्थान स्थापित करने वाला, (जगतः) गतिशील, चर और (स्थातुः) स्थिर, स्थावर (उभयस्य) दोनों

प्रकार की सृष्टि को (यः-वशी) जो वश में करने वाला है, (सः) वह (देवः सविता) सर्वोत्पादक, देव (नः शर्म यच्छतु) हमें सुख दे और (अस्मे) हमारे (क्षयाय) निवास के लिये (अंहसः) पाप और आघात से (त्रि-वरूथम्) त्रिविध प्रकारों से बचाने में समर्थ गृह वा शरण (यच्छतु) प्रदान करे।

आगन्देव ऋतुभिर्वर्धतु क्षयं दधातु नः सविता सुप्रजामिषम्।
स नः क्षपाभिरहभिश्च जिन्वतु प्रजावन्तं रयिमस्मे समिन्वतु ॥७॥४॥

भा०—(देवः सविता) प्रकाशमान सूर्य जैसे ऋतुओं द्वारा बसे जगत् को बढ़ाता है। उत्तम प्रजा और अन्न देता, दिन और रात हमारी वृद्धि करता है वैसे ही (देवः) सुखों को देने और सूर्यादि को प्रकाशित करने वाला (सविता) सबका उत्पादक और सञ्चालक परमेश्वर (क्षयं) जगत् में बसे सर्ग को (ऋतुभिः) प्राणों के बल से (वर्धतु) बढ़ावे। वह (क्षपाभिः अहभिः च) दिन और रात सदा (नः जिन्वतु) हमें बढ़ावे और (अस्मे) हमें (प्रजावन्तं) उत्तम सन्तति से युक्त (रयिम् सम् इन्वतु) ऐश्वर्य प्रदान करे। इति चतुर्थो वर्गः॥

[ ५४ ] वामदेव ऋषिः॥ सविता देवता॥ छन्दः—१ भुरिक् त्रिष्टुप्। २ निचृत् त्रिष्टुप्। ३, ४, ५ स्वराट् त्रिष्टुप्। ६ त्रिष्टुप्। पञ्चर्चं सूक्तम्॥

अभूद्देवः सविता वन्द्यो नु न इदानीमह्न उपवाच्यो नृभिः।
वि यो रत्ना भजति मानवेभ्यः श्रेष्ठं नो अत्र द्रविणं यथा दधत् ॥१॥

भा०—(देवः) ज्ञानवान्, सुखों का दाता, (सविता) सूर्य के समान तेजस्वी, राजा, परमात्मा और विद्वान् आचार्य (नु) निश्चय से (नः) हमारा (वन्द्यः) स्तुति योग्य (अभूत्) है। वह (अह्नः) दिन के (इदानीम्) इस काल में भी (नृभिः) श्रेष्ठ पुरुषों द्वारा (उपवाच्यः) स्तुति योग्य है। (यः) जो (मानवेभ्यः) मननशील पुरुषों और शिष्यों को

(रत्ना) उत्तम ऐश्वर्य, सुखप्रद ज्ञान (वि भजति) विविध प्रकार से विभक्त करता है। वही प्रभु, राजा और आचार्य (नः) हमें और हमारे बीच (श्रेष्ठं द्रविणं) उत्तम ऐश्वर्य (यथा) यथायोग्य (दधत) प्रदान करे।

देवेभ्यो हि प्रथमं यज्ञियेभ्योऽमृतत्वं सुवसि भागमुत्तमम्।
आदिद्दामानं सवितर्व्यूर्णुषेऽनूचीना जीविता मानुषेभ्यः ॥ २ ॥

भा०—हे (सवितः) जगत् के उत्पादक परमेश्वर तू! तू (यज्ञियेभ्यः देवेभ्यः) यज्ञ, उपासना और भक्ति करने में श्रेष्ठ पुरुषों के हितार्थ (उत्तमम् भागम्) उत्तम, सेवन योग्य, (अमृतत्वं) मोक्ष, सुख (सुवसि) प्रदान करता है और (आत् इत्) अनन्तर (दामानं) दानशील राजा एवं अपने को प्रभु के प्रति सौंप देने वाले पुरुष को (वि ऊर्णुषे) विविध प्रकार से आच्छादित करता है और (मानुषेभ्यः) समस्त मननशील पुरुषों के हितार्थ (अनूचीना जीविता) सुखप्रद जीवन देता है।

अचित्ती यच्चकृमा दैव्ये जने दीनैर्दक्षैः प्रभूती पुरुषत्वता।
देवेषु च सवितर्मानुषेषु च त्वं नो अत्र सुवतादनागसः ॥ ३ ॥

भा०—हे परमात्मन्! राजन्! हम (अचित्ती) बिना ज्ञान के, स्वयं (दीनैः) वेतनादि देने योग्य भृत्यों, (दक्षैः) कुशल पुरुषों और (प्रभूती) विभूतिमान् और (पुरुषत्वता) बहुत से पुरुषों से युक्त सैन्य से भी (दैव्ये जने) विद्वानों में कुशल और राजा से नियुक्त पुरुष और (देवेषु) विद्वानों और (मानुषेषु) साधारण मनुष्यों पर भी (यत्) जो अपराध करें, हे (सवितः) सर्वोत्पादक प्रभो! सञ्चालक राजन्! (त्वं) तू (नः) हमें (अत्र) इस अवसर में (अनागसः) अपराध रहित (सुवतात्) कर।

न प्रमिये सवितुर्दैव्यस्य तद्यथा विश्वं भुवनं धारयिष्यति।
यत्पृथिव्या वरिमन्ना स्वङ्गुरिर्वर्ष्मन्दिवः सुवति सत्यमस्य तत् ॥४॥

भा०—(यथा) जैसे (दैव्यस्य) प्रकाशमान 'देव' अर्थात् किरणों के स्वामी (सवितुः) सूर्य का ( तत् ) वह महान् सामर्थ्य (न प्रमिये) कभी नष्ट नहीं होता; ( यत् ) जो (विश्वं भुवनं धारयिष्यति) समस्त संसार को बराबर धारण करता और भविष्य में भी धारण करता रहेगा, जो ( पृथिव्याः वरिमन् ) भूमि के विशाल पृष्ठ पर और ( दिवः वर्ष्मन् ) आकाश के भी वर्षणकारी मेघ में (सु-अंगुरिः) उत्तम उंगलियों वाले, उत्तम साधनों वाले, पुरुष के समान किरणों से सम्पन्न सूर्य (सुवति) जल और अन्न को उत्पन्न करता है ( अस्य तत् सत्यम् ) उसका यह सब सामर्थ्य सत्य है। वैसे ही (दैव्यस्य सवितुः) सूर्यादि के स्वामी, परमेश्वर का (तत् न प्रमिये) वह सामर्थ्य भी कभी नष्ट नहीं होता (यत् विश्वं भुवनं) जो समस्त जगत् को धारण करता और आगे भी करेगा। ( यत् ) और जो ( पृथिव्या वरिमन् दिवः वर्ष्मन् ) भूमि और आकाश के महान् पृष्ठ पर (सुअंगुरिः) उत्तम हस्तवान्, कुशल शिल्पी के समान (आ सुवति) जीवगण सूर्यादि लोक को उत्पन्न करता है ( तत् अस्य सत्यम् ) वह सब परमेश्वर का बनाया जगत् और उत्पादक सामर्थ्य 'सत्य' है, मिथ्या नहीं।

इन्द्र॑ज्येष्ठान्बृ॒हद्भ्यः॒ पर्व॑तेभ्यः॒ क्षयाँ॑ एभ्यः सुवसि प॒स्त्याव॑तः ।
यथा॑यथा प॒तय॑न्तो वियेमि॒र ए॒वैव त॑स्थुः सवितः स॒वाय॑ ते ॥ ५ ॥

भा०—हे परमेश्वर ! राजन् ! (बृहद्भ्यः) बड़े-बड़े (पर्वतेभ्यः) मेघों को जैसे सूर्य (पस्त्यावतः इन्द्रज्येष्ठान् क्षयान् सुवति) जल धाराओं से युक्त विद्युत्, वायु आदि बड़े-बड़े शक्तिमान् तत्वों वाले अन्तरिक्षादि प्रदेश प्रदान करता है वैसे ही तू भी (पर्वतेभ्यः) प्रजा के पालनकारी सामर्थ्यों से युक्त (बृहद्भ्यः) बड़े, बड़े (एभ्यः) इन पुरुषों को ( इन्द्रज्येष्ठान् ) राजा, सेनापति आदि श्रेष्ठ पदों से युक्त, (पस्त्यावतः) निवास गृहों से युक्त ( क्षयान् ) उत्तम स्थान, पद (सुवति) प्रदान करता है। हे (सवितः) तेजस्विन् ! राजन् ! वे

(यत्) जिस कारण (ते पदम्) तेरा पद, (विष्णोः उपमं) तेजस्वी सूर्य और वायु के तुल्य (निधायि) निहित है इस कारण (तेन) उस पद या अधिकार से तू (गोनाम् गुह्यं) किरणों के गुप्तरूप को सूर्यवत् और मेघस्थ जलधाराओं के गुप्त रूप को वायु के तुल्य ही (गोनाम्) भूमियों और उनमें वसी प्रजाओं के (गुह्यं नाम) गुप्त, वशकारक बल को (पासि) पालन कर।

तव॑ श्रि॒या सु॒दृशो॑ देव दे॒वाः पु॒रू दधा॑ना अ॒मृतं॑ सपन्त।
होता॑रम॒ग्निं मनु॑षो॒ नि षे॑दुर्दश॒स्यन्त॑ उ॒शिजः॒ शंस॑मा॒योः ॥ ४ ॥

भा०—हे (देव) तेजस्विन्! हे ऐश्वर्य देने हारे! (सुदृशः देवाः) तत्वदर्शी पुरुष! (तव श्रिया) तेरी सेना ऐश्वर्य से (पुरु अमृतं दधानाः) बहुत प्रकार के अमृत, अन्न, जल और दीर्घजीवन को धारण करते हुए (सपन्त) मिलकर रहें। (आयोः) दीर्घ जीवन की (उशिजः) कामना वाले (मनुषः) मनुष्य (शंसम्) अति प्रशंसनीय वचन और द्रव्य को (दशस्यन्तः) आदर पूर्वक देते हुए (होतारम्) सर्वैश्वर्य दाता (अग्निम्) तेजस्वी, नायक को प्राप्त होकर स्वयं (नि सेदुः) उत्तम आसनों वा पदों पर विराजें।

न त्वद्धोता॒ पूर्वो॑ अग्ने॒ यजी॑या॒न्न काव्यैः॑ प॒रो अ॑स्ति स्वधावः।
वि॒शश्च॒ यस्या॒ अति॑थि॒र्भवा॑सि॒ स य॒ज्ञेन॑ वनवद्देव॒ मर्ता॑न् ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) परमेश्वर! हे राजन्! (त्वत् पूर्वः) तेरे से पूर्व, तेरे से उत्कृष्ट दूसरा (होता) दान देने और प्रजाओं को अपनाने वाला (न अस्ति) नहीं है और हे (स्वधावः) ऐश्वर्य के स्वामिन्! (त्वत् यजीयान्) तेरे से अधिक सत्संग योग्य और (काव्यैः) विद्वानों के लिये उत्तम स्तुति-वचनों द्वारा प्रशंसा और उपदेशों के योग्य सत्पात्र भी (न अस्ति) नहीं है। (च) और (यस्याः विशः) जिस प्रजा का भी तू (अतिथिः भवसि) अतिथि के तुल्य पूज्य और अध्यक्ष रूप से शासक होता है (सः) वह तू हे (देव) तेजस्विन्! (यज्ञेन) दान, सत्संग द्वारा ही उस प्रजा के (मर्त्तान्) मनुष्यों को (वनवत्) ऐश्वर्य समान रूप से विभक्त कर देता है।

व॒यम॑ग्ने वनुयाम॒ त्वोता॑ वसू॒यवो॑ ह॒विषा॒ बुध्य॑मानाः ।
व॒यं स॑म॒र्ये वि॒दथे॒ष्वह्नां॑ व॒यं रा॒या स॑हसस्पुत्र॒ मर्ता॑न् ॥ ६ ॥ १६ ॥

भा०—हे (सहसः पुत्र) बल स्वरूप ! हे शक्ति पालक ! (अग्ने) नायक, तेजस्विन् ! (वसूयवः) धनों की कामना करते हुए और (हविषा) ग्रहण योग्य उत्तम वचन से (बुध्यमानाः) ज्ञानवान् होते हुए ( वयम् ) हम (त्वा उताः) तेरे द्वारा रक्षित होकर (वनुयाम) ऐश्वर्यों का भोग और दान करें और (वयं) हम (समर्ये) संग्राम में और (विदथेषु) ज्ञान-विज्ञान की प्राप्ति, ग्रहण और दान आदि कार्यों में ( अह्नाम् ) सब दिनों (वनुयाम) लगे रहें और (वयं) हम (राया) धनैश्वर्य के बल पर ( मर्त्तान् ) मनुष्यों को सहायक आदि रूपों में (वनुयाम) प्राप्त करते रहें ।

यो न॒ आगो॑ अ॒भ्येनो॒ भरा॒त्यधी॒दघ॒शंसे॒ दधात ।
ज॒ही चि॑कित्वो अ॒भिश॑स्तिमे॒तामग्ने॒ यो नो॑ म॒र्चय॑ति द्व॒येन॑ ॥ ७ ॥

भा०—(यः) जो पुरुष (नः) हमारे बीच में (एनः) अपराध (अभि भराति) करे राजा (अघशंसे) उस पापाचरण वाले चोर पुरुष पर (अघम् अधि दधात) पाप का खूब कठोर दण्ड दे । हे (चिकित्वः) राज्य से रोगों के तुल्य दुष्टों को दूर करने हारे ! (नः) हमारे बीच (यः) जो भी (द्वयेन) बाहर और भीतर, प्रकाश और अप्रकाश दोनों रीति से (नः मर्चयति) हमें पीड़ित करता है तू उनकी ( एताम् अभिशस्तिम् ) इस प्रकार सब ओर की हिंसा को (जहि) दण्डित कर ।

त्वाम॒स्या व्युषि॑ देव॒ पूर्वे॑ दू॒तं कृ॑ण्वा॒ना अ॑यजन्त ह॒व्यैः ।
सं॒स्थे यद॑ग्न॒ ईय॑से रयी॒णां दे॒वो मर्तै॒र्वसु॑भिरि॒ध्यमा॑नः ॥ ८ ॥

भा०—(व्युषि पूर्वे दूतं अग्नि कृण्वानाः हव्यैः अयजन्त, इध्यमानः वसुभिः संस्थे अग्निः ईयसे) जैसे भोर काल में वृद्धजन संतापजनक अग्नि को उत्पन्न करतेहुए घृत अन्नादि हवियों सेयज्ञ करते हैं और वह अपने वसने योग

से चमकता हुआ अग्नि गृह में प्राप्त किया जाता है वैसे ही हे (अग्ने) अग्निवत् अग्रणी नायक ! हे (देव) तेजस्विन् ! (अस्याः) इस प्रजा के (वि-उषि) विशेष प्रवल कामना हो जाने पर (पूर्वे) पूर्व विद्यमान, वृद्ध जन ( त्वाम् ) तुझको (दूतं) शत्रुसंतापक, प्रतापी (कृण्वानाः) वनाते हुए (हव्यैः) उत्तम ऐश्वर्यों से (अयजन्त) तेरा आदर सत्कार करें ( यत् ) जो तू (देवः) तेजस्वी होकर (वसुभिः) धनैश्वर्यों और राष्ट्र में वसे प्रजाजनों, (मर्त्तैः) और शत्रुमारक वीर पुरुषों से (इध्यमानः) वहुत दीप्त होकर (रयीणां संस्थे) ऐश्वर्यों के एकमात्र आश्रय इस राष्ट्र में (ईयसे) प्राप्त है ।

अव स्पृधि पितरं योधि विद्वान्पुत्रो यस्ते सहसः सून ऊहे ।
कदा चिकित्वो अभि चक्षसे नोऽग्ने कदाँ ऋतचिद्यातयासे ॥ ९

भा०—(सहसः सूनो) बलवान् वलवीर्य के पालक पिता के पुत्र के तुल्य वा राष्ट्रपालक सैन्य के सञ्चालक राजन् ! (अहं ते ऊहे) मैं तेरे लिये सदा यह विचार करता हूँ कि (यः) जो तू (पुत्रः) वहुतों का पालक है वह तू ( विद्वान् ) विद्वान् होकर (कदा) कब (पितरं) अपने पालक पिता को पुनः देखना (अव स्पृधि) चाहे और (कदा अव योधि) कब उनको कष्टों से छुड़ावे । हे (चिकित्वः) ज्ञानवन् ! तू (नः अभिचक्षसे) हमें कब उत्तम उपदेश करे और ( ऋतचित् सन् कदा नः यातयासे) सत्य ज्ञान का संचय करने हारा तू हमें तेजस्वी सूर्य के तुल्य कव सन्मार्ग पर चलावे ?

भूरि नाम वन्दमानो दधाति पिता वसो यदि तज्जोषयासे ।
कुविद्देवस्य सहसा चकानः सुम्नमग्निर्वनते वावृधानः ॥ १० ॥

भा०—हे (वसो) राष्ट्र को बसाने वाले राजन् ! (यदि) यदि तू (तत्) उस (नाम) शत्रु को नमाने वाले बल को (जोषयासे) चाहे तो (पिता) पालक पिता जैसे पुत्र का उत्तम नाम रखता है वैसे ही पालक प्रजाजन भी (भूरि वन्दमानः) वहुत-बहुत तेरी स्तुति, विनय दर्शाता हुआ तेरे ( भूरि नाम दधाति)

राजा, नृप, भूपति आदि बहुत से नाम रख देता है और स्वयं भी (भूरि नाम दधाति) बहुत सा शत्रुनमनकारी बल धारण करता है। (अग्निः) तेजस्वी नायक ( कुवित् ) बहुधा (देवस्द) अपने को चाहने वाले और कर आदि देने वाले देशवासी जन के ( सुम्नम् ) सुख की (चकानः) कामना करता हुआ स्वयं भी (वावृधानः) बढ़ता हुआ (वनते) सुख प्राप्त करता है। वैसे ही प्रजाजन ! यदि तू चाहे तो तेरा (पिता) पालक राजा, स्तुति प्राप्त करके तेरे बहुत से स्वरूपों वा नाम अर्थात् बलों वा पदों को धारण करे अर्थात् प्रजा की इच्छानुसार राजा अपने सैन्यादि बढ़ावे।

त्वम॒ङ्ग ज॑रि॒तारं॑ यविष्ठ॒ विश्वा॑न्यग्ने दुरि॒ताति॑ पर्षि ।
स्ते॒नाऽदृश्र॑न् रि॒पवो॒ जना॒सोऽज्ञा॑तकेता वृजि॒ना अ॑भूवन् ॥ ११ ॥

भा०—(अङ्ग अग्ने) हे तेजस्विन् ! हे (यविष्ठ) बलिष्ठ ! (त्वं) तू (विश्वानि) सब प्रकार के (दुरिता) पापाचारों और दुर्गम संकटों को (अति) पार करके (जरितारं) उपदेष्टा विद्वान् पुरुष को (पर्षि) पालन कर। जो (स्तेनाः) चोर और (रिपवः) शत्रुगण ( अदृश्रन् ) दिखाई दें और जो (अज्ञात-केताः) अज्ञात स्थान में रहने वाले, वा ज्ञान शून्य (जनासः) मनुष्य होते हैं वे भी (वृजिनाः) वर्जन योग्य ही ( अभूवन् ) होते हैं।

इ॒मे यामा॑सस्त्व॒द्रिग॑भूव॒न्वस॑वे॒ वा॒ तदिदागो॑ अवाचि ।
नाहा॒यम॒ग्निर॒भिश॑स्तये॒ नो॒ न रीष॑ते वावृ॒धानः॒ परा॑दात् ॥ १२ ॥ १७ ॥

भा०—हे (अग्ने) राजन्, आचार्य ! (इमे) ये (यामासः) यम नियमों के पालक शिष्यजन और नियम-व्यवस्था में बद्ध प्रजाजन, वा सैन्य गण (वसवे) बसे राष्ट्र वा अन्तेवासी वा बसाने वाले राजा वा आचार्य के निमित्त (त्वद्-रिक् अभूवन् ) तेरे ही से यत्नशील, तेरे ही अधीन होते हैं। अतः (तत् इत् आगः) वह सब अपराध (वसवे) प्रजा को बसाने वाले का ही (अवाचि) कहा

जाता है। इसलिये (अयम् अग्निः) वह नेता पुरुष (नः) हमें (अभिशस्तये) परस्पर हिंसा आदि अपराध के लिये हिंसा करने वाले के हाथ ( न परा दात् ) न त्याग दे और स्वयं (वावृधानः) बढ़ता हुआ भी हमें ( रीषते न परा दाद् ) हिंसक के हाथों न सौंप दे। इति सप्तदशो वर्गः ॥

[ ४ ] वसुश्रुत आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, १०, ११ भुरिक् पंक्तिः। स्वराट् पंक्तिः। २, ९ विराट् त्रिष्टुप्। ३, ६, ८ निचृत् त्रिष्टुप्। ५ त्रिष्टुप् ॥ एकादशर्चं सूक्तम् ॥

त्वामग्ने वसुपतिं वसूनामभि प्र मन्दे अध्वरेषु राजन्।
त्वया वाजं वाजयन्तो जयेमाभि ष्याम पृत्सुतीर्मर्त्यानाम् ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवान्! हे ( राजन् ) राजन्! (वसूनां) वसे जनों के बीच ( वसुपतिम् ) धनपति ( त्वाम् ) तुझको मैं (अध्वरेषु) हिंसारहित प्रजा पालनादि कार्यों में स्थित देख कर (प्र मन्दे) तेरे गुणानुवाद करता हूं। हम प्रजाजन (त्वया) तुझ द्वारा (वाजं वाजयन्तः) संग्राम विजय करते हुए (जयेम) विजय प्राप्त करें और ( मर्त्यानाम् ) हमें मारने वाले मनुष्यों की (पृत्सुतीः) सेनाओं को हम (अभि स्याम) पराजित करें।

हव्यवाळग्निरजरः पिता नो विभुर्विभावा सुदृशीको अस्मे।
सुगार्हपत्याः समिषो दिदीह्यस्मद्र्यक्सं मिमीहि श्रवांसि ॥ २ ॥

भा०—( हव्यवाट् ) ग्रहण योग्य ऐश्वर्यों के धारक (अग्निः) तेजस्वी पुरुष (अजरः) कभी नाश न होने वाला (नः पिता) हमारा पालक हो। वह (विभुः) विशेष सामर्थ्यवान्, (विभावा) दीप्तिमान्, (सुदृशीकः) उत्तम द्रष्टा (अस्मे) हमारे कल्याण के लिये हो। वह तू हे राजन्! (सुगार्हपत्याः) उत्तम गृहपति के योग्य (इषः) अन्नों को (सं दिदीहि) दे और ( अस्मद्र्यक् ) हमें प्राप्त होने वाले (श्रवांसि) ज्ञानों को (स मिमीहि) अच्छी प्रकार बढ़ा।

विशां कविं विश्पतिं मानुषीणां शुचिं पावकं घृतपृष्ठमग्निम्।
नि होतारं विश्ववविदं दधिध्वे स देवेषु वनते वार्याणि ॥ ३ ॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! आप लोग (शुचिं) ईमानदार, धार्मिक, तेजस्वी, (पावकं) पवित्र करने वाले, ( घृतपृष्ठम् ) तेज और स्नेह से पूर्ण रूप वाले अग्नि के तुल्य दानशील, ( विश्वविदम् ) सर्वज्ञानी पुरुष को (विशां) प्रजाओं का (विश्पतिं) प्रजापति (दधिध्वे) बनाओ । (सः) वह ही (वार्याणि) नाना उत्तम (देवेषु) विद्वानों और विजिगीषुओं और कामनावान् पुरुषों में (वनते) विभाग करता है ।

जुषस्वाग्न इळया सजोषा यतमानो रश्मिभिः सूर्यस्य ।
जुषस्व नः समिधं जातवेद आ च देवान्हविरद्याय वक्षि ॥ ४ ॥

भा०—जैसे (सूर्यस्य रश्मिभिः यतमानः) सूर्य की किरणों से क्रियावान् होकर अग्नि (समिधं) काष्ठ को ग्रहण करता और (हविः-अद्याय) चरु आदि को भस्म करने के लिये (देवान् वहति) ज्वालाओं को धारण करता है वैसे ही हे (अग्ने) अग्नि के तुल्य शत्रुओं को भस्म करने हारे ! तू (इडया) वाणी और भूमिवासिनी प्रजा से (सजोषाः) समान रूप से सेवित एवं प्रेमयुक्त होकर (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की रश्मियों के तुल्य अपने अधीन शासकों सहित (यतमानः) सदा यत्न करता हुआ (नः समिधं जुषस्व) हमारे सहयोगी पराक्रम को प्राप्त कर और हे (जातवेदः) ऐश्वर्य से युक्त पुरुष ! तू (नः) हमारे (हविः-अद्याय) खाने योग्य अन्नादि पदार्थों को प्राप्त करने के लिये (नः) हममें से ( देवान् ) तेजस्वी पुरुषों को (जुषस्व) ग्रहण कर (वक्षि च) अपने पर ले, अर्थात् उनका पोषण अपने पर ले ।

जुष्टो दमूना अतिथिर्दुरोण इमं नो यज्ञमुप याहि विद्वान् ।
विश्वा अग्ने अभियुजो विहत्या शत्रूयतामा भरा भोजनानि ॥५॥१८॥

भा०—जैसे गृह में अग्नि यज्ञ को प्राप्त होता है और सब दोषों को दूर करके भोजन प्राप्त कराता है वैसे ही हे (अग्ने) विनयशालिन् ! तू (दमूनाः) जितेन्द्रिय और (जुष्टः) हमारे प्रेमपात्र, (अतिथिः) अतिथि के तुल्य पूज्य

(विद्वान्) ज्ञानी होकर (दुरोणे) गृह में (नः) हमारे (इमं यज्ञम्) इस सत्कार को (उपयाहि) प्राप्त कर और (विश्वाः अभि-युजः) समस्त आक्रमण करने वाली सेनाओं को (विहृत्य) विविध उपायों से दण्डित करके (शत्रूयताम्) शत्रु समान व्यवहार करने वालों के (भोजनानि) खाने और रक्षा करने के साधनों और शस्त्रास्त्रों को भी (आ भर) छीन ला। इत्यष्टादशो वर्गः ॥

वधेन दस्युं प्र हि चातयस्व वयः कृण्वानस्तन्वे स्वायै ।
पिपर्षि यत्सहसस्पुत्र देवान्त्सो अग्ने पाहि नृतम वाजे अस्मान् ॥६॥

भा०—हे (सहसः पुत्र) देशपालक बलवान् पिता के पुत्र के समान स्वयं उससे सुरक्षित और संवर्धित राजन्! तू (वधेन) शस्त्र बल से (दस्युं) नाशकारी दुष्ट पुरुष को (प्र चातयस्व) नष्ट कर और (स्वायै तन्वे) अपने शरीर का (वयः कृण्वानः) बल बढ़ाता हुआ (यत्) जो तू (देवान् पिपर्षि) विजयेच्छु लोगों को पालता है, (सः) वह तू हे (नृतम) श्रेष्ठ पुरुष! (अग्ने) तेजस्विन्? (अस्मान्) हमें (वाजे) संग्राम में (पाहि) पालन कर।

वयं ते अग्न उक्थैर्विधेम वयं हव्यैः पावक भद्रशोचे ।
अस्मे रयिं विश्ववारं समिन्वास्मे विश्वानि द्रविणानि धेहि ॥ ७ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! (वयम्) हम (उक्थैः विधेम) उत्तम वचनों से तेरी स्तुति करें। हे (पावक) राज्य को पापों से रहित करने हारे! हे (भद्रशोचे) कल्याणकारी तेज वाले! (वयं) हम (ते) तेरी (हव्यैः) धन आदि उत्तम पदार्थों से परिचर्या करें। तू (अस्मे) हमें (विश्वावारं) वरण करने योग्य (रयिं) ऐश्वर्य (समिन्व) प्राप्त करा। (अस्मे) हमें (विश्वानि) सब प्रकार के धन (धेहि) प्रदान कर।

अस्माकमग्ने अध्वरं जुषस्व सहसः सूनो त्रिषधस्थ हव्यम् ।
वयं देवेषु सुकृतः स्याम शर्मणा नस्त्रिवरूथेन पाहि ॥ ८ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक ! तू (अस्माकं) हमारे बीच (अध्वरं) हिंसा से रहित पालक पद को (जुषस्व) स्वीकार कर। हे (सहसः सूनो) सैन्य बल के सञ्चालक ! हे (त्रिसधस्थ) जल, स्थल, पर्वत तीनों स्थानों पर स्थित वा प्रजा, भृत्य और स्वजन तीनों के साथ निष्पक्षपात होकर रहने वाले ! तू (अस्माकं हव्यं जुषस्व) हमारे ऐश्वर्य को प्राप्त कर। (वय देवेषु) हम विद्वानों में (सुकृतः स्याम) उत्तम कर्म करने वाले हों और तू (त्रिवरूथेन शर्मणा) तीनों तापों, गर्मी, सर्दी, वर्षा तीनों के निवारक गृह, वा शत्रु नाशक तीनों प्रकार के सैन्य से (नः पाहि) हमारी रक्षा कर।

विश्वानि नो दुर्गहा जातवेदः सिन्धुं न नावा दुरितातिं पर्षि।
अग्ने अत्रिवन्नमसा गृणानोऽस्माकं बोध्यविता तनूनाम् ॥ ९ ॥

भा०—हे (अत्रिवत् अग्ने) राष्ट्र, प्रजाओं और ऐश्वर्यों के स्वामिन् ! हे (जातवेदः) समस्त ऐश्वर्यों के प्राप्त करने हारे ! (सिन्धुं नावा न) बड़ी नदी वा समुद्र को नौका या जहाज के तुल्य तू (नः) हमें (विश्वानि) समस्त (दुरिता अति पर्षि) दुःखदायी पापों से पार कर। तू (नमसा गृणानः) नमस्कार वचन से स्तुति किया जाता हुआ (अस्माकं तनूनां) हमारे शरीरों का (अविता बोधि) रक्षक होकर सदा सावधान रह।

यस्त्वा हृदा कीरिणा मन्यमानोऽमर्त्यं मर्त्यो जोहवीमि।
जातवेदो यशो अस्मासु धेहि प्रजाभिरग्ने अमृतत्वमश्याम् ॥ १० ॥

भा०—(यः) जो मैं (मर्त्यः) शत्रुओं का मारने वाला साधारण पुरुष (त्वा अमर्त्यं) तुझ अमर्त्य अर्थात् असाधारण पुरुष को (कीरिणा हृदा) स्तुतिशील चित्त से (मन्यमानः) आदर करता हुआ (जोहवीमि) प्रार्थना करता हूं वह तू हे (जातवेदः) उत्पन्न समस्त प्रजाजनों के जानने हारे विद्वन् ! प्रभो ! तू (अस्मासु) हम में (यशः धेहि) अन्न और कीर्त्ति प्रदान कर। हे (अग्ने)

नायक ! मैं प्रजाजन (प्रजाभिः) सन्तानों से (अमृतत्वम्) अविनाशी स्वरूप को (अश्याम्) प्राप्त करूं ।

यस्मै त्वं सुकृते जातवेद उ लोकमग्ने कृणवः स्योनम् ।
अश्विनं स पुत्रिणं वीरवन्तं गोमन्तं रयिं नशते स्वस्ति ॥११॥१९॥

भा०—हे (जातवेदः) ऐश्वर्यों के उत्पन्न करने वाले ! हे (अग्ने) राजन् ! (त्वं) तू (यस्मै सुकृते) जिस उत्तम कर्म करने वाले को (स्योनं लोकं कृणवः) सुखदायक लोक या स्थान देता है (सः) वह (अश्विनं) उत्तम अश्व, (पुत्रिणं) पुत्र और (गोमन्तं) गवादि समृद्ध और (वीरवन्तं) वीर पुरुष से सम्पन्न (रयिं) ऐश्वर्य को (स्वस्ति नशते) सुखपूर्वक प्राप्त करता है । इत्येकोनविंशो वर्गः ॥

[ ५ ] वसुश्रुत आत्रेय ऋषिः ॥ आप्रीः देवता ॥ छन्दः—१, ५, ६, ७, ९, १० गायत्री । ३, ८ निचृद् गायत्री । ११ विराड् गायत्री । ४ पिपीलिकामध्या गायत्री । २ आर्च्युष्णिक् ॥ एकादशर्चं सूक्तम् ॥

सुसमिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन ।
अग्नये जातवेदसे ॥ १ ॥

भा०—(सुसमिद्धाय) प्रदीप्त, तेजस्वी (शोचिषे) पवित्र करने वाले (जातवेदसे) ज्ञानसम्पन्न और ऐश्वर्य के उत्पादक (अग्नये) अग्रणी विद्वान् वा विनीत पुरुष के लिये (तीव्रं घृतं) अग्नि को तीव्र करने वाले घृत के समान उसकी शक्ति और सामर्थ्य की वृद्धि करने वाले, घृतयुक्त अन्न, तेज दायक ज्ञान और प्रकाश को (जुहोतन) प्रदान करो ।

नराशंसः सुषूदतीमं यज्ञमदाभ्यः ।
कविर्हि मधुहस्त्यः ॥ २ ॥

भा०—(मधुहस्त्यः) मधुर अन्नादि सुखदायी पदार्थों को अपने हाथ में कर लेने में कुशल, (कविः) बुद्धिमान् पुरुष (अदाभ्यः) कभी पीड़ित नहीं होता

और वह (नराशंसः) सब मनुष्यों के बीच सबसे प्रशंसा योग्य होकर (इमं यज्ञम्) इस परस्पर देने लेने योग्य ज्ञानोपदेश को (सु सूदति) अच्छी प्रकार धारा के रूप से प्रवाहित करता है।

ईळितो अग्न आ वहेन्द्रं चित्रमिह प्रियम्।
सुखै रथेभिरूतये ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! तेजस्विन्! राजन्! प्रभो! तू (ईडितः) स्तुति योग्य है। तू (इह) यहां इस राष्ट्र में (ऊतये) रक्षा और उपभोग के लिये (सुखैः रथेभिः) सुखकारक रम्य पदार्थों वा रथ, यान आदि साधनों से (चित्रं) अद्‌भुत (प्रियम्) प्रिय (इन्द्रं) ऐश्वर्यवान् पुरुषों और नाना ऐश्वर्यों को (आ वह) अग्नि के तुल्य प्राप्त करा।

ऊर्णम्रदा वि प्रथस्वाभ्यर्का अनूषत।
भवा नः शुभ्र सातये ॥ ४ ॥

भा०—हे (ऊर्णम्रदाः) ऊन के समान अतिमृदु, सुखकारी, एवं स्वयं राष्ट्र के रक्षक बीरों से दुष्टों का मानमर्दन करने वाले! हे (शुभ्र) शुभ ऐश्वर्यों के दाता तुझको (अर्काः) स्तुतिशील और सूर्यवत् तेजस्वी विद्वान् लोग तेरी स्तुति करते वा तुझे उपदेश करते हैं। तू (वि प्रथस्व) विविध रूप से बढ़ और ख्यातिमान् हो। (नः) हमारे (सातये) धनैश्वर्य-विभाग के लिये (भव) नियुक्त हो।

देवीर्द्वारो वि श्रयध्वं सुप्रायणा न ऊतये।
प्रप्र यज्ञं पृणीतन ॥ ५ ॥ २० ॥

भा०—हे (देवीः) ऐश्वर्यों की कामना करने वाली (द्वारः) द्वारों के तुल्य शत्रुओं का वारण करने वाली सेनाओ! आप (सु प्रायणाः) उत्तम-उत्तम 'अयन' अर्थात् पदाधिकार वा स्व-स्व नियत स्थान धारण करते हुए (नः ऊतये) हमारी रक्षा के लिये (वि श्रयध्वम्) विविध प्रकार से राष्ट्र की सेवा करो

और (यज्ञं) दानशील, सत्संग योग्य, एवं पूज्य राजा वा राज्य-प्रबन्ध को (प्र-प्र पृणीतन) खूब पूर्ण, समृद्ध एवं प्रसन्न करो।

सुप्रतीके वयोवृधा यह्वी ऋतस्य मातरा।
दोषामुषासमीमहे ॥ ६ ॥

भा०—हे (सु-प्रतीके) उत्तम ज्ञानयुक्त, (वयोवृधा) आयु और बल बढ़ाने वाले (यह्वीः) पूज्य (ऋतस्य) ऐश्वर्य और सत्य ज्ञान के (मातरा) स्वयं जानने और औरों को उपदेश करने वाले हो। हम लोग आप दोनों को ( दोषाम् उषासम् ) रात्रि और दिन के तुल्य सबको सुखदायक और प्रकाश-ज्ञानदाता जान करके (ईमहे) ज्ञानादि की याचना करते हैं।

वातस्य पत्मन्नीळिता दैव्या होतारा मनुषः।
इमं नो यज्ञमा गतम् ॥ ७ ॥

भा०—(दैव्या होतारा) धनादि की कामना वाले शिष्यों और दानशील, ज्ञानी स्त्री पुरुषो ? आप दोनों ( वातस्य पत्मन् ) प्रबल वायु के मार्ग में स्थित विद्युत् के तुल्य बलवान् और ज्ञानवान् पुरुष के योग्य मार्ग में जाते हुए (ईडिता) प्रशंसा के पात्र हो। आप लोग (मनुषः) मनुष्यों और ( नः इमं यज्ञम् ) हमारे इस सत्संग को ( आगतम् ) प्राप्त होवो।

इळा सरस्वती मही तिस्रो देवीर्मयोभुवः।
बर्हिः सीदन्त्वस्रिधः ॥ ८ ॥

भा०—(इडा) स्तुतियोग्य विद्या, (सरस्वती) ज्ञानमयी वाणी और (मही) विशाल भूमि, इन तीनों के समान (इडा) उत्तम इच्छा वाली, (सरस्वती) ज्ञान वाली और (मही) गुणों में पूज्य (तिस्रः) तीनों प्रकार की (देवीः) स्त्रियां, प्रजाएं वा सभाएं (मयोभुवः) सुख उत्पन्न करने वाली हों और वे (अस्रिधः) हिंसा आदि न करती हुईं (बर्हिः) वृद्धि युक्त आसन वा प्रजामय राष्ट्र पर (सीदन्तु) विराजें।

शिवस्त्वष्टरिहा गहि विभुः पोष उत त्मना ।
यज्ञेयज्ञे न उदव ॥ ९ ॥

भा०—हे (त्वष्टः) सब दुःखनाशक ! हे शिल्पज्ञ ! तू (शिवः) कल्याणकारी, (विभुः) व्यापक सामर्थ्य वाला, (उत) और (पोषः) पोषक होकर (इह आ गहि) यहां आ और (यज्ञे-यज्ञे) प्रत्येक आदर योग्य व्यवहार में (नः उद् अव) हमारे बीच उत्तम पद पर स्थित होकर हमारी रक्षा कर ।

यत्र वेत्थ वनस्पते देवानां गुह्या नामानि ।
तत्र हव्यानि गामय ॥ १० ॥

भा०—हे (वनस्पते) वनों, किरणों के पालक, तेजस्विन् ! वट आदि के तुल्य आश्रित जनों के पालक ! तू (यत्र) जहां भी (देवानां) विद्वान् पुरुषों के (गुह्या) बुद्धि में स्थित, बुद्धिपूर्वक (नामानि) उत्तम बलों, रूपों, चिह्नों को (वेत्थ) जाने (तत्र) वहां (हव्यानि) देने वा लेने योग्य अन्न आदि साधनों को (गामय) प्राप्त करा ।

स्वाहाग्नये वरुणाय स्वाहेन्द्राय मरुद्भ्यः ।
स्वाहा देवेभ्यो हविः ॥ ११ ॥ २१ ॥

भा०—(अग्नये हविः स्वाहा) तेजस्वी, विद्वान् पुरुष के लिये अन्न आदरपूर्वक वाणी से प्रदान करो । (वरुणाय हविः स्वाहा) कष्टों के वारक पुरुष को अन्न उत्तम वाणी सहित प्रदान करो । (इन्द्राय हविः स्वाहा) ऐश्वर्यवान् शत्रुनाशक पुरुष को अन्न आदरपूर्वक प्रदान करो । (मरुद्भ्यः) शत्रुओं को मारने वा वायु वेग से जाने वाले (देवेभ्यः) धन के इच्छुक वा दानशील, विद्वान् मनुष्यों को (हविः) ग्रहण योग्य पदार्थ, धन, अन्न आदि सब प्रेमपूर्वक (स्वाहा) प्रदान किया जावे ।

[ ६ ] वसुश्रुत आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ८, ९ निचृत् पंक्तिः । २, ५ पंक्तिः । ७ विराट पंक्तिः । ३, ४ स्वराड् बृहती । ६, १० भुरिग्बृहती ॥

अ॒ग्निं तं म॑न्ये॒ यो वसु॒रस्तं॒ यं यन्ति॑ धे॒नवः॑ ।
अस्त॒मर्व॑न्त आ॒शवोऽस्तं॒ नित्या॑सो वा॒जिन॒ इषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र ॥१॥

भा०—मैं ( तम् ) उसको (अग्निं मन्ये) 'अग्नि' मानता हूँ, उसको 'अग्नि' अर्थात् ज्ञानवान् पुरुष मानता हूँ वा उस विद्वान् को मैं माननीय समझता हूँ (यः वसुः) जो स्वयं 'वसु' अर्थात् २४ वर्ष तक न्यून से न्यून, आचार्य के अधीन ब्रह्मचर्य पूर्वक वसे, वा अपने अधीन अन्यों को अन्तेवासी वा प्रजा रूप में राजवत् बसाने हारा है। (य अस्तं) जिसके घर में (धेनवः) गौएं (यन्ति) प्राप्त हों, (यं अस्तं) जिस के घर में, (अर्वन्तः) गतिमान् अश्व, वा विद्वान् जन, (आशवः) वेग से चलने वाले पदार्थ रथ आदि और (नित्यासः वाजिनः) सदा ज्ञान बल, और ऐश्वर्य से युक्त पुरुष (य अस्तंयन्ति) जिसको शरण जानकर प्राप्त होते हैं। हे विद्वन् ! तू (स्तोतृभ्यः) विद्योपदेष्टा पुरुषों को (इषम् आ भर) अन्न और कामना योग्य पदार्थ प्राप्त करा। हे नायक ! तू विद्वानों के हितार्थ ( इषम् ) सेनादि का सञ्चालन कर।

सो अ॒ग्निर्यो वसु॑र्गृ॒णे सं यमा॒यन्ति॑ धे॒नवः॑ ।
समर्व॑न्तो रघु॒द्रुवः॒ सं सु॑जा॒तासः॑ सू॒रय॒ इषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र ॥२॥

भा०—(यः वसुः) जो अपने अधीन अन्यों को यम नियम से बसाता है, (यम् धेनवः सम् आयन्ति) जिसको प्रजागण, गौओं के तुल्य समृद्ध और एकत्र होकर प्राप्त होते हैं ( यं रघुद्रुवः अर्वन्तः सम् ) जिसको वेग से जाने वाले अश्व और अश्वारोही गण प्राप्त होते हैं और (सुजातासः सूरयः) उत्तम प्रकार से विद्या आदि शुभ गुणों में विख्यात विद्वान् (यं सम् आयन्ति) जिसका सत्संग करते हैं (सः अग्निः) वह अग्रणी, ज्ञान प्रकाशक तेजस्वी, पुरुष 'अग्नि' है।

हे ऐसे नायक पुरुष ! तू (स्तोतृभ्यः) विद्वान्, उपदेष्टा पुरुषों को (इषम् आ भर) अन्नादि इच्छायोग्य पदार्थ प्राप्त करा।

अग्निर्हि वाजिनं विशे ददाति विश्वचर्षणिः।
अग्नी राये स्वाभुवं स प्रीतो याति वार्यमिषं स्तोतृभ्य आ भर ॥३॥

भा०—(अग्निः हि) वह वस्तुतः नायक होने योग्य है जो (विश्व-चर्षणिः) सब अधीन पुरुषों को अग्नि के समान ज्ञान प्रकाश से यथार्थ तत्व का दर्शन करावे वही (विशे) अपने अधीन बसी प्रजाओं को (वाजिनं) ज्ञानवान् पुरुष (ददाति) प्रदान करता है। (सः) वह (अग्निः) विद्वान् नेता (प्रीतः) प्रसन्न होकर (स्वाभुवं) सब ओर से, सुखपूर्वक उत्पन्न होने वाले (वार्यम्) वरण योग्य ऐश्वर्य को (राये) राष्ट्र के ऐश्वर्य की वृद्धि के लिये (याति) प्राप्त करता है। हे विद्वन् ! तू (स्तोतृभ्यः इषम् आ भर) विद्वान् पुरुषों को अन्न आदि काम्य पदार्थ प्राप्त करा।

आ ते अग्न इधीमहि द्युमन्तं देवाजरम्।
यद्ध स्या ते पनीयसी समिद्दीदयति द्यवीषं स्तोतृभ्य आ भर ॥४॥

भा०—हे (देव) दानशील ! (अग्ने) तेजस्विन् ! हम लोग (ते) तेरे (द्युमन्तं) दीप्ति युक्त (अजरं) न नाश होने वाले कोष या स्वरूप को (आ इधी-महि) आदरपूर्वक अधिक प्रदीप्त करें, (यत्) क्योंकि (ते) तेरे ही, (पनीयसा) सबसे अधिक उत्तम उपदेश देने वाली (सम्-इद्) अग्नि में लगी समिधा के तुल्य अच्छी प्रकार अर्थों का प्रकाश करने वाला (स्या) वह वाणी (ह) निश्चय से (द्यवि) ज्ञान प्रकाश करने के अवसर में (दीदयति) खूब प्रकाशित होती है। तू (स्तोतृभ्यः) अध्येता जनों को (इषम् आ भर) अन्न और ज्ञान प्राप्त करा।

आ ते॑ अग्न ऋ॒चा ह॒विः शु॒क्रस्य॑ शोचिषस्पते ।
सुश्च॑न्द्र॒ दस्म॒ विश्प॑ते॒ हव्य॑वा॒ट् तुभ्यं॑ हूयत॒ इषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र
॥ ५ ॥ २२ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्वी विद्वन् ! हे (शोचिषः पते) पवित्र ज्ञान के पालक ! (ते) तेरे लिये (हविः) उत्तम ग्रहण योग्य अन्न आदि पदार्थ (ऋचा) आदर वा ज्ञान प्रकाशक वाणी से, हवनाग्नि में मन्त्र से हवि के समान (आ) प्रदान किया जाता है ! हे (सुश्चन्द्र) उत्तम सुवर्णादि और गुणों से युक्त ! हे (दस्म) दुःख के नाशक ! हे (विश्-पते) प्रजाओं के पालक ! हे (हव्य वाट्) अन्नादि स्वीकार करने हारे ! (तुभ्यं हविः हूयते) तेरे हितार्थ अन्नादि दिया जाता है । हे विद्वन् ! तू (स्तोतृभ्यः) विद्याध्येता जनों के लिये (इष) अन्नादि इच्छा योग्य पदार्थ (आभर) प्राप्त करा । इति द्वाविंशो वर्गः ॥

प्रो त्ये अ॒ग्नयो॒ऽग्निषु॒ विश्वं॑ पुष्यन्ति॒ वार्य॑म् ।
ते हि॑न्वि॒रे॒ त इ॑न्वि॒रे॒ त इ॑षण्यन्त्यानु॒षगिषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र ॥ ६ ॥

भा०—जैसे ( अग्नयः अग्निषु वार्यं पुष्यन्ति) ये सामान्य अग्नियें उन सूर्य आदि अग्नियों के आश्रय पर ही इस जगत् को पुष्ट करते हैं और जैसे ज्ञानी पुरुष, विद्युत् आदि पदार्थों के आधार पर उत्तम ऐश्वर्य की वृद्धि करते हैं वैसे ही (त्ये) वे (अग्नयः) नेता लोग (अग्निषु) पूर्वगामी विद्वान पुरुषों के आश्रय और अधीन रहकर ( विश्वं वार्यम् ) समस्त वरणीय ज्ञान, धन की वृद्धि करते हैं । (ते) वे ही (हिन्विरे) औरों को तृप्त और पुष्ट करते, (ते इन्विरे) विद्याओं में आगे बढ़ते और (ते) वे ही (आनुषक्) एक दूसरे का विरोध न करके, प्रेमपूर्वक (इषण्यन्ति) अन्नादि इच्छानुकूल पदार्थों की कामना करते हैं । हे विद्वन् ! तू (स्तोतृभ्यः) ऐसे विद्वानों को (इषम् आ भर) अन्न वा ज्ञान प्राप्त करा ।

तव॒ त्ये अ॑ग्ने अ॒र्चयो॒ महि॑ व्राधन्त वा॒जिनः॑ ।
ये पत्व॑भिः श॒फानां॑ व्र॒जा भु॒रन्त॒ गोना॒मिषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र ॥७॥

भा०—जैसे (अर्चयः वाजिनः व्राधन्त) अग्नि की ज्वालायें अन्न आदि चरु खाकर बढ़ती हैं और वे (गोनां व्रजा भुरन्त) रश्मियों के समूहों को पुष्ट करती हैं वैसे ही हे (अग्ने) अग्नि के तुल्य तेजस्विन्! विद्वन्! राजन्! (तव) तेरे (त्ये) वे (अर्चयः) उपासना करने वाले (वाजिनः) ऐश्वर्यवान् लोग वा वेग से जाने वाले अश्वारोही गण, (शफानां पत्वभिः) समवेत शब्दों या वर्णों के बने पदों के अभ्यास द्वारा (गोनां व्रजा भुरन्त) वेद-वाणियों के समूहों को प्राप्त करते हैं। वीर पुरुष (शफानां पत्वभिः) अश्वों के कदमों के आगे बढ़ने से वा ललकार वाले सैन्यों से भूमि समूहों वा पशु सम्पदाओं का विजय करते हैं। (स्तोतृभ्यः इषम् आभर) हे विद्वन्! राजन्! तू उन स्तुतिकर्त्ताओं को ज्ञान, धनादि पदार्थ प्राप्त करा।

नवा॑ नो अग्न॒ आ भ॑र स्तो॒तृभ्यः॑ सुक्षि॒तीरिषः॑ ।
ते स्या॑म॒ य आ॑नृ॒चुस्त्वादू॑तासो॒ दमे॑दम॒ इषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र ॥८॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! नायक! तू (नः स्तोतृभ्यः) हमारे स्तुतिकर्त्ता पुरुषों को (सुक्षितीः) उत्तम निवास योग्य (इषः) इच्छानुकूल अन्नादि सामग्री की स्वामिनी प्रजाएं (आ भर) प्राप्त करा। (ये) जो (त्वा-दूतासः) तुझको उपास्य, या प्रमुख वनाकर (दमे-दमे) प्रत्येक दमन या शासन के कार्य या प्रतिगृह में (आनृचुः) तेरी स्तुति और आदर करते हैं वे हम (ते स्याम) तेरे ही उपासक होकर रहें, तू उन (स्तोतृभ्यः इषं आ भर) उन स्तुतिशील पुरुषों को अन्नादि प्राप्त करा।

उ॒भे सु॑श्चन्द्र स॒र्पिषो॒ दर्वी॑ श्रीणीष आ॒सनि॑ ।
उ॒तो न॒ उत्पु॑पूर्या उ॒क्थेषु॑ शवसस्पत॒ इषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र ॥ ९ ॥

भा०—हे (सु-चन्द्र) आह्लादक, स्वर्णादि सम्पत्तियुक्त नायक ! जैसे होता (आसनि) अग्नि-मुख में (उभे सर्पिषः दर्वी श्रीणीषे) दो घी से पूर्ण चमस रखकर तपाता है वैसे तू (सर्पिषः) आगे बढ़ने वाले सैन्य बल की (दर्वी) शत्रुओं को विदारण करने वाली दो पलटनों को (आसनि) शत्रुओं को उखाड देने के कार्य में (श्रीणीषे) अभ्यस्त कर, सेवा में नियुक्त कर। (उतो) और हे (शवसः पते) सैन्य पालक सेनापते ! तू (उक्थेषु) प्रशंसा योग्य पदों पर (नः) हमें (उत् पुपूर्याः) उत्तम रीति से पूर्ण कर। (स्तोतृभ्यः इषम् आ भर) विद्वानों को अन्न आदि प्रदान कर।

एवाँ अ॒ग्निम॑जुर्यमुर्गी॒र्भिर्य॒ज्ञेभि॑रानु॒षक् ।
दध॑द॒स्मे सु॒वीर्य॑मु॒त त्यदा॒श्वश्व्य॒मिषं॑ स्तो॒तृभ्य॒ आ भ॑र ॥१०॥२३॥

भा०—(एवां) इस प्रकार विद्वान् लोग ही (गीर्भिः) उत्तम वाणियों, (यज्ञेभिः) आदर सत्कारों से ( अग्निम् ) अग्रणी, ज्ञानी, पुरुष को ( आनुषक् ) अपने अनुकूल करके (अजुः यमुः) प्राप्त करते और नियम में व्यवस्थित कर लेते हैं। वह (अस्मे) हमें ( सुवीर्यम् ) उत्तम बल (उत) और ( त्यत् ) वह ( आशु-अश्व्यम् ) शीघ्र वेग युक्त अश्व सैन्य वा बलवान् इन्द्रियों वाला तपोबल, ( दधत् ) धारण करावे। वह तू (स्तोतृभ्यः) अध्येताओं और स्तुति कर्त्ताओं को (इषम् आ भर) ज्ञान और अन्नादि प्राप्त करा। इति त्रयोविंशो वर्गः।

[ ७ ] इष आत्रेय ऋषिः॥ अग्निर्देवता॥ छन्द—१ विराडनुष्टुप्। २ अनुष्टुप्। ३ भुरिगनुष्टुप्। ४, ५, ८, ९ निचृदनुष्टुप्। ६, ७ स्वराडुष्णिक्। निचृद् बृहती॥ नवर्चं सूक्तम्॥

सखा॑यः॒ सं वः॑ स॒म्यञ्च॒मिषं॒ स्तोमं॑ चा॒ग्नये॑ ।
वर्षि॑ष्ठाय क्षिती॒नामू॒र्जो नप्त्रे॒ सह॑स्वते ॥ १ ॥

भा०—हे (सखायः) एक ही समान नाम से पुकारे जाने योग्य मित्रो ! ( नः क्षितीनाम् ) राष्ट्र में वसने वाले आप लोगों के बीच (अग्नये) ज्ञानवान्

(वर्षिष्ठाय) सबसे बड़े बलवान्, सबको प्रवन्ध में बांधने वाले, (उर्जः, नप्त्रे) पराक्रम युक्त सैन्य के प्रवन्धक (सहस्वते) शत्रु पराजयकारी सैन्य के स्वामी के पद के लिये आप लोग ( सम्यञ्चम् ) सम्यक् प्रकार से (इषं) सबके प्रेरक (स्तोमं) स्तुति योग्य पुरुष को ( सम् ) मिलकर स्थापित करो।

कुत्रा चिद्यस्य समृतौ रण्वा नरो नृषदने ।
अर्हन्तश्चिद्यमिन्धते सञ्जनयन्ति जन्तवः ॥ २ ॥

भा०—कैसा नायक चुनें। (नरः) विद्वान् लोग (नृ-सदने) प्रमुख पुरुषों की सभा में (यस्य सम्-ऋतौ) जिसकी निष्पक्षपात ज्ञानयुक्त मति में रहकर ( कुत्रचित् ) कहीं भी हों (रण्वाः) सुप्रसन्न ही रहते हों और वे ( अर्हन्तः चित् ) पूजा योग्य, उत्तम लोग (यम्-इधन्ते) जिसको यज्ञाग्नि के तुल्य ही प्रज्वलित करते हैं, (जन्तवः) सब जने जिसको (सं जनयन्ति) मिलकर नायक बनाते हैं वही पुरुष नायक वा प्रमुख 'दैशिक' होने योग्य है।

सं यदिषो वनामहे सं हव्या मानुषाणाम् ।
उत द्युम्नस्य शवस ऋतस्य रश्मिमा ददे ॥ ३ ॥

भा०—जैसे सूर्य अपने (शवसा) तेज से ( ऋतस्य रश्मिम् ) जल ग्रहण करने वाले किरण को धारण करता है उससे प्राणी जन (इषः हव्या) अन्नादि खाद्य पदार्थ, वा वृष्टियां प्राप्त करते हैं वैसे ही ( यत् ) जिस पुरुष से हम लोग (इषः) अन्न आदि इच्छा योग्य पदार्थ और (मानुषाणां हव्या) मनुष्यों के लेने योग्य पदार्थ (वनामहे) प्राप्त करते हैं और ( यत् ) जो (शवसा) बल पराक्रम से (द्युम्नस्य) ऐश्वर्य और (ऋतस्य) ज्ञान वा न्याय के ( रश्मिम् ) बागडोर को (आददे) सम्भालता है वही उत्तम 'अग्नि' नायक है।

सः स्मा कृणोति केतुमा नक्तं चिद्दूर आ सते ।
पावको यद्वनस्पतीन्प्र स्मा मिनात्यजरः ॥ ४ ॥

भा०—जैसे अग्नि ( अजरः पावकः वनस्पतीन् ) स्वयं अविनाशी होकर बड़े वृक्षों को जला देता है और (सते नक्तं दूरे केतुम् आकृणोति) दूर विद्यमान पुरुष के लिये रात को दूर तक प्रकाश कर देता है और जैसे सूर्य स्वयं (अजरः) कभी जीर्ण न होकर (पावकः) जल मलादि को पवित्र करने वाला होकर (वनस्पतीन् प्र मिनाति) पालक रश्मियों को दूर तक फेंकता है, (सते) विद्यमान जगत् के उपकार के लिये (नक्तं) रात्रि के अन्धकार को (दूरे कृणोति, केतुम् आ कृणोति) दूर करता और प्रकाश को सर्वत्र फैला देता है वैसे ही (सः स्म) वह नायक पुरुष भी (पावकः) राष्ट्र का शोधक होकर स्वयं (अजरः) अविनाशी होकर (वनस्पतीन् प्र मिनाति) भोग्य पदार्थों के पालक बड़े-बड़े शत्रु राजाओं को भी वायुवत् प्रचण्ड होकर उखाड़ देता है और (सते) राष्ट्र के हित के लिये ( नक्तं चित् ) रात्रि को सूर्यवत् (दूरे) दूर करता और ( केतुम् ) अपना ज्ञापक, झण्डा (आ कृणुते) सर्वत्र फैलाता है ।

अव॑ स्म॒ यस्य॒ वेष॑णे॒ स्वेदं॑ प॒थिषु॒ जुह्व॑ति ।
अ॒भीमह॒ स्वजे॑न्यं॒ भूमा॑ पृ॒ष्ठेव॑ रुरुहुः ॥ ५ ॥ २४ ॥

भा०—जैसे अग्नि वा सूर्य के (वेषणे) ताप के व्यापने पर (पथिषु) मार्गों में चलने वाले लोग (स्वेदं जुह्वति) पसीना छोड़ते हैं और जैसे उनसे उत्पन्न ज्वाला वा किरणादि पिता की पीठ पर पुत्रों के तुल्य, उसके ही पृष्ठ पर स्थित रहते हैं वैसे ही (यस्य वेषणे) जिसके राज्य या प्रताप के फैलने में लोग (पथिषु) उत्तम मार्गों में वा युद्ध मार्गों में (स्वेदं) अपना ऐहिक सर्वस्व तन, धन (अव जुह्वति स्म) आहुति कर देते हैं और (यस्य स्व जेन्यं) जिसका स्वयं उत्पन्न किया राष्ट्र वा स्वबाहु वीर्य से विजय किया (भूम) बहुत बड़ा राष्ट्र बहुतसी प्रजाएं उसके पुत्र के तुल्य होकर (ईम् अह पृष्ठा इव) उसके ही पीठों पर (आ रुरुहुः) चढ़ जाते, उसका आश्रय लेते हैं, वह अग्रणी 'अग्नि' है । इति चतुर्विंशो वर्गः ॥

यं मर्त्यः पुरुस्पृहं विदद्विश्वस्य धायसे ।
प्र स्वादनं पितूनामस्ततातिं चिदायवे ॥ ६ ॥

भा०—( चित् ) जैसे मनुष्य (पितूनां स्वादनं अस्ततातिं) अन्नों को स्वादु बना देने वाले और गृह के कल्याणकारी अग्नि को सबके पोषणार्थ प्राप्त करता है वैसे ही ( पुरु-स्पृहम् ) सब मनुष्यों को प्रेम करने वाले, (पितूनां) उत्तम अन्नों के (स्वादनं) खिलाने वाले, (आयवे चित् अस्ततातिं) प्रत्येक शरणागत की रक्षा के लिये गृह के तुल्य कल्याणकारी (यं) जिस पुरुष को (मर्त्यः) जन साधारण ( प्र विदत् ) अच्छी प्रकार प्राप्त करता और उच्चकोटि का जानता है वही नायक है ।

स हि ष्मा धन्वाक्षितं दाता न दात्या पशुः ।
हिरिश्मश्रुः शुचिदन्नृभुरनिभृष्टतविषिः ॥ ७ ॥

भा०—(न) (हिरि-श्मश्रुः) पीली किरण रूप मूंछ, दाढ़ी वाला सूर्य, (ऋभुः) तेजस्वी होकर (आ-क्षितं धन्व आदाति) सर्वत्र फैले जल को वाष्प करके खण्डित करता है, वह (पशुः) प्रकाश द्वारा दर्शाता है । वैसे ही (सः) वह राजा, (दाता) शत्रु बल का खण्डन करने वाला (पशुः न) उत्तम द्रष्टा, विवेकी पुरुष के समान (हि) ही (आ-क्षितं धन्व) चारों ओर बसे भूमि प्रदेश को (आ दाति) सर्वत्र क्षेत्रों में विभक्त करे और बांट दे और वह (हिरि-श्मश्रुः) चमकीले केश मूंछ दाढ़ी वाला ( शुचि-दन् ) शुद्ध स्वच्छ दांतों से सुशोभित (ऋभुः) सत्य ज्ञान से चमकने वाला, (अनिभृष्ट-तविषिः) शत्रु द्वारा अपीड़ित सैन्य का स्वामी हो ।

शुचिः ष्म यस्मा अत्रिवत्प्र स्वधितीव रीयते ।
सुषूरसूत माता क्राणा यदानशे भगम् ॥ ८ ॥

भा०—(शुचिः स्वधितिः अत्रिवत् रीयते) जैसे काष्ठों को खा जाने वाले अग्नि के तुल्य शुद्ध चमकती धार वाली कुल्हाड़ी चलती है, वैसे ही (यस्मै)

जिसको ( अत्रिवत् ) भोक्ता के तुल्य स्वामी वा त्रिविध एषणाओं से रहित त्यागी के समान निःस्वार्थ जान कर (शुचिः) शुद्ध चित्त वाली (स्वधितिः) स्वयं अपने को वा 'स्व' अर्थात् धन समृद्धि धारण करने वाली प्रजा, साध्वी पत्नी के समान अनन्यभाव से (प्र रीयते) प्राप्त होती है और ( यत् ) जिसकी (माता) पृथिवी (सुभ्वः) माता के तुल्य उत्तम रीति से ऐश्वर्य देने वाली होकर (भगं ऋाणा) ऐश्वर्य उत्पन्न करती हुई (आनशे) प्राप्त होती है वही उत्तम नायक है।

आ यस्ते॑ स॒र्पिरा॑सु॒तेऽग्ने॒ शमस्ति॒ धाय॑से ।
ऐषु॑ द्यु॒म्नमु॒त श्रव॒ आ चि॒त्तं मर्त्ये॑षु धाः ॥ ९ ॥

भा०—(सर्पिरासुते) जैसे स्तुतियुक्त घी को अन्नवत् खाने वाला अग्नि है, वैसे ही राजा भी सर्पणशील अग्रयायी, अनुयायी जनों द्वारा 'आसुति' अर्थात् सब ओर से ऐश्वर्य और अभिषेक प्राप्त करने वाला, वा घृतादि युक्त पदार्थों को भोजन करता है। वैसे हे (सर्पिः-आसुते) जनों से अभिषिक्त ! हे (अग्ने) विद्वन् ! नायक ! (यः) जो (ते) तेरे (धायसे) राष्ट्र को पोषण करने के लिये (शम् अस्ति) शान्तिदायक है तू उसका पालन कर। (एषु द्युम्नम् आ धाः) इन राष्ट्रों के वासी जनों में धनैश्वर्य दे। (उत एषु मर्त्येषु) इन मनुष्यों में (श्रवः आ धाः) श्रवण योग्य ज्ञान धारण करा और (चित्तं आ धाः) ज्ञानयुक्त, सुहृदय चित्त धारण करा।

इति॑ चि॒न्मन्यु॑म॒ध्रिज॒स्त्वादा॑त॒मा प॒शुं द॑दे ।
आद॑ग्ने॒ अपृ॑ण॒तोऽत्रिः॑ सासह्या॒द्दस्यू॑नि॒षः सा॑सह्या॒न्नॄन् ॥१०॥२५॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! जो पुरुष (अध्रिजः) अधृष्य वा राष्ट्र के धारकों में प्रसिद्ध होकर ( मन्युम् ) ज्ञान और उग्र बल को ( पशुम् ) दर्शक प्रकाश वा दम्य पशु के तुल्य धारण करता है वह (अत्रिः) तीनों एषणा और तीनों दुःखों से रहित होकर (अपृणतः) पालन वा प्रसन्न न करने वाले, (दस्यून्) विनाशकारी, बाह्य और भीतर शत्रुओं को ( सासह्यात् ) वश करता है और

वह (इषः) इच्छाओं और कामनावान् प्रजाओं और ( नॄन् ) नायक मनुष्यों को भी ( सासह्यात् ) वश करता है। इति पञ्चविंशो वर्गः ॥

[ ८ ] इष आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ५ स्वराट् त्रिष्टुप् । २ भुरिक् त्रिष्टुप् । ३, ४, ७ निचृज्जगती । ६ विराड् जगती ॥
सप्तर्चं सूक्तम् ॥

त्वाम॑ग्न ऋ॒ता॒यवः॒ समी॑धिरे प्र॒त्नं प्र॒त्नास॑ ऊ॒तये॑ सहस्कृत ।
पु॒रु॒श्च॒न्द्रं य॑ज॒तं वि॒श्वधा॑यसं॒ दमू॑नसं गृ॒हप॑तिं॒ वरे॑ण्यम् ॥ १ ॥

भा०—जैसे (ऋतायवः अग्निं समिन्धते) ऐश्वर्य के इच्छुक यज्ञाग्नि को प्रदीप्त करते हैं। हे (अग्ने) तेजस्विन् ! हे (सुहस्कृत) बाधाओं को पराजित करने वाले विद्वन् (प्रत्नासः) सनातन से प्राप्त (ऋतायवः) ज्ञान से युक्त वेद, वेदज्ञ विद्वान् जन (ऊतये) ज्ञान और रक्षा के लिये (पुरु-चन्द्रं) बहुतों को चन्द्रवत् आह्लादक (यजतं) दानी (विश्व-धायसं) समस्त विश्व के पालक, ( दमूनसम् ) जितेन्द्रिय, मन को वश करने वाले, ( गृहपतिम् ) गृह के पालक, ( वरेण्यम् ) वरण योग्य, श्रेष्ठ ( त्वाम् ) तुझको (सम् ईधिरे) अच्छी प्रकार प्रकाशित करें।

त्वाम॑ग्ने॒ अति॑थिं पू॒र्व्यं विशः॑ शो॒चिष्के॑शं गृ॒हप॑तिं॒ नि षे॑दिरे ।
बृ॒हत्के॑तुं पुरु॒रूपं॑ धन॒स्पृतं॑ सु॒शर्मा॑णं॒ स्वव॑सं जर॒द्विष॑म् ॥ २ ॥

भा०—जैसे अग्नि तेजोमय होने से 'अग्नि' है, व्यापक होने से 'अतिथि' है, किरणों वा ज्वालाओं को केशों के समान धारण करने से 'शोचिष्केश' है, दीप वा चूल्हे की आग के रूप में गृह का पालक होने से 'गृहपति' है, बहुत प्रकाश होने वा बड़ी धूमध्वजा होने से 'बृहत्केतु' है, नाना रुचिकर रूप होने से 'पुरुरूप', ऐश्वर्य धन देने से 'धनस्पृत्', अच्छी प्रकार रोग जन्तुओं का नाशक होने से 'सुशर्मा' और देहों और जन्तुओं की आग्नेयास्त्रादि से रक्षा करने से 'सुअवस्' सर्पादि के विष का नाशक होने से 'जरद्-विष' है और लोग उसी

को स्थापित करते और आश्रय लेते हैं वैसे ही हे (अग्ने) विद्वन् ! (विशः) लोग जो तेरे अधीन तेरे आश्रम में प्रवेश करते हैं वे (अतिथिम्) अतिथि के तुल्य सत्कार योग्य, (पूर्व्यम्) पूर्वाचार्यों से उपदिष्ट वा सबसे पूर्व भोजनादि सत्कार पाने योग्य, (शोचिः केशं) तेजों, किरणों को केशवत् धारण करने वाले वा केश-लोमों को अपवित्र न करने वाले, ब्रह्मचारी, (गृह-पतिम्) गृह स्वामी, (बृहत् केतुम्) बड़े ज्ञान वाले (पुरु-रूपं) जनों के बीच रूपवान्, (धन-स्पृहं) ऐश्वर्य की कामना वाले, (सु-शर्माणं) उत्तम गृह से युक्त, (सु-अवसं) उत्तम रक्षक (जरद्विषं) शत्रु रूप विष को शमन करने वाले, ज्ञान का उपदेश करने वाले (त्वाम्) तुझको प्राप्त करके (नि षेदिरे) उत्तम आसन पर स्थापित करें और स्वयं भी नियम से व्यवस्थित हों।

त्वाम॑ग्ने॒ मानु॑षीरीळते॒ विशो॑ होत्रा॒विदं॒ विवि॑चिं रत्न॒धात॑मम् ।
गुहा॒ सन्तं॑ सुभग वि॒श्वद॑र्शतं तुविष्व॒णसं॑ सु॒यजं॑ घृत॒श्रिय॑म् ॥ ३ ॥

भा०—यह अग्नि, आहुति लेने से 'होत्रावित्', पदार्थों को पृथक्-पृथक् विश्लिष्ट करने से 'विविचि' है, रत्नों का धारक होने से 'रत्नधा', घृत का पाक करने से 'घृतश्री' है। वैसे ही हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! विद्वन् ! राजन् ! (मानुषीः विशः) मनुष्य प्रजाएं (होत्राविदं) उत्तम वेद वाणी जो गुरु द्वारा शिष्य के प्रति देने और शिष्य द्वारा गुरु से लेने योग्य होने से 'होत्रा' है, उसको जानने वाले (विवचिम्) सत्-असत्, धर्माधर्म का विवेक करने वाले, (रत्न-धातमम्) रमणीय गुणों और उत्तम रत्नों और राष्ट्र में, गृह में, नररत्न, पुत्ररत्न, स्त्री-रत्न आदि को उत्तम रीति से धारण करने हारे, (गुहा सन्तं) वाणी में सुरक्षित, गृह में विद्यमान, (विश्वदर्शतं) सबको देखने वाले (तुवि स्वनसं) बहुत उपदेशमय शब्दों को जानने वाले, (सु-यजं) दानशील, सत्संग-योग्य, (घृत-श्रियम्) दीप्तिमय शोभा से युक्त (त्वाम्) तुझको ही हे (सुभग) ऐश्वर्य वाले ! (ईडते) चाहते हैं।

त्वाम॑ग्ने धर्ण॒सिं वि॒श्वधा॑ व॒यं गी॒र्भिर्गृ॒णन्तो॒ नम॒सोप॑ सेदिम ।
स नो॑ जुषस्व समिधा॒नो अ॑ङ्गिरो दे॒वो मर्त॑स्य य॒शसा॑ सु॒दीतिभिः॑ ॥४॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! विद्वन्! राजन्! (वयं) हम लोग (धर्णसिं) सबको धारण करने वाले, (त्वाम्) तुझको (गीर्भिः) वाणियों से (गृणन्तः) स्तुति करते हुए (नमसा) आदर वचन से (विश्व-धा) सब प्रकार से (उप सेदिम) प्राप्त हों। हे (अंगिरः) अंगों में रस वा जल के तुल्य रोगों के समान पापों को भस्म करने हारे (सः) वह तू (देवः) तेजस्वी, (मर्तस्य यशसा) मनुष्यों के उचित अन्न और (सुदीतिभिः) उत्तम कान्तियों से (सम्-ईधानः) खूब प्रदीप्त होकर अग्नि के समान (नः जुषस्व) हमें प्रेम कर।

त्वम॑ग्ने पुरु॒रूपो॑ वि॒शेवि॑शे॒ वयो॑ दधासि प्र॒त्नथा॑ पुरुष्टुत ।
पु॒रूण्यन्ना॒ सह॑सा॒ वि रा॑जसि॒ त्विषिः॒ सा ते॑ तित्विषा॒णस्य॒ नाधृषे॑ ॥५॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्वी विद्वन्! राजन्! हे (पुरुस्तुत) बहुतों में प्रशंसित! (त्वम्) तू (पुरु रूपः) बहुतों के बीच रुचिकर एवं रूपवान् होकर (विशे-विशे) प्रत्येक प्रजा के हितार्थ उनको (वयः) दीर्घ जीवन, अन्न, बल आदि (दधासि) धारण कराता है। उनको (पुरूणि अन्ना) बहुत अन्न, खाद्य पदार्थ भी देता है और जिस (सहसा) बल से तू (वि राजसि) सूर्यवत् प्रकाशित होता है, सो वह (तित्विषाणस्य) निरन्तर चमकने वाले (ते) तेरी (त्विषिः) तीक्ष्ण कान्ति (न अधृषे) पराजित होने के लिये नहीं है।

त्वाम॑ग्ने समिधा॒नं य॑विष्ठ्य दे॒वा दू॒तं च॑क्रिरे हव्य॒वाह॑नम् ।
उ॒रु॒ज्रय॑सं घृ॒तयो॑नि॒माहु॑तं त्वे॒षं चक्षु॑र्दधिरे चोद॒यन्म॑ति ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! राजन्! हे (यविष्ठ्य) बलवन्! (देवाः) विद्वान् लोग (सम्-इधानं) अच्छी प्रकार प्रदीप्त होने वाले, (हव्य-वाहनं) ग्राह्य गुणों के धारक (त्वां) तुझको (दूतं) दूत के समान प्रमुख (चक्रिरे) बनाते हैं

और (उरुज्रयसं) अति वेगवान्, (घृतयोनिम्) तेजस्वी पद पर स्थित, (त्वेषं) कान्तिमान्, (आहुतं) आदर पूर्वक स्वीकृत, (त्वाम्) तुझको ही (चोदयन्-मति) ज्ञान का प्रेरक (चक्षुः) आंख के समान यथार्थ ज्ञान का देने वाला जान (दधिरे) धारण वा स्थापित करते हैं।

त्वाम॑ग्ने प्र॒दिव॒ आहु॑तं घृ॒तैः सु॑म्ना॒यव॑ः सुष॒मिधा॒ समी॑धिरे ।
स वा॑वृधा॒न ओष॑धीभिरु॒क्षि॒तो॒३॒॑ऽभि ज्रयां॑सि॒ पार्थि॑वा॒ वि ति॑ष्ठसे ॥ ७ ॥ २६ ॥ ८ ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (घृतैः आहुतं सु-समिधा) घृतों से आहुति किये अग्नि को समिधा से प्रदीप्त करते हैं, वैसे ही हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! विद्वन् ! राजन्! (प्र-दिवः) उत्तम ज्ञान प्रकाश और व्यवहार के लिये (घृतैः आ-हुतम्) स्नेहों से सिक्त, (त्वाम्) तुझको (सुम्नायवः) सुख चाहने वाले लोग (सु-समिधा) उत्तम दीप्ति से (समीधिरे) प्रकाशित करें। (सः) वह तू (ओषधीभिः) अन्न, सोम, आदि रोगनाशक ओषधियों से (उक्षितः) पोषित होकर, काष्ठों, चरुओं से बढ़े अग्नि के तुल्य (वावृधानः) बढ़ता हुआ, (पार्थिवा) पृथिवी के स्वामियों के योग्य (ज्रयांसि) बलशाली कर्मों को (वि तिष्ठसे) विविध प्रकार से कर। इति षड्विंशो वर्गः ॥ इत्यष्टमोऽध्यायः ॥

॥ इति तृतीयोऽष्टकः समाप्तः ॥

इति श्रीप्रतिष्ठितविद्यालंकार—मीमांसातीर्थ—श्री पं० जयदेवशर्मणा कृते
ऋग्वेदालोकभाष्ये तृतीयोऽष्टकः समाप्तः ॥

---

# अथ चतुर्थोऽष्टकः

❀-❀-❀

## अथ प्रथमोऽध्यायः

[ ६ ] गय आत्रेयः ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ स्वराडुष्णिक ।
२ निचृदनुष्टुप् । ३, ४ भुरिगुष्णिक् । ५ स्वराड् बृहती ।
६ विराडनुष्टुप् । ७ पंक्तिः ॥ सप्तर्चं सूक्तम् ॥

ओ३म् । त्वाम॑ग्ने ह॒विष्म॑न्तो दे॒वं मर्ता॑स ईळते ।
मन्ये॑ त्वा जा॒तवे॑दसं॒ स ह॒व्या व॑क्ष्यानु॒षक् ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) सर्वप्रकाशक विद्वन् ! राजन् ! प्रभो ! (हविष्मतः) ज्ञान, आदि दान देने योग्य पदार्थों के स्वामी (मर्त्तासः) लोग भी (त्वां देवं) तुझ सर्वप्रकाशक की (ईडते) स्तुति करते तुझे चाहते हैं । (जातवेदसं) चराचर के ज्ञाता, वा सबको विदित (त्वा) तुझको (मन्ये) मैं भी जानूं और मान करूं । (सः) वह तू (हव्या) लेने और देने योग्य, अन्नों, धनों को (आनुषक् वक्षि) अनुकूल करके धारण कर और हमें प्राप्त करा ।

अ॒ग्निर्होता॒ दास्व॑तः॒ क्षय॑स्य वृ॒क्तब॑र्हिषः ।
स य॒ज्ञास॒श्चर॑न्ति॒ यं सं वाजा॑सः श्रव॒स्यवः॑ ॥ २ ॥

भा०—(यं) जिसको (यज्ञासः) उपासक और सत्संगी पुरुष (सं चरन्ति) प्राप्त होते हैं और (यं) जिसको (श्रवस्यवः) ज्ञान और यश की कामना वाले (वाजासः) ऐश्वर्यवान् और युद्धकुशल, अश्व सैन्यादि (सं चरन्ति) अच्छी प्रकार प्राप्त होकर उसके साथ विचरते हैं वह (अग्निः) नायक पुरुष (वृक्तबर्हिषः) वृद्धिशील राष्ट्र के प्रजाजन को विभक्त करने वाले (दास्वतः) ऐश्वर्यों के दाता (क्षयस्य) गृह, वैभव आदि का (होता) देने वाला हो ।

उत स्म यं शिशुं यथा नवं जनिष्टारणी ।
धर्त्तारं मानुषीणां विशामग्निं स्वध्वरम् ॥ ३ ॥

भा०—(यथा) जैसे (अरणी) दो अरणी नाम की लकड़ियां (सु-अध्वरं नवं अग्निं जनिष्ट) उत्तम यज्ञयोग्य स्तुत्य अग्नि को उत्पन्न करती हैं (उत) और जैसे (अरणी) परस्पर सुसंगत माता पिता (नवं शिशुं जनिष्ट) नये बालक को उत्पन्न करते हैं वैसे ही (मानुषीणां) मननशील मनुष्य (विशां) प्रजाओं के (धर्त्तारं) धारक (नवं) स्तुत्य (यं) जिस (अग्निं) अग्रणी (सु अध्वरम् ) उत्तम रीति से प्रजा को नष्ट न होने देने वाले, पालक राजा को भी (अरणी) राज-परिषद् और प्रजा-परिषद् मिलकर (जनिष्ट स्म) उत्पन्न करें ।

उत स्म दुर्गृभीयसे पुत्रो न ह्वार्याणाम् ।
पुरू यो दग्धासि वनाऽग्ने पशुर्न यवसे ॥ ४ ॥

भा०—(ह्वार्याणाम् पुत्रः न) कुटिलगामी सर्पों का बच्चा जैसे (दुर्गृभीयते) बड़ी कठिनता से पकड़ में आता है और जैसे अग्नि दाहक होने से कठिनता से पकड़ा जाता है और जैसे अग्नि (वना दग्धा) वनों को भस्म करता है और जैसे (यवसे पशुः न) घास चारा खाने के लिये पशु उत्सुक होता हैं वैसे ही हे (अग्ने) अग्नि तुल्य तेजस्विन् ! तू भी ( ह्वार्याणाम् ) वक्र गति से जाने वाले सैन्यों का (पुत्रः) पालक होकर (दुर्-गृभीयसे) शत्रुओं के हाथ बड़ी कठिनाई से आ । वे तुझे सहज ही वश न कर सकें । (यः) जो तू ( वना इव) जंगलों को अग्नि के तुल्य ही (पुरु) बहुत से शत्रुओं को (दग्धा) भस्मसात् करने वाला हो और (यवसे) शत्रुओं के नाश के निमित्त (पशुः) उत्तम द्रष्टा, विवेकी होकर रह ।

अध स्म यस्यार्चयः सम्यक् संयन्ति धूमिनः ।
यदीमह त्रितो दिव्युप ध्मातेव धमति शिशीते ध्मातरी यथा ॥ ५ ॥

भा०—जैसे (घूमिनः अर्चयः सम्यक् सं यन्ति) घूम वाले अग्नि की ज्वालाएं अच्छी प्रकार एक साथ ही उठती हैं वैसे ही (यस्य) जिस (धुमिनः) शत्रु को कंपा देने वाले सैन्य बल के स्वामी के (अर्चयः) ज्वालावत् तीक्ष्ण एवं आदर योग्य सैन्य जन (सम्यक्) अच्छी प्रकार व्यवस्थित होकर (सं यन्ति) एक साथ गति करते हैं ( यत् ) और (यथा) जैसे (ध्मातरि सति) धौंकने वाले के रहते हुए अग्नि (शिशीते) तीक्ष्ण होता है और (ध्माता इव) धौंकने वाले के समान उत्तेजक होकर (धमति) और अधिक भड़कता है वैसे ही ( यत् ) जो पुरुष ( ईम् ) सब प्रकार से (त्रितः) सब दुःखों से और सब विद्याओं के पार पहुंचा हुआ (दिवि) आकाश में सूर्यवत् विद्या और विजयादि की कामना के निमित्त (ध्माता इव) शब्दसंयोगकारी गुरुवत्, प्रेरक होकर (धमति) सबको उत्तेजित करे, जो (ध्मातरि) अन्य के उत्तेजक होने पर स्वयं भी (शिशीते) असह्य होता है वही उत्तम 'अग्नि' अर्थात् नायक होने योग्य है ।

तवाहमग्न ऊतिभिर्मित्रस्य च प्रशस्तिभिः ।
द्वेषोयुतो न दुरिता तुर्याम मर्त्यानाम् ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक ! विद्वन् ! ( अहम् ) मैं (तव) तेरे (ऊतिभिः) रक्षा और ज्ञानयुक्त उपायों और (मित्रस्य) स्नेहवान् और मृत्यु से बचाने वाले तेरे (प्र-शस्तिभिः) उत्तम शासनों से युक्त होऊँ और हम ( मर्त्यानाम् ) मनुष्यों के (द्वेषः-युतः) द्वेषयुक्त शत्रुओं के समान (दुरिता) दुर्गम मार्गों और दुष्टाचरणों को तेरे (ऊतिभिः) शासनों से (तुर्याम) पार करें ।

तं नो अग्ने अभी नरो र॒यिं सहस्व आ भर ।
स क्षेपयत्स पोषयद्भुवद्वाजस्य सातय उतैधि पृत्सु नो वृधे ॥७॥१॥

भा०—हे (सहस्वः) बलशालिन् ! (अग्ने) अग्रणी ! (सः) वह तू (नः नरः) हमारा नायक होकर (नः) हमें ( तम् रयिम् ) वह ऐश्वर्य (अभि आ भर) प्राप्त करा तू ( क्षेपयत्) हमें सन्मार्ग से चला। (सः पोषयत् ) हमें परिपुष्ट

कर (पृत्सु) संग्रामों में (नः) हमारे (वाजस्य सातये) अन्नादि ऐश्वर्यादि, वल की (नः वृधे) वृद्धि के लिये (एधि) हो । इति प्रथमो वर्गः ॥

[ १० ] गय आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ६ निचृदनुष्टुप् । ५ अनुष्टुप् । २, ३ भुरिगुष्णिक् । ४ स्वराड्वृहती । ७ निचृत् पंक्तिः । सप्तर्चं सूक्तम् ॥

अग्न ओजिष्ठमा भर द्युम्नमस्मभ्यमध्रिगो ।
प्र नो राया परीणसा रत्सि वाजाय पन्थाम् ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नि तुल्य विद्वन् ! हे (अध्रिगो) न धारण करने योग्य, असह्य वल वाले ! तू ( अस्मभ्यम् ) हमारे लिये ( ओजिष्ठम् ) उत्तम वल युक्त ( द्युम्नम् ) ऐश्वर्य (आ भर) प्राप्त करा और (परीणसा) वहुत अधिक (राया) ऐश्वर्य के साथ (नः) हमारे (वाजाय) वल और ज्ञान वृद्धि का उचित ( पन्थाम् ) मार्ग (प्र रत्सि) वना ।

त्वं नो अग्ने अद्भुत क्रत्वा दक्षस्य मंहना ।
त्वे असुर्यं१ मारुहत्क्राणा मित्रो न यज्ञियः ॥ २ ॥

भा०—हे (अद्भुत) अपूर्व वलशालिन् ! हे (अग्ने) नायक ! विद्वन् ! तू (क्रत्वा) ज्ञान और कर्म से और (दक्षस्य) चतुर पुरुष के (मंहना) महान् सामर्थ्य से वड़ा हो । तू (यज्ञियः) आदर सत्कार के योग्य (मित्रः न) सर्वस्नेही सखा के समान (असुर्यं) असुरों के नाशक वल का (क्राणा) सम्पादन करता हुआ पुरुष (त्वे) तेरे आश्रय पर ( आ अरुहत् ) आगे वढ़े ।

त्वं नो अग्न एषां गयं पुष्टिं च वर्धय ।
ये स्तोमेभिः प्र सूरयो नरो मघान्यानशुः ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! हे प्रभो ! (ये) जो (सूरयः) विद्वान् (नरः) नेता लोग (स्तोमेभिः) स्तुति-वचनों और ज्ञानों से (मघानि) धनों को (प्र

आनशुः) प्राप्त करते हैं (नः) हमारे (एषां) उन लोगों के (गयं पुष्टिं च) पुत्र, गृह आदि समृद्धि को (वर्धय) बढ़ा।

ये अ॑ग्ने चन्द्र ते॒ गिरः॑ शु॒म्भन्त्यश्व॑राधसः।
शुष्मे॑भिः शु॒ष्मिणो॒ नरो॑ दि॒वश्चि॒द्येषां॑ बृ॒हत्सु॑की॒र्तिर्बोध॑ति॒ त्मना॑ ॥४॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! हे नायक (चन्द्र) आह्लादक! (ते) तुझे (अश्वराधसः) अश्वों को साधने वाले, वीर पुरुष और (गिरः) स्तुतियां और स्तुतिकर्त्ता जन भी (शुम्भन्ति) सुशोभित करें और (शुष्मिणः नरः) वे बलवान् नायक लोग (शुष्मेभिः) बलों से युक्त होकर (दिवः चित् ते) सूर्य समान तेजस्वी तुझे सुशोभित करें (येषां) जिनकी (बृहत् सुकीर्त्तिः) उत्तम कीर्त्ति (त्मना बोधति) स्वयं बोध कराती है।

तव॒ त्ये अ॑ग्ने अ॒र्चयो॒ भ्राज॑न्तो यन्ति धृष्णु॒या।
परि॑ज्मानो॒ न वि॒द्युतः॑ स्वा॒नो र॒थो॒ न वा॑ज॒युः ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्रणी पुरुष! (तव) तेरे (त्ये) वे (धृष्णुया) शत्रुओं का पराजय करने वाले (भ्राजन्तः) सूर्य के समान चमकने वाले, वीर पुरुष (अर्चयः) स्वयं सत्कार योग्य होकर (यन्ति) आगे बढ़ें। वे (परि-ज्मानः) चारों ओर की भूमि के स्वामी होकर (विद्युतः) विद्युतों के समान तेजस्वी हों और (रथः न) वे रथ के समान (स्वानः) शब्द करते हुए और (वाजयुः) धन और संग्राम की कामना करने हारे हों।

नू नो॑ अग्न ऊ॒तये॑ स॒बाध॑सश्च रा॒तये॑।
अ॒स्माका॑सश्च सू॒रयो॒ विश्वा॒ आशा॑स्तरी॒षणि॑ ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! (सबाधसः) शत्रुपीड़क उपायों में कुशल, (अस्माकासः) हमारे वीर लोग (नः ऊतये) हमारी रक्षा (रातये च) और ऐश्वर्य दान के लिये हों और (सूरयः) विद्वान् लोग भी (विश्वाः आशाः) सब कामनाओं को (तरीषणि) पार करने में समर्थ हों।

त्वं नो॑ अग्ने अङ्गिरः स्तु॒तः स्तवा॑न॒ आ भ॑र ।
होत॒र्विभ्वा॒सहं॑ र॒यिं स्तो॒तृभ्य॒: स्तव॑से च न उ॒तैधि॑ पृ॒त्सु नो॑ वृ॒धे ॥
७ ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! हे (अङ्गिरः) प्राणप्रिय ! (त्वं) तू (स्तुतः) प्रशंसित होकर (स्तवानः) अन्यों को विद्या आदि का उपदेश करता हुआ (नः) हमें (विभ्व-सहं) बड़ों-बड़ों को पराजित करने वाले (रयिम्) ऐश्वर्य (आ भर) प्राप्त करा और (नः स्तोतृभ्यः) हमारे स्तुतिकर्त्ता विद्वान् उपदेष्टाओं को भी (स्तवसे) उत्तम उपदेश के निमित्त (रयिम् आ भर) धन दे और (पृत्सु) संग्रामों वा प्रजाओं के बीच (च) भी (नः वृधे) हमारी बढ़ती के लिये (एधि) हो। इति द्वितीयो वर्गः ॥

[ ११ ] सुतम्भर आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ३, ५ निचृज्जगती। ४, ६ विराड् जगती ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

जन॑स्य गो॒पा अ॑जनिष्ट॒ जागृ॑वि॒र॒ग्निः सु॒दक्षः॑ सु॒वि॒ताय॒ नव्य॑से ।
घृ॒तप्र॑तीको बृह॒ता दि॑वि॒स्पृशा॑ द्यु॒मद्वि भा॑ति भर॒तेभ्य॒: शुचिः॑ ॥ १ ॥

भा०—जैसे (अग्निः सुदक्षः) आग जलाने में समर्थ, (जनस्य गोपाः) मनुष्य का रक्षक, (सु-विताय) सुख से मार्ग गमन में सहायक (घृत प्रतीकः) घृत से उज्ज्वल, (दिवि-स्पृशा वृहता द्युमत् शुचिः) प्रकाशप्रद बड़े तेज से चमकने वाला, पवित्र होकर (वि भाति) चमकता है वैसे ही (सु-दक्षः) उत्तम क्रियाकुशल (अग्निः) अग्रणी पुरुष भी (जनस्य गोपाः) प्रजा का पालक, (जागृविः) सावधान (अजनिष्ट) हो। वह (नव्यसे) स्तुत्य पद पाने और (सुविताय) सुख से मार्ग पर जाने में सहायक हो। वह (घृत-प्रतीकः) तेज से युक्त मुख वाला (दिवि-स्पृशा) ज्ञानप्रकाश के आश्रय पर सूक्ष्मतत्व तक पहुँचते वाले (वृहता) बड़े भारी सामर्थ्य से सूर्य के समान (शुचिः) पवित्र होकर (भरतेभ्यः) पोषक मनुष्यों के लिये (वि भाति) विविध प्रकार से विराजे।

यज्ञस्य॑ केतुं प्र॑थमं पुरोहि॑तमग्निं नर॑स्त्रिषधस्थे समी॑धिरे ।
इन्द्रे॑ण देवैः सरथं स बर्हिषि सीदन्नि होता॑ यजथा॑य सुक्रतुः ॥ २ ॥

भा०—(नरः) विद्वान् लोग (त्रि-सधस्थे) साथ बैठने के तीनों स्थानों, सभा भवनों में (यज्ञस्य) सम्मति देने आदि व्यवस्था के ( केतुम् ) जानने और जनाने वाले ( पुरःहितम् ) प्रधान पद पर स्थित ( अग्निम् ) ज्ञानयुक्त, (प्रथमं) श्रेष्ठ और ( इन्द्रेण ) विद्युत् के तुल्य तेजस्वी, राजा और (देवैः) विद्वान् पुरुषों के साथ ( स-रथम् ) समान रथ में जाने वाले मान्य पुरुष को (सम्-ईधिरे) मिलकर अग्नि तुल्य प्रदीप्त करें। उसे उचित साधनों द्वारा उत्साहित करें। (सः) वह (सु-क्रतुः) कर्म कुशल, प्रज्ञावान् पुरुष (होता) अन्यों को वेतनादि देने वाला होकर (बर्हिषि) वृद्धियुक्त प्रधान आसन के ऊपर (यजथाय) राष्ट्र में व्यवस्था करने के लिये ( नि सीदत् ) अध्यक्ष रूप से विराजे ।

असं॑मृष्टो जायसे मा॒त्रोः शुचि॑र्म॒न्द्रः क॒विरुद॑तिष्ठो वि॒वस्व॑तः ।
घृ॒तेन॑ त्वावर्धयन्नग्न आहुत धूमस्ते॑ के॒तुर॑भवद्दि॒वि श्रि॒तः ॥ ३ ॥

भा०—(मात्रोः असं-मृष्टः) जैसे अग्नि अपने उत्पादक काष्ठों से विना स्पर्श किये ही उत्पन्न होता है वा बालक जैसे अपने माता पिता से प्रथम (असं-मृष्टः) कान्तिरहित, संस्कार-रहित ही उत्पन्न होता है और बाद में यज्ञादि द्वारा संस्कार किया जाता है वैसे ही हे (अग्ने) विद्वान् पुरुष आप भी (असं-मृष्टः) उपनयन आदि ब्राह्म संस्कार से रहित ही (जायसे) उत्पन्न होते हैं और फिर (विवस्वतः) सूर्यवत् प्रकाशक, विविध वसु, ब्रह्मचारियों के स्वामी आचार्य से विद्या पढ़ कर (शुचिः) आचारवान् (मन्द्रः) सुशिक्षित, (जायसे) उत्पन्न होते हो और (उत् अति-ष्ठाः) उत्तम पद पर स्थित होते हो। हे (आहुत) आदर पूर्वक सब ओर से आचार्य द्वारा गृहीत, जैसे यज्ञकर्त्ता लोग अग्नि को घी से बढ़ाते हैं वैसे ही विद्वान् लोग (त्वा) तुझको (घृतेन) प्रदान

योग्य ज्ञानैश्वर्य से ( अवर्धयन् ) बढ़ावें और (धूमः केतुः दिवि श्रितः) जैसे अग्नि का धूम ध्वजावत् आकाश में रहता है वैसे ही (ते) तेरा (धूमः) शत्रुओं को कंपा देने वाला (केतुः) ज्ञान (दिवि श्रितः) प्रकाश युक्त मन में स्थित ( अभवत् ) रहे।

अग्निर्नो यज्ञमुप वेतु साधुयाग्निं नरो वि भरन्ते गृहेगृहे।
अग्निर्दूतो अभवद्धव्यवाहनोऽग्निं वृणाना वृणते कविक्रतुम् ॥ ४ ॥

भा०—(साधुया) सब कार्यों को साधने वाला, (अग्निः) विद्वान् पुरुष ( नः यज्ञम् ) हमारे सुसंगत यज्ञ, राष्ट्र व्यवस्था में, (उप वेतु) प्राप्त हो। (नरः) नायक पुरुष ऐसे (अग्नि) अग्नि को यज्ञाग्निवत् (गृहे गृहे वि भरन्ते) प्रति गृह में रक्खें और उसका पालन पोषण करें। (हव्य-वाहनः) ग्राह्य पदार्थों को प्राप्त करने वाला (अग्निः) ज्ञानी अग्नि के तुल्य ही (दूतः) शत्रु-संतापक और सदेशहारक ( अभवत् ) हो। (वृणानाः) वरण करने वाले जन भी ( कविक्रतुम् ) दूरगामी बुद्धि वाले ( अग्निम् ) तेजस्वी पुरुष को ही (वृणते) नायक चुनें।

तुभ्येदमग्ने मधुमत्तमं वचस्तुभ्यं मनीषा इयमस्तु शं हृदे।
त्वां गिरः सिन्धुमिवावनीर्महीरा पृणन्ति शवसा वर्धयन्ति च ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! नायक ! प्रभो ! ( इदम् ) यह (मधुमत्-तमं वचः) मधुरता से युक्त वचन ( तुभ्यम् इत् ) तेरे ही लिये है। (इयम् मनीषा) यह ज्ञान वा मन की प्रेरणा भी (तुभ्यं हृदे शम् अस्तु) तेरे हृदय को शान्तिदायक हो। (महीः अवनीः सिन्धुम् इव) जैसे वड़ी भूमियां या नदियाँ जलों से समुद्र को पूर्ण करती हैं वैसे ही (गिरः) वाणियां भी (त्वां आ पृणन्ति) तुझको पूर्ण बना रही हैं और (शवसा) ज्ञान और बल से (त्वां वर्धयन्ति च) तुझ को बढ़ा रही हैं।

त्वाम॑ग्ने॒ अङ्गि॑रसो॒ गुहा॑ हि॒तमन्व॑विन्दञ्छिश्रिया॒णं वने॑वने ।
स जा॑यसे म॒थ्यमा॑नः॒ सहो॑ म॒हत्त्वामा॑हुः॒ सह॑सस्पु॒त्रम॑ङ्गिरः ॥६॥३॥

भा०—( वने-वने शिश्रियाणं गुहा-हितम् अंगिरसः अनु अविन्दन् ) जैसे प्रत्येक काष्ठ में विद्यमान अग्नि को अग्नि जलाने में कुशल पुरुष अरणियों के छिद्र रूप गुहा में उसको अनुकूल साधनों से प्राप्त करते हैं (सः मथ्यमानः जायते, तं सहसः पुत्रम् आहुः) वह अग्नि मथा जाकर उत्पन्न होता है और उसको बल से उत्पन्न पुत्रवत् ही प्राप्त करते हैं वैसे ही हे (अग्ने) तेजस्विन् ! विद्वन् ! (अंगिरसः) ज्ञानी, तेजस्वी वा प्राण विद्या के वेत्ता लोग (वने-वने) प्रत्येक वन अर्थात् सेवने योग्य ऐश्वर्य वा उत्तम पद पर (शिश्रियाणं) आश्रय लेने वाले ( गुहा हितम् ) सुरक्षित स्थान में स्थित ( त्वाम् ) तुझको ( अनु अविन्दन् ) तेरे अनुकूल होकर प्राप्त हों। (सः) वह तू (मथ्यमानः) स्पर्द्धा द्वारा मथित होकर, वाद-विवाद के अनन्तर (जायसे) प्रकट होता है। हे (अङ्गिरः) प्राणवत् प्रिय ! ( सहसः पुत्रम् ) सैन्य को एक मात्र कष्टों से बचाने वाले ( त्वाम् ) तुझको ही विद्वान् लोग (महत्-सहः) बड़ा बल (आहुः) बतलाते हैं। इति तृतीयो वर्गः ॥

[ १२ ] सुतंम्भर आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २ स्वराट् पंक्तिः । ३, ४, ५ त्रिष्टुप् । ६ निचृत् त्रिष्टुप् ॥ षड्‌चं सूक्तम् ॥

प्राग्नये॑ बृह॒ते य॒ज्ञिया॑य ऋ॒तस्य॒ वृष्णे॒ असु॑राय॒ मन्म॑ ।
घृ॒तं न य॒ज्ञ आ॒स्ये॒३॒॑ सुपू॑तं॒ गिरं॑ भरे वृष॒भाय॑ प्रती॒चीम् ॥ १ ॥

भा०—(ऋतस्य वृष्णे असुराय यज्ञे सुपूतं घृतं न) जैसे जल वर्षाने वाले, सबको प्राणप्रद मेघ की वृद्धि के लिये उत्तम रीति से पवित्र घृत यज्ञ में देते हैं वैसे ही मैं (बृहते) सबसे बड़े, (यज्ञियाय) दान, सत्संग, देववत् पूजा के योग्य (ऋतस्य) ज्ञान, अन्न वा धन के (वृष्णे) वर्षण करने वाले, (असुराय) सबको जीवनवृत्ति देने वाले समीप बसे अन्तेवासियों में विद्यादान करने वाले,

(वृषभाय) सर्वपुरुषोत्तम (अग्नये) ज्ञानवान् पुरुष राजा और आचार्य के (आस्ये) मुख में विद्यमान (प्रतीचीम्) सन्मुख स्थित पुरुष को प्राप्त होने वाली (गिरं) आज्ञामय वाणी और (मन्म) मनन योग्य ज्ञान को (भरे) ग्रहण करूं।

ऋतं चिकित्व ऋतमिच्चिकिद्धृतस्य धारा अनु तृन्धि पूर्वीः।
नाहं यातुं सहसा न द्वयेन ऋतं सपाम्यरुषस्य वृष्णः॥ २॥

भा०—हे (चिकित्वः) ज्ञानवन्! तू (ऋतम् ऋतम् इत्) सत्य ही सत्य (चिकिद्धि) ज्ञान कर और (पूर्वीः ऋतस्य धाराः) पूर्व विद्यमान एवं ज्ञान से पूर्ण और पूर्वाचार्यों से उपदिष्ट, वेद वाणियों को (अनु तृन्धि) गुरु-उपदेश के अनुसार विच्छिन्न कर, खोल-खोल कर उनका रहस्य प्राप्त कर (अहं) मैं (अरुषस्य) रोषरहित सौम्य (वृष्णः) मेघवत् ज्ञानवर्षक आचार्य के (ऋतम्) सत्योपदेश को (यातुं सहसा न सपामि) एक ही वार सारा प्राप्त नहीं कर सकता हूँ एकदम और (न द्वयेन) न दो प्रकार के झूठ सच मिले, दुरंगे, छलमय व्यवहार से ही (सपामि) ज्ञान प्राप्त कर सकता हूँ।

कया नो अग्न ऋतयन्नृतेन भुवो नवेदा उचथस्य नव्यः।
वेदा मे देव ऋतुपा ऋतूनां नाहं पतिं सनितुरस्य रायः॥ ३॥

भा०—(भुवः नवेदाः ऋतेन कया ऋतयन्) भूमि को प्राप्त न करने वाला, भूमिरहित पुरुष केवल जल से भला कैसे अन्न प्राप्त कर सकता है? ऐसे ही हे (अग्ने) विद्वन्! आचार्य! आप (नव्यः) नये-नये ज्ञानों को प्राप्त करने वाले और नये-नये शिष्यों के हितकारी होकर भी (भुवः न-वेदः) ज्ञान-बीजों को उत्पन्न करने योग्य शिष्य रूप भूमि को विना प्राप्त किये ही भला (कया) किस उपाय से (उचथस्य) उपदेश योग्य वेद के (ऋतेन) ज्ञान से (ऋतयन्) अन्यों को सत्य ज्ञानयुक्त कर सकते हो। आप (देवः) सब ज्ञानों के दाता सूर्य के तुल्य तेजस्वी और (ऋतूनां) ऋतुओं के बीच स्थित सूर्यवत्

समस्त सत्य ज्ञानों के (ऋतु-पाः) पालक हैं। आप (मे वेद) मुझे प्राप्त कीजिये. मुझ शिष्य को ज्ञानोपदेश की उचित भूमि जानिये। (अहं) मैं शिष्य (अस्य रायः) इस ऐश्वर्य और (सनितुः) सुखपूर्वक सेवा करने वाले शिष्य के (पतिं) पालक गुरु को (न वेद) नहीं पा रहा हूं।

के ते अग्ने रिपवे बन्धनासः के पायवः सनिषन्त द्युमन्तः।
के धासिमग्ने अनृतस्य पान्ति क आसतो वचसः सन्ति गोपाः ॥४॥

भा०—हे (अग्ने) राजन्! हे आचार्य (ते रिपवे) तेरे शत्रु के (बन्धनासः के) बांधने वाले कौन, वा क्या-क्या बन्धनोपाय हैं? और (ते के पायवः) तेरे कौन-कौन से रक्षक, वा क्या-क्या रक्षोपाय हैं। (के द्युमन्तः सनिषन्त) कौन-कौन तेजस्वी लोग तेरी सेवा करते हैं। हे (अग्ने) नायक! तेरे शासन में (के) कौन-कौन हैं जो (अनृतस्य धासिम् पान्ति) असत्य व्यवहार के धारण करने वाले को बचाते हैं और (के) कौन ऐसे हैं जो (असतः वचसः गोपाः) असत्य वचन का असत् पालन करते हैं।

सखायस्ते विषुणा अग्न एते शिवासः सन्तो अशिवा अभूवन्।
अधूर्षत स्वयमेते वचोभिर्ऋजूयते वृजिनानि ब्रुवन्तः ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) आचार्य!' तेजस्विन्! राजन्! (ते एते) तेरे ये (विषुणाः) विविध विद्याओं से सम्पन्न (सखायः) मित्र जन (शिवासः) कल्याण करने वाले (सन्तः) सज्जन ही होते हैं और जो (अशिवाः) कल्याणकारक नहीं हैं और (ऋजूयते) धर्माचरण करने वाले पुरुष को (वृजनानि) वर्जने योग्य पापाचारों वा असत् मार्गों का (ब्रुवन्तः) उपदेश करते रहते हैं (एते) वे सब (स्वयम्) आप से आप (वचोभिः) अपने ही वचनों से (अधूर्षत) नष्ट हों।

यस्ते अग्ने नमसा यज्ञमीट्ट ऋतं स पात्यरुषस्य वृष्णः।
तस्य क्षयः पृथुरा साधुरेतु प्रसर्स्राणस्य नहुषस्य शेषः ॥ ६ ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! राजन्! विद्वन्! (यः) जो (अरुषस्य) अहिंसक, प्रेमयुक्त (वृष्णः) मेघवत् ऐश्वर्य के देने वाले, उदार (ते) तेरे (यज्ञम्) सत्संग को (नमसा ईट्टे) विनय से प्राप्त करता है (सः) वही (ऋतम्) धन और ज्ञान-समृद्धि को (पाति) पाता है। (तस्य प्र-सर्स्राणस्य) तेरी परिचर्या करते हुए उसका (क्षयः पृथुः) रहने का भी विशाल गृह और उस (नहुषस्य) पुरुष का (शेषः साधुः) पुत्र आदि भी उत्तम (आ एतु) प्राप्त होता है। इति चतुर्थो वर्गः ॥

[ १३ ] सुतम्भर आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ४, ५ निचृद् गायत्री। २, ६ गायत्री। ३ विराड् गायत्री ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

अर्चन्तस्त्वा हवामहेऽर्चन्तः समिधीमहि।
अग्ने अर्चन्त ऊतये ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! राजन्! प्रभो! हम लोग (अर्चन्तः अर्चन्तः) निरन्तर सेवा करते हुए, (त्वा हवामहे) तुझे स्वीकार करते तुझे अपनाते हैं और (त्वा समिधीमहि) यज्ञाग्निवत् तुझे प्रदीप्त करते हैं। (ऊतये) रक्षा और ज्ञान प्राप्त करने के लिये तुझे अपने हृदय में प्रज्वलित करते हैं।

अग्नेः स्तोमं मनामहे सिध्रमद्य दिविस्पृशः।
देवस्य द्रविणस्यवः ॥ २ ॥

भा०—हम (द्रविणस्यवः) ऐश्वर्य और ज्ञान की कामना वाले होकर (दिवि-स्पृशः) आकाश में व्यापक, सूर्यवत् तेजस्वी प्रभु से आनन्द का लाभ करने वाले, (देवस्य) ज्ञानप्रद (अग्नेः) तेजस्वी, विद्वान्, राजा और प्रभु का (सिध्रं) नित्य सिद्ध, (स्तोमं) स्तुति योग्य वचन और ज्ञानोपदेश वेद का (मनामहे) मनन करें।

अग्निर्जुषत नो गिरो होता यो मानुषेष्वा।
स यक्षद्दैव्यं जनम् ॥ ३ ॥

भा०—(यः) जो (अग्निः) अग्निवत् तेजस्वी, ज्ञान का प्रकाशक और (मानुषेषु) मनुष्यों में (होता) ज्ञानों और ऐश्वर्यों का देने वाला है वह (नः गिरः) हमारी वाणियों को (आ जुषत) स्वीकार करे। (सः) वह (दैव्यं जनम्) विद्वानों के हितकारी लोगों का भी (यक्षत्) आदर करे और उनको सुख, ज्ञान, ऐश्वर्यादि दान करे।

त्वमग्ने सप्रथा असि जुष्टो होता वरेण्यः।
त्वया यज्ञं वि तन्वते ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नि के समान नायक! विद्वन्! प्रभो! (त्वम्) तू (सप्रथाः असि) कीर्त्तिमान्, सब प्रकार से बड़ा है। तू (जुष्टः) सबके प्रेम और आदर के योग्य, (होता) सब सुखों का दाता और (वरेण्यः) वरने योग्य वा श्रेष्ठ मार्ग में ले चलने हारा है। (त्वया) तुझ साक्षी द्वारा विद्वान् लोग (यज्ञं) संगति और दान प्रतिदान (वितन्वते) करते हैं।

त्वामग्ने वाजसातमं विप्रा वर्धन्ति सुष्टुतम्।
स नो रास्व सुवीर्यम् ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) नायक! विद्वन्! प्रभो! (विप्राः) विद्वान् लोग (सु-स्तुतम्) उत्तम स्तुति योग्य, (वाज-सातमं) बल आदि के दायक, विभाजकों में सर्वोत्तम (त्वाम्) तुझको ही (वर्धन्ति) बढ़ाते हैं। (सः) वह तू (नः) हमें (सुवीर्यम्) उत्तम बल (रास्व) दे।

अग्ने नेमिरराँ इव देवाँस्त्वं परिभूरसि।
आ राधश्चित्रमृञ्जसे ॥ ६ ॥ ५ ॥

भा०—(नेमिः अरान् इव परिभूः) परिधि जैसे चक्र के अरों से सब ओर रहती है वैसे ही हे (अग्ने) विद्वन्! राजन्! प्रभो! (त्वं) तू (देवान्) धन आदि के इच्छुक जनों के (परिभूः असिः) ऊपर सबका रक्षक हो, तू (चित्रम् राधः) अद्भुत ऐश्वर्य (आ ऋञ्जसे) सब प्रकार से देता है। इति पञ्चमो वर्गः॥

[ १४ ] सुतम्भर आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ४, ५, ६ निचृद् गायत्री । २ विराड् गायत्री । ३ गायत्री ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

अ॒ग्निं स्तोमे॑न बोधय समिधा॒नो अम॑र्त्यम् ।
ह॒व्या दे॒वेषु॑ नो दधत् ॥ १ ॥

भा०—जो (नः) हमारे (हव्या) ग्रहण करने और देने योग्य अन्नादि नाना पदार्थों को (देवेषु) दिव्य पदार्थों, विद्वानों और उन पदार्थों की कामना करने वालों में ( दधत् ) धारण कराता, उनको देता है, उस ( अमर्त्यम् ) असाधारण (अग्नि) तेजस्वी विद्वान् वा शिष्य को (स्तोमेन) उत्तम उपदेश द्वारा (समिधानः) अग्नि के समान प्रदीप्त करता हुआ (बोधय) ज्ञानवान् कर।

तम॑ध्व॒रेष्वी॑ळते दे॒वं मर्ता॒ अम॑र्त्यम् ।
यजि॑ष्ठं॒ मानु॑षे॒ जने॑ ॥ २ ॥

भा०—(मानुषे जने) मनुष्यों में (यजिष्ठं) सबसे बड़े दानी, पूज्य, सत्सग योग्य, (अमर्त्यं) मरणरहित, (देवं) दानशील, तेजस्वी, सर्वप्रकाशक (तं) उसको (अध्वरेषु) हिंसादि से रहित, यज्ञ, प्रजापालनादि कार्यों में (मर्ता) लोग (ईडते) चाहते और स्तुति करते हैं।

तं हि शश्व॑न्त॒ ईळ॑ते स्रु॒चा दे॒वं घृ॑त॒श्चुता॑ ।
अ॒ग्निं ह॒व्याय॒ वोळ्ह॑वे ॥ ३ ॥

भा०—जैसे (शश्वन्तः) स्तुतिशील जन (हव्याय वोळ्हवे) हव्य चरू आदि पदार्थों को भस्म कर सर्वत्र फैला देने के लिये (घृत-श्चुता स्रुचा) घृत चुआ देने वाले स्रुचा नाम पात्र से (देवं ईडते) देदीप्यमान अग्नि को प्राप्त करते हैं वैसे ही (शश्वन्तः) नित्य जीव गण और विद्वान् लोग (घृत-श्चुता) तेज को देने वाले (स्रुचा) 'स्रुच' गतिशील प्राण के द्वारा (हव्याय वोळ्हवे) खाद्य पदार्थ को अपने भीतर लेने के लिये जठराग्नि को और (घृत-श्चुता स्रुचा हव्याय

वोळ्हवे) तेज और जल के बरसाने वाले सूर्य और मेघ द्वारा अन्न जल के प्राप्त कराने के लिये (तं) उस तेजोमय सूर्य की ही (ईडते) प्रशंसा करते हैं।

अग्निर्जातो अरोचत घ्नन्दस्यूञ्ज्योतिषा तमः।
आविन्दुद्गा अपः स्वः॥ ४॥

भा०—(अग्निः) आग जैसे (जातः) प्रकट होकर (अरोचत) प्रकाशित होता है और (ज्योतिषा तमः घ्नन्) प्रकाश से अन्धकार को नष्ट करता हुआ, (गाः अपः स्वः अविन्दद्) किरणों, जलों और प्रकाश को प्राप्त करता है ऐसे ही (अग्निः) अग्रणी पुरुष (जातः) प्रसिद्ध होकर (दस्यून् घ्नन्) दुष्टों का नाश करता हुआ (अरोचत) सबको प्रिय लगे, (गाः) भूमियों को, (अपः) कर्मों और प्रजाओं को और (स्वः) सुख ऐश्वर्यों को भी (अविन्दत) प्राप्त करे।

अग्निमीळेन्यं कुविं घृतपृष्ठं सपर्यत।
वेतु मे शृणवद्धवम्॥ ५॥

भा०—हे विद्वान् लोगो! (ईडेन्यं) पूजनीय, (घृत-पृष्ठं) तेजस्वी वा जलवत् शीतल वचनों वाले (अग्नि) ज्ञानी पुरुष की (सपर्यत) पूजा करो। वह (वेतु) हमें प्राप्त हो और (मे हव शृणवत्) मेरे स्तुति वा प्रार्थनावचन को श्रवण करे।

अग्निं घृतेन वावृधुः स्तोमेभिर्विश्वचर्षणिम्।
स्वाधीभिर्वचस्युभिः॥ ६॥ ६॥ १॥

भा०—विद्वान् लोग, (घृतेन अग्निम्) घी से अग्नि के तुल्य (विश्व-चर्षणिम्) सब के द्रष्टा, सबके प्रकाशक, सब मनुष्यों के स्वामी को (स्तोमेभिः) स्तोत्रों, स्तुति वचनों तथा (स्वाधीभिः) उत्तम ध्यानाभ्यासों और (वचस्युभिः) उत्तम वचनों से (वावृधुः) बढ़ावें, उस को फैलावें। इति षष्ठो वर्गः॥ इति प्रथमोऽनुवाकः॥

[ १५ ] वरुण अङ्गिरस ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ५ स्वराट् पंक्तिः । २, ४ त्रिष्टुप् । ३ विराट् त्रिष्टुप् ॥ पंचर्चं सूक्तम् ॥

प्र वेधसे कवये वेद्याय गिरं भरे यशसे पूर्व्याय ।
घृतप्रसत्तो असुरः सुशेवो रायो धर्त्ता धरुणो वस्वो अग्निः ॥ १ ॥

भा०—मैं (कवये) ज्ञानवान् (वेद्याय) ज्ञान को धारण करने कराने में उत्तम (पूर्व्याय) पूर्व विद्वानों के हितैषी (यशसे) यशस्वी पुरुष की (गिरं) उपदेश वाणी को (प्र भरे) धारण करूं, (घृत-प्रसत्तः) अग्नि जैसे घृत से तीव्र होकर काष्ठों को भस्म करता है, वैसे ही विद्वान् और राजा भी घृत अर्थात् अर्घ्य, पाद्य, आदि जलों से उत्तम पद पर प्रतिष्ठित होता है, वह (असुरः) शत्रुओं को बलपूर्वक उखाड़ने वाला, (सुशेवः) उत्तम सेवनीय, (रायः धर्त्ता) ऐश्वर्य धारण करने वाला, (वस्वः) अपने अधीन बसे भृत्य, शिष्यादि का (धरुणः) धारक, आश्रय और (अग्निः) अग्निवत् प्रकाशक और तेजस्वी हो ।

ऋतेन ऋतं धरुणं धारयन्त यज्ञस्य शाके परमे व्योमन् ।
दिवो धर्मन्धरुणे सेदुषो नॄञ्जातैरजाताँ अभि ये ननक्षुः ॥ २ ॥

भा०—(ये) जो लोग (दिवः धरुणे) सूर्य के धारण करने वाले वा ज्ञान के धारक ( धर्मन् ) धर्मस्वरूप परमपद में (सेदुषः) स्थिर होने वालेविद्वान् पुरुषों को और ( जातैः सह अजातान् नॄन् ) प्रसिद्ध पुरुषों के साथ अप्रसिद्ध पुरुषों को भी (अभि ननक्षुः) प्राप्त होते हैं वे (यज्ञस्य) परम पूज्य, संगति योग्य, ( परमे व्योमन् ) परम, सर्वोत्कृष्ट, विविध प्रकार से सबकी रक्षा करने वाले, (धरुणे) सबके धारक, आश्रय रूप (शाके) शक्तिशाली पद पर स्थित होकर (ऋतं) सत्य न्यायमय तेज को (ऋतेन) सत्यमय वेद से (धारयन्त) धारण करें ।

अंहोयुवस्तन्वस्तन्वते वि वयो महद्दुष्टरं पूर्व्याय ।
स संवतो नवजातस्तुतुर्यात्सिहं न क्रुद्धमभितः परि ष्ठुः ॥ ३ ॥

भा०—(अहं:-युवः) पापों को दूर करने वाले वीर पुरुष (पूर्व्याय) अपने पूर्व, मुख्य पद के योग्य पुरुष के हितार्थ (तन्वः) शरीर के ( महत् ) बड़े भारी ( दुःतरम् ) दुस्तर, अजेय (वयः) बल को (वि तन्वते) विविध उपायों से प्राप्त करें। (सः) वह अग्रणी नायक पुरुष (नव-जातः) नया ही प्रसिद्ध, नवाभिषिक्त होकर (संवतः) समवाय बनाकर आने वाले शत्रुओं को ( तुतुर्यात् ) विनाश करे। अपने पक्ष के लोग (सिंहं क्रुद्धं न) क्रुद्ध सिंह के तुल्य पराक्रमी पुरुष के (परि स्थुः) चारों ओर खड़े रहें।

मातेव यद्भरसे पप्रथानो जनंजनं धायसे चक्षसे च ।
वयोवयो जरसे यद्दधानः परि त्मना विषुरूपो जिगासि ॥ ४ ॥

भा०—जैसे जठर अग्नि, (माता इव धायसे चक्षसे च जनं जनं भरसे) सब मनुष्यों को पोषण करने और चक्षु द्वारा दिखाने के लिये होता और सबको पुष्ट करता है, वह (वयः वयः जरसे) प्रत्येक अन्न को जीर्ण करता, (त्मना विषुरूपः जिगाति) स्वयं नाना रूप होकर देह में व्यापता है वैसे ही ( यत् ) जो तू विद्वान् पुरुष (पप्रथानः) विख्यात होकर (जनं जनं) प्रत्येक राष्ट्रवासी पुरुष को (माता-इव) माता के तुल्य (भरसे) पालता है और (धायसे) उनको तू धारण करने और (चक्षसे च) उनको देखने के लिये भी समर्थ होता है और जो तू (दधानः) प्रजा जन को धारण करता हुआ (वयः वयः) प्रत्येक प्रकार के बल और ज्ञान का (जरसे) उपदेश करता है और (त्मना) स्वयं (विषु रूपः) नाना रूप होकर (परि जिगासि) सब को उपदेश करता है।

वाजो नु ते शवसस्पात्वन्तमुरुं दोघं धरुणं देव रायः ।
पदं न तायुर्गुहा दधानो महो राये चितयन्नत्रिमस्पः ॥ ५ ॥ ७ ॥

भा०—जैसे (शवसः उरुं अन्तं) बल की विशाल अन्त या विद्युत् की परली सीमा को और (रायः धरुणं) ऐश्वर्य के धारक और (दोघं) सुखदायक

रूप को (वाजः पाति) विद्युत् अर्थात् तीव्र वेगवान् अग्नि पालन करता है, वैसे ही हे राजन् ! (वाजः) संग्राम और ऐश्वर्य ही (ते) तेरे (शवसः) पराक्रम और सैन्य बल के ( उरुम् ) बड़ी (अन्तं) चरम सीमा को (पातु) सुरक्षित रक्खे । ऐसे ही हे (देव) दानशील राजन् ! (वाजः) बलवान् ज्ञानी पुरुष ही (ते रायः) तेरे ऐश्वर्य के (दीर्घं धरुणं पातु) सम्पूर्ण सुखदायक आश्रय की रक्षा करे । हे राजन् ! जैसे (महः राये) बड़े भारी धन को लेने के लिये (तायुः न) चोर गुफा या घर में पैर धरता है वैसे ही साहसी और सावधान होकर तू भी (महः राये) बड़े ऐश्वर्य को प्राप्त करने के लिये (गुहा) बुद्धि और रक्षार्थ गुहा गर्भ में (पदं दधानः) अपना स्थान रखता हुआ और ( चितयन् ) स्वयं सब बातों को जानता हुआ, ( अत्रिम् ) राष्ट्र में विद्यमान प्रजा जन को (अस्पः) प्रसन्न रख । इति सप्तमो वर्गः ॥

[ १६ ] पूरुरात्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २, ३ विराट् त्रिष्टुप् । ४ भुरिगुष्णिक् । ५ बृहती ॥ पंचर्चं सूक्तम् ॥

बृहद्वयो हि भानवेऽर्चा देवायाग्नये ।
यं मित्रं न प्रशस्तिभिर्मर्तासो दधिरे पुरः ॥ १ ॥

भा०—जैसे अग्नि को (भानवे) तेज या प्रकाश के लिये (मर्त्तासः मित्रं न पुरः दधिरे) मनुष्य मित्र तुल्य जान कर अपने आगे रखते हैं । वैसे ही (यं) जिस विद्वान् पुरुष को (मर्त्तासः) सब मनुष्य (मित्रं न) मित्र के तुल्य जानकर (प्रशस्तिभिः) अधिकारों वा उत्तम स्तुति वचनों सहित (पुरः दधिरे) प्रमुख पद पर स्थापित करते हैं, उस (भानवे) सर्वप्रकाशक, (अग्नये) अग्रणी पुरुष के (बृहद् वयः) बड़े भारी ज्ञान और बल का (अर्च) आदर कर ।

स हि द्युभिर्जनानां होता दक्षस्य बाह्वोः ।
वि हव्यमग्निरानुषग्भगो न वारमृण्वति ॥ २ ॥

भा०—(अग्निः भगः न वारम् ऋण्वति) सूर्य जैसे वरणीय, उत्तम जल वा प्रकाश को देता है वैसे ही (सः अग्निः) वह अग्रणी, नायक पुरुष (जनानां) मनुष्यों की (बाह्वोः) बाहुओं में (दक्षस्य होता) बल को देने और जनों के बाहुओं के बल को अपने अधीन रखने वाला होकर (आनुषक्) निरन्तर (भगः न भगः) सूर्यवत् ऐश्वर्यवान् होकर (हव्यं वारम्) ग्रहण योग्य वरणीय धन, ज्ञान को (वि ऋण्वति) विविध प्रकार से देता, विभक्त करता है।

अस्य स्तोमे मघोनः सख्ये वृद्धशोचिषः।
विश्वा यस्मिन्तुविष्वणि समर्ये शुष्ममादधुः॥ ३॥

भा०—(तुवि-ष्वणि) बल पूर्वक बहुत ऐश्वर्यों के सेवन करने वाले (यस्मिन् अर्ये) जिस स्वामी में (विश्वाः) सब प्रजाएं (शुष्म आदधुः) बल को धारण कराती हैं (अस्य) इस (मघोनः) धन-सम्पन्न (वृद्ध-शोचिषः) तेजस्वी पुरुष के (स्तोमं) स्तुति कर्म में (सख्ये) मित्र भाव में रहें।

अधा ह्यग्न एषां सुवीर्यस्य मंहना।
तमिद्यह्वं न रोदसी परि श्रवो बभूवतुः॥ ४॥

भा०—जो (एषां) इन वीर पुरुषों के (सु-वीर्यस्य मंहना) उत्तम पराक्रम के महान् सामर्थ्य से हे (अग्ने) तेजस्विन्! तू बलवान् हो। (यह्वं न रोदसी) महान् सूर्य पर, पृथिवी और आकाशवत् राजा और प्रजा दोनों (तम् इत्) उस तुम (यह्वं) महान् पर ही आश्रय लेकर (श्रवः परि बभूवतुः) ऐश्वर्य प्राप्त करते हैं।

नू न एहि वार्यमग्ने गृणान आ भर।
ये वयं ये च सूरयः स्वस्ति धामहे सचोतैधि पृत्सु नो वृधे॥५॥८॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन्! तू (नः एहि) हमें प्राप्त हो। तू (गृणानः) स्वयं स्तुति योग्य होकर (नः वार्यम् आभर) हमें उत्तम ज्ञान और धन दे और

(ये वयं ये च सूरयः) जो हम और अन्य विद्वान् पुरुष हैं वे सब (सचा) मिल कर (स्वस्ति धामहे) कल्याण को धारण करें और तू (पृत्सु) संग्रामों में (नः वृधे एधि) हमारी वृद्धि के लिये यत्नवान् हो । इत्यष्टमो वर्गः ॥

[ १७ ] पूरुरात्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ भुरिगुष्णिक् । २ अनुष्टुप् । ३ निचृदनुष्टुप् । ४ विराडनुष्टुप् । ५ भुरिग् बृहती ॥ पंचर्चं सूक्तम् ॥

आ यज्ञैर्देव मर्त्य इत्था तव्यांसमूतये ।
अग्निं कृते स्वध्वरे पूरुरीळीतावसे ॥ १ ॥

भा०—हे (देव) तेजस्विन् ! (मर्त्यः) मनुष्य लोग (ऊतये) रक्षा और (अवसे) विद्या ज्ञान के लिये (तव्यांसम् अग्निं) ज्ञानवान्, पुरुष का (सु-अध्वरे कृते) उत्तम हिंसारहित प्रजा पालनादि कर्म के निमित्त (यज्ञैः) उत्तम सत्कारों द्वारा (ईडीत) मान आदर करें ।

अस्य हि स्वयशस्तर आसा विधर्मन्मन्यसे ।
तं नाकं चित्रशोचिषं मन्द्रं परो मनीषया ॥ २ ॥

भा०—हे ( विधर्मन् ) विशेष रूप से धर्म का अनुष्ठान करने हारे ! तू (अस्य आसा) इसके मुख या शासन से (स्वयशस्तरः) अपने आप अधिक यशस्वी होकर भी (मन्यसे) मनन कर । तू (तं) उसको (मनीषया) अपनी बुद्धि से (नाकं) दुःखों से रहित, (चित्रशोचिषं) अद्भुत कान्ति वाले (मन्द्रं) आनन्ददायक (आसा मनीषया च परः) मुख, वाणी और बुद्धि से भी परे विद्यमान (मन्यसे) जान ।

अस्य वासा उ अर्चिषा य आयुक्त तुजा गिरा ।
दिवो न यस्य रेतसा बृहच्छोचन्त्यर्चयः ॥ ३ ॥

भा०—(यः) जो (तुजः) पालन करने में समर्थ और (गिरा) उपदेशप्रद वाणी से (अयुक्त) औरों को युक्त करता है, (यस्य दिवः) सूर्यवत् तेजस्वी जिसके (रेतसा) बल से (बृहत् अर्चयः) ज्वाला और किरणों के तुल्य तेजस्वी अन्य शासक गण भी (शोचन्ति) प्रकाशित होते हैं (अस्य) उसके (अर्चिषा) ज्ञानमय प्रकाश से (असौ उ वै) वह शिष्य भी (आ युक्त) युक्त होता है।

अस्य क्रत्वा विचेतसो दस्मस्य वसु रथ आ ।
अधा विश्वासु हव्योऽग्निर्विक्षु प्र शस्यते ॥ ४ ॥

भा०—(विचेतसः) ज्ञानवान्, (दस्मस्य) दुःख नाशक (अस्य) उस राजा वा विद्वान् के (क्रत्वा) विद्या और पराक्रम से (रथे वसु आ) रथ आदि बल और रमणीय वचन द्वारा सब ओर से धन तथा अन्तेवासी शिष्य वा प्रजाजन आते हैं। (अध) और (विश्वासु विक्षु) समस्त प्रजाओं में (हव्यः) स्तुत्य और युद्धादि कुशल विद्वान्, राजा (प्र शस्यते) प्रशंसा प्राप्त करता है।

नू न इद्धि वार्यमासा सचन्त सूरयः ।
ऊर्जो नपादभिष्टये पाहि शग्धि स्वस्तय उतैधि पृत्सु नो वृधे ॥ ५ ॥

भा०—(नः) हमारे बीच (सूरयः) विद्वान् और तेजस्वी लोग (आसा) मुख द्वारा उपदेश से और (आसा) उपवेशन तथा स्थिति प्राप्त करके (वार्यम्) उत्तम धन और ज्ञान (सचन्त) प्राप्त करते हैं। हे विद्वन्! राजन्! तू (ऊर्जः) बल वीर्य को (न-पात्) नष्ट न होने देकर (अभीष्टये) अपने इष्ट लक्ष्य को प्राप्त करने के लिये (पाहि) उसकी रक्षा कर। (स्वस्तये) कल्याण की प्राप्ति के लिये (शग्धि) तू शक्तिशाली बन (उत) और (पृत्सु) संग्रामों और मनुष्यों में तू (नः) हमारी (वृधे) वृद्धि के लिये (एधि) हो। इति नवमो वर्गः ॥

[ १८ ] द्वितो मृक्तवाहा आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ४ विराडनुष्टुप्। २ निचृदनुष्टुप्। ३ भुरिगुष्णिक्। ५ भुरिग्-बृहती ॥ पंचर्चं सूक्तम् ॥

प्रातर॒ग्निः पु॑रुप्रि॒यो वि॒शः स्त॑वे॒ताति॑थिः ।
विश्वा॑नि॒ यो अम॑र्त्यो ह॒व्या मर्ते॑षु॒ रण्य॑ति ॥ १ ॥

भा०—(यः) जो (मर्त्तेषु) सामान्य मनुष्यों में, (अमर्त्यः) चिरंजीव असाधारण भोक्ता होकर योग्य पदार्थों में आत्मा के तुल्य (विश्वानि) सब प्रकार के (हव्या) ऐश्वर्य (रण्यति) चाहता है, वह (अतिथिः) शत्रु कुलों पर आक्रमण करने हारा (पुरुः प्रियः) बहुतों का प्रिय होकर (विशः) सबको बसाने वाला, राजा (प्रातः स्तवेत) सबसे प्रथम प्रजाओं को आज्ञा करे और वह भी (प्रातः स्तवेत) प्रातः स्मरण योग्य है ।

द्वि॒ताय॑ मृ॒क्तवा॑हसे॒ स्वस्य॑ द॒क्षस्य॑ मं॒हना॑ ।
इन्दुं॒ स ध॑त्त आनु॒षक्स्तो॒ता चि॑त्ते अमर्त्य ॥ २ ॥

भा०—हे (अमर्त्य) दीर्घजीविन् ! विद्वन् ! जो (ते) तेरे अधीन (आनुषक्) तेरे से निरन्तर सम्बद्ध शिष्य (स्तोताचित्) विद्या का अभ्यास करता है, (सः इन्दुं धत्ते) वह तेरे प्रवाहित ज्ञान रस को औषधि रस के तुल्य ही धारण करता है। (स्वस्य दक्षस्य मंहना) अपने दाहक बल के महान् सामर्थ्य से जैसे अग्नि (इन्दुं) प्रकाश को चाहता है वैसे ही (द्विताय मृक्त-वाहसे) दो जन्मों को प्राप्त, उपनीत और शुद्ध विद्या के ग्रहण करने वाले शिष्य के उपकारार्थ (स्वस्य दक्षस्य मंहना) अपने ज्ञान के महान् सामर्थ्य से (सः) वह आचार्य भी (इन्दुं धत्ते) अपने ज्ञान को धारण करावे ।

तं वो॑ दी॒र्घायु॑शोचिषं गि॒रा हु॑वे म॒घोना॑म् ।
अरि॑ष्टो॒ येषां॒ रथो॒ व्य॑श्वदाव॒न्नीय॑ते ॥ ३ ॥

भा०—हे (अश्वदावन्) व्यापक विज्ञान आदि गुणों के दाता, अश्व सैन्य, व्यापक राष्ट्र के देने वाले राजन् ! प्रभो ! (येषां) जिन वीर पुरुषों का (रथः) रथ और देह (अरिष्टः) सुखपूर्वक (वि ईयते) विविध मार्गों में गति करता है, (तेषाम्) उन (वः) आप (मघोनाम्) ऐश्वर्यवान् पुरुषों में

(तम्) उस (दीर्घायुशोचिषम्) दीर्घायु से देदीप्यमान, तेजस्वी पुरुष का मैं प्रजाजन (गिरा हुवे) उत्तम वाणी से सत्कार करूं ।

चित्रा वा येषु दीधितिरासन्नुक्था पान्ति ये ।
स्तीर्णं बर्हिः स्वर्णरे श्रवांसि दधिरे परि ॥ ४ ॥

भा०—(येषु) जिनमें (चित्रा दीधितिः) आश्चर्यकारी धारण योग्य वाणी है और (ये) जो ( आसन् ) मुख में (उक्था पान्ति) उत्तम वेद वचनों की रक्षा करते हैं और जो (स्वर्णरे) सूर्यवत् तेजस्वी नायक पुरुष के अधीन (स्तीर्णम् बर्हिः) विस्तृत प्रजाजन और (श्रवांसि दधिरे) ऐश्वर्यों को धारण करते हैं उनके गुरु वा नायक पुरुष का हम आदर करें ।

ये मे पञ्चाशतं ददुरश्वानां सधस्तुति ।
द्युमदग्ने महि श्रवो बृहत्कृधि मघोनां नृवदमृत नृणाम् ॥५॥१०॥

भा०—(ये) जो (मे) मुझे (सध-स्तुति) एक समान वर्णन योग्य ( अश्वानां द्युमत् पञ्च-शतम् ) अश्ववत् वेगयुक्त रथादि पदार्थों के ५०० का दल (ददुः) प्रदान करते या अपने अधीन शासन करते हैं, हे (अमृत) आयुष्मन् ! हे (अग्ने) नायक ! राजन् ! तू उन (मघोनाम्) धनैश्वर्य सम्पन्न (नृणां) पुरुषों का (महिः) बड़ा (बृहत्) विशाल ( नृवत् ) बहुत से नायकों और नृसैन्य से युक्त (श्रवः) प्रसिद्ध सैन्य (कृधि) बना । इति दशमो वर्गः ॥

[ १९ ] वव्रिरात्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ गायत्री । २ निचृद् गायत्री । ३ अनुष्टुप् । ४ भुरिगुष्णिक् । ५ निचृत्पंक्तिः ॥ पंचर्चं सूक्तम् ॥

अभ्यवस्थाः प्र जायन्ते प्र वव्रेर्वव्रिश्चिकेत ।
उपस्थे मातुर्वि चष्टे ॥ १ ॥

भा०—(वव्रेः) रूपवान् देह की (अवस्थाः) ज्यों ज्यों अवस्थाएं (अभि प्र जायन्ते) उत्तरोत्तर आती जाती हैं त्यों त्यों (वव्रिः) देहवान् पुरुष वा गुरुरूप से स्वीकार करने वाला शिष्य (वव्रेः) शिष्य को अंगीकार करने वाले गुरुजन से (प्र चिकेत) उत्तम उत्तम ज्ञान प्राप्त करे। वह (मातुः उपस्थे) माता की गोद में बालक के समान ज्ञानदाता गुरु के समीप (वि चष्टे) विविध विद्याओं का साक्षात् करे।

जुहुरे वि चितयन्तोऽनिमिषं नृम्णं पान्ति।
आ दृळ्हां पुरं विविशुः॥ २॥

भा०—जो (चितयन्तः) उत्तम ज्ञान सम्पादन करते हुए लोग (वि जुहुरे) परस्पर लेते, देते रहते हैं और (अनिमिषं) रात दिन वा विना आंखें झपके, निश्छल रह कर (नृम्णं पान्ति) धनैश्वर्य और ज्ञान की रक्षा करते हैं वे ही (दृढां पुरं) दृढ़ नगरी में (आ विविशुः) प्रवेश करते हैं।

आ श्वैत्रेयस्य जन्तवो द्युमद्वर्धन्त कृष्टयः।
निष्कग्रीवो बृहदुक्थ एना मध्वा न वाजयुः॥ ३॥

भा०—(श्वैत्रेयस्य) अन्तरिक्ष में उत्पन्न मेघ के जल से जैसे (कृष्टयः जन्तवः) किसान लोग, प्रजाए, जन्तुगण (द्युमत् वर्धन्त) अच्छी प्रकार बढ़ते हैं वैसे ही मेघ तुल्य दानशील राजा वा गुरु की (कृष्टयः) प्रजाएं भी (द्युमत् आ वर्धन्त) खूब वृद्धि को प्राप्त होती हैं और (वाजयुः मध्वा न) जैसे अन्नाभिलाषी जन जल से अन्न समृद्धि प्राप्त करता, वह भी स्वयं (निष्क-ग्रीवः) सुवर्णादि के आभूषण गले में पहरे, (बृहद्-उक्थः) बहुत उत्तम वचन कहने वाला और (वाजयुः) ऐश्वर्य की कामना करने वाला (एना मध्वा) इस मधुर अन्न-सम्पदा, मधुर वचन और शत्रुनाशक बल से (वर्धते) बढ़ता है।

प्रियं दुग्धं न काम्यमजामि जाम्योः सचा।
घर्मो न वाजजठरोऽदब्धः शश्वतो दभः॥ ४॥

भा०—जैसे बालक (जाम्योः सचा) उत्पन्न करने वाले माता पिता के बीच में स्थित (प्रियं अजामि काम्यं) प्रिय, निर्दोष, कामना योग्य (दुग्धं न) दुग्ध को प्राप्त करके बढ़ता है और जैसे (जाम्योः सचा घर्मः न) भूमि और आकाश दोनों के बीच में सेचन समर्थ मेघ वा सूर्य (दुग्धं काम्यं प्राप्य वर्धते) उत्तम जल को पाकर बढ़ता है और जैसे (वाज-जठरः) अन्न को पेट में पचाने वाला पुरुष बढ़ता है वैसे ही (घर्मः न) सूर्यवत् तेजस्वी, (वाज-जठरः) ऐश्वर्य को अपने वश कर भोगने वाला, (अ दब्धः) शत्रुओं से पीड़ित न होकर (शश्वतः) न्याय से स्थिर, (दभः) दुष्टों का दण्ड दाता होकर (जाम्योः सचा) बहिन-भाईवत् विराजने वाली धर्मसभा और राजसभा इन दोनों के (सचा) बीच समान भाव से मध्यस्थ होकर (दुग्धं न) दूध के तुल्य हर्षादि से प्राप्त (काम्यं) कामना योग्य (प्रियं) सर्व प्रिय (अजामि) निर्दोष निर्णय को प्राप्त करके वृद्धि को प्राप्त होता है।

क्रीळन्नो रश्म आ भुवः सं भस्मना वायुना वेविदानः ।
ता अस्य सन्धृषजो न तिग्माः सुसंशिता वक्ष्यो वक्षणेस्थाः ॥५॥११॥

भा०—जैसे अग्नि (भस्मना वायुना) भस्म अर्थात् प्रकाश और वायु से (सं वेविदानः) अच्छी प्रकार आत्मलाभ करता हुआ, (क्रीडन् आभुवः) खेलता सा है। (वक्षणे स्थाः वक्ष्यः तिग्माः न) उसके बीच में स्थित ज्वालाएं जैसे तीखी होती हैं वैसे ही हे (रश्मे) सूर्यवत् प्रकाशक तेजस्विन्! हे रस्से के समान दुष्टों का दमन करने हारे! तू भी (भस्मना) तेजस्वी (वायुना) ज्ञान युक्त वा वेगयुक्त सैन्य से (सं-वेविदानः) अच्छी प्रकार बल प्राप्त करके (नः) हमारे बीच (क्रीडन्) विनोद करता हुआ (आ भुवः) आदरयुक्त हो। (अस्य) इस नायक के (ताः) वे नाना (वक्षणे-अस्थाः) आज्ञा और राज्य भार को धारण करने के कार्य में स्थित (वक्ष्यः) सेनाएं (सु-संशिताः) अच्छी प्रकार तीक्ष्ण, (तिग्माः) तीखी ज्वालाओं के समान ही (धृषजः) शत्रुओं को धर्षण करने में समर्थ एवं प्रसिद्ध (सन्) हों। इत्येकादशो वर्गः॥

[ २० ] प्रयस्वन्त अत्रय ऋषयः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ३ विराडनुष्टुप् । २ निचृदनुष्टुप् । ४ पंक्तिः ॥ चतुर्ऋचं सूक्तम् ॥

यमग्ने वाजसातम त्वं चिन्मन्यसे रयिम् ।
तं नो गीर्भिः श्रवाय्यं देवत्रा पनया युजम् ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! प्रमुख नायक ! हे (वाज-सातम) ज्ञान और ऐश्वर्य को देने में सर्वश्रेष्ठ (त्वं) तू (यम्) जिस (रयिम्) धन सम्पदा को (मन्यसे चित्) स्वयं उत्तम जानता है (तं) उस (श्रवाय्यं) श्रवण योग्य (युजम्) हित में लगाने वाले सहायकारी ऐश्वर्य और ज्ञान का (नः) हमें (देवत्रा) विद्वानों के बीच, ज्ञान कामना वाले शिष्य जन को (गीर्भिः पनय) उत्तम वाणियों से उपदेश कर ।

ये अग्ने नेरयन्ति ते वृद्धा उग्रस्य शवसः ।
अप द्वेषो अप ह्वरोऽन्यव्रतस्य सश्चिरे ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! नायक ! (ये) जो (वृद्धाः) मान, ज्ञान आदि से सम्पन्न वा आयु आदि से वृद्ध, सम्पन्न होकर भी (ते) तेरे (उग्रस्य शवसः) उग्र बल को देख कर (न ईं ईरयन्ति) विचलित नहीं होते (ते) वे (अन्यव्रतस्य) शत्रुवत् द्वेष तुल्य काम करने वाले (द्वेषः) द्वेष और (ह्वरः) कौटिल्य को (अप सश्चिरे) दूर करते हैं ।

होतारं त्वा वृणीमहेऽग्ने दक्षस्य साधनम् ।
यज्ञेषु पूर्व्यं गिरा प्रयस्वन्तो हवामहे ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! हे नायक ! पुरुष ! (दक्षस्य) बल और ज्ञान के ( साधनम् ) उत्पन्न करने और उसको वश करने वाले (होतारं) दानशील (त्वा) तुझको दाहक बलप्रद अग्निवत् हम लोग (प्र-यस्वन्तः) प्रयत्नशील होकर (वृणीमहे) वरण करते हैं और (पूर्व्यम्) पूर्व के गुरु जनों द्वारा

शिक्षित, पूर्व, सबसे प्रथम आदर योग्य, तुझको हम (यज्ञेषु) परस्पर के सत्संगों में (गिरा) वाणी द्वारा (हवामहे) आदर से बुलावें, स्तुति करें।

इत्था यथा त ऊतये सहसावन् दिवेदिवे ।
राय ऋतार्य सुक्रतो गोभिः ष्याम सधमादो वीरैः स्याम सधमादः
॥ ४ ॥ १२ ॥

भा०—हे (सहसावन्) शत्रु पराजय करने वाले बल से सम्पन्न ! विद्वन् ! राजन् ! (इत्था) ऐसी रीति से (दिवे दिवे) दिनों दिन तेरे (राये) ऐश्वर्य को बढ़ाने के लिये (ते ऋताय) तेरे धन और ज्ञान की वृद्धि करने के लिये, (ते ऊतये) तेरी रक्षा के लिये (यथा) जैसे भी हो हम यत्न करें, (गोभिः) वाणियों और भूमियों सहित होकर हे (सु-क्रतो) उत्तम कर्मशील ! (सध-मादः स्याम) हम सब एक साथ हर्ष युक्त हों और (वीरैः) वीरों और पुत्रों सहित (सध-मादः स्याम) एक साथ प्रसन्न रहें। इति द्वादशो वर्गः ॥

[ २१ ] सस आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ अनुष्टुप् । २ भुरिगुष्णिक् । ३ स्वराडुष्णिक् । ४ निचृद् बृहती ॥ चतुर्ऋचं सूक्तम् ॥

मनुष्वत्त्वा नि धीमहि मनुष्वत्समिधीमहि ।
अग्ने मनुष्वदङ्गिरो देवान्देवयते यज ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नि ! विद्युत् ! (त्वा) तुझको हम (मनुष्वत्) मननशील पुरुष के तुल्य (नि धीमहि) अन्नादि में स्थापित करें और (मनुष्वत्) मनुष्य के तुल्य ही जान कर (सम् इधीमहि) अच्छी प्रकार प्रदीप्त करें। हे (अंगिरः) प्रीतियुक्त अंशों वाले अग्ने ! तू भी (मनुष्वत्) मननशील पुरुष के तुल्य ही (देवयते) प्रकाश आदि पदार्थ चाहने वाले को (देवान्) किरण, प्रकाश आदि दिव्य पदार्थ (यज) दे।

त्वं हि मानुषे जने अग्ने सुप्रीत इध्यसे ।
स्रुचस्त्वा यन्त्यानुषक् सुजात सर्पिरासुते ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नि के तुल्य तेजस्विन् ! (हि) निश्चय से (त्वं) तू (मानुषे जने) मननशील मनुष्य पर (सु-प्रीतः) सुप्रसन्न होकर (इध्यसे) ज्ञान प्रकाश से प्रकाशित होता है। हे (सु-जात) पुत्रवत् उत्तम गुणों से प्रसिद्ध जन ! (सर्पिः आसुते) द्रव रूप घृत से आदीप्त गुरु से शिष्य के प्रति प्राप्त होने वाले ज्ञान से प्रकाशित विद्वन् ! (आनुषक्) निरन्तर (स्रुचः) प्राण और इह लोक भी (त्वा यन्ति) तुझे अनुकूल होकर प्राप्त होते हैं।

त्वां विश्वे सजोषसो देवासो दूतमक्रत ।
सपर्यन्तस्त्वा कवे यज्ञेषु देवमीळते ॥ ३ ॥

भा०—(विश्वे) समस्त (स जोषसः) समान रूप से प्रीति वाले, (देवासः) विद्वान् विद्याभिलाषी और विजयेच्छुक पुरुष (त्वाम्) तुझको (दूतम्) दूतवत् संदेशहर (अक्रत) बनावें और हे (कवे) क्रान्तदर्शिन् ! वे (यज्ञेषु) सत्संगों में (सपर्यन्तः) सत्कार करते हुए (देवं त्वां) विजिगीषु तेजस्वी तुझको (ईडते) स्तुति करते और चाहते हैं।

देवं वो देवयज्ययाऽग्निमीळीत मर्त्यः ।
समिद्धः शुक्रदीदिह्यृतस्य योनिमासदः ससस्य योनिमासदः ॥४॥१३॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! (वः) आप लोगों के बीच (देवं) ज्ञान के प्रकाशक (अग्निम्) तेजस्वी पुरुष को (मर्त्यः) प्रजाजन (देव यज्यया) तेजस्वी राजा के योग्य सत्कार से (ईडते) सत्कृत करें और उसे चाहें। हे (शुक्र) तेजस्विन् ! तू (समिद्धः) खूब प्रदीप्त होकर (दीदिहि) प्रकाशित हो और (ऋतस्य योनिम्) ज्ञान-ऐश्वर्य के प्रधान पद को (आ असदः) प्राप्त हो और तू (ससस्य) प्रशंसा योग्य, प्रधान पुरुष के (योनिम्) आश्रय योग्य पद को (आ असदः) प्राप्त हो। इति त्रयोदशो वर्गः ॥

[ २२ ] आत्रेय ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ विराडनुष्टुप् ।
२, ३ स्वराडुष्णिक् । ४ बृहती ॥ चतुर्ऋचं सूक्तम् ॥

प्र विश्वसामन्नत्रिवदर्चा पावकशोचिषे ।
यो अध्वरेष्वीड्यो होता मन्द्रतमो विशि ॥ १ ॥

भा०—हे ( विश्वसामन् ) समस्त सामों, गायनों के ज्ञाता विद्वन् ! (यः) जो (अध्वरेषु) प्रजापीड़नादि से रहित प्रजापालन आदि कार्यों में (ईड्यः) स्तुति योग्य (होता) ऐश्वर्य देने वाले (विशि) प्रजा में (मन्द्र-तमः) अति आनन्दयुक्त एवं स्तुत्य है, उस (पावकशोचिषे) पापनिवारक, सर्वशोधक, तेजस्वी पुरुष का तू (अत्रिवत्) यहां विद्यमान व्यक्ति के तुल्य (अर्च) आदर कर ।

न्य१ग्निं जातवेदसं दधाता देवमृत्विजम् ।
प्र यज्ञ एत्वानुषगद्या देवव्यचस्तमः ॥ २ ॥

भा०—(अद्य) आज, (देवव्यचस्तमः) सूर्य के प्रकाशवत् दूर दूर तक व्यापक, (यज्ञः) पूज्य पुरुष (आनुषक्) निरन्तर सबके अनुकूल होकर (प्र एतु) प्रधान पद को प्राप्त हो । हे विद्वान् लोगो ! आप (जातवेदसम्) प्रत्येक पदार्थ में व्यापक अग्नि के समान ही प्रत्येक तत्व को जानने वाले, ( देवम् ) तेजस्वी (ऋत्विजम्) ऋतु ऋतु में सूर्यवत् राजसभासदों में पूज्य, (अग्निं) अग्रणी पुरुष को (नि दधात) प्रतिष्ठित करो ।

चिकित्विन्मनसं त्वा देवं मर्तास ऊतये ।
वरेण्यस्य तेऽवस इयानासो अमन्महि ॥ ३ ॥

भा०—हे विद्वन् ! राजन् ! प्रभो ! (वरेण्यस्य) वरण योग्य, वा श्रेष्ठ मार्ग में ले चलने वाले, (अवसः) सर्व रक्षक, (ते) तेरे शरण (इयानासः) आते हुए (मर्त्तासः) मनुष्य हम लोग (ऊतये) ज्ञान और रक्षा के लिये (चिकित्विन्-

मनसं) विज्ञान युक्त विद्वानों के समान ज्ञान और मननशक्ति वाले (त्वा देवं) तुझ तेजस्वी का (अमन्महि) आदर करते हैं।

अग्ने चिकिद्ध्य॒स्य न॑ इ॒दं वच॑ः सहस्य ।
तं त्वा॑ सुशिप्र दम्पते॒ स्तोमै॑र्वर्धन्त्यत्रयो गी॒र्भिः शु॑म्भन्त्यत्रय॑ः ॥४॥१४॥

भा०—हे (सहस्य) शत्रुपराजयकारी सैन्य के योग्य सेनापते ! (अग्ने) प्रतापिन् ! नायक ! तू (अस्य चिकिद्धि) इस राष्ट्र के सम्बन्ध में उत्तम रीति से जान और (नः) हमारे (इदं वचः चिकिद्धि) इस उत्तम वचन को जान। हे (सुशिप्र) उत्तम मुखनासिका वाले ! हे (दम्पते) स्त्री के पति के तुल्य प्रजा के स्वामिन् ! (अत्रयः) यहां, इस राष्ट्र के वासी विद्वान् (तं त्वा) उस प्रसिद्ध तुझको (स्तोमैः) स्तुत्य वचनों से (वर्धन्ति) वढ़ाते हैं और (अत्रयः) काम, क्रोध, लोभ तीनों से रहित लोग (त्वा) तुझे (गीर्भिः) वाणियों से (शुम्भन्ति) सुशोभित करते हैं। इति चतुर्दशो वर्गः ॥

[ २३ ] द्युम्नो विश्वचर्षणिर्ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २ निचृदनुष्टुप् । ३ विराडनुष्टुप् । ४ निचृत्पंक्तिः ॥ चतुर्ऋचं सूक्तम् ॥

अग्ने॒ सह॑न्तमा भ॑र द्यु॒म्नस्य॑ प्रा॒सहा॑ र॒यिम् ।
विश्वा॒ यश्च॑र्ष॒णीर॒भ्या॒३॒॑सा वाजे॑षु सा॒सह॑त् ॥ १ ॥

भा०—(यः) जो (विश्वाः) समस्त (चर्षणीः) प्रजाओं का कर्षण करने वाली सेनाओं को भी (वाजेषु) ऐश्वर्यों और संग्रामों के बल पर (आसा) प्रमुख पद से ( अभि सासहत् ) सबके सन्मुख, सर्वोपरि विजयी होता है, वह तू हे (अग्ने) नायक ! तेजस्विन् ! (द्युम्नस्य) ऐश्वर्य को (सहन्तं) जीतने वाले सैन्यगण और (प्रासहा रयिं) सर्वोत्कृष्ट ऐश्वर्य को (आ भर) प्राप्त कर।

तम॑ग्ने पृतना॒षहं॑ र॒यिं स॑हस्व॒ आ भ॑र ।
त्वं हि स॒त्यो अद्भु॑तो दा॒ता वाज॑स्य॒ गोम॑तः ॥ २ ॥

भा०—हे (सहस्वः) शत्रुविजयी सैन्य के स्वामिन् ! (अग्ने) तेजस्विन् ! नायक ! (त्वं हि) तू निश्चय से (सत्यः) सत्यशील, (अद्भुतः) आश्चर्यकारी, (गोमतः) भूमि और गौ आदि पशुओं से समृद्ध, (वाजस्य) ऐश्वर्य का (दाता) दान देने हारा है। तू (पृतना-सहं) सेनाओं को वश करने वाले (तं रयिं) उस ऐश्वर्य को (आ भर) प्राप्त करा।

विश्वे हि त्वा सजोषसो जनासो वृक्तबर्हिषः।
होतारं सद्मसु प्रियं व्यन्ति वार्या पुरु ॥ ३ ॥

भा०—हे राजन् ! हे नायक ! (विश्वे) समस्त (स-जोषसः) समान प्रीति वाले (वृक्त-बर्हिषः) वृद्धिशील राष्ट्र का संविभाग करने में कुशल (जनासः) पुरुष (होतारं) दानशील, (प्रियं) सर्वप्रिय (त्वां) तुझको (व्यन्ति) प्राप्त होते और (सद्मसु) राजभवनों में (पुरु) बहुत प्रकार के (वार्या) उत्तम धनों को भी (व्यन्ति) प्राप्त करते हैं।

स हि ष्मा विश्वचर्षणिरभिमाति सहो दधे।
अग्न एषु क्षयेष्वा रेवन्नः शुक्र दीदिहि द्युमत्पावक दीदिहि ॥४॥१५॥

भा०—(सः विश्व-चर्षणिः) वह सबका द्रष्टा होकर (अभिमाति) अभिमान योग्य (सहः) प्रबल सैन्य को (दधे) धारण करे। हे (अग्ने) तेजस्विन् ! (एषु क्षयेषु) इस निवास योग्य भवनों में रहता हुआ हे (शुक्र) शुद्धाचरण वाले ! तू (नः) हमारे (रेवत्) उत्तम धन से युक्त राष्ट्र को (दीदिहि) प्रकाशित कर और हे (पावक) पवित्रकारक ! तू स्वय हमें (द्युमत्) तेजोयुक्त ऐश्वर्य (दीदिहि) प्रदान कर। इति पञ्चदशो वर्गः ॥

[ २४ ] बन्धुः सुबन्धुः श्रुतबन्धुर्विप्रबन्धुश्च गौपायना लौपायना वा ऋषयः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, २ पूर्वार्द्धस्य साम्नी बृहत्युत्तरार्द्धस्य भुरिग्बृहती। ३, ४ पूर्वार्द्धस्योत्तरार्द्धस्य भुरिग्बृहती ॥ चतुर्ऋचं सूक्तम् ॥

अग्ने त्वं नो अन्तम उत त्राता शिवो भवा वरूथ्यः ।
वसुरग्निर्वसुश्रवा अच्छा नक्षि द्युमत्तमं रयिं दाः ॥ १, २ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! नायक ! राजन् ! प्रभो ! (त्वं) तू (नः) हमारे (अन्तमः) सदा समीप रहने वाला, परम प्रमाण, (उत त्राता) रक्षक और (वरूथ्यः) उत्तम गृहों में वास करने वाला व उत्तम रक्षा-साधनों से सम्पन्न (भव) हो। तू स्वयं (वसुः) लोकों को बसाने वाला, (वसु-श्रवाः) शिष्यों द्वारा गुरुवत् आदर से श्रवण योग्य, वा ऐश्वर्यों से यशस्वी, होकर (अच्छा) भली प्रकार (उत्तमं रयिं नक्षि) उत्तम ऐश्वर्य को प्राप्त कर और हमें भी (दाः) प्रदान कर।

स नो बोधि श्रुधी हवमुरुष्या णो अघायतः समस्मात् ।
तं त्वा शोचिष्ठ दीदिवः सुम्नाय नूनमीमहे सखिभ्यः ॥३,४॥१६॥

भा०—हे (शोचिष्ठ) तेजस्विन् ! (सः) वह तू (नः) हमें (बोधि) ज्ञानवान् कर। (नः हवम्) हमारे वचन को (श्रुधि) सुन। (नः) हमें (समस्मात् अघायतः) सब प्रकार के पापाचार करने वाले दुष्ट जनों से (उरुष्य) बचा। हे (दीदिवः) सत्य के प्रकाशक ! (नूनम्) निश्चय से हम लोग (सुम्नाय) सुख प्राप्त करने और (सखिभ्यः) अपने मित्रजनों के हितार्थ (त्वा ईमहे) तुझसे प्रार्थना करते हैं। इति षोडशो वर्गः ॥

[ २५ ] वसूयव आत्रेया ऋषयः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ८ निचृदनुष्टुप् । २, ५, ६, ९ अनुष्टुप् । ३, ७ विराडनुष्टुप् । ४ भुरिगुष्णिक् ॥ अष्टर्चं सूक्तम् ॥

अच्छा वो अग्निमवसे देवं गासि स नो वसुः ।
रासत्पुत्र ऋषूणामृतावा पर्षति द्विषः ॥ १ ॥

भा०—हे विद्वन् ! (वः) हमें (अवसे) रक्षा के लिये (अग्निम्) अग्निवत् तेजस्वी (देवं) विजिगीषु, व्यवहारज्ञ पुरुष का (अच्छा गासि) अच्छी प्रकार उपदेश कर। (सः) वह (नः) हमारा (वसुः) वसाने वाला हो। वह (ऋषूणाम् पुत्रः) वेदार्थ द्रष्टा विद्वानों के बीच पुत्र के समान होकर (ऋतावा) न्याय और धन का स्वामी होकर (रासत्) धन व सुख प्रदान करे। (द्विष) और अप्रीतियुक्त शत्रु जनों को पार करे।

स हि सत्यो यं पूर्वे चिद्देवासश्चिद्यमीधिरे।
होतारं मन्द्रजिह्वमित्सुदीतिभिर्विभावसुम् ॥ २ ॥

भा०—(देवासः चित् ईधिरे सः सत्यः) जैसे किरणगण सूर्य को प्रदीप्त करते हैं और वह सदा सत्य है ऐसे ही (पूर्वे देवासः) पूर्व के तेजस्वी, विद्वान् और (देवासः) सूर्यादि लोक भी ( यम् ) जिसको (ईधिरे) बतलाने और प्रकाशित करते हैं (सः हि सत्यः) वह ही निश्चय से सत्यस्वरूप सत् पुरुषों में सर्वश्रेष्ठ है। उस (होतारम्) सर्वदाता (मन्द्र-जिह्वम्) आनन्दप्रद वाणी के बोलने हारे, (सु-दीतिभिः) उत्तम दीप्तियों से युक्त (विभा-वसुम्) उत्तम कान्ति युक्त ऐश्वर्य के स्वामी को (देवासः) समस्त विद्वान्, धनार्थी और ज्ञानार्थीजन (ईधिरे) प्रकाशित करते हैं।

स नो धीती वरिष्ठया श्रेष्ठया च सुमत्या।
अग्ने रायो दिदीहि नः सुवृक्तिभिर्वरेण्य ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) प्रभो ! प्रतापिन् ! (सः) वह तू (नः) हमें (वरिष्ठया) सर्वोत्तम (धीती) धारणायुक्त शक्ति और (श्रेष्ठया) श्रेष्ठ (सु-मत्या) उत्तम बुद्धि से और (सुवृक्तिभिः) उत्तम पापादि के वर्जने योग्य दमनकारी शक्तियों से युक्त कर और हे (वरेण्य) सर्वश्रेष्ठ ! (नः रायः दीदिहि) हमें ऐश्वर्य प्रदान कर।

अग्निर्देवेषु राजत्यग्निर्मर्तेष्वाविशन्।
अग्निर्नो हव्यवाहनोऽग्निं धीभिः सपर्यत ॥ ४ ॥

भा०—(अग्निः) ज्ञानवान् पुरुष ही (देवेषु) प्रकाशयुक्त सूर्यादि पदार्थों में अग्नि के तुल्य विद्वान् पुरुषों में (राजति) राजावत् प्रकाशित होता है। वह (अग्निः) नायक ही (मर्त्तेषु) मरणधर्मा जीवों के भीतर जाठर अग्नि के तुल्य उनके भीतर भी (आविशन्) आदर पूर्वक प्रवेश करता है। वह (अग्निः) सबके आगे विनयशील होकर (नः) हमारा (हव्यवाहनः) यज्ञाग्नि वा यन्त्र में लगे अग्नि, विद्युत् आदि के तुल्य (हव्यवाहनः) ग्रहण योग्य पदार्थों को वहन या धारण करने वाला है। हे विद्वान् पुरुषो! आप उस (अग्निं) नायक की (धीभिः) उत्तम कर्मों और स्तुतियों से (सपर्यत) सेवा शुश्रूषा करो।

अग्निस्तुविश्रवस्तमं तुविब्रह्माणमुत्तमम्।
अतूर्तं श्रावयत्पतिं पुत्रं ददाति दाशुषे॥ ५॥ १७॥

भा०—(अग्निः) विद्वान्, आचार्य एवं नायक वा परमेश्वर (दाशुषे) दानशील पुरुष को (तुविश्रवस्तमम्) बहुत प्रकार के अन्नों, श्रवण योग्य ज्ञानों से युक्त और (तुवि-ब्रह्माणम्) बहुत से धनों और वेद ज्ञानों से युक्त, (उत्तमं) उत्तम (अतूर्त्तं) अपीड़ित, (श्रावयत्-पतिं) ज्ञानोपदेश श्रवण कराने वाले पालक से युक्त (पुत्रं) उत्तम पुत्र (ददाति) प्रदान करता है। इति सप्तदशो वर्गः॥

अग्निर्ददाति सत्पतिं सासाह यो युधा नृभिः।
अग्निरत्यं रघुष्यदं जेतारमपराजितम्॥ ६॥

भा०—(यः) जो (युधा) युद्ध में शत्रुओं पर प्रहार करने वाले सैन्य से और (नृभिः) नायक पुरुषों द्वारा (ससाह) शत्रुओं को पराजित करता है (अग्निः) नायक राजा वा प्रभु, ऐसे (सत्पतिम्) सज्जनों का प्रतिपालक पुरुष (ददाति) प्रदान करे। वही (अग्निः) नायक राष्ट्र को (रघुष्यदं) वेग से जाने वाला (अत्यं) वेगवान् अश्व सैन्य और (अपराजितम्) न हारने वाला (जेतारम्) विजेता सेनापति (ददाति) दे।

यद्वाहिष्ठं तदग्नये बृहदर्च विभावसो ।
महिषीव त्वद्रयिस्त्वद्वाजा उदीरते ॥ ७ ॥

भा०—(यद्) जो भी (वाहिष्ठम्) सबसे अधिक उत्तरदायित्व वाला पद है ( तत् ) वह (अग्नये) अग्नि के तुल्य तेजस्वी नायक को दिया जाता है। इसलिये हे (विभावसो) तेजस्वी पुरुष ! तू (बृहद्-अर्च) बड़ा सत्कार प्राप्त कर। (महिषी इव) रानी के तुल्य ही (त्वत्) तुझसे (रयिः) सुख देने वाला धनैश्वर्य (उत् ईरते) उत्पन्न होता, (वाजाः) समस्त बल सैन्यादि भी (त्वत्) तुझ से ही (उत् ईरते) उत्पन्न होते और तेरे ही उपभोग में आते हैं।

तवं द्युमन्तो अर्चयो ग्रावेवोच्यते बृहत् ।
उतो ते तन्यतुर्यथा स्वानो अर्त त्मना दिवः ॥ ८ ॥

भा०—हे विद्वन् ! राजन् ! (तव) तेरे (अर्चयः) सूर्य के से किरणें (द्युमन्तः) बहुत प्रकाश वाले हों। तेरा (बृहत्) बड़ा भारी यश, बल वा स्वरूप (ग्रावा इव) मेघ वा पर्वत के समान विशाल एवं शस्त्रास्त्रबल शिलावत् शत्रुओं को चकनाचूर करने वाला (उच्यते) कहा जाता है। (उतो) और (यथा) जैसे (दिवः) बिजली का (तन्यतुः) गर्जन हो वैसे ही (ते स्वानः) तेरा महान् शब्द या घोष, आज्ञा-वचन आदि (अर्त्त) उत्पन्न हो।

एवाँ अग्निं वसूयवः सहसानं ववन्दिम ।
स नो विश्वा अति द्विषः पर्षन्नावेव सुक्रतुः ॥ ९ ॥ १८ ॥

भा०—(वसूयवः) धन की अभिलाषक हम प्रजाजन (सहसानं) सबका पराजय करने वाले (अग्नि) नायक की (एव) इस प्रकार ही (ववन्दिम) स्तुति करें। (सः) वह (सु-क्रतुः) कार्यकुशल पुरुष (नः) हमें (नावा इव) नौका से नदी के तुल्य (द्विषः) शत्रुओं के ( अति पर्षत् ) पार करे। इत्यष्टादशो वर्गः ॥

[ २६ ] वसूयव आत्रेया ऋषयः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१, ९ गायत्री । २, ३, ४, ५, ६, ८ निचृद् गायत्री । ७ विराड् गायत्री ॥ षड्जः स्वरः ॥ नवर्चं सूक्तम् ॥

अग्ने॑ पावक रो॒चिषा॑ म॒न्द्रया॑ देव जि॒ह्वया॑ ।
आ दे॒वान्व॑क्षि॒ यक्षि॑ च ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने) अग्रगण्य पद पर विराजमान आचार्य ! राजन् ! प्रभो ! हे (पावक) पाप को दूर कर ज्ञान और आचार से पवित्र करने हारे ! आप (रोचिषा) सबको प्रिय लगने वाले तेज और (मन्द्रया) गम्भीर, स्तुत्य (जिह्वया) वाणी से हे (देव) अर्थों के प्रकाशक गुरो ! हे स्वयं प्रकाश प्रभो ! ( देवान् ) वीरों, विद्वान्, विद्याभिलाषी शिष्यों को (वक्षि) धारण करो और (यक्षि च) संगत करो, मिलाओ ।

तं त्वा॑ घृतस्नवीमहे॒ चित्र॑भानो स्व॒र्दृश॑म् ।
दे॒वाँ आ वी॒तये॑ वह ॥ २ ॥

भा०—जैसे (घृतस्नुः चित्रभानुः) घृत-स्रवण से युक्त अग्नि अद्भुत, अधिक प्रकाश युक्त होता है और (वीतये देवान् आवहति) प्रकाश के लिये किरणों को धारण करता है, वैसे ही सूर्य मेघजल से जगत् को पवित्र करता है, और वैसे ही हे (घृतस्नो) ज्ञान-जल से शिष्यादि के अन्तःकरणों को पवित्र करने हारे ! हे (चित्रभानो) अद्भुत विद्या-प्रकाशों से युक्त विद्वन् ! प्रभो ! (स्वः-दृशं) ज्ञान-प्रकाश को स्वयं देखने और अन्यों को दर्शाने वाले (तं त्वा) उस तुझको हम (ईमहे) प्रार्थना करते हैं । तू (देवान्) विद्याभिलाषी जनों को (वीतये) ज्ञान द्वारा प्रकाशित करने के लिये (आ वह) सब प्रकार से धारण कर ।

वी॒तिहो॑त्रं त्वा कवे द्यु॒मन्त॒ं समि॑धीमहि ।
अग्ने॑ बृ॒हन्त॑मध्व॒रे ॥ ३ ॥

भा०—हे (कवे) विद्वन् मेधाविन् ! (अग्ने) हे अग्नि के तुल्य प्रकाश वाले ! (अध्वरे) इस प्रजापालन वा अध्ययन-अध्यापनादि कार्य में (बृहन्तं) महान् शक्तिशाली (वीतिहोत्रं) दीप्ति के निमित्त ग्रहण करने योग्य (द्युमन्तं) तेजस्वी (त्वा) तुझको हम अग्निवत् ही (सम् इधीमहे) अच्छी प्रकार प्रदीप्त करें।

अग्ने॒ विश्वे॑भि॒रा ग॑हि दे॒वेभि॑र्ह॒व्यदा॑तये ।
होता॑रं त्वा वृणीमहे ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानयुक्त ! तेजस्विन् ! आप भी (हव्यदातये) स्वीकार योग्य ज्ञान ऐश्वर्य के देने के लिये (विश्वेभिः देवेभिः) समस्त विद्वान् उत्तम जनों सहित (आ गहि) आइये। (होतारं त्वा) दान देने हारे तुझ उदार पुरुष को हम (वृणीमहे) स्वीकार करें।

यज॑मानाय सुन्व॒त आग्ने॑ सु॒वीर्यं॑ वह ।
दे॒वैरा स॑त्सि ब॒र्हिषि॑ ॥ ५ ॥ १९ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! तू (सुन्वते यजमानाय) यज्ञ करते प्रजाजन के हितार्थ तू (सुवीर्यं) उत्तम पराक्रम को (आ वह) सब प्रकार से धारण कर और (देवैः) विद्वानों के साथ (बर्हिषि) आसन एवं वृद्धिशील प्रजाजन पर (आ सत्सि) आदरपूर्वक विराजमान हो। इत्येकोनविंशो वर्गः ॥

स॒मि॒धा॒नः स॑हस्र॒जि॒दग्ने॒ धर्मा॑णि पुष्यसि ।
दे॒वानां॑ दू॒त उ॒क्थ्यः॑ ॥ ६ ॥

भा०—(समिधानाः अग्निः सहस्रजित्) खूब प्रदीप्त जैसे सहस्रों सैन्यों को जीतता, और (देवानां दूतः) किरणों सहित प्रतापयुक्त एवं दूतवत् संदेश को भी दूर देश तक पहुँचाने वाला है वैसे ही हे (अग्ने) तेजस्विन् ! तू भी (सम्-इधानः) अच्छी प्रकार तेजस्वी होकर (सहस्रजित्) सहस्रों शत्रुओं को

जीतने वाला हो। तू (धर्माणि) समस्त धर्मयुक्त कर्मों को (पुष्यसि) पुष्ट करता है। तू (देवानां) विद्वान् पुरुषों के वीच उनका (उक्थ्यः) उत्तम वचन कहने हारा (दूतः) संदेश-हर और प्रतापी हो।

न्य१ग्निं जातवेदसं होत्रवाहं यविष्ठ्यम्।
दधाता देवमृत्विजम् ॥ ७ ॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! आप (जात-वेदसम्) ऐश्वर्य के स्वामी, प्रत्येक पदार्थ के ज्ञाता, (होत्र-वाहं) उत्तम वाणी और आदर से दान योग्य पदार्थों के धारक (यविष्ठचम्) सब पुरुषों में श्रेष्ठ, (ऋत्विजम्) राजकीय सभ्यों से संगति करने हारे (देवम्) तेजस्वी (अग्निम्) अग्रणी पुरुष को (नि दधात) उच्च पद पर स्थापित करो।

प्र यज्ञ एत्वानुषगद्या देवव्यचस्तमः।
स्तृणीत बर्हिरासदे ॥ ८ ॥

भा०—(देव-व्यचस्तमः) विद्वानों में विविध विद्याओं में सबसे अधिक गति वाला, (यज्ञः) सत्संगति योग्य पुरुष (आनुषग्) निरन्तर (प्र एतु) उत्तम पद पर आवे और हे विद्वान् जनो ! आप लोग (आसदे) उसके विराजने के लिये (वर्हिः) वृद्धियुक्त श्रेष्ठ आसन (स्तृणीत) विछाओ।

एदं मरुतो अश्विना मित्रः सीदन्तु वरुणः।
देवासः सर्वया विशा ॥ ९ ॥ २० ॥

भा०—(मरुतः) विद्वान्, बलवान् वीर पुरुष, (अश्विना) स्त्री-पुरुष, वा अध्यापक और उपदेशक, (मित्रः) मित्र वर्ग और (वरुणः) दुष्टों के वारक श्रेष्ठ जन ये सभी (इदं) इस उत्तम आसन को (आ सीदन्तु) आदर पूर्वक प्राप्त करें और (देवासः) सभी उत्तम जन (सर्वया विशा) सब प्रकार की प्रजा सहित (आ सीदन्तु) आकर विराजें। इति विंशो वर्गः ॥

[२७] त्र्यरुणस्त्रैवृष्णस्त्रसदस्युश्च पौरुकुत्स्य अश्वमेधश्च भारतोऽत्रिर्वा ऋषयः ॥ १-५ अग्निः । ६ इन्द्राग्नी देवते ॥ छन्दः—१, ३ निचृत्त्रिष्टुप् । २ विराट् त्रिष्टुप् । ४ निचृदनुष्टुप् । ५, ६ भुरिगुष्णिक् ॥ षड्‌ृचं सूक्तम् ॥

अनस्वन्ता सत्पतिर्मामहे मे गावा चेतिष्ठो असुरो मघोनः ।
त्रैवृष्णो अग्ने दशभिः सहस्रैर्वैश्वानर त्र्यरुणश्चिकेत ॥ १ ॥

भा०—(सत्पतिः) सज्जनों का पालक, (चेतिष्ठः) सबसे अधिक ज्ञानवान्, (असुरः) शत्रुओं को उखाड़ने में समर्थ, (मघोनः) ऐश्वर्यवान् पुरुषों को (चिकेत) अच्छी प्रकार जाने। वह (मे) मुझ प्रजाजन के हितार्थ (अनस्वन्ता गावा) शकट आदि से युक्त दो बैलों को जैसे सारथी चलाता है वैसे ही वह मेरे नायकों से युक्त राज्य को (मामहे) चलावे। वह (त्रैवृष्णः) शास्य, शासक जन और राजसभा इन तीनों में सूर्यवत् बलवान् प्रबन्धकर्त्ता और (त्र्यरुणः) आदि, मध्य, अन्त तीनों दशाओं में तेजस्वी होकर (अग्ने) तेजस्विन्! हे (वैश्वानर) समस्त नरों के हितकारिन्! (सहस्रैः दशभिः) दश सहस्र किरणों से तेजस्वी होकर दस हजार सैन्य बलों सहित (चिकेत) सब पर शासन करे, राष्ट्र के पीड़ाकारियों का नाश करे।

यो मे शता च विंशतिं च गोनां हरी च युक्ता सुधुरा ददाति ।
वैश्वानर सुष्टुतो वावृधानोऽग्ने यच्छ त्र्यरुणाय शर्म ॥ २ ॥

भा०—(यः) जो पुरुष (मे) मुझे (गोनां) गौओं, वेद वाणियों वा भूमियों की (शता च विंशति च) बीसों सौ देता है और (सुधुरा) सुख से शकट धारक (युक्ता) जुते हुए (हरी च) और दूर तक ले जाने वाले अश्व, बैलों के जोड़े और उनके समान धुरन्धर स्त्री पुरुष मुझ राष्ट्र को प्रदान करता है, हे (वैश्वानर अग्ने) समस्त मनुष्यों के हितकारिन् नायक! तू (सु स्तुतः) उत्तम रीति से स्तुति योग्य होकर (वावृधानः) निरन्तर बढ़ता हुआ उस (त्र्यरुणाय) तीनों

कालों वा तीनों पदों पर शोभा देने वाले पुरुष को (शर्म) उत्तम गृह आदि आश्रय (यच्छ) प्रदान कर।

एवा ते अग्ने सुमतिं चकानो नविष्ठाय नवमं त्रसदस्युः।
यो मे गिरस्तुविजातस्य पूर्वीर्युक्तेनाभि त्र्यरुणो गृणाति॥ ३॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्! (यः) जो (ते सुमतिं) तेरी उत्तम मति और (नवमं) नये उत्तम ज्ञान को (चकानः) चाहता हूं उस (नविष्ठाय) अति नवीन (मे) मुझ बालक को आप (त्र्यरुणः) तीनों में अरुण अर्थात् तीनों वेद विद्याओं, मन, वाणी और शरीर तीनों के तपों के पारंगत, सूर्यवत् तेजस्वी पुरुष (तुविजातस्य) बहुत से नायक पुरुषों वा प्रजाजनों में प्रसिद्ध यशस्वी गुरु की (युक्तेन) दत्तचित्त से (पूर्वीः) पूर्व विद्वानों से सेवित, (गिरः) वेदवाणियों का (अभि गृणाति) उपदेश करता है वह (त्रसदस्युः) दुष्ट भावों को भयभीत करने वाला, होकर आ, हे (अग्ने) तेजस्विन्! (नविष्ठाय) अति नवीन, एवं स्तुत्य शिष्य को (ते सुमतिं) तेरी अपनी शुभ मति और ज्ञान (एव) और (नवमं) नये से नया उपदेश (चकानः) प्रेम पूर्वक चाहता हुआ गुरु तुझे (अभि गृणाति) उपदेश करे।

यो म इति प्रवोचत्यश्वमेधाय सूरये।
दद‍ृचा सनिं यते ददन्मेधामृतायते॥ ४॥

भा०—हे आचार्य! (यः) जो (अश्वमेधाय) अश्व के समान बल युक्त एवं पवित्र शरीर अथवा यज्ञ वा युद्ध के लिये सन्नद्ध अश्व के समान सदा सज्ज और (सूरये) विद्वान् पुरुष के लिये (मे) यह मेरा है (इति) इस प्रकार से (प्रवोचति) कहता है वह तू (यते) यत्नवान् शिष्य को (ऋचा) ऋग्वेद के मन्त्रगण से (सनिं ददत्) विभाग करने और सेवन करने योग्य उत्तम ज्ञान दे। वह आप (ऋतायते) ज्ञान के इच्छुक मुझे (मेधाम् ददत्) उत्तम बुद्धि दे वह भी शिष्य को (मे इति प्र-वोचति) मेरा है इस प्रकार अपना कर ही ज्ञान का प्रवचन करे।

यस्यं मा परुषाः शतमुंद्धर्षयन्त्युक्षणः ।
अश्वमेधस्य दानाः सोमा इव त्र्याशिरः ॥ ५ ॥

भा०—(उक्षणः) विद्योपदेश करने और ज्ञान से सेचन करने वाले (यस्य) जिस गुरु के (शतम्) सैकड़ों (परुषाः) वास्तविक क्रोध से रहित, प्रेममय वचन (मा उद् हर्षन्ति) मुझको उत्साहित करते हैं उस (अश्व-मेधस्य) राष्ट्र पालक राजा के तुल्य गुरु के (दानाः) ज्ञान देने वाले उपदेश भी (त्र्याशिरः) बालक, युवा, वृद्ध तीनों द्वारा वा वसु, रुद्र, आदित्य तीनों से उपभोग करने योग्य, (सोमाः इव) ऐश्वर्यों के तुल्य होते हैं।

इन्द्राग्नी शतदाव्न्यश्वमेधे सुवीर्यम् ।
क्षत्रं धारयतं बृहद्दिवि सूर्यमिवाजरम् ॥ ६ ॥ २१ ॥

भा०—(इन्द्राग्नी) वायु और अग्नि दोनों तत्व जैसे (दिवि बृहत् सूर्यम् इव) आकाश में बड़े भारी सूर्य को धारण करते हैं वैसे ही हे (इन्द्राग्नी) ऐश्वर्यवान् और तेजस्वी पुरुषो ! आप दोनों, (शतदाव्नि) सैकड़ों ऐश्वर्य देने वाले (अश्वमेधे) अश्वमेध अर्थात् राष्ट्र में (सुवीर्यम्) बल युक्त, (बृहत्) बड़ा भारी (सूर्यम् अजरम्) तेज से युक्त अविनाशी, (क्षत्रं) सैन्य बल (धारयतम्) धारण करो। इत्येकविंशो वर्गः ॥

[ २८ ] विश्वावारात्रेयी ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ त्रिष्टुप् । २, ४, ५, ६ विराट् त्रिष्टुप् । ३ निचृत् त्रिष्टुप् ॥ धैवतः स्वरः ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

समिद्धो अग्निर्दिवि शोचिरश्रेत्प्रत्यङ्ङुषसमुर्विया वि भाति ।
एति प्राची विश्ववारा नमोभिर्देवाँ ईळाना हविषा घृताची ॥ १ ॥

भा०—जैसे (समिद्धः) देदीप्यमान (अग्निः) अग्नि, सूर्य (दिवि) प्रकाश और आकाश में (शोचिः) प्रकाशमय विद्युत् को (अश्रेत्) धारण करता है और (उषसम् प्रत्यङ्) उषा को प्राप्त होकर (उर्विया वि भाति) खूब प्रकाशित होता है वैसे ही (अग्निः) नायक, तेजस्वी युवा पुरुष (दिवि समिद्धः) ज्ञान-प्रकाश

विद्या, एवं विजय कामना में खूब दीप्त होकर (शोचिः अश्रेत्) प्रखर तेज को धारण करे। वह (उषसम् प्रति-अङ्) कामना युक्त प्रजा को प्राप्त होकर (उर्विया वि भाति) खूब चमके। जैसे (विश्व-वारा घृताची) समस्त जनों से वरणीय तेज से युक्त उषा (देवान् ईडाना) प्रकाश किरणों को प्रस्तुत करती हुई (प्राची एति) आगे आगे बढ़ती हुई या पूर्व दिशा में आती है, वैसे ही (विश्व-वारा) समस्त अनभीष्ट जनों का वारण या तिरस्कार करती हुई (घृताची) घृतादि स्नेहयुक्त पदार्थ को देह पर मले सुन्दर, सुशोभित होकर (देवान् ईडाना) विद्वानों की स्तुति करती हुई या अभीष्ट गुण युक्त प्रियजनों को (नमोभिः) विनय सत्कारों से चाहती हुई, (हविषा) ऐश्वर्य सहित (प्राची) उत्तम पद को प्राप्त, या आगे प्रस्तुत विदुषी स्त्री एवं राजा के प्रजाजन भी (एति) आगे आवे और अपने पालक पति का वरण करे।

समिध्यमानो अमृतस्य राजसि हविष्कृण्वन्तं सचसे स्वस्तये।
विश्वं स धत्ते द्रविणं यमिन्वस्यातिथ्यमग्ने नि च धत्त इत्पुरः ॥२॥

भा०—(समिध्यमानः अमृतस्य राजसि) जैसे सूर्य खूब प्रकाशित होता हुआ मेघोपयोगी 'अमृत' अर्थात् जल और उससे उत्पन्न अन्न में प्रकाशित होता है वैसे ही हे (अग्ने) विद्वान् पुरुष ! राजन् ! (समिध्यमानः) तू खूब तेजस्वी होकर (अमृतस्य) उत्तम सत्कारोपयोगी, दीर्घायु वा ज्ञान से प्रकाशित हो। तू (स्वस्तये) शान्ति के लिये (हविः कृण्वन्तम्) अन्न आदि उत्पन्न करने वाले को (सचसे) आदरपूर्वक प्राप्त हो। हे विद्वन् ! राजन् ! तू (यम्) जिसको प्राप्त होकर (आतिथ्यम्) आतिथ्य (इन्वसि) लाभ करता है (सः) वह मनुष्य (विश्वं द्रविणं) समस्त ऐश्वर्य (धत्ते) धारण करता है और वही (पुरः) तेरे समक्ष आतिथ्य योग्य पदार्थ (नि धत्ते च) रखता है।

अग्ने शर्ध महते सौभगाय तव द्युम्नान्युत्तमानि सन्तु।
सं जास्पत्यं सुयममा कृणुष्व शत्रूयतामभि तिष्ठा महांसि ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन्, नायक ! तू (महते सौभगाय) बड़े धनैश्वर्य को प्राप्त करने के लिये (शर्ध) शत्रुओं का पराजय कर, अथवा हे (शर्ध) बलवन् ! (तव द्युम्नानि) तेरे धनैश्वर्य (उत्तमानि) उत्तम और (महते सौभगाय) बड़े सौभाग्य के लिये (सन्तु) हों। तू (जास्पत्यं) स्त्री पुरुषों के पति पत्नी के सम्बन्ध को (सुयमम्) सुखपूर्वक बंधने योग्य, सुदृढ़ (सं आकृणुष्व) उत्तम रीति से सम्पन्न करा, (शत्रूयताम्) शत्रुवत् व्यवहार करने वाले के (महांसि) पराक्रमों, बड़े सैन्यों को (अभि तिष्ठ) पराजित कर।

समिद्धस्य प्रमहसोऽग्ने वन्दे तव श्रियम् ।
वृषभो द्युम्नवाँ असि सम॑ध्वरेष्विध्यसे ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! (प्र-महसः) बड़े तेजस्वी (समिद्धस्य) देदीप्यमान (तव) तेरी (श्रियम्) सम्पदा की मैं (वन्दे) प्रशंसा करता हूं। तू (वृषभः) प्रजा के प्रति सुखों को वर्षाने हारा और (द्युम्नवान् असि) ऐश्वर्य का स्वामी है। तू (अध्वरेषु) प्रजापालन, न्यायशासन आदि कार्यों में (इध्यसे) खूब तेजस्वी बन।

समिद्धो अग्न आहुत देवान्यक्षि स्वध्वर ।
त्वं हि हव्यवाळसि ॥ ५ ॥

भा०—हे (अग्ने) राजन् ! हे (आहुत) आदर पूर्वक स्वीकृति एवं कर आदि देने के पात्र रूप ! हे (स्वध्वर) उत्तम यज्ञशील ! उत्तम अहिंसक ! तू (समिद्धः) खूब तेजस्वी होकर भी (देवान् यक्षि) विद्वानों को दान दे, और उनका सत्संग कर। क्योंकि (त्वं) तू (हि) निश्चय से (हव्यवाड् असि) दान योग्य अन्नादि पदार्थों को धारण करने और देने हारा है।

आ जुहोता दुवस्यताग्निं प्रयत्यध्वरे ।
वृणीध्वं हव्यवाहनम् ॥ ६ ॥ २२ ॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो ! (अध्वरे प्रयति) प्रयत्न से साध्य, हिंसादि-रहित प्रजापालनादि यज्ञ में (अग्निम्) अग्निवत् तेजस्वी पुरुष को (आ जुहोत) आदर पूर्वक बुलाओ। (दुवस्यत) उसका आदर सत्कार, सेवा करो और (हव्य-वाहनम्) ग्राह्य और दान योग्य पदार्थों के धारण करने वाले को ही (वृणीध्वम्) वरण करो। इति द्वाविंशो वर्गः ॥

[ २९ ] गौरिवीतिः शाक्त्य ऋषिः ॥ १-८, ९-१५ इन्द्रः। ९ इन्द्रः उशना वा देवता ॥ छन्दः—१ भुरिक् पंक्तिः। ८ स्वराट् पंक्तिः। २, ४, ७ त्रिष्टुप्। ३, ५, ६, ९, १०, ११ निचृत् त्रिष्टुप्। १२, १३, १४, १५ विराट् त्रिष्टुप्। पंचदशर्चं सूक्तम् ॥

त्र्यर्यमा मनुषो देवताता त्री रोचना दिव्या धारयन्त।
अर्चन्ति त्वा मरुतः पूतदक्षास्त्वमेषामृषिरिन्द्रासि धीरः ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (मनुषः) मननशील जन (अर्यमा) शत्रुओं को संयम वा बन्धन करने वाले (त्री) तीन और (दिव्या) दिव्य गुणों से युक्त (रोचना) प्रकाश करने वाले (त्री) तीन साधनों को (देवताता) देवों, विद्वानों के उचित कार्य व्यवहार में (धारयन्त) धारण करें। अर्थात् दुष्टों को संयमन करने के लिये उनके पास तीन साधन, मन्त्रबल, सैन्यबल और ऐश्वर्यबल हों और ज्ञान-प्रकाश करने के लिये तीन वेदों के जानने वाले वा राजसभा, धर्मसभा और विद्यासभा तीन हों। वे (मरुतः) मनुष्य (पूतदक्षाः) पवित्र बल से युक्त होकर (त्वा अर्चन्ति) तेरी ही पूजा करें और (त्वम्) तू (धीरः) धैर्यवान्, राष्ट्र शक्ति का धारक होकर (एषाम्) इनको (ऋषिः) मन्त्रार्थ दिखाने वाला, मार्ग सञ्चालक होकर (असि) रह।

अनु यदीं मरुतो मन्दसानमार्चन्निन्द्रं पपिवांसं सुतस्य।
आ दत्त वज्रमभि यदहिं हन्नपो यह्वीरसृजत्सर्तवा उ ॥ २ ॥

भा०—(सुतस्य) अभिषेक द्वारा प्राप्त राज्यैश्वर्य को (पपिवांसं) भोगने वाले (मन्दसानं) स्तुति योग्य एवं सुसन्तुष्ट (इन्द्रं) शत्रुहन्ता राजा का (मरुतः) विद्वान् और बलवान् वीर जन (यत्) जब (अनु आ अर्चन्) निरन्तर अनुकूल होकर आदर करते हैं तब वह भी (वज्रम्) शत्रु निवारक शस्त्र बल और वीर्य पराक्रम को (आ दत्त) धारण करता है, (यत्) जब वह (अहिं) अभिमुख आये शत्रु और मेघ को विद्युत् वा सूर्यवत् (अभिहन्) मुकाबले पर मारता है, तब जैसे सूर्य वा विद्युत् (यह्वीः अपः) बड़ी बड़ी जलधाराएं चला देते हैं वैसे ही वह बड़ी आप्त प्रजाओं, सेनाओं की (यह्वीः) बड़ी बड़ी पंक्तियों को (सर्त्तवा असृजत्) सरण या आक्रमण करने के लिये प्रेरित करे।

उत ब्रह्माणो मरुतो मे अस्येन्द्रः सोमस्य सुषुतस्य पेयाः ।
तद्धि हव्यं मनुषे गा अविन्ददहन्नहिं पपिवाँ इन्द्रो अस्य ॥ ३ ॥

भा०—(उत) और (ब्रह्माणः मरुतः) वेद विद्याओं को जानने वाले विद्वान् और वायुवत् तीव्रवेग से शत्रुओं को उखाड़ने में समर्थ वीर पुरुष तथा हे इन्द्र ! तू (इन्द्रः) सूर्य के तुल्य प्रतापी, तेजस्वी राजा (मे) मेरे (अस्य) इस (सु-सुतस्य) उत्तम पुत्रवत् पालने योग्य एवं अभिषेकादि द्वारा सम्पादित (सोमस्य) ऐश्वर्य का (पेयाः) पालन और उपभोग कर। (तत्) वह राष्ट्र ही उसका (हव्यम्) ग्रहण योग्य कर आदि है। उसके निमित्त यह राजा (मनुषे) मनुष्यों के उपकारार्थ (गाः) नाना देश, भूमियों को (अविन्दत्) प्राप्त करे और (अहिं) सामने आये बाधक शत्रु मेघ को विद्युत्वत् (अहन्) प्रहार कर दण्ड दे और (इन्द्रः) वह शत्रुहन्ता राजा ही (अस्य पपिवान्) इस राष्ट्रैश्वर्य का उपभोग करने वाला हो।

आद्रोदसी वितरं वि ष्कभायत्संविव्यानश्चिद्भियसे मृगं कः ।
जिगर्तिमिन्द्रो अपजर्गुराणः प्रति श्वसन्तमव दानवं हन् ॥ ४ ॥

भा०—राजा (आत्) अनन्तर, (रोदसी) पृथिवी और आकाश दोनों को सूर्यवत् एक दूसरे का बलपूर्वक रोक रखने में समर्थ तुल्य बल स्वपक्ष और

परपक्ष की दोनों सेनाओं को (वितरम्) विशेष रूप से अच्छी प्रकार (वि स्कभायत्) विविध उपायों से थाम ले। (चित् मृगं भियसे कः) जैसे सिंह मृग को भय देने के लिये गर्जना करता है वैसे ही वह राजा भी (सं विव्यानः) अच्छी प्रकार मिलकर आगे वढ़ता हुआ शत्रु को (भियसे) डराने के लिये उसको (मृगं कः) मृग के समान भीरु करे। इस प्रकार वह (इन्द्रः) शत्रुहन्ता राजा (जिर्गात्तिम्) अपने राष्ट्र को निगलने वाले शत्रु को (अप जर्गुराणः) दूर भागता हुआ (श्वसन्तं) हांपते हुए, (तं) उस (दानवं) प्रजानाशक दुष्ट पुरुष का (प्रति अव हन्) मुकाबला करे।

अध क्रत्वा मघवन्तुभ्यं देवा अनु विश्वे अददुः सोमपेयम्।
यत्सूर्यस्य हरितः पतन्तीः पुरः सतीरुपरा एतशे कः ॥५॥२३॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्य के स्वामिन्! (विश्वे) समस्त (देवाः) राष्ट्र वासी मनुष्यगण (तुभ्यम्) तुझे (क्रत्वा अनु) कर्म के अनुसार (सोम-पेयम्) राष्ट्रैश्वर्य का उपभोग योग्य अंश (अददुः) दें। (अध) और (यत्) जब तू (सूर्यस्य) सूर्यवत् तेजस्वी तेरे (पुरः) आगे (पतन्तीः) चलने हारी, एवं ऐश्वर्य से समृद्ध होती हुई (हरितः) तीव्र वेग से जाने वाली सेनाओं, (उपराः) समीप में विद्यमान (सतीः) आप्त प्रजाओं को भी (एतशे) अश्ववत् बलवान् पुरुष के उपभोग के लिये, (कः) करे। इति त्रयोविंशो वर्गः॥

नव यदस्य नवतिं च भोगान्त्साकं वज्रेण मघवा विवृश्चत्।
अर्चन्तीन्द्रं मरुतः सधस्थे त्रैष्टुभेन वचसा बाधत द्याम् ॥ ६ ॥

भा०—(मघवा) उत्तम सम्पदा का स्वामी (अस्य) इस प्रजाजन या राष्ट्र के (नव नवतिं च भोगान्) ९९ भोग योग्य, पालने योग्य और प्रजाओं का पालन करने वाले नगरों और नाना भोग्य पदार्थों को (वज्रेण साकं) शस्त्रास्त्र वल के साथ साथ उसके साहाय्य से, उसी प्रकार (विवृश्चत्) तैयार करावे जैसे विश्वकर्मा शिल्पी अपने औजारों से सेना के उपयोगी पदार्थों को वनाता है।

(मरुतः) सब मनुष्य (सधस्थे) एक साथ बैठने के स्थान में (इन्द्रं) समृद्धिमान् पुरुष की (अर्चन्ति) स्तुति करें और (त्रैष्टुभेन वचसा) तीनों मान्य परिषदों द्वारा प्रस्तुत प्रशंसित (वचसा) राजकीय शासन से (द्यां) पृथिवी का (बाधत) शासन करे।

सखा सख्ये अपचत्तूयमग्निरस्य क्रत्वा महिषा त्री शतानि ।
त्री साकमिन्द्रो मनुषः सरांसि सुतं पिबद्वृत्रहत्याय सोमम् ॥ ७ ॥

भा०—(अग्निः) ज्ञानवान् विद्वान् नायक पुरुष (सखा) मित्र होकर (तूयम्) अति शीघ्र ही (अस्य क्रत्वा) इस राजा या सेनापति की बुद्धि के निमित्त या उसके अनुसार (त्री शतानि महिषा) तीन सौ बड़े बड़े बलवान् पुरुषों को (अपचत्) परिपक्व करे, कार्य में खूब सु-अभ्यस्त करे। (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् राजा (साकम्) सबके साथ मिलकर (मनुषः) मननशील प्रजाजन के (त्री सरांसि) तीन 'सरस्' अर्थात् उत्तम ज्ञान वाली तीन परिषदों वा तीन प्रकार से अभिसरण करने वाले सैन्यों को (अपचत्) परिपक्व करे और पालन करे। इस प्रकार ( वृत्र-हत्याय) बढ़ते शत्रु का नाश करने के लिये प्रजाजन का (सुतम्) पुत्रवत् (अपिबत्) पालन करे और (सोम) ऐश्वर्यमय राष्ट्र का ओषधि रस के समान गुणकारी रूप से (अपिबत्) पालन, उपभोग करे। तीन-तीन सौ जवानों को सधाने वाले गुरु या नायक 'अग्नि' हों।

त्री यच्छता महिषाणामघो मास्त्री सरांसि मघवा सोम्यापाः ।
कारं न विश्वे अह्वन्त देवा भरमिन्द्राय यदहिं जघान ॥ ८ ॥

भा०—हे राजन् ! (यत्) जो तू (महिषाणां) बड़े, बल, ऐश्वर्य के स्वामी लोगों के (त्री शता) तीन सौ जनों का स्वयं (अघः) अदण्डनीय और (माः) शत्रुओं को उखाड़ फेंकने में समर्थ होकर (आपाः) पालन करता है और (मघवा) ऐश्वर्यवान् होकर (त्री) तीन (सोम्या) सोम, राष्ट्रैश्वर्य के हितैषी (सरांसि) उत्तमज्ञान सम्पन्न परिषदों का भी (आपाः) पालन करता है (यद्) जो (इन्द्राय) परमैश्वर्य युक्त पद को प्राप्त करने के लिये (अहिं जघान) मुकाबले

पर आये शत्रु को दण्डित करता है तब उसी कारण (विश्वे) समस्त (देवाः) विद्वान् पुरुष (भरम्) सबके भरण करने वाले तुझको (कारं न) समर्थ कार्यकर्त्ता सा जानकर (अह्वन्त) आदर से बुलावें।

उशना यत्सहस्यै३ रयातं गृहमिन्द्र जूजुवानेभिरश्वैः।
वन्वानो अत्र सरथं ययाथ कुत्सेन देवैरवनोर्ह शुष्णम् ॥ ९ ॥

भा०—हे (इन्द्र) शत्रुहन्तः! राजन्! तू (उशनाः) ऐश्वर्य की कामना करता हुआ और सैन्यगण दोनों (यत्) जब (सहस्यैः) बलवान्, (जुजुवानेभिः) वेगवान् (अश्वैः) घुड़सवारों सहित (गृहम् अयातम्) अपने घर को आते हों, तब तू (अत्र) इस राष्ट्र में (वन्वानः) ऐश्वर्य का भोग करता हुआ, (सरथं) रथ सैन्य के साथ (ययाथ) प्रयाण कर और (कुत्सेन) शस्त्र बल और (देवैः) विद्वानों, वीर पुरुषों सहित (शुष्णम्) शत्रुशोषक सैन्य बल की (अवनोः) रक्षा कर और (शुषाम्) प्रजाशोषक दुष्ट जनों का (अवनोः) विनाश कर।

प्रान्यच्चक्रमवृहः सूर्यस्य कुत्सायान्यद्वरिवो यातवेऽकः।
अनासो दस्यूँरमृणो वधेन नि दुर्योण आवृणङ्मृध्रवाचः ॥१०॥२४॥

भा०—हे राजन्! तू (सूर्यस्य) तेजस्वी राजा के (अन्यत् चक्रम्) एक चक्र को (कुत्साय) शस्त्रास्त्र बल के धारण के लिये (प्र अवृहः) खूब उन्नत कर। और (अन्यत्) दूसरे सैन्यचक्र को (वरिवः यातवे) धनैश्वर्य के प्राप्त करने के लिये (अकः) तैयार कर। (अनासः) नाक, मुख अर्थात् प्रमुख नायक रहित, (दस्यून्) दुष्ट पुरुषों का (वधेन) शस्त्र द्वारा वध करके (अमृणः) विनाश कर और (मृध्रवाचः) मर्मवेधी वचन बोलने वालों को (दुर्योणे नि आवृणक्) कारागार में बन्द रख। इति चतुर्विंशो वर्गः॥

स्तोमासस्त्वा गौरिवीतेरवर्धन्नरन्धयो वैदथिनाय पिप्रुम्।
आ त्वामृजिश्वा सख्याय चक्रे पचन्पक्तीरपिबः सोममस्य ॥ ११ ॥

भा०—हे राजन् ! (गौरिवीतेः) वाणी के प्रकाशक वाग्मी जन के (स्तोमासः) स्तुति वचन तथा उसके अधीन (स्तोमासः) प्रशंसित वीर समूह (पिप्रुम्) राष्ट्र को ऐश्वर्य से पूर्ण करने वाले (त्वा) तुझको (अवर्धन्) सदा बढ़ावें। तू (वैदथिनाय) धन तथा ज्ञान को प्राप्त करने वाले जनों के उपकार के लिये (अरन्धयः) शत्रु का नाश कर। (ऋजिश्वा) कुत्ते के समान भोजनमात्र से प्रेम-बद्ध स्वामिभक्त भृत्यजन (त्वाम्) तुझको (सख्याय आ चक्रे) मित्र भाव के लिये स्वीकार करें। तू (पक्तीः) पकाने या सु-अभ्यस्त करने योग्य नाना पदार्थों वा कार्यों को (पचन्) पकाता वा दृढ़ करता हुआ (अस्य) इस राष्ट्र के (सोमम्) ऐश्वर्य का (अपिबः) उपभोग कर।

नवग्वासः सुतसोमास इन्द्रं दशग्वासो अभ्यर्चन्त्यर्कैः ।
गव्यं चिदूर्वमपिधानवन्तं तं चिन्नरः शशमाना अप व्रन् ॥ १२ ॥

भा०—(नवग्वासः) विद्या मार्ग में नये ही गमन करने वाले (सुतसोमासः) पुत्रवत् सावित्री में उत्पन्न सौम्य शिष्य गण (दशग्वासः) दशों इन्द्रियों को विजय करके (इन्द्रं) तत्व के साक्षात् करने वाले गुरु को (अर्कैः) अर्चना करने योग्य शुश्रूषा आदि उपायों से देववत् (अभि अर्चन्ति) सब प्रकार से आदर सत्कार करते हैं। (चित् नरः अपिधानवन्तं गव्यम् ऊर्वम् यथा अप व्रन्) जैसे लोग ढकनेदार गोदुग्ध से पूर्ण बड़े पात्र को खोलते हैं और उसमें से अभीष्ट गोरस लेकर पान करते हैं वैसे ही (शशमानाः नरः) उसकी स्तुति करने वाले छात्र लोग (अपि-धानवन्तं) आच्छादन से युक्त (ऊर्वम्) अज्ञाननाशक (गव्यं) वेदवाणी के पात्र रूप (तं) उस आचार्य को भी (अप व्रन्) अपने प्रति खोलें, उसे प्रसन्न कर उसका ज्ञान प्राप्त करें।

कथो नु ते परि चराणि विद्वान्वीर्या मघवन्या चकर्थ ।
या चो नु नव्या कृणवः शविष्ठ प्रेदु ता ते विदथेषु ब्रवाम ॥ १३ ॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्य एवं ज्ञान से सम्पन्न प्रभो ! विद्वन् ! राजन् ! (ते) तेरी मैं (कथो नु) कैसे (परि चराणि) सेवा करूं ! हे (शविष्ठ) सर्व-

शक्तिमन् ! तू (विद्वान्) ज्ञानवान् होकर (या वीर्या अकर्थ) जिन बलों को प्राप्त करता है, (या चो) और जिन बलयुक्त कार्यों या शक्तियों को (नु) शीघ्र ही (नव्या) नये रूप से (कृणवः) प्राप्त करता है, ( ते ता) तेरे उन बलयुक्त कार्यों को हम लोग (विदथेषु) संग्राम और ज्ञानोपदेशादि के अवसरों में (प्र ब्रवाम) अच्छी प्रकार कहें।

एता विश्वा चकृवाँ इन्द्र भूर्यपरीतो जनुषा वीर्येण ।
या चिन्नु वज्रिन्कृणवो दधृष्वान्न ते वर्ता तविष्या अस्ति तस्याः ॥१४॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! तू (अपरीतः) किसी से विना रुके, (जनुषा वीर्येण) जन्मसिद्ध स्वाभाविक, बल से (एता विश्वा भूरि) इन समस्त बहुत से कार्यों को (चकृवान्) करता हुआ (दधृष्वान्) शत्रुओं का धर्षण करता हुआ, (या चित् नु) और जिन जिन कार्यों को भी तू (कृणवः) करे (ते अस्याः तविष्याः) तेरी इस बड़ी शक्ति या बलवती सेना का दूसरा (दधृष्वान् वर्ता च नास्ति) पराजयकारी और वशकारी भी नहीं है।

इन्द्र ब्रह्म क्रियमाणा जुषस्व या ते शविष्ठ नव्या अकर्म ।
वस्त्रेव भद्रा सुकृता वसूयू रथं न धीरः स्वपा अतक्षम् ॥१५॥२५॥

भा०—हे (इन्द्र) राजन् ! हे (शविष्ठ) बलशालिन् ! (या) जिन (नव्या) उत्तम स्तुत्य, (ब्रह्म) धनों, ऐश्वर्यों को हम (अकर्म) उत्पन्न करें और (या क्रियमाणा) जो किये जा रहे हैं उन सबको तू (जुषस्व) प्रेम से स्वीकार कर। मैं (अपाः) उत्तम काम करने हारा (धीरः) बुद्धिमान् होकर (वसूयुः) सबको बसाने वाले तेरी कामना करता हुआ (सुकृता) उत्तम रीति से बनाये (भद्रा) सुखकारी (वस्त्रा इव) वस्त्रों के समान वा (रथं न) रथ के समान रमणीय (अतक्षम्) बनाऊं।

[ ३० ] बभ्रुरात्रेय ऋषिः ॥ इन्द्र ऋणञ्चयश्च देवता ॥ छन्दः—१, ५, ८, ९ निचृत्त्रिष्टुप् । १० विराट् त्रिष्टुप् । ७, ११, १२ त्रिष्टुप् । ६,

१३ पंक्तिः । १४ स्वराट् पंक्तिः । १५ भुरिक् पंक्तिः ॥
पंचदशर्चं सूक्तम् ॥

क्व१॒स्य वी॒रः को अ॑पश्य॒दिन्द्रं॑ सु॒खर॑थ॒मीय॑मानं॒ हरि॑भ्याम् ।
यो रा॒या व॒ज्री सु॒तसो॑मम॒िच्छन्तदोको॒ गन्ता॑ पुरुहू॒त ऊ॒ती ॥ १ ॥

भा०—(स्यः वीरः) वह विविध प्रकार से गति उत्पन्न करने वाला विद्युत् तत्व (क्व) कहां विद्यमान् है ? (हरिभ्याम् ईयमानम्) गति करने वाले दो तत्वों से प्रकट होने वाले (सुख-रथम्) सुखकारी रथ को चलाने वा सुख से आकाश [ईथर] में वेग से जाने वाले (इन्द्रं कः अपश्यत्) 'इन्द्र' विद्युत् को कौन देखता है ? (यः) जो विद्युत् तत्व (वज्री) अति बलवान् होकर (राया) अपने ऐश्वर्य से (सुत-सोमम्) रसादि साधन करने वाले को चाहता हुआ (पुरुहूतः) नाना प्रकार से वर्णित या प्राप्त किया जाकर (ऊती) अपने वेग से (तत्-ओकः गंता) उन उन नाना स्थानों को प्राप्त होता है ।

अवा॑चचक्षं प॒दम॑स्य स॒स्वरु॒ग्रं नि॑धा॒तुरन्वा॑यमि॒च्छन् ।
अपृ॑च्छम॒न्याँ उ॒त ते म॑ आहु॒रिन्द्रं॒ नरो॑ बुबु॒धाना॑ अशेम ॥ २ ॥

भा०—मैं (अस्य) इस (निधातुः) संसार को नियम में धारण करने वाले परमेश्वर के (स-स्वः) सुख युक्त तेजोमय (उग्रम्) दुष्टों के लिये भयप्रद (पदम्) स्वरूप का (अव चचक्षम्) विनयपूर्वक दर्शन करूं और उसी को (इच्छन्) चाहता हुआ (अनु आयम्) निरन्तर प्राप्त होऊं। (अन्यान् अपृच्छम्) मैं और विद्वानों से प्रश्न करूं। (उत) और (ते) वे (मे-आहुः) मुझे उपदेश करें कि (बुबुधानाः नरः) ज्ञान करते हुए हम ज्ञानी, प्रबुद्ध लोग ही (इन्द्रं अशेम) 'इन्द्र' परमेश्वर को प्राप्त कर सकते हैं।

प्र नु व॒यं सु॒ते या ते॑ कृ॒तानीन्द्र॒ ब्रवा॑म॒ यानि॑ नो॒ जुजो॑षः ।
वेद॒दवि॑द्वाञ्छृ॒णव॑च्च वि॒द्वान्वह॑ते॒ऽयं म॒घवा॒ सर्व॑सेनः ॥ ३ ॥

हे (इन्द्र) शत्रुहन्तः ! विद्वन् ! (सुते) पालनीय प्रजाजन, एवं ऐश्वर्यों के प्राप्त होने पर (या ते कृतानि) तेरे हित के जो कर्त्तव्य हैं (यानि) जो तुझे (नः जुजोषः) हमारे हितार्थ करने चाहियें (वयं) हम उनको (ते प्रब्रवाम नु) तुझे अवश्य बतलावें। (अविद्वान्) ज्ञान से रहित पुरुष को चाहिये कि वह (वेदद्) ज्ञान प्राप्त करे और (शृणवत् च) सदा उपदेश श्रवण करे। क्योंकि (अयं) यह पुरुष (विद्वान्) ज्ञानवान् होकर ही (मघवा) ऐश्वर्यवान् (सर्वसेनः) सब सेनाओं का स्वामी होता और (वहते) राष्ट्र के कार्यों को ऊपर उठाता है।

स्थिरं मनश्चकृषे जात इन्द्र वेषीदेको युधये भूयसश्चित्।
अश्मानं चिच्छवसा दिद्युतो वि विदो गवामूर्वमुस्रियाणाम् ॥ ४ ॥

भा०—हे (इन्द्र) विद्वन् ! राजन् ! तू (जातः) ऐश्वर्य से प्रसिद्ध होकर अपने (मनः) मन को (स्थिरं चकृषे) स्थिर कर। क्योंकि एकाग्र चित्त मनुष्य (एक) अकेला भी (भूयसः चित्) बहुत से लोगों के भी मुकाबले पर (वेषीत्) जाने में समर्थ होता है। जैसे सूर्य (शवसा अश्मानं दिद्युतः) अपने तेजो बल से मेघ को चमका देता है वैसे ही हे राजन् ! विद्वन् ! तू भी (शवसा) सैन्यबल और ज्ञानबल से (अश्मानं) व्यापक सैन्य वा शस्त्र बल को (दिद्युतः) प्रकाशित कर और (उस्रियाणाम् गवाम्) सूर्य जैसे ऊपर निकलने वाली किरणों को लाभ करता है वैसे ही तू भी उन्नति पथ पर जाने वाली (गवाम्) भूमियों और उन्नति की ओर ले जाने वाली वेदवाणियों का (वि विदः) लाभ और ज्ञान कर।

परो यत्त्वं परम आजनिष्ठाः परावति श्रुत्यं नाम बिभ्रत्।
अतश्चिदिन्द्रादभयन्त देवा विश्वा अपो अजयद्दासपत्नीः ॥५॥२६॥

भा०—हे तेजस्विन् ! (यत्) जो (त्वं) तू (परमः) सबसे अधिक शक्ति-शाली होकर (परः) दूर तक भी (आ अजनिष्ठाः) आदर से सर्वत्र प्रसिद्ध होता है और (परावति) दूर देश में भी (श्रुत्यं) श्रवण योग्य (नाम बिभ्रत्) नाम

को धारण करता है। (अतः चित्) इसीलिये (इन्द्राद्) विद्युत् के तुल्य तीव्र और बलवान् तुझसे (देवाः) सब विद्वान्, विजिगीषु लोग भी (अभयन्त) भय करते हैं और वह राजा (विश्वाः दासपत्नीः) समस्त नाशकारी शत्रुजनों, भृत्यजनों को अपना पति बनाने वाली, उसके अधीन स्थित सेनाओं और (अपः) आप्त प्रजाओं को (अजयत्) विजय करता है। इति षड्विंशो वर्गः ॥

तुभ्येदे॒ते म॒रुत॑: सु॒शेवा॒ अर्च॑न्त्य॒र्कं सु॒न्वन्त्यन्ध॑: ।
अहि॑मोहा॒नम॒प आ॒शया॑नं॒ प्र मा॒याभि॑र्मा॒यिनं॑ सक्ष॒दिन्द्र॑: ॥ ६ ॥

भा०—हे राजन् ! जैसे (सुशेवाः मरुतः अर्चन्ति, अन्धः सुन्वन्ति) उत्तम सुखकारी वायु चलते हैं और अन्न को भूमि पर उत्पन्न करते हैं और (इन्द्रः अपः आशयानम् ओहानम् अहिम् मायाभिः सक्षत्) विद्युत् वा सूर्य अन्तरिक्ष या सूक्ष्म जलों में विद्यमान गतिशील मेघ को अपनी शक्तियों से व्यापता है वैसे ही हे राजन् ! हे विद्वन् ! (एते मरुतः) ये बलवान् वीर पुरुष, व्यापारी और प्रजाजन, (सुशेवाः) उत्तम सुखसमृद्ध होकर (तुभ्य इत) तेरे लिये ही (अर्कं) अर्चना योग्य वचन (अर्चन्ति) कहते हैं और (अन्धः सुन्वन्ति) तेरे लिये भूमि में अन्न और उत्तम उत्तम भोजन उत्पन्न करते हैं। तू (इन्द्रः) विद्युत् के समान उग्र, (मायाभिः) अपनी हिंसाकारी शक्तियों से सम्पन्न होकर उनसे (अपः आशयानम्) आप्त प्रजाजनों के बीच गुप्त रूप से छुपे (ओहानम्) सत् कर्म-पथ का त्याग करने वाले, (मायिनम्) मायावी, (अहिम्) सर्पवत् हिंसक, दुष्ट वा शत्रुजन को (प्रसक्षत्) नष्ट करे।

वि षू मृधो॑ ज॒नुषा॒ दान॒मिन्व॒न्नह॒न्गवा॑ मघव॒न्त्सञ्चका॒नः ।
अत्रा॑ दा॒सस्य॒ नमु॑चे॒: शिरो॒ यद॒वर्त॑यो॒ मन॑वे गा॒तुमि॒च्छन् ॥ ७ ॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्य युक्त ! तू (सञ्चकानः) प्रजा की स्वयं कामना करता हुआ, (गवा दानम् इन्वन्) 'गौ' के तुल्य दुग्धवत् भूमि से करादि ऐश्वर्य दान को प्रजा से प्राप्त करता और (जनुषा) प्रसिद्धि वा स्वभाव से ही (मृधः) संग्रामकारी शत्रुओं को (सु) सुखपूर्वक (वि अहन्) विविध उपायों से मारे और

(यत्) जो राजा (मनवे) प्रजा हित के लिये (गातुम्) भूमि को (इच्छन्) चाहता है वह तभी (अत्र) इस राष्ट्र में (न-मुचेः) विना दण्ड दिये कभी न छोड़ने योग्य (दासस्य) प्रजा के विनाशक शत्रु का (शिरः) शिर (अवर्त्तयः) काट डालता है।

युजं हि मामकृथा आदिदिन्द्र शिरो दासस्य नमुचेर्मथायन् ।
अश्मानं चित्स्वर्यं १ वर्तमानं प्र चक्रियेव रोदसी मरुद्भ्यः ॥ ८ ॥

भा०—हे (इन्द्रः) शत्रुहन्तः राजन् ! सेनापते ! (नमुचेः दासस्य शिरः मथायन्) जैसे जल न त्यागने वाले मेघ के शिर, अर्थात् उत्तम भाग को छिन्न भिन्न करता हुआ सूर्य (मरुद्भ्यः प्रवर्त्तमानं स्वयं अश्मानम् चक्रिया इव रोदसी प्रवर्त्तयति) वायुओं के संघर्ष से उत्पन्न शब्दकारी विद्युत् को दो चक्रों के बीच लगे धुरे के समान आकाश और भूमि के बीच घुमा देता है, वैसे ही हे (इन्द्र) राजन् तू ! (माम् युजं हि अकृथाः) मुझको अपना सहायक बना ले। (आत्) अनन्तर (नमुचेः) जीता न छोड़ने योग्य (दासस्य शिरः मथायन्) नाशकारी शत्रु के शिर को कुचलता हुआ (अश्मानं चित्) विद्युत् के समान व्यापक (स्वर्यं) शत्रु को पीड़ा देने वाले और (वर्त्तमानं) आगे बढ़ते हुए सैन्यबल को (मरुद्भ्यः) अपने वीरों के हितार्थ (प्र वर्त्तयः) आगे बढ़ा और (रोदसी) एक दूसरे को रोकने वाली उभय पक्ष की सेनाओं को (चक्रिया इव) दो चक्रों के तुल्य चला।

स्त्रियो हि दास आयुधानि चक्रे किं मा करन्नबला अस्य सेनाः ।
अन्तर्ह्यख्यदुभे अस्य धेने अथोप प्रैद्युधये दस्युमिन्द्रः ॥ ९ ॥

भा०—(दासः) नाशकारी शत्रु जिन (आयुधानि) शस्त्रों को (चक्रे) बनाता है वे (स्त्रियः हि) स्त्रियों के समान भीरु और निर्बल हैं। (अस्य) उसकी (अबलाः) बल रहित (सेनाः) सेनाएं (मा) मेरे प्रति (किं करन्) क्या कर सकतीं हैं ? (अस्य) इस शत्रु की (उभे) दोनों (धेने) सेनाओं को राजा (अन्तः अख्यत्)

भीतर तक खूब देख ले। (अथ) और उसके बाद (इन्द्रः) बलवान् सेनापति (युधये) युद्ध करने के लिये (दस्युम् प्रति) दुष्ट शत्रु को लक्ष्य करके (उप प्र ऐत्) प्रयाण करे।

**समत्र गावोऽभितोऽनवन्तेहेह वत्सैर्वियुता यदासन् ।**
**सं ता इन्द्रो असृजदस्य शाकैर्यदीं सोमासः सुषुता अमन्दन् ॥१०॥२७॥**

भा०—(यत्) जो राष्ट्र (इह इह) यहां, अनेक स्थानों परकी अपने (वत्सैः) भीतर बसने वाले प्रजाजनों से, (वियुताः आसन्) वियुक्त हों, वे (गावः) भूमियां या रियासतें (अभितः) सब ओर से आकर (अत्र) इस राजा के अधीन (सम् नवन्त) एक साथ मिलकर रहें। (अस्य) इस राजा के (शाकैः) शक्तिशाली सैन्यों से सहायवान् होकर (यत्) जब (सु-सुताः सोमासः) आदर-पूर्वक अभिषिक्त अध्यक्षजन (ईम् अमन्दन्) उसको प्रार्थना करें तब वह (इन्द्रः) पराक्रमी राजा (ताः सम् असृजत्) उन सबको मिलाकर बड़ी शक्ति बना ले। इति सप्तविंशो वर्गः ॥

**यदीं सोमा बभ्रुधूता अमन्दन्नरोरवीद्वृषभः सादनेषु ।**
**पुरन्दरः पपिवाँ इन्द्रो अस्य पुनर्गवामददादुस्रियाणाम् ॥ ११ ॥**

भा०—(यत्) जब (सोमाः) ऐश्वर्य युक्त अध्यक्ष जन (बभ्रुधूताः) अपने भरण करने वाले स्वामी से प्रेरित होकर (ईम्) अपने प्रबल स्वामी की (अमन्दन्) स्तुति करते हैं तब वह (वृषभः) बलवान् पुरुष (सदनेषु) नाना सभाओं के बीच (अरोरवीत्) आज्ञाएं प्रकट करे (अस्य) इस राष्ट्र का (पिपिवान्) पालनकर्त्ता (पुरन्दरः इन्द्रः) शत्रु गणों से लड़ने में समर्थ राजा (उस्रियाणाम् गवाम्) उत्तम उत्तम फलोत्पादक भूमियों को (पुनः अदात्) बार-बार प्रदान करे।

भद्रमिदं रुशमा अग्ने अक्रन्गवां चत्वारि ददतः सहस्रा ।
ऋणञ्चयस्य प्रयता मघानि प्रत्यग्रभीष्म नृतमस्य नृणाम् ।। १२ ।।

भा०—(गवां चत्वारि सहस्रा ददतः सूर्यस्य रुशमाः) चार हजार किरणें देने वाले सूर्य के दीप्ति किरण जैसे (इदं मन्द्रम् अक्रन्) यह सब सुखदायक प्रकाश उत्पन्न करते हैं वैसे ही हे (अग्ने) तेजस्विन् ! नायक ! (गवां चत्वारि सहस्रा ददतः) चार हजार आज्ञा-वाणियों या अध्यक्षों को इतनी भूमियां प्रदान करते हुए राजा के अधीन (रुशमाः) शत्रु हिंसक सैन्य (इदं भद्रम् अक्रन्) यह सुखकारी राज्यप्रबन्ध बनावें और हम (नृणां नृतमस्य) नायकों में श्रेष्ठ नायक राजा के भृत्यजन (ऋणञ्चयस्य) धन संग्रही राजा के (मघानि) उत्तम धनों को (प्रयता) प्रयत्न करके (प्रति अग्रभीष्म) स्वीकार करें ।

सुपेशसं माव सृजन्त्यस्तं गवां सहस्रै रुशमासो अग्ने ।
तीव्रा इन्द्रममन्दुः सुतासोऽक्तोर्व्युष्टौ परितक्म्यायाः ।। १३ ।।

भा०—लोग (गवां सहस्रैः) हजारों गौवों से (अस्तं) घर को जैसे (सुपेशसम्) उत्तम धनधान्य युक्त बना लेते हैं वैसे ही हे (अग्ने) नायक ! (रुशमासः) वीर पुरुष (गवां सहस्रैः) सहस्रों भूमियों से (मा) मुझ राष्ट्र वासी प्रजाजन को (सुपेशसं) सुवर्णादि से सम्पन्न (अव सृजन्ति) करें । (अक्तोः व्युष्टौ यथा सुतासः इन्द्रम् अममन्दुः) रात्रि के अनन्तर प्रातः उषाकाल होने पर जैसे बच्चे पिता को प्रसन्न करते हैं वैसे ही (परितक्म्यायाः व्युष्टौ) सब तरफ प्रसन्नता की वेला के आगमन पर (तीव्राः) तीव्र (सुतासः) अभिषिक्त वीर पुरुष भी (इन्द्रम् अममन्दुः) अपने राजा को प्रसन्न करें ।

औच्छत्सा रात्री परितक्म्या याँ ऋणञ्चये राजनि रुशमानाम् ।
अत्यो न वाजी रघुरज्यमानो बभ्रुश्चत्वार्यसनत्सहस्रा ।। १४ ।।

भा०—(रुशमानां) वीर पुरुषों को (ऋणञ्चये राजनि) धन संग्रही राजा के रहते हुए (या) जो प्रजा (परितक्म्यायां) सब प्रकार के प्रमोदों से पूर्ण होती

है (सा) वह (रात्री) रात्रि के समान सुखदायक होकर भी (औच्छत्) सूर्य से रात्रिवत् ही और अधिक प्रकाशित हो जाती है। (वाजी अत्यः न) वेगवान् अश्ववत् सूर्य के तुल्य ही वह राजा सबको अतिक्रमण करके (रघुः) वेग से उन्नति-पथ पर जाने वाला (बभ्रुः) प्रजा का धारक और (अज्यमानः) स्वयं प्रकाशित होकर (चत्वारि सहस्रा) चारों सहस्रों भूमियों, या अध्यक्षों को, सहस्रों किरणों को सूर्यवत् (असनत्) उपभोग करता है।

चतुः सहस्रं गव्यस्य पश्वः प्रत्यग्रभीष्म रुशमेष्वग्ने ।
घर्मश्चित्तप्तः प्रवृजे य आसीदयस्मयस्तम्वादाम विप्राः ॥१५॥२८॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! हम प्रजाजन (गव्यस्य पश्वः चतुः सहस्रं) सबको दिखाने वाले प्रकाशक चार सहस्र किरणों को हम प्रत्यक्ष ग्रहण करते हैं वैसे ही प्रजाजन, हे (अग्ने) नायक ! हे राजा (गव्यस्य पश्वः चतुः सहस्रं) चार हजार गवादि रूप पशु के तुल्य तेरे अधीन रहने वाले भूमि के हितकारी प्रजा के कार्यव्यवहारों को देखने वाले हैं, हम उनमें के (प्रति अग्रभीष्म) प्रत्येक को स्वीकार करें और (यः) जो (अयस्मयः) लोह के शस्त्रास्त्रों से सम्पन्न होकर (घर्मः चित्) सूर्य के समान (तप्तः) तप कर (प्रवृजे) शत्रु को भगा देने में (आसीत्) समर्थ हो, हे (विप्राः) विद्वान् पुरुषो ! हम (तम् उ आदाम) उसको ही अपना नायक स्वीकार करें। इस सूक्त में 'सहस्र' शब्द अनेक वाचक है। चारों दिशाओं की अपेक्षा वे चार सहस्र कह दिये हैं अर्थात् चारों दिशाओं में विस्तृत हजारों। इत्यष्टाविंशो वर्गः ॥

[ ३१ ] अवस्युरात्रेय ऋषिः ॥ १-८, १०-१३ इन्द्रः। ८ इन्द्रः कुत्सो वा। ८ इन्द्रः उशना वा। ९ इन्द्रः कुत्सश्च देवते ॥ छन्दः—१, २, ५, ७, ९, ११ निचृत्त्रिष्टुप्। ३, ४, ६, १० त्रिष्टुप्। १३ विराट् त्रिष्टुप्। ८, १२ स्वराट् पंक्तिः ॥ त्रयोदशर्चं सूक्तम् ॥

इन्द्रो रथाय प्रवतं कृणोति यमध्यस्थान्मघवा वाजयन्तम् ।
यूथेव पश्वो व्युनोति गोपा अरिष्टो याति प्रथमः सिषासन् ॥ १ ॥

भा०—(इन्द्रः) तेजस्वी राजा वा सेनापति (मघवा) ऐश्वर्यवान् होकर (यम्) जिस भी (वाजयन्तम्) संग्राम करने वाले रथ सैन्य के प्रमुख पद पर रथवत् (अधि अस्थात्) अधिष्ठाता होकर विराजे वह सेनानायक सारथि के तुल्य ही उस (रथाय) रथ के सञ्चालन के लिये अपने को (प्रवतं करोति) सबसे अधिक योग्य बनावे क्योंकि वह (गोपाः) भूमिपति, सूर्य वा गोपाल के समान (पश्वः भूमा इव) सैन्य समूहों को, प्रकाश-किरण समूहों के तुल्य (वि उनोति) विविध दिशाओं में प्रेरित करता है। वह (अरिष्टः) स्वयं शत्रु से न मारा जा कर (सिषासन्) सैन्यों को विभाग करना, सबसे (प्रथमः) मुख्य होकर (याति) प्रयाण करता है।

**आ प्र द्रव हरिवो मा वि वेनः पिशङ्गराते अभि नः सचस्व ।**
**नहि त्वदिन्द्र वस्यो अन्यदस्त्यमेनाश्चिज्जनिवतश्चकर्थ ॥ २ ॥**

भा०—हे (हरिवः) अश्व सैन्यों के स्वामिन् ! तू (आ द्रव) सब तरफ जा, (प्र द्रव) आगे बढ़। (मा वि वेनः) कभी विपरीत कामना मत कर। हे (पिशङ्गराते) सुवर्ण के दान देने और करादि में भी सुवर्ण एवं परिपक्व धान्य लेने हारे ! तू (नः अभि सचस्व) हम से समवाय बनाकर रह। हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (तत् अन्यत्) तुझसे दूसरा (वस्यः) श्रेष्ठ धनस्वामी भी (नहि अस्ति) नहीं है। आप ही (अमेनान् चित्) स्त्री रहित पुरुषों को (जनिवतः) स्त्री युक्त ( चकर्थ) करो।

**उद्यत्सहः सहस आजनिष्ट देदिष्ट इन्द्र इन्द्रियाणि विश्वा ।**
**प्राचोदयत्सुदुघा वव्रे अन्तर्वि ज्योतिषा संववृत्वत्तमोऽवः ॥ ३ ॥**

भा०—(यत्) जैसे (सहसः उद् आ अजनिष्ट) तेजस्वी सूर्य से उषा का तेज प्रकट होता है और वह (विश्वा इन्द्रियाणि देदिष्ट) समस्त चक्षुओं को सब पदार्थ दिखाता है वह (सुदुघाः प्र अचोदयत्) प्रकाश से पूर्ण करने वाली किरणों को आगे बढ़ाता और उनको ही (वव्रे अन्तः) अपने भीतर धारण

करता और (ज्योतिषा संववृत्वत् तमः वि अवः) तेज से ही सबको ढक लेने वाले अन्धकार को दूर कर देता है वैसे ही (यत्) जो राजा (सहसः) बल से स्वयं (सहः) शत्रु विजयी होकर (उद् आ अजनिष्ट) उदय को प्राप्त करता है, वह (इन्द्रः) सूर्यवत् प्रतापी पुरुष (विश्वा इन्द्रियाणि) समस्त इन्द्रियों को आत्मा के समान, ऐश्वर्यों और शत्रुहननकारी सैन्य बलों को (देदिष्ट) अपने वश करे। वह (वव्रे अन्तः) वरण करने वाले राष्ट्र के भीतर रहकर (सुदुघाः) गोष्ठ में स्थित दुधार गौओं के तुल्य, राष्ट्र में विद्यमान सुसम्पन्न प्रजाओं को (प्र अचोदयत्) अच्छी प्रकार शासन करे और (ज्योतिषा) अपने तेज से (संववृत्वत् तमः) खेदादि अज्ञान को (वि अवः) दूर करे।

अनंवस्ते रथमश्वाय तक्षन्त्वष्टा वज्रं पुरुहूत द्युमन्तम् ।
ब्रह्माण इन्द्रं महयन्तो अर्कैरवर्धयन्नहये हन्तवा उ ॥ ४ ॥

भा०—हे (पुरुहूत) बहुतों द्वारा आदर पूर्वक सेनापति या राजा रूप से स्वीकृत राजन् ! (अनवः) मनुष्य (ते अश्वाय) तेरे अश्व के लिये रथ (तक्षन्) तैयार करें। (त्वष्टा) शिल्पी (ते द्युमन्तं) तेरे लिये तेजस्वी (वज्रं तक्षत्) शस्त्र तैयार करें। इस प्रकार (इन्द्रं महयन्तः ब्रह्माणः) ऐश्वर्ययुक्त, शत्रुहन्ता पुरुष को वेदज्ञ विद्वान् धनी पुरुष (अर्कैः महयन्तः) अर्चना योग्य स्तुति-वचनों और अन्नों से सत्कार करते हुए (अहये हन्तवा) अभिमुख खड़े शत्रु को मारने के लिये (अवर्धयन्) उसे बढ़ावें।

वृष्णे यत्ते वृषणो अर्कमर्चानिन्द्र ग्रावाणो अदितिः सजोषाः ।
अनश्वासो ये पवयोऽरथा इन्द्रेषिता अभ्यवर्तन्त दस्यून् ॥५॥२९॥

भा०—हे (इन्द्र) सेनापते ! (यत्) जो (वृषणः) शत्रु पर शस्त्रास्त्रों के वर्षक वीर पुरुष (वृष्णे ते) तुझ बलवान् सेनापति के (अर्कम्) स्तुति योग्य पद को (अर्चान्) आदर करते हैं और (ये ग्रावाणः) जो शस्त्रधारी क्षत्रिय लोग और (यत् सजोषाः अदितिः) जो समान प्रीति वाली अदीन, अपने मनोभाव प्रकट करने में स्वतन्त्र प्रजा है और (ये) जो (पवयः) चक्रधारायें या वेगवान्

सैन्य हैं (अनश्वासः) अश्वों से रहित, (अरथाः) रथों से रहित पैदल रहकर भी (इन्द्रेषिताः) अपने सेनापति से प्रेरित होकर (दस्यून् अभि अवर्त्तन्त) दुष्ट शत्रुओं तक पहुँचें। इत्येकोनत्रिंशो वर्गः ॥

प्र ते पूर्वाणि करणानि वोचं प्र नूतना मघवन्या चकर्थ ।
शक्तीवो यद्विभरा रोदसी उभे जयन्नपो मनवे दानुचित्राः ॥ ६ ॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्य के स्वामिन् ! हे (शक्तीवः) शक्तिशालिन् ! (यः) जो तू (उभे रोदसी) अन्तरिक्ष और भूमि दोनों को जैसे धारण करता है वैसे ही (उभे रोदसी) एक दूसरे को रोक रखने वाली राजशक्ति, प्रजाशक्ति दोनों को (वि भर) विविध उपायों से धारण कर। (मनवे) मनुष्यों के हितार्थ तू (दानुचित्राः अपः जयन्) दान योग्य पदार्थों से अद्भुत रूप से समृद्ध प्रजाओं को भी धारण करता है इसलिये मैं विद्वान् जन (ते) तेरे (पूर्वाणि) पूर्व के पुरुषाओं से स्वीकृत (करणानि) कर्त्तव्य और (या नूतना चकर्थ) जो तू नये नये कार्य करे उन सबका मैं (प्र प्र वोचं) अच्छी प्रकार उपदेश करूं।

तदिन्नु ते करणं दस्म विप्राहिं यद् घ्नन्नोजो अत्रामिमीथाः ।
शुष्णस्य चित्परि माया अगृभ्णाः प्रपित्वं यन्नप दस्यूँरसेधः ॥ ७ ॥

भा०—हे (विप्र) राष्ट्र को पूर्ण करने वाले ! विद्वन् ! राजन् ! (यत्) जो तू (अहिम्) सन्मुख आये दुष्ट पुरुष को (घ्नन्) मारता हुआ (अत्र) उस राष्ट्र में (ओजः) पराक्रम, बल (समिमीथः) तैयार कर, (शुष्णस्य चित्) शत्रु के सतापक वल के समान ही (मायाः) शत्रु नाशकारी शक्तियों को भी (परि अगृभ्णाः) सब प्रकार से धारण कर और (प्रपित्वं) प्राप्य उद्देश्य को आगे (यन्) प्राप्त करता हुआ (दस्यून् अप असेधः) नाशकारी दुष्टों को दूर कर, हे (दस्म) राजन् ! (तत् इत्) यह ही (ते करणं) तेरा प्रधान कर्त्तव्य है।

त्वमपो यदवे तुर्वशायारमयः सुदुघाः पार इन्द्र ।
उग्रमयातमवहो ह कुत्सं स ह यद्वामुशनारन्त देवाः ॥ ८ ॥

भा०—हे (इन्द्र) राजन् ! (त्वम् पारः) तू प्रजा का संकटों से तारक होकर (याद्वे) यत्नशील और (तुर्वशाय) धर्मार्थ काम मोक्ष चारों की कामना वाले प्रजाजन की समृद्धि के लिये (सुदुघाः) उत्तम अन्नादि देने वाली जलधारा और ज्ञान दोहन करने वाले आप्त जनों को (अरमयः) खूब प्रसन्न रख। तू (अयातम्) शत्रुओं से न प्राप्त होने योग्य (उग्रम्) प्रबल (कुत्सम् आवहः) शत्रुओं के अंगों को काटने में समर्थ तीक्ष्ण शस्त्र बल को धारण कर और (उशना देवाः) कामना युक्त मनुष्य (ह) भी (वां ह) सैन्य वल और तू दोनों को (सम् अरन्त) सदा प्रसन्न रक्खें।

इन्द्राकुत्सा वहमाना रथेना वामत्या अपि कर्णे वहन्तु ।
निः षींमद्भ्यो धमथो निः षधस्थान्मघोनो हृदो वरथस्तमांसि ॥९॥

भा०—हे (इन्द्राकुत्सा) इन्द्र ! सेनापते ! हे कुत्स ! शत्रु का नाश करने वाले क्षात्रबल ! (रथेन वहमाना) रथ से ले जाते हुए (वाम्) आप दोनों को (अत्याः अपि) अश्व गण भी (कर्णे वहन्तु) अपने कान पर धारण करे। आप की आज्ञाएं कान लगा कर सुनें। आप दोनों (सीम्) सब ओर से (अद्भ्यः) प्राप्त प्रजाजनों के हित के लिये ही (निर्धमथः) उनके बीच से दुष्ट पुरुष को बाहर करो और (सधस्थात्) साथ रहने वाले (मघोनः हृदः) ऐश्वर्य सम्पन्न राष्ट्र के मध्य भाग से भी (तमांसि निर्वरथः) सब प्रकार के अन्धकारों को दूर करो।

वातस्य युक्तान्त्सुयुजश्चिदश्वान्कविश्चिदेषो अजगन्नवस्युः ।
विश्वे ते अत्र मरुतः सखाय इन्द्र ब्रह्माणि तविषीमवर्धन् ॥१०॥३०॥

भा०—(कविः चित्) जैसे विद्वान् पुरुष (अवस्युः यातस्य सुयुजः युक्तान् अश्वान्) गमन की इच्छा वाला होकर वायु के बल से सुख से जुड़ने वाले, जुते अश्वों वा आशुगामी यन्त्रों को (अजगन्) प्राप्त करता और चलाता है। उस समय सब वायु ही उसके मित्र सहायक होते हैं। वैसे ही (अवस्युः) प्रजा की रक्षा का इच्छुक रक्षक (एषः) वह राजा (कविः) क्रान्तदर्शी होकर (सुयुजः)

उत्तम मनोयोग देने वाले, (वातस्य) वायुवद् बलवान् पुरुष के अधीन (युक्तान्) नियुक्त पुरुषों को (अजगन्) प्राप्त करे, (अत्र) इस राज्य कार्य में (ते विश्वे मरुतः) वे सब मनुष्य हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (सखायः) मित्र होकर (ते ब्रह्माणि तविषीम् अवर्धन्) तेरे ज्ञानों और बलवती सेना की भी वृद्धि करें। इति त्रिंशो वर्गः ॥

सूरश्चिद्रथं परितक्म्यायां पूर्वं करदुपरं जूजुवांसम् ।
भरच्चक्रमेतशः सं रिणाति पुरो दधत्सनिष्यति क्रतुं नः ॥ ११ ॥

भा०—(सूरः चित्) जैसे कोई विद्वान् (परितक्म्यायां) चारों तरफ कठिनाई से जाने योग्य भूमि में (उपरं जूजुवांसं रथं पूर्वं करत्) मेघ तक वेग से जाने वाले रथ को बनाता है, उसमें (एतशः चक्रम्) अश्व के समान उसके स्थानपाल एक चक्र [फ्लाई ह्वील या प्रोपेलर] ही उस रथ को (भरत्) गति देता है। वह (सं रिणाति) अच्छी प्रकार चलता है और (पुरः क्रतुं दधत्) रथ के अगले भाग में क्रियोत्पादक यन्त्र वा ऐञ्जिन रखता है। वैसे ही (सूरः) तेजस्वी पुरुष (परितक्म्यायाम्) सब तरफ आपत्ति युक्त संग्रामादि वेला में (पूर्वम्) सबसे पहले (उपरं जूजुवांसं) मेघ तक वेग से जाने वाले (रथं) रथ सैन्य (करत्) करे। स्वयं (एतशः) अश्वतुल्य अग्रगामी होकर (चक्रं भरत्) सैन्य चक्र को धारण करे। (सः क्रतुं दधत् पुरः सं रिणाति) वह प्रज्ञा को धारण करके आगे चले, (नः सनिष्यति) वह हम प्रजाजनों को विभक्त करे।

आयं जना अभिचक्षे जगामेन्द्रः सखायं सुतसोममिच्छन् ।
वदन्ग्रावाव वेदिं भ्रियाते यस्य जीरमध्वर्यवश्चरन्ति ॥ १२ ॥

भा०—हे (जनाः) प्रजाजनो ! (अयम् इन्द्रः) वह ऐश्वर्यवान्, राजा और विद्वान् (सखायं) अपने मित्र (सुत-सोमम्) पुत्रवत् प्रिय राष्ट्र को (इच्छन्) हृदय से चाहता (अभिचक्षे) उसको उपदेश करने के लिये (आ जगाम) सब ओर जाया करे। (ग्रावा) ज्ञान का उपदेष्टा विद्वान् और शिला के समान दुष्टों

का मर्दन करने वाला क्षत्रिय (वदन्) उपदेश और आज्ञा प्रदान करता हुआ, (वेदिं) प्राप्त भूमि को (भ्रियाते) पालन करें (यस्य) जिसकी (जीरं) प्रेरणा को (अध्वर्यवः) अपनी हिंसा न चाहने वाले समस्त प्रजा जन सदा (चरन्ति) आचरण करें, मानें।

ये चाकनन्त चाकनन्त नू ते मर्ता अमृत मो ते अंह आरन्।
वावन्धि यज्यूँरुत तेषु धेह्योजो जनेषु येषु ते स्याम ॥ १३ ॥ ३१ ॥

भा०—हे राजन्! (ये मर्त्ताः) जो मनुष्य (ते) तुझे (चाकनन्त) चाहते हैं (ते) वे तुझे (चाकनन्त नु) सदा चाहते ही रहें। हे (अमृत) हे चिरंजीव! (ते) वे लोग (ते अंहः) तेरे पाप को (मो आरन्) प्राप्त न हों। (उत) और तू (यज्यून्) यज्ञशील, सत्संगी पुरुषों का (वावन्धि) सत्संग कर। (उत) और तू (तेषु ओजः धेहि) उनमें अपना तेज (धेहि) स्थापित कर (येषु जनेषु) जिन लोगों में रहते हुए हम (ते स्याम) तेरे ही होकर रहें। इत्येकत्रिंशो वर्गः ॥

[ ३२ ] गातुरात्रेय ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, ७, ९, ११ त्रिष्टुप्। २, ३, ४, १०, १२ निचृत्त्रिष्टुप्। ५, ८ स्वराट् पंक्तिः। ६ भुरिक् पंक्तिः ॥ द्वादशर्चं सूक्तम् ॥

अदर्दरुत्समसृजो वि खानि त्वमर्णवान्बद्बधानाँ अरम्णाः।
महान्तमिन्द्र पर्वतं वि यद्वः सृजो वि धारा अव दानवं हन् ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) तेजस्विन् राजन्! जैसे सूर्य (उत्सम् अदर्दः) ऊपर आकाश में स्थित मेघ को छिन्न भिन्न करता है वैसे ही तू (उत्सं) वहने वाले झरने, कूप आदि राष्ट्र में (अदर्दः) खन। जैसे सूर्य (खानि वि असृजः) मेघस्थ अन्तरिक्ष छिद्रों को बनाता और उनमें प्रवेश करता है वैसे ही तू (खानि) अपनी इन्द्रियों को (वि असृजः) विविध मार्गों में प्रेरित कर। (बद्बधानान् अर्णवान् अरम्णाः) सूर्य जैसे बार-बार ताड़ित जलमय मेघों को ताड़ता वा, नदी तडागादि को सुभूषित करता है वैसे ही (त्वम्) तू भी (अर्णवान्) जल से युक्त

नदी धनाधिपतियों को (वद्धवधानान्) खूब सुप्रवद्ध कर (अरम्णाः) उनको प्रसन्न कर। जैसे सूर्य (महान्तं पर्वतं वि वः) बड़े भारी जगत्-पालक मेघ को विच्छिन्न करता है वैसे ही तू भी बड़े भारी पालक पुरुष को (वि वः) विविध उपायों से प्रसिद्ध कर। जैसे विद्युत् वा सूर्य (धाराः विसृज) जलधाराओं को प्रकट करता है वैसे ही तू आज्ञा वा उपदेश वाणियों को और राष्ट्र में जल-धाराओं को बना। (दानवं अव हन्) जैसे सूर्य या विद्युत् जलदाता मेघ को प्रहार कर नीचे गिराता, वरसाता है वैसे ही राजा तेजस्वी होकर (दानवं) राजनियमों और धर्म मर्यादाओं को भङ्ग करने वाले दुष्ट को (अवहन्) नीचे गिरा कर दण्ड दे।

त्वमुत्साँ ऋतुभिर्बद्बधानाँ अरंह ऊधः पर्वतस्य वज्रिन्।
अहिं चिदुग्र प्रयुतं शयानं जघन्वाँ इन्द्र तविषीमधत्थाः ॥ २ ॥

भा०—(वद्बधानान् उत्सान्) जैसे खेतिहर वंधे हुए, पक्के कुओं को (ऋतुभिः) ऋतुओं के अनुसार (अरंहत) चलाता है वा सूर्य या विद्युत् जैसे (ऋतुभिः वद्बधानान् उत्सान् अरंहत्) ऋतु, ग्रीष्मादि या अनावृष्टि आदि के कारण वंधे या रुके हुए उत्स अर्थात् जलधारा, नद नदियों या मेघस्थ जल-धाराओं को चलाता है और (पर्वतस्य ऊधः शयानं अहिम् जघन्वान् धत्ते) मेघ या पर्वत के जलधारक भाग को और आकाश में निश्चल स्थित मेघ को जैसे प्रहार करता हुआ सूर्य या विद्युत् वलवती शक्ति को धारण करता है वैसे ही हे (वज्रिन्) वलवन्! सेनापते! (त्वम्) तू (ऋतुभिः) राज सभा के सदस्यों से मिलकर उनकी अनुमति से (बद्बधानान् उत्सान्) वंधे हुए कूप, तड़ाग और वहते झरने और वंधों आदि जल स्थानों को उनमें नहरें या उनको गमनशील यन्त्रों में चालित कर। हे (वज्रिन्) अस्त्रों व शस्त्रों के स्वामिन्! (तविषीम्) वलवती, गज-पर्वतभेदिनी शक्ति को धारण कर और (पर्वतस्य ऊधः) पर्वत के जलाधार स्थान को और (प्रयुतं) लाखों करोड़ों मन (शयानं) प्रसुप्त (अहिं)

जल को (जघन्वान्) सुरंगादि से भेद कर उसको गति देता हुआ, नदी, नहर, नल आदि द्वारा चला, उनको प्राप्त कर।

त्यस्य॑ चिन्मह॒तो निर्मृ॒गस्य॒ वध॑र्जघान॒ तवि॑षीभि॒रिन्द्रः॑ ।
य एक॒ इद॑प्र॒तिर्मन्य॑मान॒ आद॑स्मा॒द॒न्यो अ॑जनिष्ट॒ तव्या॑न् ॥ ३ ॥

भा०—(इन्द्रः) ऐश्वर्यवान्, शत्रु पद को तोड़ने हारा पुरुष (त्यस्य) उस (महतः) महान् (मृगस्य चित्) सिंहवत् पुरुष के भी (वधः) शस्त्र बल को (तविषीभिः) प्रबल सेनाओं से (जघान) मार गिरावे। (यः) जो (एकः) अकेला (अन्यः) शत्रु भी (अप्रतिः) अपने को अद्वितीय (मन्यमानः) मान रहा है (आत्) अनन्तर (अस्मात् अन्यः) उससे भिन्न दूसरा राजा (तव्यान्) बलवान् रूप में (अजनिष्ठ) प्रकट हो।

त्यं चि॑दे॒षां स्व॒धया॒ मद॑न्तं मि॒हो नपा॑तं सु॒वृधं॑ तमो॒गाम् ।
वृष॑प्रभर्मा दा॒नव॑स्य॒ भामं॒ वज्रे॑ण व॒ज्री नि ज॑घान॒ शुष्ण॑म् ॥ ४ ॥

भा०—(एषां) इन प्रजाओं के बीच (स्वधया मदन्तं) जल और अन्न से हर्षित करने वाले, (मिहः नपातम्) वृष्टि को न गिरने देने वाले, (तमोगां) अन्धकार रूप नीलता को प्राप्त मेघ को जैसे सूर्य (वज्रेण) विद्युत् द्वारा (नि जघान) ताड़ित करता है (चित्) वैसे ही (एषां) इन वीर प्रजाजनों के बीच (त्यं) उस (स्वधया) स्वयं अपने धन की धारणा शक्ति से (मदन्तं) हर्षित होते हुए और (मिहः न पातम्) ऐश्वर्य की वृष्टि न करने वाले (तमोगाम्) अज्ञानान्धकार को प्राप्त (सु-वृधं) खूब बढ़ने वाले, (दानवस्य भामं) दुष्ट पुरुष के क्रोध वा क्रुद्ध सैन्य और (शुष्णम्) प्रजा के प्राण शोषक बल को (वज्री) शस्त्रास्त्र बल से सम्पन्न राजा (वृष-प्र-भर्मा सन्) शस्त्रवर्षी वीर पुरुषों का भरणकर्त्ता होकर (नि जघान) बराबर नाश करता रहे।

त्यं चि॑द॒स्य॒ क्रतु॑भि॒र्निष॑त्तमम॒र्मणो॑ वि॒ददि॑द॒स्य॒ मर्म॑ ।
यदीं॑ सुक्षत्र प्रभृ॑ता॒ मद॑स्य॒ युयु॑त्सन्त॒ं तम॑सि ह॒र्म्ये धाः॑ ॥ ५ ॥

भा०—हे (सु-क्षत्र) उत्तम बल सम्पन्न राजन्! (त्वं) तू (क्रतुभिः) बुद्धियों से, (अमर्मणः) निर्बल मर्म स्थानों से रहित (अस्य) इस शत्रुजन के (नि-सत्तम्) निश्चित रूप से विदित (त्यं मर्म) उस मर्म को (विदत्) जान ले (यत्) जिससे (मदस्य प्रभृता) मद के अधिक बढ़ जाने से (युयुत्सन्तं) युद्ध के इच्छुक उसको तू (तमसि हर्म्ये) अन्धकारवत् कष्टदायी और उसके बल, पद के हरने वाले कारागार या प्रासाद में उसे (धाः) बन्दी रख।

त्यं चिदित्था कत्पयं शयानमसूर्ये तमसि वावृधानम्।

तं चिन्मन्दानो वृषभः सुतस्योच्चैरिन्द्रो अपगूर्या जघान ॥६॥३२॥

भा०—विद्युत् (कत्पयं असुर्ये तमसि शयानं वावृधानं) सुखकारी जल वाले, अन्धकार में विद्यमान और फैलते हुए मेघ को ताड़ता है, (इत्था चित्) ऐसे ही (कत्पयम्) सुखपूर्वक जलान्न का सेवन करने वाले वा संख्या में कई एक, (असूर्ये तमसि) सूर्यरहित, अन्धकार में पड़े और (वावृधानम्) बराबर बढ़ते हुए (त्यम्) उस शत्रु को भी (सुतस्य मन्दानः) अभिषेक में प्राप्त ऐश्वर्य के कारण तृप्त और प्रसन्न होकर (इन्द्रः) सेनापति, (उच्चैः अपगूर्य) शस्त्रास्त्र बल उद्यत करके, खूब सावधानी से (जघान) नष्ट करे। इति द्वात्रिंशो वर्गः॥

उद्यदिन्द्रो महते दानवाय वधर्यमिष्ट सहो अप्रतीतम्।

यदीं वज्रस्य प्रभृतौ ददाभ विश्वस्य जन्तोरधमं चकार॥ ७॥

भा०—जैसे सूर्य (दानवाय महते वज्रम् उद् यमिष्ट) जलादि देने वाले मेघ को छिन्न भिन्न करने के लिये प्रताप को सर्वोपरि धारण करता है वैसे ही (यत्) जो (इन्द्रः) शत्रुहन्ता राजा (महते दानवाय) बड़े भारी दानशील प्रजाजन के पालन और प्रजा नाशक दुष्ट पुरुषों के नाश के लिये (सहः) शत्रु पराजयकारी (अप्रतीतम्) अन्यों से प्रतीकार न करने योग्य भारी सैन्य बल को (उद्-यमिष्ट) सदा तैयार रखता है और जो (वज्रस्य प्रभृतौ) 'वज्र' अर्थात् शस्त्रबल के प्रहार करते ही शत्रु को (ददाभ) नाश कर डालता है, वह अवश्य

अपने शत्रु को (विश्वस्य जन्तोः) समस्त प्राणियों के (अधमं चकार) नीचे गिरा देता है।

त्यं चिदर्णं मधुपं शयानमसिन्वं वव्रं मह्याददुग्रः।
अपादमत्रं महता वधेन नि दुर्योण आवृणङ् मृध्रवाचम् ॥ ८ ॥

भा०—जैसे विद्युत् वा प्रबल वायु (अर्णं) जलमय (मधुपं) जल वा अन्न के पालक, (शयानं) निश्चेष्ट, (असिन्वम्) अबद्ध, (वव्रम्) व्यापक, (अत्र) गतिशील (मृध्र-वाचम्) हिंसाकारी विद्युन्मय वाणी से युक्त मेघ को (महता वधेन) बड़े विद्युन्मय आघात से (आदद्) सब प्रकार से खण्डित करता है, (चित्) वैसे ही (उग्रः) प्रचण्ड राजा (त्यं) उस (अर्णं) जलवत् गम्भीर (मधुपं) 'मधु' अर्थात् अन्न, जल, राष्ट्र के उपभोक्ता, (असिन्वं) शत्रुओं को उखाड़ने में समर्थ (वव्रं) सबसे वरणीय परन्तु (शयानं) लोकहित में उदासीन, अचेत (अत्रं) प्रजा के भक्षक, (अपादम्) पैररहित, भागने में असमर्थ (मृध्रवाचं) हिंसक, दुःखद वाणी बोलने वाले दुष्ट पुरुष को (दुर्योणे) दुःखदायी स्थान में बन्द करके (महता वधेन) बड़े भारी दण्ड से (आवृणक) दण्डित करे।

को अस्य शुष्मं तविषीं वरात एको धना भरते अप्रतीतः।
इमे चिदस्य ज्रयसो नु देवी इन्द्रस्यौजसो भियसा जिहाते ॥ ९ ॥

भा०—(कः) कौन (अस्य) इस राजा के (शुष्मं) शत्रुशोषक बल, सुख-समृद्धि और (तविषीं) बलवती सेना को (वराते) अपने वश कर सकता है। वह (एकः) अकेला ही (अप्रतीतः) अद्वितीय रूप से सर्वोपरि होकर (धना भरते) सब समृद्धियों को प्राप्त करता है। (इमे देवी) ये दोनों धन वा विजय चाहने वाली सेना (अस्य) इस (ज्रयसः) विजयी (इन्द्रस्य) राजा के (ओजसः) पराक्रम के (भियसा) भय से (जिहाते) सत्पक्ष पर चलती है।

न्यस्मै देवी स्वधितिर्जिहीत इन्द्राय गातुरुशतीव येमे।
सं यदोजो युवते विश्वमाभिरनु स्वधाव्ने क्षितयो नमन्त ॥ १० ॥

भा०—(युवते इन्द्राय, स्वधाव्ने उशती इव येमे) जैसे युवा, ऐश्वर्य युक्त, अन्नादि समृद्धि, धनैश्वर्य और अपने शरीर को धारण पालन करने के सामर्थ्य से युक्त पुरुष की कामना करती हुई स्त्री उससे विवाह कर लेती है, वैसे ही (अस्मै) इस (इन्द्राय) शत्रुहन्ता, (युवते) युवावस्थापन्न, (स्वधाव्ने) ऐश्वर्य के स्वामी इस राजा के लिये (स्वधितिः देवी) अपने 'स्व' को धारण करने वाली शस्त्र शक्ति, और (गातुः) गमन करने योग्य भूमि, दोनों (नि जिहीते) विनीत होकर प्राप्त होतीं और (येमे) उसको स्वस्वामिभाव सम्बन्ध से बांध लेती हैं। (यत्) जब उसका (ओजः) पराक्रम (आभिः) इन प्रजाओं के साथ (सं येमे) उनको बांध लेता है तब (अनु) उसके अनुकूल होकर (क्षितयः सं नवन्त) समस्त मनुष्य उसके आगे झुकते हैं।

एकं नु त्वा सत्पतिं पाञ्चजन्यं जातं शृणोमि यशसं जनेषु।
तं मे जगृभ्र आशसो नविष्ठं दोषा वस्तोर्हवमानास इन्द्रम् ॥ ११ ॥

भा०—मैं (त्वा एकं नु) तुझ अकेले को ही (सत्पतिं) सज्जनों का पालक, (पाञ्चजन्यं) पांचों जन, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और शासक वर्ग अर्थात् निषाद इन पांचों के हितकारी, (जनेषु जातम्) सब मनुष्यों में प्रसिद्ध, (यशसं) यशस्वी, (शृणोमि) सुनता हूँ। (मे) मुझ प्रजा के (नविष्ठं इन्द्रम्) सदा नवीन, रमणीय स्वामी को (आशसः) आदरपूर्वक स्तुति करने वाले और नाना कामनाओं से युक्त लोग (हवमानासः) आदरपूर्वक अपना प्रभु स्वीकार करते हुए (दोषा वस्तोः) दिन और रात (तं जगृभ्रे) उसको पकड़े रहें, उसको अपना आश्रय बनाये रहें।

एवा हि त्वामृतुथा यातयन्तं मघा विप्रेभ्यो ददतं शृणोमि।
किं ते ब्रह्माणो गृहते सखायो ये त्वाया निदधुः काममिन्द्र ॥ १२ ॥
३३ ॥ १ ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्र) राजन्! (एव हि) इस प्रकार ही मैं सदा (ऋतुथा) उचित ऋतुओं के अनुसार (यातयन्तम्) सूर्यवत् समस्त प्रजाजनों को उद्योग

करते कराते हुए और (विप्रेभ्यः) बुद्धिमान् पुरुषों को (मघा ददतं) नाना धन देते हुए (शृणोमि) श्रवण करूं। हे राजन्! (ये) जो (त्वाया) तेरे आश्रय ही अपना (कामम्) समस्त अभिलषित (निदधुः) रखते हैं, वे वस्तुतः (ते सखायः) तेरे मित्र हैं। वे (ब्रह्माणः) विद्वान् जब (ते किं गृहते) तेरा ले भी क्या लेते हैं।

इति पञ्चमे मण्डले द्वितीयोऽनुवाकः ॥

॥ इति प्रथमोऽध्यायः ॥

---

## अथ द्वितीयोऽध्यायः । तृतीयोऽनुवाकः

[ ३३ ] संवरणः प्राजापत्य ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, २, ७ पंक्तिः । ३ निचृत्पंक्तिः । ४, १० भुरिक्पंक्तिः । ५, ६ स्वराट्पंक्तिः । ८ त्रिष्टुप् । ९ निचृत्त्रिष्टुप् । दशर्चं सूक्तम् ॥

महिं मुहे तुवसे दीध्ये नॄनिन्द्रायेत्था तुवसे अतव्यान् ।
यो अस्मै सुमतिं वाजसातौ स्तुतो जने समर्यश्चिकेत ॥ १ ॥

भा०—(यः) जो राजा (वाजसातौ) ऐश्वर्य लाभ और संग्राम विजय के लिये (स्तुतः समर्यः) प्रस्तुत होकर वीर पुरुषों सहित (अस्मै जने) इस राष्ट्र के वासी जनों के ऊपर शासक होकर (सुमतिं चिकेत) सन्मति को जानता और अन्यों को तदनुसार चलाने में समर्थ है (इत्था) ऐसे (तवसे इन्द्राय) ऐश्वर्यवान् पुरुष के अधीन (अतव्यान् नॄन्) निर्बल पुरुषों को भी मैं (महे तवसे) बड़ा भारी बल सम्पादन करने के लिये (महि दीध्ये) पर्याप्त शक्तिशाली मानता हूं।

स त्वं न इन्द्र धियसानो अर्कैर्हरीणां वृषन्योक्त्रमश्रेः ।
या इत्था मघवन्ननु जोषं वक्षो अभि प्रार्यः सक्षि जनान् ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (सः) वह (त्वं) तू (धियसानः) राज्य कार्यों की चिन्ता करता हुआ (अर्कैः) अर्चना योग्य साधनों से (हरीणां

ओक्तुम्) अश्वों के जोड़ने को सारथि के समान (हरीणां) राज्य कार्यों के सञ्चालक अध्यक्ष मनुष्यों को (योक्तुम् अश्वैः) नियोजन, परस्पर संयोग वा उनको नियुक्ति वा आश्रय देकर उत्तम पदों पर रख। हे (वृषन्) बलवान् राजन् ! हे (मघवन्) ऐश्वर्य के स्वामिन् ! (इत्था) इस प्रकार से तू (याः) जिन प्रजाओं का भार (अनुजोष) प्रतिदिन प्रेम से (वक्षः) अपने ऊपर लेता है उन (जनान् अभि) मनुष्यों के प्रति तू (अर्यः) स्वामिवत् (प्र सक्षि) सुदृढ़ समवाय बना कर रह।

न ते त इन्द्राभ्य१स्मदृष्वायुक्तासो अब्रह्मता यदसन् ।
तिष्ठा रथमधि तं वज्रहस्ता रश्मिं देव यमसे स्वश्वः ॥ ३ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! हे (ऋष्व) महापुरुष ! (यत्) जो (अयुक्तासः) तेरे साथ योग न करें और जो (न ते) तेरे भी होकर न रहें और जो (अब्रह्मता) धनहीनता है, वह (ते अस्मद्) तेरे प्रजा रूप हम लोगों से (अभि) परे रहें। हे (वज्रहस्त) बल को अपने हाथ में रखने वाले ! तू (रथम् अधि तिष्ठ) जिस रथ पर आरूढ़ हो (तं) उसके (रश्मिं) रासों को (स्वश्वः) उत्तम अश्वारोही के तुल्य (यमसे) नियन्त्रण में रख।

पुरू यत्त इन्द्र सन्त्युक्था गवे चकर्थोर्वरासु युध्यन् ।
ततक्षे सूर्याय चिदोकसि स्वे वृषा समत्सु दासस्य नाम चित् ॥४॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (यत्) जो (ते) तेरे (उक्था) प्रशंसनीय कार्य हैं जिनको तू (गवे) पशु और भूमि की उन्नति के लिये (उर्वरासु युध्यन् चकर्थ) उपजाऊ भूमियों के निमित्त युद्ध करता हुआ करे, तब तू (वृषा) वर्षणशील होकर (सूर्याय) सूर्यवत् तेजस्वी पद के योग्य (स्वे ओकसि) अपने पद पर रहकर (समत्सु) संग्रामों में (दासस्य चित् नाम ततक्षे) मेघ के तुल्य उदार दाता और राष्ट्र सेवक रूप से ख्याति को उत्पन्न कर।

वय ते त इन्द्र येच नरः शर्धो जज्ञाना याताश्च रथाः ।
आस्माञ्जगम्यादहिशुष्म सत्वा भगो न हव्यः प्रभृथेषु चारुः ॥५॥१॥

भा०—हे (इन्द्र) राजन् ! (ये च) और जो (नरः) नायक लोग (ते शर्धः ज्ञानाः) तेरे बल को पैदा करने वाले और जो (याताः च रथाः) प्रयाणशील रथ हैं और (ते वयं) वे हम ही ते ; हि शुष्म) सर्वतोमुख जाने वाले बल के स्वामिन् ! (भगः न हव्यः) ऐश्वर्यवान् तुझ स्वामी के तुल्य स्तुत्य (प्रभृथेषु चारुः) उत्तम रीति से भरण योग्य परिजनों में श्रेष्ठ, (हव्यः) स्तुति योग्य (सत्वा) सात्विक पुरुष (अस्मान् आ जगम्यात्) हमें प्राप्त हो । इति थमो वर्गः ॥

पपृक्षेण्यमिन्द्र त्वे ह्योजो नृम्णानि च नृतमानो अमर्तः ।
स न एनीं वसवानो र॒यिं दाः प्रार्यः स्तुषे तुविमघस्य दानम् ॥ ६ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (त्वे हि) तेरे अधीन रहने ला, (ओजः) पराक्रम (पपृक्षेण्यम्) सदा सबके प्रश्न का विषय बना रहे और (त्वे नृम्णानि च) तेरे अधीन नाना ऐश्वर्य भी (पपृक्षेण्यानि) प्रश्न योग्य होकर रहें । वे अपार हों । (त्वे नृतमानः) तेरे अधीन नाचता हुआ, इशारे पर चलता हुआ मनुष्य भी (अमर्त्तः) साधारण मनुष्य से भिन्न होकर रहे । (सः) वह तू (एनीं वसवानः) शुक्लवर्णा, सदाचारिणी और प्राप्त होने योग्य मन्तव्या स्त्रीवत् उपभोग्य प्रजा को प्राप्त कर (वसवानः) उसे बसाता हुआ और उसमें वसुपति के समान रहता हुआ, तू (नः) हमें (रयिं दाः) ऐश्वर्य दे और प्रजागण (तुवि मघस्य) बहुत धनाढ्य (अर्यः) तुझ स्वामी के (दानम्) दान की (प्र स्तुषे) खूब स्तुति करें और तू भी (अर्यः सन् तुवि-मघस्य दानं प्र स्तुषे) स्वामी होकर बहुत समृद्ध राष्ट्र की स्तुति कर ।

एवा न इन्द्रोतिभिरव पाहि गृणतः शूर कारून् ।
उत त्वचं ददतो वाजसातौ पिप्रीहि मध्वः सुषुतस्य चारोः ॥ ७ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् (एव) इस प्रकार तू (नः) हमारी (अव) रक्षा कर। (गृणतः) उपदेष्टा विद्वानों और (कारून्) क्रिया-कुशल शिल्पियों को हे (शूर) शूरवीर ! तू (पाहि) पालन कर। हे राजन् (उत) और (त्वचं) अपने शरीर की (वाजसातौ ददतः) संग्राम और अन्नोत्पादन, कृषि आदि के कार्य में लगाने वाले पुरुषों को (चारोः) उत्तम, गमनशील (सुसुतस्य) उत्तम रीति से तैयार किये (मध्वः) अन्न और जल से (पिप्रीहि) पूर्ण कर।

उत त्ये मा पौरुकुत्स्यस्य सूरेस्त्रसदस्योर्हिरणिनो रराणाः ।
वहन्तु मा दश श्येतासो अस्य गौरिक्षितस्य क्रतुभिर्नु सश्चे ॥ ८ ॥

भा०—(उत) और (पौरुकुत्स्यस्य) बहुत सैन्य समुदाय के अध्यक्ष (सूरेः) विद्वान् (त्रसदस्योः) भय त्रस्त शत्रु को उखाड़ फेंकने वाले (हिरणिनः) सुवर्णादि ऐश्वर्य के स्वामी के (रराणाः) अति चपल, क्रीड़ा से चलने वाले (त्ये) वे (श्येतासः) शुक्लवर्ण (दश) दशों अश्वसैन्य (मा वहन्तु) मुझ राष्ट्र के कार्य-भार को धारण करें और (अस्य) इस (गैरिक्षितस्य) आज्ञा आदि या वेद या परस्पर की स्थित शर्त्तों की मर्यादा में रहने वाले (अस्य) इस राजा के (क्रतुभिः) कर्मों और ज्ञानों से मैं (नु) शीघ्र ही (सश्चे) उत्तम रूप से प्रबन्ध युक्त हो जाऊं।

उत त्ये मा मारुताश्वस्य शोणाः क्रत्वामघासो विदथस्य रातौ ।
सहस्रा मे च्यवतानो ददान आनूकमर्यो वपुषे नार्चत् ॥ ९ ॥

भा०—(उत) और (मारुत-अश्वस्य) वायु वेग से जाने वाले अश्वों के स्वामी (विदथस्य) नाना ऐश्वर्य प्राप्त करने वाले राजा के (रातौ) दान में (त्ये) वे (शोणाः) लाल वर्ण के वा गतिशील, (क्रत्वा मघासः) कार्य और बुद्धि से उत्तम धन प्राप्त करने वाले भृत्य जन और (सहस्रा च्यवतानः) हजारों ऐश्वर्यों को देने वाला राजा और (ददानः) आभरण देने वाला (अर्यः) स्वामी ये सभी (मा) मुझे (वपुषे आनूकं न मे) मेरे राष्ट्रमय शरीर को देह को आभूषण के तुल्य (अर्चत्) सुशोभित करते हैं।

उत त्ये मा ध्वन्यस्य जुष्टा लक्ष्मण्यस्य सुरुचो यतानाः ।
मह्ना रायः संवरणस्य ऋषेर्व्रजं न गावः प्रयता अपि ग्मन् ॥१०॥२॥

भा०—(गावः व्रजं न) गौएं जैसे गौशाला को प्राप्त होती हैं और (ऋषेः संवरणस्य प्रयताः गावः व्रजं न) मन्त्रार्थद्रष्टा गुरु की प्रदान की हुई वाणियां जैसे समीप आये शिष्य को प्राप्त होती हैं वैसे ही (ध्वन्यस्य) उत्तम ध्वनि करने वाले, (लक्ष्मण्यस्य) राज-मुद्रा चिह्न से अंकित (रायः मह्ना) धनैश्वर्य के महान् सामर्थ्य से (संवरणस्य) मिलकर वरण किये गये राजा और वरण करने वाले प्रजाजन की (सुरुचः) सबको रुचने वाली मनोहर (यतानाः) यत्नशील (गावः) भूमियां और आज्ञा वाणियां (प्रयताः) नियत रूप होकर (व्रजं अपि ग्मन्) मार्ग और संसार को प्राप्त करें ।

[ ३४ ] संवरणः प्राजापत्य ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१ भुरिक् त्रिष्टुप् । ६, ९ त्रिष्टुप् । २, ४, ५ निचृज्जगती । ३, ७ जगती । ८ विराड्जगती ॥ नवर्चं सूक्तम् ॥

अजातशत्रुमजरा स्वर्वत्यनु स्वधामिता दस्ममीयते ।
सुनोतन पचत ब्रह्मवाहसे पुरुष्टुताय प्रतरं दधातन ॥ १ ॥

भा०—(अजरा) जीर्ण न होने वाली, (स्ववंती) सुख से समृद्ध, (स्वधा) स्वयं अपने को धारण करने वाली, अपने धन को धारने वाली, राष्ट्रवासिनी प्रजा जरारहित युवती के समान ही (अजात शत्रुम्) शत्रुरहित, (दस्मम्) विघ्नों के विनाशक पुरुष को (ईयते) प्राप्त होती है । हे विद्वान् पुरुषों ! आप (पुरुस्तुताय) बहुतों से प्रशंसित (ब्रह्म-वाहसे) धन और ज्ञान के धारक विद्वान् और सम्पन्न पुरुष के आदरार्थं (सुनोतन) उत्तम ऐश्वर्यादि उत्पन्न करो, (पचत) उत्तम भोजन बनाओ और (प्रतरं) खुब अच्छी प्रकार दुःख संकटादि से तरने और दूर जाने के साधन नाव, रथादि (दधातन) बनाओ ।

आ यः सोमेन जठरमपिप्रतामन्दत मघवा मध्वो अन्धसः ।
यदीं मृगाय हन्तवे महावधः सहस्रभृष्टिमुशना वधं यमत् ॥ २ ॥

भा०—(यः) जो राजा (सोमेन) ऐश्वर्य से (जठरम्) राष्ट्र के भीतरी भाग को (आ अपिप्रत) सब ओर से भर लेता है, वह (मघवा) ऐश्वर्यवान् होकर (मध्वः) मधुर (अन्धसः) अन्नादि से (अमन्दत) तृप्ति लाभ करे और (यत्) जो (ईम्) सब ओर केवल (हन्तवे मृगाय महावधः) हननशील हिंसक सिंह के पेट भरने के लिये अन्य जीवों के भारी वध के सदृश शत्रु राजा वा स्वयं हिंसा-व्यसनी राजा की सन्तुष्टि के लिये भारी जनसंहार हो तो ऐसे (सहस्रभृष्टिम्) हजारों जनों और जीवों को आग से भून देने वाले (वधं) हत्याकाण्ड को, (उशनाः) प्राणियों को सुखी चाहने वाला, राजा अवश्य (यमत्) रोक दे । ऐसे जनसंहार न होने दे ।

यो अस्मै घ्रंस उत वा य ऊधनि सोमं सुनोति भवति द्युमाँ अह ।
अपाप शुक्रस्ततनुष्टिमूहति तनूशुभ्रं मघवा यः कवासखः ॥ ३ ॥

भा०—(यः) जो (घ्रंसे) दिन के समय (उत वा) अथवा (यः ऊधनि) प्रातः समय में अर्थात् दिन रात (अस्मै) इस राष्ट्र की वृद्धि के लिये (सोमं सुनोति) देह में औषध, जल या पुष्टिकर वीर्य के समान ऐश्वर्य को उत्पन्न करता है वह (अह) निश्चय से (द्युमान्) तेजस्वी (भवति) हो जाता है । (यः) जो पुरुष (कवासखः) विद्वान् पुरुषों का मित्र (मघवा) ऐश्वर्यवान् और (शक्र) शक्तिशाली होकर (तनूशुभ्रं) देह में वा राष्ट्र में शोभाजनक (ततनुष्टिम्) शक्ति की (ऊहति) वृद्धि करता है वह (अप-अप) सब रोगों और शत्रुओं को सदा दूर भगा देता है ।

यस्यावधीत्पितरं यस्य मातरं यस्य शक्रो भ्रातरं नात ईषते ।
वेतीद्वस्य प्रयता यतङ्करो न किल्बिषादीषते वस्व आकरः ॥ ४ ॥

भा०—(शक्रः) शक्तिशाली राजा (यस्य पितरम्) जिसके पिता को, (यस्य मातरं) जिसकी माता को वा (यस्य भ्रातरं) जिसके भाई को भी (अवधीत्) मारे, दण्ड दे और वह (अतः न ईयते) उससे भय न खावे वह (यतङ्करः) सदा यत्नशील रहकर (यस्य प्रयता इत् उ वेति) उसे वश करने की कामना करता रहे। वह (वस्वः आकरः) ऐश्वर्य को सब ओर से संग्रह करने में कुशल होकर (किल्विषात्) पापी पुरुष से (न ईषते) कभी भय न खावे।

न प॒ञ्चभि॑र्द॒शभि॑र्वष्ट्या॒रभं॒ नासु॑न्वता सचते॒ पुष्य॑ता च॒न।
जि॒नाति॒ वेद॑मु॒या हन्ति॒ वा॒ धुनि॒रा दे॑व॒युं भ॑जति॒ गोम॑ति व्र॒जे ॥५॥३॥

भा०—जो पुरुष अपने (पञ्चभिः) पांचों इन्द्रियों से और (दशभिः) दशों प्राणों से युक्त होकर (आरभं) कार्य करने का उद्योग (न वष्टि) नहीं करना चाहता उस (असुन्वता) निरुद्योगी और (पुष्यता चन) केवल मोटे ताजे पुरुष से भी (न सचते) विद्वान् पुरुष मैत्रीभाव नहीं करता। ऐसे व्यक्ति का तो (धुनिः) शत्रुओं को कंपा देने में समर्थ पुरुष (जिनाति वा) अवश्य तिरस्कार करे (वा) अथवा (हन्ति इत्) ऐसे पुरुष को दण्ड दे। (गोमति व्रजे) वाणियों से युक्त, आदरपूर्वक प्राप्तव्य गुरु तथा सूर्यवत् तेजस्वी और पृथिवी के स्वामी तथा शत्रु पर चढ़ने वाले सेनापति के अधीन रहने वाले (देवयुम्) विद्वानों और राजा की कामना करने वाले प्रिय पुरुष को (भजति) राजा आदर पूर्वक रक्खे।

वि॒त्वक्ष॑णः॒ सम्‌ऋ॑तौ च॒क्रमा॑स॒जोऽसु॑न्वतो॒ विषु॑णः॒ सुन्व॒तो वृ॒धः।
इन्द्रो॒ विश्व॑स्य दमि॒ता वि॒भीष॑णो यथाव॒शं न॑यति॒ दास॒मार्यः॑ ॥ ६ ॥

भा०—(इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् (आर्यः) स्वामी, (सम्-ऋतौ) संग्राम तथा सभा आदि में (वित्वक्षणः) विद्युत्वत् विविध प्रकार से शत्रुओं का छेदन भेदन करने हारा (वि-त्व क्-सनः) सभादि में विविध विद्याओं के रहस्य खोलकर बतलाने हारा हो। सूर्य जैसे (चक्रमासजः) संवत्सर चक्र वा मास-मास में प्रकट होता है वैसे ही राजा भी, (चक्रम्-आसजः) राज-चक्र वा सैन्यचक्र के मुख स्थान

पर प्रकट हो। वह (असुन्वतः) अपुरुषार्थी पुरुष का (वि-षुणः) विरोधी और (सुन्वतः) पुरुषार्थी पुरुष का (वृधः) बढ़ाने वाला हो। वह (विभीषणः) विशेष रूप से भीषण होकर भी (विश्वस्य दमिता) समस्त राज्य का दमन करने हारा होकर (दासम्) भृत्य तथा प्रजानाशक शत्रु को भी (यथावशं) यथाशक्ति (नयति) सन्मार्ग पर चलावे।

समीं पणेरजति भोजनं मुषे वि दाशुषे भजति सूनरं वसु।
दुर्गे चन ध्रियते विश्व आ पुरु जनो यो अस्य तविषीमचुक्रुधत् ॥७॥

भा०—राजा (पणेः) व्यवहारकुशल पुरुष के (भोजनं) भोजन और पालन को (सम् अजति) प्राप्त कराता है और (मुषे) चोर के लिये (वि) उससे विपरीत दण्ड करता है, और (दाशुषे) आत्मसमर्पक प्रजा के हितार्थ (सूनरं) उत्तम नायकों से युक्त (वसु) वसने योग्य राष्ट्र और ऐश्वर्य को (वि भजति) यथायोग्य विभक्त करता है और (यः) जो (अस्य) इस राजा की (तविषीम्) शक्ति को (अचुक्रुधत्) क्रोधित कर दें वह (पुरु जनः) बहुत से लोग भी (विश्वे) सब (दुर्गे चन आध्रियते) दुर्ग के बीच कैद कर रख दिये जाते हैं।

सं यज्जनौ सुधनौ विश्वशर्धसाववेदिन्द्रो मघवा गोषु शुभ्रिषु।
युजं ह्य१न्यमकृत प्रवेपन्युदीं गव्यं सृजते सत्वभिर्धुनिः ॥ ८ ॥

भा०—(यत्) जो (जनौ) दो मनुष्य, दो नायक (सुधनौ) खूब धन से समृद्ध और (विश्व शर्धसौ) सब प्रकार के शस्त्रास्त्र बलों से सुदृढ़ हो जायं तो (मघवाः इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् राजा (शुभ्रिषु) रत्न और शोभादायी द्रव्यों से सम्पन्न (गोषु) भूमियों की रक्षा के निमित्त उन दोनों को (सम् अवेत्) परस्पर मिलाकर सन्धि पूर्वक रक्खे (अन्यम्) अपने से भिन्न शत्रु को भी (युजम् अकृत) अपना सहायक बना ले। यदि वह सामपूर्वक सहयोग न करे तो जैसे (प्रवेपनी धुनिः सत्वभिः गव्यं ईं उत्सृजते) वेग से चलने वाली नदी वेगों से चलकर भूमि के हितकर जल प्रदान करती है वैसे ही बलवान् राजा भ

कान्तिकृत् अन्न रस को (वायवे) वायु तुल्य बलशाली, एवं राजा वा विद्वान् के उपभोग के लिये (प्र भरत) लाया करो। हे (देव) राजन् ! हे विद्वन् ! तू (प्रथमः) श्रेष्ठ होकर (नः) हमें (होता इव) दाता के समान (पाहि) पालन कर और हम (ते मदाय) तेरी तृप्ति के लिये (अस्य मध्वः) इस अन्न का अंश (ररिम) देते हैं।

दश क्षिपो युञ्जते बाहू अद्रिं सोमस्य या शमितारा सुहस्ता ।
मध्वो रसं सुगभस्तिर्गिरिष्ठां चनिश्चदद् दुदुहे शुक्रमंशुः ॥ ४ ॥

भा०—जैसे दो (शमितारा) शान्तिपूर्वक कार्य करने वाले (सुहस्ता) उत्तम हाथों से युक्त, (वाहू) वाहुएं (अद्रि) शिलाखण्ड को या दृढ़ शस्त्र को पकड़ते हैं और जैसे (दश क्षिपः अद्रि युञ्जते) दसों अंगुलियां शिलाखण्ड या शस्त्र का प्रयोग करती हैं, वैसे ही (यौ) जो दो अधिकारी (बाहू) शत्रुओं को पीड़ा देने हारे हों वे और (सोमस्य) ऐश्वर्य को (शमितारौ) शान्ति से सम्पादन करने वाले, (सु-हस्ता) उत्तम कुशल हाथों वाले होकर (अद्रि) पर्ववान् दृढ़ सैन्य बल का प्रयोग करें और (दश क्षिपः) दसों शत्रुओं को उखाड़ फेंकने वाली सेनाएं भी (युञ्जते) उनका सहयोग करें। जैसे (सु गभस्तिः) उत्तम किरणों से युक्त सूर्य (गिरि-ष्ठां मध्वः रसं दुदुहे) मेघ में स्थित भूमि या जल के रस को देता है वैसे ही (अंशुः) सूर्यवत् भाग ग्राही, (सु-गभस्तिः) उत्तम बाहुशाली पुरुष (गिरि ष्ठां) पर्वत वा मेघ में स्थित (मध्वः) मधु, अर्थात् पृथ्वी के (रसं) सारभूत (चनिश्चदद्) आह्लादकारी सुवर्णादि (शुक्रम्) कान्तिमान् पदार्थ को (दुदुहे) प्राप्त करे।

असावि ते जुजुषाणाय सोमः क्रत्वे दक्षाय बृहते मदाय ।
हरी रथे सुधुरा योगे अर्वागिन्द्र प्रिया कृणुहि हूयमानः॥५॥२०॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (क्रत्वे) कर्म सामर्थ्य और (दक्षाय) बल बढ़ाने के लिये और (बृहते मदाय) बड़े धन की वृद्धि, सुख और सन्तोष के

लिये (ते जुजुषाणाय) प्रेम से सेवन करने वाले तेरे लिये (सोमः) यह सब ऐश्वर्य, अन्नादि के तुल्य ही (असावि) उत्पन्न किया जाता है। तू (योगे रथे) जोड़ने योग्य रथ में (सुधुरा) उत्तम धारणशील (हरी) दो अश्वों को लगाकर (हूयमानः) अन्यों से स्पर्द्धा करता हुआ, (अर्वाक्) हमें प्राप्त हो और (प्रिया कृणुहि) हमारे लिये प्रिय कार्य कर। इति विंशो वर्गः ॥

आ नो॑ म॒हीम॒रम॑तिं स॒जोषा॒ ग्नां दे॒वीं नम॑सा रा॒तह॑व्याम् ।
मधो॒र्मदा॑य बृह॒तीमृ॑त॒ज्ञामाग्ने॑ वह प॒थिभि॑र्दे॒व॒यानैः॑ ॥ ६ ॥

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन्! विद्वन्! (ग्नां देवीं) गमन योग्य स्त्री के तुल्य ही (नः) हमारी, (महीं) आदरणीय (अरमतिम्) आनन्ददायक, ज्ञानयुक्त, (ग्नां) ज्ञान को प्राप्त करने वाली, (नमसा) विनयपूर्वक (रातहव्याम्) दान योग्य अन्न आदि देने वाली (बृहतीं) बड़ी, (ऋतज्ञाम्) सत्य ज्ञान बतलाने वाली, वाणी को तू (सजोषाः) प्रीति युक्त होकर (मधोः मदाय) अन्नवत् वेदमय ज्ञान से तृप्त होने के लिये (देवयानैः पथिभिः) विद्वानों से गमन करने योग्य मार्गों से (आ वह) प्राप्त कर और अन्यों को भी प्राप्त करा।

अञ्ज॑न्ति॒ यं प्र॒थय॑न्तो॒ न विप्रा॑ व॒पाव॑न्तं॒ ना॒ग्निना॒ तप॑न्तः ।
पि॒तुर्न पु॒त्र उ॒पसि॒ प्रेष्ठ॒ आ घ॒र्मो अ॒ग्निमृ॒तय॑न्नसादि ॥ ७ ॥

भा०—जैसे किरण गण (वपावन्तं सूर्यं अञ्जन्ति) बीजोत्पादक शक्ति से युक्त सूर्य को प्रकट करते और (अग्निना तपन्तः) अग्नि द्वारा तपाते हैं (न) वैसे ही (विप्राः) बुद्धिमान् पुरुष (यं) जिस (वपावन्तं) अज्ञानवत् शत्रुनाशक शक्ति और सन्तान-परम्परा से युक्त पुरुष को (प्रथयन्तः) प्रसिद्ध करते हुए, (अञ्जन्ति) खूब प्रकाशित करते हैं और जिसको उत्तम पात्र के तुल्य दृढ़ करने के लिये (अग्निना तपन्तः) तेजस्वी नायक पुरुष या पद द्वारा तपाते, अधिक तेजस्वी बनाते हुए (अञ्जन्ति) प्रकाशित करते हैं वह (धर्मः) सूर्य के समान तेजस्वी पुरुष (पितुः उपसि पुत्रः न प्रेष्ठः) पिता के समीप पुत्र के तुल्य प्रिय

होकर (अग्निम् ऋतयन्) अग्रणी नायक पद को न्याय द्वारा प्राप्त करता हुआ (आ असादि) आगे बढ़ता है।

अच्छा मही बृहती शन्तमा गीर्दूतो न गन्त्वश्विना हुवध्यै ।

मयोभुवा सरथा यातमर्वाग्गन्तं निधिं धुरमाणिर्न नाभिम् ॥ ८ ॥

भा०—(दूतः न) उत्तम संदेशहर दूत के समान (मही बृहती) उत्तम वेदमयी (शन्तमा गीः) शान्तिकारी वाणी (अश्विना हुवध्यै) उत्तम स्त्री पुरुषों को ज्ञान देने और परस्पर को बुलाने आदि कार्य के लिये (अच्छ गन्तु) प्राप्त हो। वे दोनों स्त्री पुरुष सदा (सरथा) एक समान रथ में विराजते हुए, रथी सारथि के तुल्य (मयोभुवा) सुख प्राप्त करते हुए (यातं) जीवन-पथ पर बढ़ें। (अर्वाग्) विनीत होकर (आणिः धुरं नाभिम् न) कीला जैसे भार धारक नाभि को प्राप्त होता है वैसे ही वे दोनों (निधिम् गन्तम्) निधि, मूल 'आधार' ऐश्वर्यमय सर्वोत्तम, गृहस्थ आश्रम को प्राप्त हों।

प्र तव्यसो नमउक्तिं तुरस्याहं पूष्ण उत वायोरदिक्षि ।

या राधसा चोदितारा मतीनां या वाजस्य द्रविणोदा उत त्मन् ॥९॥

भा०—(अहम्) मैं (तव्यस्य) वलवान् (तुरस्य) अति शीघ्रकारी, (पूष्णः) पुष्टिकारक सर्वपोषक और (वायोः) वायु के समान अति वलवान् प्राणप्रद पुरुषों के लिये (नमः उक्ति अदिक्षि) अधिकार-सूचक उत्तम वचन का प्रयोग करूं। (या) जो दोनों (राजसा) धन के द्वारा (मतीनां) ज्ञानवान् पुरुषों को (चोदितारा) शुभ कार्य और उन्नति के मार्ग पर उत्साहित करने वाले, (उत) और (त्मन्) अपने राष्ट्र-कार्य में (वाजस्य) अन्न और ऐश्वर्य की वृद्धि के लिये भी (द्रविणो-दा) धन देने वाले हों।

आ नामभिर्मरुतो वक्षि विश्वाना रूपेभिर्जातवेदो हुवानः ।

यज्ञं गिरो जरितुः सुष्टुतिं च विश्वे गन्त मरुतो विश्व ऊती ।१०।२१।

भा०—हे (जातवेदः) ऐश्वर्यों के कारण प्रसिद्ध ऐश्वर्यवन् ! हे वेदमय ज्ञान के द्वारा प्रसिद्ध विद्वन् ! आचार्य ! तू (विश्वान् मरुतः) समस्त वीर पुरुषों और शिष्यों को (नामभिः आ वक्षि) नाना नामों से धारण कर । और उनको (रूपेभिः आहुवानः) नाना रुचिकर पदार्थों पोशाकों से अपनाता हुआ, (आ वक्षि) आदरपूर्वक रख । हे (मरुतः) वीर पुरुषो ! आप लोग (विश्वे) सभी (ऊती) राष्ट्र की रक्षा के लिये हों । आप (विश्वे) सब लोग (जरितुः) उपदेष्टा और आज्ञापक पुरुष की (गिरः यज्ञं गन्त) वाणी के सहयोग को प्राप्त होओ और (सुस्तुतिं च गन्त) उत्तम स्तुति और उपदेश को प्राप्त करो ।

आ नो॑ दि॒वो बृ॑ह॒तः पर्व॑ता॒दा सर॑स्वती यज॒ता ग॑न्तु य॒ज्ञम् ।
हवं॑ दे॒वी जु॑जुषा॒णा घृ॒ताची॑ श॒ग्मां नो॒ वाच॑मुश॒ती शृ॑णोतु ॥ ११ ॥

भा०—(बृहतः पर्वतात् सरस्वती) बड़े पर्वत से जैसे वेगवती जल भरी नदी आती है वैसे ही (बृहतः दिवः) बड़े भारी तेजस्वी और ज्ञानप्रकाशक विद्वान् से (यजता सरस्वती) दान देने और सत्संग से प्राप्त करने योग्य वाणी (नः यज्ञम्) हमारे सत्सङ्ग वा आत्मा को (आ गन्तु) प्राप्त हो । और (घृताची) घृत, तेज आदि धारण करने वाली, (जुजुषाणा देवी) प्रेम करने वाली स्त्री (नः हवम्) हमारे यज्ञ को प्राप्त हो, वह (उशती) कामना से युक्त होकर प्रेमपूर्वक (नः) हमारी (शग्मां वाचं शृणोतु) सुखप्रद वाणी सुने ।

आ वे॒धसं॒ नील॑पृष्ठं बृ॒हन्तं॒ बृह॒स्पतिं॒ सद॑ने सादयध्वम् ।
सा॒दद्यो॑निं॒ दम॒ आ दी॑दि॒वांसं॒ हिर॑ण्यवर्णमरु॒षं स॑पेम ॥ १२ ॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो ! आप (वेधसं) विद्वान्, उत्तम कर्म करने में कुशल, (नील-पृष्ठं) श्याम रूप मेघ के समान प्रचुर द्रव्य देने वाले, (बृहन्तं) बड़े, (बृहस्पतिम्) वेदवाणी और राष्ट्र पालक पुरुष को (सदने) उत्तम पद पर (सादयध्वम्) स्थापित करो । ऐसे ही (दमे) दण्डाधिकार के पद पर भी (सादद्-योनिम्) सभाभवन में न्यायासन पर विराजने वाले, (दीदिवांसं) तेजस्वी और सत्य न्याय निर्णय देने वाले, (हिरण्य-वर्णम्) सुवर्णवत् शुद्ध;

निष्कपट हित और रुचिकर वर्णों वा पदों का प्रयोग करने वाले, (अरुषम्) क्रोध से रहित, पुरुष को हम (सपेम) प्राप्त कर संगठित होकर रहें।

आ धर्णसिर्बृहद्दिवो रराणो विश्वेभिर्गन्त्वोमभिर्हुवानः।
ग्ना वसान ओषधीरमृध्रस्त्रिधातुशृङ्गो वृषभो वयोधाः ॥ १३ ॥

भा०—(धर्णसिः) राष्ट्र के कार्य-भार का धारक (बृहद्दिवः) बड़े भारी तेज को सूर्यवत् धारण करने और देने वाला, (रराणः) दानशील, (वृषभ) धार्मिक (त्रिधातु शृङ्गः) तीनों धातुओं से मढ़े सींगों से सुशोभित बड़े वृषभ के सदृश, तीनों धातुओं के वाणों के समान किरणों से सुशोभित, एवं तीन धातु ताम्र, लोह, सुवर्ण के वने शस्त्रास्त्रों से युक्त, (वयोधाः) बल, दीर्घ आयु और ज्ञान का धारक (अमृध्रः) प्रजाओं की हिंसा न करने वाला, दयालु पुरुष, (आहुवानः) आदर पूर्वक आमंत्रित होकर (ग्नाः) जंगम और (ओषधीः) अन्न, वृक्ष आदि स्थावर प्रजाओं को भी (वसानः) बसाता हुआ, उनकी रक्षा करता हुआ, एवं (ग्नाः) गमन योग्य भूमियों, प्रजाओं और स्त्रियों की एवं (ओषधीः) तेज और शत्रुदाहक सामर्थ्य को धारण करने वाली सेनाओं को बसाता हुआ, (ओमभिः) रक्षा साधनो सहित (आ गन्तु) हमें प्राप्त हो।

मातुष्पदे परमे शुक्र आयोर्विपन्यवो रास्पिरासो अग्मन्।
सुशेव्यं नमसा रातहव्याः शिशुं मृजन्त्यायवो न वासे ॥ १४ ॥

भा०—(विपन्यवः) विविध विद्याओं का उपदेश करने वाले गुरु, व्यवहार कुशल और (रास्पिरासः) धनैश्वर्य को पूर्ण करने वाले वैश्यजन, (नमसा) विनय से और राजा के नवाने वाले तेज से बाधित होकर (रातहव्याः) ज्ञान और धन आदि देकर (सुशेव्यम्) सुख से सेवने योग्य, सुखप्रद, प्रधान पुरुष को (वासे) बसने योग्य राष्ट्र में (वासे आयवः शिशुं न) घर में ज्ञानी लोग जैसे बालक को सजाते और स्वच्छ रखते हैं वैसे ही (आयवः) सभी मनुष्य (शिशुं) शासनकुशल पुरुष को (मृजन्ति) अभिषेक करावें और (मातुः परमे पदे) माता

के सर्वोच्च पद गृह में बालक को आशीर्वाद आदि देने जैसे लोग घर में आते हैं वैसे ही (मातुः परमे पदे) माता, पिता के सदृश सर्वोत्कृष्ट पद पर स्थित अथवा पृथिवी के सर्वोच्च पद, राजसिंहासन पर स्थित (शुक्रे) तेजस्वी, शुद्ध कर्त्तव्य में विराजने वाले (आयोः) दीर्घायु पुरुष को (आ अग्मन्) प्राप्त हों।

बृहद्वयो बृहते तुभ्यमग्ने धियाजुरो मिथुनासः सचन्त।
देवोदेवः सुहवो भूतु मह्यं मा नो माता पृथिवी दुर्मतौ धात् ॥१५॥

भा०—हे (अग्ने) प्रकाशवान्, तेजस्विन् प्रभो! राजन्! (तुभ्यम् बृहते) महान् तेरे (बृहत् वयः) बड़े बल, ज्ञान और दीप्ति को (धियाजुराः) बुद्धि, कर्म और अनुभव में वृद्ध (मिथुनासः) स्त्री और पुरुष जन (सचन्त) एक साथ मिलकर बैठें। तू (देवः देवः) दानशील और सर्वप्रकाशक होकर (मह्यं) मेरे लिये (सु-हवः) उत्तम स्तुतियोग्य (भूतु) हो, (माता पृथिवी) माता, पृथिवी, पृथिवी तुल्य विशाल हृदय होकर, एवं मातृसदृश सर्वाश्रय आचार्यादि भी (दुर्मतौ) दुःखदायी बुरी मति में (नः) हमें (मा धात्) न रहने दें।

उरौ देवा अनिबाधे स्याम ॥ १६ ॥

भा०—हे (देवाः) विद्वान्, वीर पुरुषो! हम (उरौ) विशाल (अनिबाधे) बाधा, कष्टादि से रहित राष्ट्र में (स्याम) रहें।

समश्विनोरवसा नूतनेन मयोभुवा सुप्रणीती गमेम।
आ नो रयिं वहतमोत वीराना विश्वान्यमृता सौभगानि ॥१७॥२२॥

भा०—हम लोग (अश्विनोः) अश्वयुक्त, सारथि और रथी इनके (नूतनेन) नवीन, शुद्ध (अवसा) रक्षा करने वाले बल सैन्यादि से और (मयोभुवा) सुखोत्पादक ऐश्वर्य से युक्त होकर (सुप्रणीती) उत्तम सुखकारक, नीति में ही (सं गमेम) मिल कर चलें। हे उत्तम स्त्री पुरुषो! आप दोनों (नः) हमारे लिये (रयिम् आ वहतम्) ऐश्वर्य धारण करो और (वीरान् आ वहतम्) बलवान्

पुत्र धारण करो और (विश्वानि) सब प्रकार के (अमृता) दीर्घ जीवनप्रद (सौभगानि) ऐश्वर्य, (आ वहतम्) प्राप्त करो। इति द्वाविंशो वर्गः ॥

[ ४४ ] अवत्सारः काश्यप अन्ये च सदापृणबाहुवृकादयो दृष्टलिंगा ऋषयः ॥
विश्वेदेवा देवताः ॥ छन्दः—१, १३ विराड् जगती। २, ३, ४, ५,
६ निचृज्जगती। ८, ९, १२ जगती। ७ भुरिक् त्रिष्टुप्। १०,
११ स्वराट् त्रिष्टुप्। १४ विराट् त्रिष्टुप्। १५ त्रिष्टुप् ॥
पंचदशर्चं सूक्तम् ॥

तं प्रत्नथा पूर्वथा विश्वथेमथा ज्येष्ठतातिं बर्हिषदं स्वर्विदम्।
प्रतीचीनं वृजनं दोहसे गिराशुं जयन्तमनु यासु वर्धसे ॥ १ ॥

भा०—हे राजन्! (यासु) जिन प्रजाओं के बीच रहकर (अनु वर्धसे) तू प्रतिदिन वृद्धि को प्राप्त होता है और (यासु) जिनके बीच तू (प्रतीचीनम्) शत्रु के प्रति निर्भयता से जाने वाले, (आशुं) शीघ्रगामी (जयन्तम्) विजय प्राप्त करने वाले, (वृजनं) शत्रु के धारक बल को भी (गिरा) वाणी के बल से (दोहसे) दोहता है, प्राप्त करता है, (तम्) उस (प्रत्नथा) उत्तम, पुरातन के समान (पूर्वथा) पूर्ववत् (विश्वथा) सर्वस्व के तुल्य, (ज्येष्ठतातिं) श्रेष्ठ, (बर्हिषदम्) वृद्धिशील राष्ट्र में विद्यमान, (स्वर्विदम्) सुख के प्राप्त करने और कराने वाले राष्ट्र का तू सदा (दोहसे वर्धसे) दोहन कर बढ़ा।

श्रिये सुदृशीरुपरस्य याः स्वर्विरोचमानः ककुभामचोदते।
सुगोपा असि न दभाय सुक्रतो परो मायाभिर्ऋत आस नाम ते ॥२॥

भा०—(विरोचमानः स्व ककुभाम् मध्ये यथा सुदृशीः उपरस्यश्रिये करोति तथा) सूर्य जैसेदिशाओं के बीच विशेष तेज से चमकता हुआ, उत्तम रीति से दिखाने वाली दीप्तियों को मेघ की शोभा उत्पन्न करने के लिये ही धारण करता है वैसे ही हे राजन्! तू भी (अचोदते) प्रेरणा न करने वाले, स्वयं शासित होने वाले राष्ट्र की (श्रिये) लक्ष्मी वृद्धि के लिये, (स्वः) शत्रु संतापक होकर (ककुभाम्) दिशाओं के बीच (विरोचमानः) विविध प्रकार से सबको अच्छा लगता हुआ

(याः) जिन (उपरस्य) मेघवत् दानशील (सुदृशीः) उत्तम रीति से देखने वाली आप्त प्रजाओं को (श्रिये) शोभा और आश्रय के लिये धारण करता है, तू उन द्वारा ही (सुगोपाः असि) राष्ट्र का उत्तम पालक हो, हे (सु-क्रतो) उत्तम कर्म-कुशल राजन् ! तू (मायाभिः) अपनी बुद्धियों से (परः) सर्वोत्कृष्ट होकर भी (न दभाय) राष्ट्र के नाश के लिये न हो। प्रत्युत (ते नाम) तेरा नाम, यश (ऋते) ज्ञान और न्याय के आश्रय पर ही (आस) स्थिर हो।

अत्यं हविः सचते सच्च धातु चारिष्टगातुः स होता सहोभरिः ।
प्रसर्स्राणो अनु बर्हिर्वृषा शिशुर्मध्ये युवाजरो विस्रुहा हितः ॥ ३ ॥

भा०—जो (बर्हिः अनु प्रसर्स्राणः) वृद्धिशील राष्ट्र वा प्रजा जन के अनुकूल रहकर और उत्कृष्ट पद की ओर बढ़ता है जो स्वयं (वृषा) बलवान् होकर भी (शिशुः) बालकवत् (मध्ये) प्रजा जनों के बीच सबसे रक्षा करने योग्य, सबका शासक, (युवा) शत्रु मित्र का भेद करने वाला, (अजरः) अविनाशी, (वि-स्रुहा) विविध शत्रुओं का नाशक, (हितः) ओषधिवत् सबका हितकारी होता है (सः) वह (सहोभरिः) सैन्य द्वारा राष्ट्र का पालक (होता) दानशील और (अरिष्ट गातुः) भूमि वासी प्रजाजनों को बिना पीड़ा दिये ही, अविघ्न मार्ग से जाता हुआ (अत्यं) सबसे अधिक (सत् च ) स्थायी और (धातु च) पुष्टिकारक (हविः) अन्न, कर आदि (सचते) प्राप्त करता है।

प्र व एते सुयुजो यामन्निष्टये नीचीरमुष्मै यम्य ऋतावृधः ।
सुयन्तुभिः सर्वशासैरभीशुभिः क्रिविर्नामानि प्रवणे मुषायति ॥ ४ ॥

भा०—जैसे (सु-युजः) रथ में जुते अश्व (यम्यः) सारथी के वश होकर (यामन्) मार्ग में चलते हुए (नीचीः अमुष्मै ऋतावृधः) नीचे अर्थात् विनय से चलते हुए भी उसका सुख बढ़ाते हैं वैसे ही (एते) ये (वः) आप लोगों में से जो (सुयुजः) उत्तम पदों पर नियुक्त होकर नायक का सहयोग करते हुए (ऋतावृधः) राष्ट्र के सत्य न्याय की वृद्धि करते हुए, (इष्टये) इष्ट सुख प्राप्त करने के लिये (यस्य नीचीः) जिस नायक के अधीन रहें (अमुष्मै) उस अमुक

नायक के हित के लिये होते हैं वह (क्रिविः) सर्वकर्त्ता पुरुष ही सूर्य के समान (अभीषुभिः) किरणों के तुल्य अपने (सुमन्तुभिः) उत्तम और (सर्वं शासैः) सब शासकों से (प्रवणे नामानि) नियन्ता नीचे भूमियों में स्थित जलवत् ऐश्वर्य-युक्त राष्ट्र में विद्यमान पदार्थों को कर रूप में (मुषायति) अदृश्य रूप से ग्रहण करे।

सञ्जर्भुराणस्तरुभिः सुतेगृभं वयाकिनं चित्तगर्भासु सुस्वरुः।
धारवाकेष्वृजुगाथ शोभसे वर्धस्व पत्नीरभि जीवो अध्वरे ॥५॥२३॥

भा०—हे (ऋजुगाथ) ऋजु, सत्य धर्म के उपदेष्टा विद्वान्, धर्म नीति में प्रजा को ले जाने हारे राजन्! तू (सु-स्वरुः) उत्तम तेजस्वी और उपदेष्टा होकर (चित्त-गर्भासु) प्रेमयुक्त चित्त को ग्रहण करने वाली प्रजाओं में (वयाकिनं) अल्प बल वाले (सुते-गृभम्) अपने पुत्रवत् ऐश्वर्य युक्त राष्ट्र में गर्भवत् सावधानी से पालन योग्य जन को (तरुभिः) वृक्षों के तुल्य स्थिर मूल वाले, शत्रु नाशक पुरुषों से (संजर्भुराणः) पालन करता हुआ, तू (धारवाकेषु) राष्ट्र धारक पुरुषों के बीच (शोभसे) शोभा को प्राप्त करता है; तू (अध्वरे) राष्ट्र को नाश न होने देने के कार्य में (जीवः) प्राण स्वरूप होकर (पत्नीः) राष्ट्र के पालन करने वाली शक्तियों तथा स्त्रियों के तुल्य प्रजाओं को भी (अभि वर्धस्व) सब प्रकार से बढ़ा। इति त्रयोविंशो वर्गः॥

यादृगेव ददृशे तादृगुच्यते सं छायया दधिरे सिध्रयाप्स्वा।
महीमस्मभ्यमुरुषामुरु ज्रयो बृहत्सुवीरमनपच्युतं सहः ॥ ६ ॥

भा०—(यादृग् एव) जैसा ही (ददृशे) साक्षात् किया जाता है (तादृग् उच्यते) वैसा ही वर्णन किया जाता है। जैसे वृक्ष (अप्सु छायया दधिरे) जलों पर पोषित होकर अपनी छाया से सब जनों को अपने नीचे सुख देते हैं वैसे ही शासक भी (अप्सु) अधीन प्रजाओं के ऊपर रहकर भी (सिध्रया) सुखप्रद (छायया) अपनी छत्रछाया से (अस्मभ्यं) हमारी इस (उरुषाम् महीम्) सुख समृद्धि देने वाली भूमि को (दधिरे) पालन करें और वे (ज्रयः) वेगवान् रहकर (बृहत्)

बड़े (सु वीरम्) उत्तम वीरों से युक्त (अनप-च्युतम्) कभी संग्राम में न भागने वाले (सहः) विजयी बल को भी (दधिरे) धारण करें।

वेत्यग्रुर्जनिवान्वा अति स्पृधः समर्यता मनसा सूर्यः कविः।
घ्रंसं रक्षन्तं परि विश्वतो गयमस्माकं शर्म वनवत्स्वावसुः ॥ ७ ॥

भा०—(सूर्यः) सूर्य समान तेजस्वी (कविः) दूर दर्शी (अग्रुः) नायक (जनिवान्) उत्तम जन्म वा प्रतिष्ठा को प्राप्त करके (समर्यता मनसा) युद्ध इच्छा से युक्त चित्त से (स्पृधः अति वेति) सब स्पर्धालु शत्रुओं से बढ़ जावे। वह (स्व-वसुः) अपनों में रहने और अपनों को बसाने द्वारा होकर (रक्षन्तं) रक्षा करते हुए, (घ्रंसं) तेजस्वी पुरुष को (वनवत्) प्राप्त करे और (अस्माकं) हमारे (गयं) गृह और (शर्म) सुख को (वनवत्) प्रदान करे।

ज्यायांसमस्य यतुनस्य केतुन ऋषिस्वरं चरति यासु नाम ते।
यादृश्मिन्धायि तमपस्यया विदद्य उ स्वयं वहते सो अरं करत् ॥८॥

भा०—(यासु ते नाम) जिन सेनाओं में तेरा यश वा दमनकारी शासन प्रतिष्ठित हो और (यादृश्मिन् धायि) जैसे राजा के अधीन वह तेरा (नाम) शत्रु को नमाने वाला बल (धायि) स्थिर रहता है, (तम्) उस राजा को (अपस्यया) उत्तम कर्म द्वारा वह प्रजा जन (विदत्) प्राप्त करे, क्योंकि (यः उ) जो प्रजा-वर्ग (स्वयं वहते) स्वयं समस्त कार्य भार को धारण करता है (स अरं करत्) वह ही बहुत ऐश्वर्य उत्पन्न करता है। प्रजा ऐसे पुरुष के अधीन रहकर (अस्य) इस (यतुनस्य) यत्नशील पुरुष के (केतुना) ज्ञान के द्वारा (ज्यायांसं) अति श्रेष्ठ (ऋषिस्वरं चरति) विद्वान् पुरुषों के ज्ञान को प्राप्त कराती है।

समुद्रमासामव तस्थे अग्रिमा न रिष्यति सवनं यस्मिन्नायता।
अत्रा न हार्दि क्रवणस्य रेजते यत्रा मतिर्विद्यते पूतबन्धनी ॥ ९ ॥

भा०—(यस्मिन्) जिस राष्ट्र में या जिस नायक के अधीन (आयता) विस्तृत राज्य और भूमि वा वाणी (सवनं) ऐश्वर्य वा भक्ति भाव को (न

रिष्यति) नाश नहीं होने देती और (अग्रिमा) श्रेष्ठ वाणी (आसाम्) प्रजाओं के बीच (समुद्रम्) समुद्र न अन्तरिक्ष के तुल्य सर्वोपरि छायाकारी पुरुष को (अव तस्थे) प्राप्त हो (अत्र) उसके विषय में (ऋवणस्य) कर्म कुशल पुरुष के (हार्दि न रेजते) हृदय के भाव विचलित नहीं होते, (यत्र) और जिसके विषय में (पूतबन्धनी) पवित्र गुणों से गुथी (मतिः) बुद्धि (विद्यते) सदा बनी रहती है, वही उत्तम पद पाने योग्य हैं ।

स हि क्षत्रस्य मनसस्य चित्तिभिरेवावदस्य यजतस्य सध्रेः ।
अवत्सारस्य स्पृणवाम रण्वभिः शविष्ठं वाजं विदुषा चिदर्ध्यम् ॥ १० ॥ २४ ॥

भा०—(सः हि) वह ही नायक होने योग्य है जिस (क्षत्रस्य) वीर्यवान्, (मनसस्य) चित्तवान्, (एव-वदस्य) आगे जाने योग्य मार्ग का उपदेश करने वाले, (यजतस्य) दानशील, (सध्रेः) सदा साथ देने वाले, (अवत्सारस्य) राष्ट्र की रक्षा करने वालों के बीच स्वयं सारवान्, वा उन पालक पुरुषों के बने उत्तम सैन्य बल के नायक के (शविष्ठं) अति बलशाली (विदुषा चित् अर्ध्यम्) विद्वान् पुरुषों से समृद्ध, (वाजं) ज्ञान और ऐश्वर्य को हम (चित्तिभिः) सञ्चित ज्ञानों और (रण्वभिः) रमणीय विचारों, धनों, भवनों और कर्मों से (स्पृणवाम) समृद्ध करें। इति चतुर्विंशो वर्गः ॥

श्येन आसामदितिः कक्ष्यो३ मदो विश्ववारस्य यजतस्य मायिनः ।
समन्यमन्यमर्थयन्त्येतवे विदुर्विषाणं परिपानमन्ति ते ॥ ११ ॥

भा०—(आसाम्) इन समस्त प्रजाओं और सेनाओं में जो (श्येनः) बाज के समान शत्रु पर आक्रमण करने वाला (अदितिः) माता पिता के तुल्य प्रजा-पालक, पुत्र के समान बड़ों का सेवक और अखण्ड शासनकारी, (कक्ष्यः) उत्तम कसे कसाये अश्व के समान उत्तम पेटियों से सुशोभित, (मदः) सबको आनन्द-प्रद है उस (मायिनः) बुद्धिमान्, (यजतस्य) सत्संगयोग्य एवं (विश्व-वारस्य)

सब शत्रुओं के वारण करने वाले मनुष्य के (अन्ति) समीप रहकर (ते) वे अन्य लोग भी (वि सानं) विशेष रूप से भोगने योग्य और (परिपानं) सबकी रक्षा करने वाले पद को (विदुः) प्राप्त करते और (अन्यम्-अन्यम्) अन्य भी अनेक अधिकारों को (सम्-एतवे) प्राप्त करने के लिये (अर्थयन्ति) याचना किया करते हैं।

सुदापृणो यजतो वि द्विषो वधीद्बाहुवृक्तः श्रुतवित्तर्यो वः सचा ।
उभा स वरा प्रत्येति भाति च यदीं गणं भजते सुप्रयावभिः ॥१२॥

भा०—वह राजा (सदा-पृणः) सदा प्रजा को तृप्त करने वाला, (यजतः) दानशील, (बाहुवृक्तः) बाहुबल से शत्रु का भेदन करने में कुशल, (श्रुतवित्) गुरु से उपदिष्ट ज्ञान को जानने वाला होकर (वः) आप लोगों में (सचा) सबके साथ मिलकर (तर्यः) सबको कष्टों से पार उतारने में समर्थ है वही (द्विषः) अप्रीतिकारक पदार्थों और शत्रुजनों को (वि वधीत्) विविध प्रकार से दण्डित करे। (सः) वह (उभा वरा) दोनों प्रकार के वरण योग्य ऐहिक और पारमार्थिक सुखों को (प्रति एति) प्राप्त हो। (भाति च) और वह स्वयं सूर्यवत् चमके। (यद्) और जो (ईम् गणं) इस प्रजा या सैन्यगण को (सु-प्र-यावभिः) उत्तम प्राणकारी वीर पुरुषों के साहाय्य से (भजते) सेवन करे।

सुतम्भरो यजमानस्य सत्पतिर्विश्वासामूधः स धियामुदञ्चनः ।
भरद्धेनू रसवच्छिश्रिये पयोऽनुब्रुवाणो अध्येति न स्वपन् ॥ १३ ॥

भा०—जो पुरुष (धेनुः) गौ के समान (रसवत् पयः) रस से युक्त पुष्टि-कारक अन्न को (शिश्रिये) धारण करता है और जो (न स्वपन्) प्रमाद न करता हुआ, (अनु-ब्रुवाणः) प्रतिदिन प्रवचन करता हुआ (अधि एति) अध्ययन करता है वही (सुतं-भरः) प्रजा को पुत्रवत् पोषण करने में समर्थ (यजमानस्य) दानशील प्रजा का (सत्-पतिः) उत्तम पालक और (विश्वासाम् धियाम्) समस्त ज्ञानों और कर्मों का (ऊधः) धारक और (उद्-अञ्चनः) ज्ञानों का पात्रवत् उत्तम रीति से प्राप्त करने हारा होता है।

यो जागार तमृचः कामयन्ते यो जागार तमु सामानि यन्ति ।
यो जागार तमयं सोम आह तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ॥ १४ ॥

भा०—(यः) जो (जागार) जागता रहता है (तम् ऋचः कामयन्ते) ऋग्वेद के मन्त्रगण वा उत्तम स्तुति, आदि भी उसको ही चाहते हैं। (यः जागार) जो अविद्या निद्रा से जाग जाता है (तम् उ) उसको ही (सामानि) सामवेद के नाना गायन भेद (यन्ति) प्राप्त होते हैं। (यः जागार) जो जागा रहता है, जो सावधान रहता है (तम्) उसको ही (अयं सोमः) यह सोम, ओषधिगण और ऐश्वर्यं पुत्रवत् प्रजागण (आह) कहता है कि (अहम्) मैं (तव सख्ये) तेरे मित्र भाव में (नि-ओकाः अस्मि) निश्चित निवास वना कर रहता हूँ।

अग्निर्जागार तमृचः कामयन्तेऽग्निर्जागार तमु सामानि यन्ति ।
अग्निर्जागार तमयं सोम आह तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ।१५।२५।३।

भा०—(अग्निः) अग्नि के समान तेजस्वी पुरुष (जागार) सदा सावधान रहता है, (ऋचः) ऋग्वेद के मन्त्रगण और समस्त स्तुति आदि (तम् कामयन्ते) उसको ही चाहते हैं। (अग्निः जागार) अग्नि के समान ज्ञान का प्रकाशक पुरुष सदा सावधान रहता है। (तम् उ) उसको ही (सामानि यन्ति) सामवेद के गायन और सबके समान व्यवहार, उत्तम, वचन प्राप्त होते हैं। (अग्निः) अग्नि के तुल्य तेजस्वी पुरुष (जागार) सदा सावधान रहता है (तम् अयम् सोमः आह) उसको यह ऐश्वर्य और ओषधिगण पुत्र व प्रजागण कहता है कि (अहम् तव सख्ये) मैं तेरे मैत्रीभाव में (नि-ओकाः) नियत स्थान बना कर रहता हूं। इति पञ्चविंशो वर्गः ॥ इति तृतीयोऽनुवाकः ॥

[ ४५ ] सदापृण आत्रेय ऋषिः ॥ विश्वेदेवा देवताः ॥ छन्दः—१, २ पंक्तिः । ५, ९, ११ भुरिक् पंक्तिः । ८, १० स्वराड् पंक्तिः । ३ विराट् त्रिष्टुप् । ४, ६, ७ निचृत्त्रिष्टुप् ॥ एकादशर्चं सूक्तम् ॥

विदा दिवो विष्यन्नद्रिमुक्थैरायत्या उषसो अर्चिनो गुः ।
अपावृत व्रजिनीरुत्स्वर्गाद्वि दुरो मानुषीर्देव आवः ॥ १ ॥

भा०—जैसे (दिवः अद्रिम्) सूर्य के प्रकाश मेघ को छिन्न भिन्न करते हैं वैसे ही (विदाः) ज्ञानवान् और (दिवः) कामनावान् पुरुष (उक्थैः) वेदविहित वचनों और कर्मों से (अद्रिम्) मेघवत् आचरण वाले वा अभेद्य अज्ञान को (वि स्यन्) विविध उपायों से नष्ट करें। (आयत्याः उषसः) आने वाली प्रभात वेलाओं के समान ही (अर्चिनः) वेद मन्त्रों के द्रष्टा जन (उद्-गुः) उदय को प्राप्त हों, वे (व्रजिनीः) वर्त्तन योग्य क्रियाओं और गमन योग्य पद्धतियों को (उद् अप आवृत) प्रकट करें। (स्वः उद् गात्) सूर्य के समान तेजस्वी पुरुष उत्तम मार्ग में जायें, अभ्युदय को प्राप्त हों, वह (देवः) मेघवत् दानशील और ज्ञान का प्रकाशक होकर (दुरः मानुषीः) गृह के द्वारों के तुल्य मननशील प्रजाओं को (वि आवः) विविध प्रकार से आवृत्त करें, उनके मन को अपनी ओर अधिक खींचे।

वि सूर्यो अमतिं न श्रियं सादोर्वाद् गवां माता जानुती गात् ।
धन्वर्णसो नद्यः खादोअर्णाः स्थूणेव सुमिता दृंहत द्यौः ॥ २ ॥

भा०—विद्वान् पुरुष और राजा को चाहिये कि (सूर्यः अमतिं न) रूप अर्थात् तेज को जैसे सूर्य सर्वत्र विभक्त कर देता है वैसे ही वह (श्रियं वि सात्) ऐश्वर्य को सर्वत्र प्रजाओं में विभक्त करे और विद्वान् (अमतिं वि सात्) अज्ञान को विविध उपायों से अन्धकारवत् नष्ट करे। वह (माता) माता के तुल्य दयालु होकर स्वयं (गवां माता) नाना किरणों के उत्पादक सूर्यवत् निर्माता और ज्ञाता होकर (ऊर्वात्) बड़े भारी आकाशवत् ऊंचे रहकर भी सबको (आ गात्) प्राप्त हो। जैसे (नद्यः) नदियां (धन्वर्णसः) गति युक्त जल से पूर्ण होकर (खादः-अर्णाः) खाने पीने योग्य जल वाली होती हैं वैसे ही (नद्यः) प्रजाएं और उपदेष्टा जन (धन्व-अर्णसः) स्थान-स्थान पर ज्ञानवान् और (खादः-अर्णाः) भक्षण योग्य अन्न जलों से समृद्ध हों और (द्यौः) सूर्यवत् तेजस्वी

पुरुष भी प्रजाओं को चाहता हुआ (सुमिता स्थूणा इव) घर में उत्तम रीति से लगी आधार-वल्ली या स्तम्भ के समान (दृंहत) दृढ़ हो और राष्ट्र प्रजा को धारण करने में समर्थ हो ।

अस्मा उक्थाय पर्वतस्य गर्भो महीनां जनुषे पूर्व्याय ।
वि पर्वतो जिहीत साधत द्यौराविवासन्तो दसयन्त भूम ॥ ३ ॥

भा०—(गर्भः जनुषे) जैसे गर्भ उत्पन्न होने के लिये ही (विजिहीत) विशेष रूप से गति करता है वैसे ही (पर्वतस्य) मेघ के तुल्य पर्व अर्थात् पालन आदि साधनों से युक्त पिता तुल्य आचार्य के (गर्भः) शिष्य ज्ञानग्राहक (पूर्व्याय) पूर्व विद्वानों द्वारा उपदिष्ट (उक्थाय) वेदमय (अस्मै) इस, उत्तम (जनुषे) जन्म लाभ करने के लिये (महीनां) माता के तुल्य आदरणीय गुरु जनों के बीच (वि जिहीत) विशेष रूप से जावे । (द्यौः) तेजस्वी एवं विद्या की कामना करता हुआ वह स्वयं (पर्वतः) पर्वत के समान ही दृढ़ और बलवान् होकर (वि जिहीत) विविध स्थानों पर जावे और (वि साधत) विविध विद्याओं और शक्तियों की कामना करे । ऐसे ही (महीनां गर्भः) इन भूमियों का रक्षक राजा भी (अस्मै उक्थस्य पर्वतस्य पूर्व्याय जनुषे) इस प्रशंसनीय पर्व युक्त सैन्यबल के लाभ के लिये स्वयं (पर्वतः सन् वि जिहीत वि साधत) मेघवत् पालक होकर विविध देशों में जाये और उनको विशेष रूप से साधे, इस प्रकार हम लोग (आ विवासन्तः) पुरुषों की सेवा करते हुए (भूम दसयन्त) अज्ञान आदि का नाश करते रहें ।

सूक्तेभिर्वो वचोभिर्देवजुष्टैरिन्द्रा न्व१ग्नी अवसे हुवध्यै ।
उक्थेभिर्हि ष्मा कवयः सुयज्ञा आविवासन्तो मरुतो यजन्ति ॥ ४ ॥

भा०—हे (इन्द्र-अग्नी) विद्युत् और अग्नि तुल्य तेजस्वी और ज्ञान, प्रकाशक स्त्री पुरुषो ! (अवसे) रक्षा और ज्ञान के लिये (देव जुष्टैः) विद्वानों से सेवित (उक्थेभिः) वेदमय उत्तम (सूक्तेभिः वचोभिः) सूक्तों और वचनों से (हुवध्यै) ज्ञान प्राप्त करने के लिये (सु-यज्ञाः) उत्तम सत्संग योग्य (कवयः)

विद्वान् और (मरुतः) सामान्य लोग भी (आ विवासन्तः) एक दूसरे की सेवा तथा विविध विद्याओं का प्रकाश करते हुए (यजन्ति स्म) ज्ञान दें, लें और सत्संग करें।

एतो न्व१द्य सुध्यो३ भवाम प्र दुच्छुना मिनवामा वरीयः ।
आरे द्वेषांसि सनुतर्दधामायाम प्राञ्चो यजमानमच्छ ॥ ५ ॥ २६ ॥

भा०—(एत उ) आओ, हम सब लोग (नु अद्य) शीघ्र ही सब (सुध्यः) उत्तम ज्ञानवान् और कर्म करने वाले और राष्ट्र के उत्तम रीति से धारक (भवाम) बनें और (दुच्छुनाः) जो दुखदायी लोग हैं, उनको (वरीयः) अच्छी प्रकार (अभि भवाम) नष्ट करें। अथवा हम लोग ही (दुच्छुनाः सन्तः) दुष्ट, कुत्तों के समान निर्भय होकर (वरीयः) अच्छी प्रकार (प्र मिनवाम) शत्रुओं को आगे बढ़कर नष्ट करें। इस प्रकार (सनुतः) हम सदा (द्वेषांसि) शत्रुओं को (आरे दधाम) दूर करें और (प्राञ्चः) आगे बढ़कर (यजमानम्) ज्ञान और धन को देने वाले पुरुष को (अच्छ अयाम) प्राप्त हों। इति षड्विंशो वर्गः ॥

एता धियं कृणवामा सखायोऽप या माताँ ऋणुत व्रजं गोः ।
यया मनुर्विशिशिप्रं जिगाय यया वणिग्वङ्कुरापा पुरीषम् ॥ ६ ॥

भा०—हे (सखायः) मित्र जनो! आप लोग (आ इत) आइये और हम लोग (धियं) ऐसी बुद्धि और कर्म (कृणवाम) करें (या) जो (माता) माता के तुल्य (गो व्रजं) ज्ञानमय किरण और वेद वाणी के समूह को (अप ऋणुत) खोल कर स्पष्ट करें। (यया) जिससे (मनुः) मननशील पुरुष (विशिशिप्रं) प्रजा में विद्यमान तेजस्वी, सौम्यपुरुष को (जिगाय) जीतता अर्थात् अपने वश करता उसके मन को हरता है और (यया) जिससे (वङ्कुः वणिग्) धन की कामना करने वाला वैश्य जन (पुरीषम् आप) ऐश्वर्य को प्राप्त करता है।

अनूनोदत्र हस्तयतो अद्रिरार्चन्येन दश मासो नवग्वाः ।
ऋतं यती सरमा गा अविन्दद्विश्वानि सत्याङ्गिराश्चकार ॥ ७ ॥

भा०—(अत्र) इस अध्ययनाध्यापन काल में (अद्रिः) मेघवत् निष्पक्षपात होकर विद्वान् (हस्तयतः) हाथ पैर आदि को वश करने वाले (अनूनोत्) अन्यों को ऐसा उपदेश करे (येन) जिससे (दशमासः) दस महीने तक (नवग्वाः) नवीन मार्ग पर गमन करने वाले भी (आ अर्चन्) अच्छी प्रकार ज्ञान प्राप्त करें। (ऋतं यती सरमा) सत्य ज्ञान को प्राप्त करने में यत्नशील बुद्धि (गाः) वाणियों को (अविन्दत) प्राप्त करे और (अङ्गिराः) ज्ञानवान् पुरुष (विश्वानि सत्याः) सब ज्ञानों को (चकार) प्रकट करे।

विश्वे॑ अ॒स्या व्यु॒षि माहि॑नाया॒ः सं यद्गोभि॒रङ्गि॑रसो॒ नव॑न्त ।
उत्स॑ आसां पर॒मे स॒धस्थ॑ ऋ॒तस्य॑ प॒था स॒रमा॑ विद॒द् गाः ॥ ८ ॥

भा०—(यत्) जो (विश्वे अंगिरसः) समस्त विद्वान् (व्युषि) प्रभात वेला में वायुएं जैसे सूर्य की किरणों के साथ संगत होते हैं वैसे ही (अस्याः) इस (माहिनायाः) उत्तम तेजस्विनी परमेश्वरी शक्ति के (वि-उषि) विशेष प्रकट होने पर (गोभिः) वेदवाणियों से (सं नवन्त) उसकी स्तुति करते हैं (आसां) उन वाणियों का (उत्सः) उत्तम स्रोत (सधस्थे) परम स्थान में है। (सरमा) उत्तम ज्ञान को देने वाली बुद्धि (ऋतस्य पथा) ज्ञान रूप प्रकाशमय वेदोपदिष्ट मार्ग से चल कर (गाः विदत्) वेद वाणियों को भली प्रकार जानें।

आ सूर्यो॑ यातु स॒प्ताश्व॒ः क्षेत्रं॒ यद॑स्योर्वि॒या दी॑र्घया॒थे ।
र॒घुः श्ये॒नः प॑तय॒दन्धो॒ अच्छा॒ युवा॑ क॒विर्दी॑दय॒द्गोषु॒ गच्छ॑न् ॥ ९ ॥

भा०—(सूर्यः) सूर्य के समान तेजस्वी पुरुष (सप्त-अश्वः) वेगवान् अश्वों से युक्त होकर (क्षेत्रम्) उस रणक्षेत्र को (आ यातु) प्राप्त करे (यत्) जो (अस्य) इसके (दीर्घ याथे उर्विया) लम्बे प्रयाण के लिये भी बहुत बड़ा है। वह (रघुः) वेगवान् (श्येनः) गतिशील, सदाचारी वा बाज के समान (युवा) बलवान् (कविः) विद्वान् के तुल्य दीर्घदर्शी होकर (गोषु गच्छन्) अपनी भूमियों में गमन करता हुआ भी (अन्धः अच्छ पतयत्) राष्ट्र-धारक ऐश्वर्य का स्वामी बने और (दीदयत्) अच्छी प्रकार चमके।

आ सूर्यो॑ अरुहच्छु॒क्रमर्णोऽयु॑क्त॒ यद्ध॒रितो॑ वी॒तपृ॑ष्ठाः ।
उ॒द्ना न नाव॑मनयन्त॒ धीरा॑ आशृ॒ण्व॒तीरापो॑ अ॒र्वाग॑तिष्ठन् ॥ १० ॥

भा०—(सूर्यः) सूर्य जैसे (शुक्रम् अर्णा अरुहत्) अतिदीप्त वा सूक्ष्म जल को ऊपर उठाता है और (वीतपृष्ठाः हरितः अयुक्त) कान्ति युक्त रूप वाली जल हरने वाली मेघमालाओं, वा किरणों का योग करता है तब (आपः अर्वाग् अतिष्ठन्) जलधाराएं भी मेघ से नीचे आ जाती हैं वैसे ही जब (सूर्यः) सूर्यवत् तेजस्वी पुरुष (शुक्रम् अर्णः आ अरुहत्) कान्तियुक्त ऐश्वर्य को आदरपूर्वक प्राप्त कर सिंहासन पर विराजता है और (वीतपृष्ठाः) कान्तियुक्त पीठ वाले (हरितः यत् अयुक्त) किरणों के समान घोड़ों को जब रथ में जोड़ता है, तब (धीराः) बुद्धिमान् पुरुष (उद्गना नावं न) जल-मार्ग से नौका के समान (उद्गना) उत्तम मार्ग से उस राजा को (अनयन्त) ले चलें और (आशृण्वतीः आपः) राजा की आज्ञाओं को सुनने वाली आप्त प्रजाएं उसके (अर्वाक्-अतिष्ठन्) अधीन होकर रहें।

धियं॑ वो अ॒प्सु द॑धिषे स्व॒र्षां यया॑तर॒न्दश॑ मा॒सो नव॑ग्वाः ।
अ॒या धि॒या स्या॑म दे॒वगो॑पा अ॒या धि॒या तु॑तु॒र्या॒मात्यंहः॑ ॥११॥२७॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो ! मैं (वः) आप लोगों की प्रदान की (स्वर्षाम्) सुखप्रद (धियं) उस बुद्धि को (दधिषे) धारण करूं (यया) जिससे (नवग्वाः) नवीन, सदाचारीजन (दश-मासः) दस महीनों को (अतरन्) व्यतीत करते हैं। हम लोग (अया धिया) उसी धारणावती बुद्धि से (देवगोपाः स्याम) विद्वानों, विजिगीषुओं, उत्तम गुणों और इन्द्रियों के पालक (स्याम) हों और (अया धिया) इस बुद्धि या कर्म से हम ( अति तुतुर्याम) पाप कर्म और दुष्फल को अतिक्रमण करें। इति सप्तविंशो वर्गः ॥

[ ४६ ] प्रातक्षत्र आत्रेय ऋषिः ॥ १—६ विश्वेदेवाः । ७, ८ देवपत्न्यो देवता ॥ छन्दः—१, भुरिग्जगती । ३, ५, ६ निचृज्जगती । ४, ७ जगती । २, ८ निचृत्पंक्तिः ॥ अष्टर्चं सूक्तम् ॥

हयो न विद्वाँ अयुजि स्वयं धुरि तां वहामि प्रतरणीमवस्युवम् ।
नास्यां वश्मि विमुचं नावृतं पुनर्विद्वान्पथः पुरएत ऋजु नेषति ॥१॥

भा०—गृहस्थ के कर्त्तव्यों का उपदेश। जैसे (धुरि हयः न अवस्युम् प्रतरणीम् वहति) अश्व धुर में लगाकर गतिशील गाड़ी को ढो ले जाता है वैसे ही मैं भी (हयः) गमन करने वाला प्रेरक कर्त्ता (विद्वान्) ज्ञानवान् और धनवान् होकर (अयुजि धुरि) जिसका अभी किसी के साथ संयोग न हुआ हो और गृहस्थ को धारण करने में समर्थ हो ऐसी स्त्री को प्राप्त करने की (वश्मि) कामना करूं और (प्रतरणीम्) नौका के समान संसार मार्ग से तरा देने वाली (अवस्युवम्) सन्तानादि की रक्षा में कुशल और (स्वयं) अपने आप पति से (अवस्युवम्)अपनी रक्षा या पालन की कामना करने वाली उस स्त्री को (वहामि) विवाह द्वारा धारण करूं। (अस्याः) उसको (पुनः) फिर (विमुचं न वश्मि) त्याग करने की कभी इच्छा न करूं और पुनः (आवृतं न वश्मि) उसका अपने सन्मुख रहते-रहते अन्य से वरण अथवा (न आवृतं) उससे कोई व्यवहार छुपा हुआ (न वश्मि) न करना चाहूं। (पुरः एता) आगे-आगे चलने वाला (विद्वान्) ज्ञानवान् पुरुष वा स्त्री, ऐश्वर्य का लाभ करने वाला वोढा पुरुष ही (पथः) समस्त मार्गों को (ऋजु) सरलता से धर्मपूर्वक (नेषति) ले जाने में समर्थ है।

अग्न इन्द्र वरुण मित्र देवाः शर्धः प्र यन्त मारुतोत विष्णो ।
उभा नासत्या रुद्रो अध ग्नाः पूषा भगः सरस्वती जुषन्त ॥ २ ॥

भा०—हे (अग्ने) विद्वन् ! हे (इन्द्र) शत्रुहन्तः ! हे (वरुण) उत्तम पद के लिये वरने योग्य श्रेष्ठ पुरुष और प्रजा के कष्टों के वारक ! हे (मित्र) स्नेही ! हे प्रजा को मरण से बचाने वाले ! हे (देवाः) विद्वान् पुरुषो ! हे (मारुत) वायु वेग से युक्त वीरगण ! हे विद्वान् जनो ! हे (विष्णो) सर्वप्रिय पुरुष ! आप सब लोग (शर्धः प्र यन्त) बल प्राप्त करो और (नासत्या) कभी असत्याचरण न करने वाले स्त्री पुरुष वा गुरु शिष्य ! (रुद्रः) दुष्टों का रुलाने वाला सेनापति, विद्यार्थी का उपदेशक गुरु (अध) और (पूषा) प्रजापोषक,

(भग:) ऐश्वर्यवान्, (सरस्वती) उत्तम ज्ञान वाली विदुषी स्त्री ये सब भी (ग्ना: जुषन्त) उत्तम गमन योग्य वाणियों, भूमियों तथा गमनयोग्य पद्धतियों का प्रेमपूर्वक सेवन करें।

इन्द्राग्नी मित्रावरुणादितिं स्वः पृथिवीं द्यां मरुतः पर्वताँ अपः।
हुवे विष्णुं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं भगं नु शंसं सवितारमूतये॥ ३॥

भा०—मैं (इन्द्राग्नी) शत्रुहन्ता, अग्निवत् तेजस्वी वा ज्ञानी पुरुषों को, विद्युत् और अग्नि को (मित्रावरुणा) स्नेहवान् व श्रेष्ठ, पुरुषों को, देह में प्राण और अपान को, (अदितिम्) अखण्ड शासनकर्त्ता राजा, पृथिवी, माता, पिता पुत्र को (स्व:) तेजस्वी, सूर्य और उपदेष्टा पुरुष को (पृथिवीं द्यां) पृथिवी और आकाश और उनके तुल्य माता वा पिता को (मरुत:) विद्वानों, वीर पुरुषों और नाना प्राणगण वा वायुगण को (पर्वतान्) मेघों वा पहाड़ों तथा पालन शक्ति से युक्त नायकों और (अप:) जलों और आप्त पुरुषों को, (विष्णुं) व्यापक शक्तिशाली सम्राट् और व्यापक आकाश को, (पूषणं) सर्व पोषक वायु तथा पोषक पुरुष को, (ब्रह्मण: पतिम्) बड़े धन, बड़े राष्ट्र और वेदज्ञान के पालक को (नृशंसं) सेवा योग्य उपदेष्टा पुरुष को और (सवितारम्) उत्पादक पिता को (ऊतये) रक्षा, ज्ञानप्राप्ति आदि नाना प्रयोजनों के लिये (हुवे) प्राप्त करूं।

उत नो विष्णुरुत वातो अस्रिधो द्रविणोदा उत सोमो मयस्करत्।
उत ऋभव उत राये नो अश्विनोत त्वष्टोत विभ्वानु मंसते॥ ४॥

भा०—(उत) और (न:) हमें (विष्णु:) व्यापक शक्ति वाला राजा-विद्वान्, (उत) और (वात:) वायुवत् पराक्रमी, (अस्रिध:) अहिंसक (द्रविणोदा:) ज्ञानदाता, (उत) और (सोम:) उत्तम ओषधिगण और ऐश्वर्य व पुत्र शिष्य आदि (न:) हमें (मय: करत्) सुख दें। (उत) और (ऋभव:) न्याय आचरण से प्रकाशित होने वाले, तेजस्वी पुरुष (उत अश्विना) और विद्वान् स्त्री पुरुष (उत) और (त्वष्टा) शिल्पकर्त्ता (उत) और (विभ्वा) अन्य विशेष

सामर्थ्यवान् पुरुष ये सभी (नः) हमें (राये) ऐश्वर्य लाभ के लिये (अनु मंसते) अनुमति दिया करें।

उत त्यन्नो मारुतं शर्ध आ गमद्दिविक्षयं यजतं बर्हिरासदे ।
बृहस्पतिः शर्म पूषोत नो यमद्वरूथ्यं१ वरुणो मित्रो अर्यमा ॥ ५ ॥

भा०—(उत) और (नः) हमें (त्यत्) वह, (मारुतं शर्धः) वीरों और विद्वान् एवं वैश्य जनों का भी बल और (आसदे) अच्छी प्रकार प्रतिष्ठित होने के लिये (दिवि-क्षयं) पृथिवी पर निवास करने वाले (यजतं) दानशील (बर्हिः) वृद्धिशील प्रजाजन भी (आ गमत्) प्राप्त हो। (बृहस्पतिः) बड़े राष्ट्र धन और वेद का पालक, (वरुणः) श्रेष्ठ, (पूषा) पोषक, (मित्रः) स्नेही (अर्यमा) न्यायकारी पुरुष ये भी सब (नः) हमें (वरूथ्यं) शीत आदि कष्टों के बारक गृह के उचित (शर्म) सुख को (यमत्) प्रदान करें।

उत त्ये नः पर्वतासः सुशस्तयः सुदीतयो नद्य१स्त्रामणे भुवन् ।
भगो विभक्ता शवसावसा गमदुरुव्यचा अदितिः श्रोतु मे हवम् ॥६॥

भा०—(उत) और (त्ये) वे नाना (पर्वतासः) मेघ और पर्वत और उनके तुल्य ज्ञान, धन के दानशील (शस्तयः) उपदेष्टा लोग और (सु-दीतयः) दीप्तिमान् और जलादि देने वाली (नद्यः) नदियों के समान सु-समृद्ध प्रजाएं भी (नः त्रायगे) हमारी रक्षा के लिये (भुवन्) हों और (भगः) सेवा योग्य एवं ऐश्वर्यवान् पुरुष भी (विभक्ता) धन को प्रजाओं में यथोचित रीति से विभाग करने हारा होकर (शवसा) बल और ज्ञान तथा (अवसा) तेजस्विता, प्रेम आदि गुणों सहित, (नः) हमें प्राप्त हो और (उरु-व्यचाः) बड़े राष्ट्र में व्यापक शक्ति वाला सम्राट् और बहुत सी विद्याओं में व्याप्त ज्ञानवान् पुरुष (अदितिः) अखण्ड शासन, व्रत वाला होकर (मे हवम्) मुझ प्रजाजन की पुकार को (श्रोतु) श्रवण करे।

देवानां पत्नीरुशतीरवन्तु नः प्रावन्तु नस्तुजये वाजसातये ।
याः पार्थिवासो या अपामपि व्रते ता नो देवीः सुहवाः शर्म यच्छत ॥७॥

भा०—स्त्रियों के कर्त्तव्य (पत्नीः) पत्नियें (देवानां) अपने प्रिय, कामना योग्य पतियों को (उशतीः) चाहती हुई (नः अवन्तु) हमें प्राप्त हों, और वे (तुजये) सन्तान-लाभ के लिये ही (नः प्र अवन्तु) अच्छी प्रकार प्रेम पूर्वक प्राप्त हों और वे (वाज-सातये नः प्रावन्तु) ऐश्वर्य लाभ और विभाग के लिये भी हमें प्राप्त हों। (याः) जो (पार्थिवासः) स्त्रियें पृथिवी के समान गृह आदि का आश्रय होकर रहती हैं और (याः) जो (अपाम् व्रते अपि) जलों के व्रत में स्थित अर्थात् जलों के समान तृप्तिदायक, विनय से पुरुष के अधीन रहने में कुशल हों (ताः) वे (देवीः) कामना योग्य और कामनाशील एवं (सुहवाः) शुभ नाम और ख्याति वाली होकर (नः) हमें (शर्म) सुख (यच्छत) प्रदान करें।

उत ग्ना व्यन्तु देवपत्नीरिन्द्राण्य१ग्नाय्यश्विनी राट्।
आ रोदसी वरुणानी शृणोतु व्यन्तु देवीर्य ऋतुर्जनीनाम्।८।२८।२।

भा०—(उत) और (देव-पत्नीः) विद्वानों की पत्नियां भी (ग्नाः) उत्तम वेद वाणियों का (व्यन्तु) ज्ञान करें। (इन्द्राणी) ऐश्वर्यवान् राजा की स्त्री, (अग्नायी) तेजस्वी नायक और विद्वान् की स्त्री और (अश्विनी) विवाह में बद्ध स्त्री पुरुषों में से (राट्) विशेष तेजस्विनी स्त्री और (रोदसी) दुष्टों को रुलाने वाले सेनापति और उपदेष्टा गुरु और वैद्य की स्त्री, तथा (वरुणानी) श्रेष्ठ पुरुष की स्त्री, ये भी (शृणोतु) ज्ञान का श्रवण करें। (देवीः) सभी कामना युक्त स्त्रियें (यः जनीनां ऋतुः) जो पुत्र उत्पादन करने वाली युवती स्त्रियों का ऋतु काल हो उस काल में (व्यन्तु) पतियों के पास कामना युक्त होकर जावें। इत्यष्टाविंशो वर्गः॥

॥ इति चतुर्थेऽष्टके द्वितीयोऽध्यायः॥

---

